बूढ़ एकु कह सगुन बिचारी। भरतहि मिलिह न होइहि रारी ॥
रामहि भरतु मनावन जाही। सगुन कहई अस बिग्रहु नाही ॥
सुनि गुह कहई नीक कह बूढा। सहसाकरि पछिताहिं बिमूढा ॥
भरत सुभाउ सीलु बिनु बूझें। बड़ि हितहानि जनि बिनु जूझें ॥
शुभ अरु अशुभ करम अनुहारी। इसु देई फलु हृदयँ बिचारी ॥
करइ जो करम पाव फलसोइ। निगम नीति असि कह सबु कोई॥

❀ बालकाण्ड ❀

सत्य नाथ पद गहि नृप भाषा। द्विज गुर कोप कहहु को राखा ॥
राखई गुर जौं कोप बिधाता। गुर बिरोध नहिं कोउ जग त्राता ॥

❀ दोहा ❀

सबके बचन श्रवन सुनि, कह प्रहस्त कर जोरि।
नीति बिरोध न करिअ प्रभु, मंत्रिन्ह मति अति थोरि ॥

प्रिय बानी जे सुनहिं जे कहही। ऐसे नर निकाय जग अहही ॥
वचन परमहित सुनत कठोरे। सुनहि जे कहहि ते नर प्रभु थोरे ॥

❀ उत्तरकाण्ड ❀

गुर सिष्य बधिर अंधका लेखा। एक न सुनई एक नहिं देखा ॥
हरई सिष्य धन सोक न हरई। सो गुर घोर नरकमहुं परई ॥
अनुचित उचित काजु किछु होऊ। समुझि करिअ भल कह सब कोऊ॥
सहसा करि पाछें पछिताहीं। कहहि वेद बुध ते बुध नाही ॥

❀ दोहा ❀

सुखिआ मुख सो चाहिऐ, खान पान कहुँ एक।

पालई पोपई सकल अंग, तुलसी सहित बिबेक ॥

## ❀ अरण्यकाण्ड ❀

सेवक सुख चह मान भिखारी । व्यसनी धन सुभ गति व्यभिचारी ॥
लोभी जसु चह चार गुमानी । नभ दुहि दूध चहत ए प्रानी ॥
राजनीति बिनु धन बिनु धर्मा । हरिहि समर्पे बिनु सतकर्मा ॥
विद्या बिनु बिबेक उपजाए । श्रम फल पढ़े किए अरु पाए ॥
सगते जति कुमंत्रतें राजा । मानतें ग्यान पानतें लाजा ॥
प्रीति प्रनय बिनु मदते गुनी । नासहिं बेगि नीति अस सुनि ॥
रन चढ़ि करिअ कपट चतुराई । रिपु पर कृपा परम कदराई ॥
तब मारीच हृदयँ अनुमाना । नवहिं बिरोधे नहिं कल्याना ॥
सस्त्री मर्मी प्रभु सठ धनी । वैद बन्दि कवि मानस गुनी ॥
इमि कुपंथ पग देत खगेसा । रह न तेज तन बुधि बल लेसा ॥
सास्त्र सुचिंतित पुनि पुनि देखिअ । भूप सुसेवित बस नहिं लेखिअ ॥
राखिअ नारि जदपि उरमाहीं । जुबती सास्त्र नृपति बस नाहीं ॥

## ❀ किष्किन्धाकाण्ड ❀

सेवक सठ नृप कृपन कुनारी । कपटी मित्र सूल सम चारी ॥
अनुज बन्धु भगिनी सुत नारी । सुनु सठ कन्या सम ए चारी ॥
इन्हहि कुदृष्टी बिलोकई जोई । ताहिं बधे कछु पाप न होई ॥
उमा राम सम हित जगमाहीं । गुरु पितु मातु बन्धु प्रभु नाहीं ॥
सुरनर मुनि सब कै यह रीती । स्वारथ लागि करहिं सब प्रीती ॥
समिटि समिटि जल भरहिं तलावा । जिमि सद्गुन सज्जन पहिं आवा ॥

## ❀ सुन्दरकाण्ड ❀

सुमति कुमति सबकें उर रहहीं। नाथ पुरान निगम अस कहहीं॥
जहां सुमति तहँ संपति नाना। जहँ कुमति तहँ बिपति निदाना॥

❀ दोहा ❀

**सरनागत कहु जे तजहिं, निज अनहित अनुमानि।**
**ते नर पाँवर पापमय, तिन्हहि बिलोकत हानि॥**

बरु भल बास नरककर ताता। दुष्ट संग जनि देइ बिधाता॥
सठ सन बिनय कुटिल सन प्रीति। सहज कृपन सन सुन्दर नीति॥
ममता रत सन ग्यान कहानी। अति लोभी सन बिरती बखानी॥
क्रोधिहि सन कामिहि हरिकथा। ऊसर बीज बए फल जथा॥

❀ दोहा ❀

**काटेहिंपई कदरी फरई, कोटि जतन कोउ सींच।**
**बिनय न मान खगेस सुनु, काटेहिं पई नव नीच॥**

ढोल गँवार सूद्र पसु नारी। ये सब ताड़न के अधिकारी॥

## ❀ लंकाकाण्ड ❀

संत कहहि असि नीति दसासन। चौथेपन जाइहि नृप कानन॥
तासु भजन कीजिअ तह भर्ता। जो कर्ता पालक संहर्ता॥
सोई रघुबीर प्रनत अनुरागी। भजहु नाथ ममता सब त्यागी॥

❀ दोहा ❀

**प्रीति बिरोध समान सन, करिअ नीति असि आहि।**

जौं मृगपति बध मेडुकन्हि, भूलकि कहई कोउ ताहि ॥

अहह कन्त कृत राम विरोधा। काल बिवस मन उपज न बोधा ॥
काल दंड गहि काहु न मारा। हरई धर्म बल बुद्धि विचारा ॥
निकट काल जेहि आवत साईं तेहि भ्रम होई तुम्हारिहि नाईं ॥
तासु मुकुट तुम्ह चारि चलाए। कहहु तात कवनी विधि पाए ॥
सुनु सर्वग्य प्रनत सुखकारी। मुकुट न होहि भूप गुन चारी ॥
साम दान अरु दंड विभेदा। नृप उर बसहिं नाथ कह वेदा ॥
नीति धर्मक चरन सुहाए। अस जियँ जानि नाथ पहि आए ॥
राम विमुख अस हाल तुम्हारा। रहा न कोउ कुल रोवनिहारा ॥
तव बस विधि प्रपंच सब नाथा। सभय दिसिप नित नावहि माथा ॥
अब तव सिर भुज जंबुक खाहीं। राम विमुख यह अनुचित नाहीं ॥
काल बिबस पति कहा न माना। अग जगनाथु मनुज करि जाना ॥
कह रघुबीर कहा मम मानहु। सीतहि सखा पयादें आनहु ॥
देखहुँ कपि जननी की नाईं। बिहसि कहा रघुनाथ गोसाईं ॥

## ❀ उत्तरकाण्ड ❀

### ❀ दोहा ❀

परद्रोही परदार रत, परधन पर अपवाद ।
ते नर पाँवर पापमय, देह धरें मनुजाद ॥

निज अनुभव अब कहउं खगेसा। बिनु हरि भजन न जाहि कलेसा ॥
रामकृपा बिनु सुनु खगराई। जानि न जाई राम प्रभुताई ॥
जाने बिनु न होई परतीती। बिनु परतीति होई नहिं प्रीती ॥

प्रीति बिना नहिं भगति दृढाइ । जिमि खगपति जल कै चिकनाई ॥

❀ सोरठा ❀

बिनु गुरु होइ कि ग्यान, ग्यान कि होई बिराग बिनु ।
गावहिं वेद पुरान, सुखकि लहिअ हरि भगति बिनु ॥
कोउ बिश्राम कि पाव. तात सहज संतोष बिनु ।
चलै कि जल बिनु नाव, कोटि जतन पचि पचि मरिअ॥

गुर बिनु भव निधि तरई न कोई । जौ बिरंचि संकर सम होई ॥

❀ दोहा ❀

बिनु बिस्वास भगति नहिं, ते हि बिनु द्रवहिं न रामु ।
रामकृपा बिना सपनेहुँ, जीव न लह बिश्रामु ॥

❀ सोरठा ❀

पन्नगारि असिनिति, श्रुति संमत सज्जन कहहिं
अति नीचहु सन प्रीति, करिअ जानि निज परम हित ॥
पाट कीटते होई । तेहिते पाटम्बर रुचिर ॥
कृमि पालइ सब कोई . परम अपावन प्रान सम ॥

## ईश्वर नीति

### * बालकाण्ड *

❀ दोहा ❀

ब्रह्म जो ब्यापक बिरज अज, अकल अनीह अभेद ।
सो कि देह धरि होई नर, जाहि न जानत वेद ॥

हरि अवतार हेतु जेहि होई। इदमित्थं कहि जाय न सोई॥
राम अतर्क्य बुद्धि मन बानी। मत हमार अस सुनहिं सयानी॥
तदपि संत मुनि वेद पुराना। जस कछु कहहिं स्वमति अनुमाना॥
तस मैं सुमुखि सुनावउं तोही। समुझि परइ जस कारन मोही॥
जब जब होई धरम कै हानी। बाढ़हिं असुर अधम अभिमानी॥
करहिं अनीति जाइ नहिं बरनी। सीदहिं विप्र धेनु सुर धरनी॥
तब तब प्रभु धरि विविध सरीरा। हरहिं कृपानिधि सज्जन पीरा॥
राम जनम के हेतु अनेका। परम विचित्र एक ते एका॥
वेगि सो मैं डारिहउं उखारी। पन हमार सेवक हितकारी॥

❀ दोहा ❀

जेहिं विधि होइहि परम हित, नारद सुनहु तुम्हार।
सोई हम करब न आन कछु, बचन मृषा हमार॥

द्वादस अच्छर मंत्र पुनि, जपहिं सहित अनुराग।
बासुदेव पद-पंक-रुह, दंपति मन अति लाग॥

करहिं अहार साक फल कंदा। सुमिरहिं ब्रह्म सच्चिदानन्दा॥
अगुन अखंड अनन्त अनादी। जेहिं चितहिं परमारथ बादी॥
नेति नेति जेहि वेद निरूपा। निजानंद निरुपाधि अनूपा॥
संभु बिरंची विष्नु भगवाना। उपजहि जासु अंसतें नाना॥
ऐसेउ प्रभु सेवक बस अहइ। भगत हेतु लीलातनु गहई॥
आदि सकित जेहिं जग उपजाया। सोउ अवतरिहि मोरि यह माया॥
पुरउब मैं अभिलाप तुम्हारा। सत्य सत्य पन सत्य हमारा॥

जाके हृदयँ भगति जसि प्रीति । प्रभु तहँ प्रगट सदा तेहिं रीति ॥
हरि ब्यापक सर्वत्र समाना । प्रेम ते प्रगट होहिं मैं जाना ॥
देस काल दिसि बिदिसिहु माहीं । कहहु सो कहां जहां प्रभु नाहीं ॥
अगजगमय सब रहित बिरागी । प्रेमतें प्रभु प्रगट जिमि आगी ॥

❀ दोहा ❀

**ब्यापक अकल अनीह अज, निर्गुन नाम न रूप ।**
**भगत हेतु नाना बिधि, करत चरित्र अनूप ॥**

कहहु नाथ सुन्दर दोउ बालक । मुनिकुल तिलक कि नृपकुल पालक ॥
ब्रह्म जो निगम नेति कहि गावा । उभय बेष धरि की सोइ आवा ॥
जोरि पंकरुह पानि सुहाए । बोले बचन प्रेम जनु जाए ॥
राम करौं केहि भाँति प्रसंसा । मुनि महेस मन मानसहंसा ॥
करहिं जोग जोगी जेहि लागी । कोहु मोहु ममता मदु त्यागी ॥
ब्यापक ब्रह्मु अलखु अबिनासी । चिदानंदु निरगुन गुनरासी ॥
मन समेत जेहि जान न बानी । तरकि न सकहिं सकल अनुमानी ॥
महिमा निगमु नेति कहि कहई । जो तिहुँ काल एकरस रहई ॥

## ❀ अयोध्याकाण्ड ❀

— दोहा —

**सुद्ध सच्चिदानन्दमय, कंद भानु कुल हेतु ।**
**चरित करत नर अनुहरत, संसृति सागर सेतु ॥**
**भगत भूमि भूसुर सुरभि, सुर हित लागि कृपाल ।**
**करत चरित धरि मनुज तनु, सुनत मिटहिं जग जाल ॥**

प्रभु करुनामय परम बिबेकी । तनु तजि रहति छांह किमि छेंकी ॥

❀ सोरठा ❀

राम सरुप तुम्हार, वचन अगोचर बुद्धिपर ।
अविगत अकथ अपार,नेति नेति नित निगम कहु ॥

तुम्हरिहिं कृपां तुम्हहि रघुनन्दन । जानहिं भगत भगत उर चन्दन ॥
चिदानन्दमय देह तुम्हारी । बिगत बिकार जान अधिकारी ॥

❀ सुन्दरकाण्ड ❀

सुनु रावन ब्रह्मांड निकाया । पाइ जासु बल बिरचति माया ।
जाके बल बिरंचि हरि ईसा । पालत सृजत हरत दस सीसा ॥
जा बल सीस धरत सहसानन । अंडकोस समेत गिरि कानन ॥
धरई जो बिबिध देह सुरत्राता । तुम्हसे सठन्ह सिखावनु दाता ॥
हर कोदंड कठिन जेहि भंजा । तेहि समेत नृपदल मद गंजा ॥
खर दूषन त्रिसिरा अरु बाली । बधे सकल अतुलित बलसाली ॥

— दोहा —

जाके बल लव लेशतें, जितेहु चराचर झारि ।
तासु दूत मैं जाकरि, हरि आनेहु प्रिय नारि ॥

❀ किष्किन्धाकाण्ड ❀

— दोहा —

निज इच्छाँ प्रभु अवतरई,सुर महि गो द्विज लागि ।
सगुन उपासक संग तहँ, रहहि मोच्छ सब त्यागि ॥

## ※ उत्तरकाण्ड ※

※ दोहा ※

**कुलिसहु चाहि कठोर अति, कोमल कुसुमहि चाहि ॥**
**चित्त खगेस रामकर, समुझि परई कहु काहि ॥**

प्रभु बंधन समुझत बहु भांति । करत विचार उरगआराती ॥
व्यापक ब्रह्म बिरज बागीसा । माया मोह पार परमीसा ॥
सो अवतार सुनेउँ जग माहीं । देखेउँ सो प्रभाव कछु नाहीं ॥
सोई सच्चिदानंदघन रामा । अज बिग्यान रूप बल धामा ॥
व्यापक व्याप्य अखंड अनंता । अखिल अमोघ सक्ति भगवंता ॥
अगुन अदभ्र गिरा गोतीता । सबदरसी अनवध अजीता ॥
निर्मम निराकार निरमोहा । नित्य निरजन सुख संदोहा ॥
प्रकृति पार प्रभु सब-उर बासी । ब्रह्म निरीह बिरज अबिनासी ॥
इहा मोह कर कारन नाहीं । रबि सन्मुख तम कबहुँ कि जाहीं ॥

— दोहा —

भगतहेतु भगवान प्रभु, राम धरेउ तनु भूप ।
किए चरित पावन परम, प्राकृत नर अनुरूप ॥
जथा अनेक भेष धरि, नृत्य करई नट कोई ।
सोई सोई भाव देखावई, आपु न होई न सोई ॥
काम क्रोध मद लोभ रत, गृहासकत दुख रूप ।
ते किमि जानहिं रघुपतिहि, मूढ परे तम कूप ॥

निर्गुन रूप सुलभ अति, सगुन जान नहिं कोइ ।
सुगम अगम नाना चरित, सुनि मुनि मन भ्रम होई ॥

सुनहु रामकर सहज सुभाऊ । जन अभिमान न राखहिं काऊ ॥

— दोहा —

प्राकृत सिसु इव लीला, देखि भयउ मोहि मोह ।
कवन चरित्र करत प्रभु, चिदानन्द संदोह ॥

एतना मन आनत अगराया । रघुपति प्रेरित व्यापी माया ॥
सो माया न दुखद मोहि काहीं । आन जीव इव संसृत नाहीं ॥
ग्यान अखंड एक सीतावर । माया बस्य जीव सचराचर ॥
जौ सबके रह ग्यान एक रस । ईश्वर जीवहि भेद कहहु कस ॥
माया बस्य जीव अभिमानी । ईस बस्य माया गुन खानी ॥
परबस जीव स्वबस भगवंता । जीव अनेक एक श्रीकंता ॥
मुधार भेद जद्यपि कृत माया । बिनुहरि जाई न कोटि उपाया ॥
तदपि तुम्हारि साधुता देखी । करिहउँ एहि पर कृपा बिसेषी ॥
छमासील जे पर उपकारी । ते द्विज मोहि प्रिय जथा खरारी ॥
मोर श्राप द्विज व्यर्थ न जाइहि । जन्म सहस अवश्य यह पाइहि ॥
जनमत मरत दुसह दुख होई । एहि स्वल्पउ नहि ब्यापिहि सोई ॥
कवनेउँ जन्म मिटहि नहिं ग्याना । सुनहि सूद्र मम बचन प्रमाना ॥
सुनु मम बचन सत्य अब भाई । हरि तोषन ब्रत द्विज सेवकाई ॥
अब जनि करहि विप्र अपमाना । जानेसु संत अनंत समाना ॥
इंद्र-कुलिस मम सूल बिसाला । कालदंड हरिचक्र कराला ॥
जो इन्ह कर मारा नहिं मरई । विप्र द्रोह पावक सो जरई ॥

## ❊ अरण्यकाण्ड ❊

अस्थि समूह देखि रघुराया । पूछी मुनिन्ह लागि अति दाया ॥
जानतहूँ पूछिअ कस स्वामी । सबदरसी तुम्ह अंतरजामी ॥
निसिचर निकर सकल मुनि खाए । सुनि रघुबीर नयन जल छाए ॥

— दोहा —

निसिचर हीन करउँ महि भुज उठाइ पन कीन्ह ।
सकल मुनिन्ह के आश्रमन्हि जाइ जाइ सुख दीन्ह ॥

# रावण अंगद संवाद

## ❊ लंकाकाण्ड ❊

❀ दोहा ❀

तेहि रावन कहँ लघु कहसि नर कर करसि बखान ।
रे कपि बर्बर खर्ब खल अब जाना तव ग्यान ॥

सुनि अंगद सकोप कह बानी । बोलु सँभारि अधम अभिमानी ॥
सहसबाहु भुज गहन अपारा । दहन अनल सम जासु कुठारा ॥
जासु परसु सागर खर धारा । बूड़े नृप अगनित बहु बारा ॥
तासु गर्ब जेहि देखत भागा । सो नर क्यो दससीस अभागा ॥
राम मनुज कस रे सठ बंगा । धन्वी कामु नदी पुनि गंगा ॥
पसु सुरधेनु कल्पतरु रूखा । अन्न दान अरु रस पीयूषा ॥

वैनतेय खग अहि सहसानन। चिंतामनि पुनि उपल दसानन ॥
सुनु मतिमंद लोक बैकुण्ठा। लाभ कि रघुपति भगति अकुण्ठा॥

❀ दोहा ❀

**सेन सहित तव मान मथि बन उजारि पुर जारि।**
**कस रे सठ हनुमान कपि गयउ जो तव सुत मारि ॥**

कौल कामबस कृपिन विमूढ़ा। अति दरिद्र अजसी अति बूढ़ा ॥
सदा रोगबस संतत क्रोधी। विष्नु विमुख श्रुति संत विरोधी ॥
तनु पोषक निंदक अघ खानी। जीवत सव सम चौदह प्रानी ॥
साँचेहुँ मै लवार भुज बीहा। जौं न उपारिउँ तव दस जीहा ॥
समुझि राम प्रताप कपि कोपा। सभा माझ पन करि पद रोपा ॥
जौं मम चरन सकसि सठ टारी। फिरहिं रामु सीता मैं हारी ॥
सुनहु सुभट सब कह दससीसा। पद गहि धरनि पछारहु कीसा ॥
कपि बल देखि सकल हियँ हारे। उठा आपु कपि कें परचारे ॥
गहत चरन कह बालिकुमारा। मम पद गहे न तोर उबारा ॥
गहसि न रामचरन सठ जाई। सुनत फिरा मन अति सकुचाई ॥

## सत्य

❀ अयोध्याकाण्ड ❀

रघुकुल रीति सदा चलि आई। प्रान जाहुं बरु बचनु न जाई ॥
नहिं असत्य सम पातक पुँजा। गिरि समहोहिं कि कोटिक गुंजा॥
सत्यमूल सब सुकृत सुहाए। बेद पुरान विदित मनु गाए ॥
सिबि दधीचि बलि जो कछु भाषा। तनु धनु तजेउ बचन पनु राखा॥

सिबि दधीच हरिचन्द नरेसा। सहे धरम हित कोटि कलेसा॥
रंतिदेव बलि भूप सुजाना। धरमु धरेउ सहि संकट नाना॥
धरमु न दूसर सत्य समाना। आगम निगम पुरान बखाना॥
मैं सोई धरमु सुलभ करि पावा। तजे तिहूँ पुर अप जसु छावा॥

## मित्र के धर्म

### ❀ किष्किन्धाकाण्ड ❀

जे न मित्र दुख होहि दुखारी। तिन्हहिं बिलोकत पातक भारी॥
निज दुख गिरिसम रजकरि जाना। मित्रक दुख रज मेरु समाना॥
जिनके असमति सहज न आई। ते सठ हठ कत करत मिताई॥
कुपथ निवारि सुपन्थ चलावा। गुण प्रकटे अवगुणहि दुरावा॥
देत लेत मन शङ्क न धरई। बल अनुमान सदा हित करई॥
विपति कालकर सतगुण नेहा। श्रुति कह सन्त मित्रगुण एहा॥
आगे कह मृदु बचन बनाई। पाछे अनहित मन कुटिलाई॥
जाकरचित अहिगतिसम भाई। अस कुमित्र परिहरेहिं भलाई॥
सेवक सठ नृप कृपण कुनारी। कपटी मित्र शूल सम चारी॥
सखा सोच त्यागहु बल मोरें। सब विधि घटब काज मैं तोरे॥

## रामेश्वर स्थापना

### ❀ लंकाकाण्ड ❀

परम रम्य उत्तम यह धरनी। महिमा अमित जाइ नहि बरनी॥

करिहउँ इहां संभु थापना। मोरे हृदयँ परम कलपना॥
सुनि कपीस बहु दूत पठाए। मुनिवर सकल बोलि लै आए॥
लिंग थापि बिधिवत करि पूजा। सिव समान प्रिय मोहि न दूजा॥
सिव द्रोही मम भगत कहावा। सो नर सपनेहुँ मोहि न पावा॥
संकर बिमुख भगति चह मोरी। सो नारकी मूढ़ मति थोरी॥

❀ दोहा ❀

संकरप्रिय मम द्रोही सिव द्रोही मम दास।
ते नर करहिं कलप भरि घोर नरक महुँ बास॥

जे रामेस्वर दरसनु करिहहिं। ते तनु तजि मम लोक सिधरिहहिं॥
जो गंगाजलु आनि चढ़ाइहि। सो साजुज्य मुक्ति नर पाइहि॥
होइ अकाम जो छल तजि सेइहि। भगति मोरि तेहि संकर देइहि॥
मम कृत सेतु जो दरसनु करिही। सो बिनु श्रम भवसागर तरिही॥

## ← हनुमान भरत संवाद →

### ❀ लंकाकाण्ड ❀

तात कुसल कहु सुखनिधान की। सहित अनुज अरु मातु जानकी।
कपि सब चरित समास बखाने। भये दुखी मन महुं पछिताने॥
अहह दैव मैं कत जग जायउँ। प्रभु के एकहु काज न आयउँ॥
जानि कुअवसरु मन धरि धीरा। पुनि कपि सन बोले बलबीरा॥
तात गहरु होइहि तोहि जाता। काजु नसाइहि होत प्रभाता॥
चढ़ु मम सायक सैल समेता। पठवौं तोहि जहँ कृपानिकेता॥

सुनि कपि मन उपजा अभिमाना । मोरें भार चलिहि किमि बाना ।
राम प्रभाव बिचारि बहोरी । बंदि चरन कह कपि कर जोरी ॥

— दोहा —

तव प्रताप उर राखि प्रभु जैहउँ नाथ तुरंत ।
अस कहि आयसु पाइ पद बंदि चलेउ हनुमंत ॥
भरत बाहु बल सील गुन प्रभु पद प्रीति अपार ।
मन महुँ जात सराहत पुनि पुनि पवनकुमार ॥

# भ्रातृ प्रेम राम वचन

## ❀ लंकाकाण्ड ❀

उहां राम लछिमनहि निहारी । बोले बचन मनुज अनुसारी ॥
अर्ध राति गइ कपि नहि आयउ । राम उठाइ अनुज उर लायउ ॥
सकहु न दुखित देखि मोहि काऊ । बंधु सदा तव मृदुल सुभाऊ ॥
मम हित लागि तजेहु पितु माता । सहेहु बिपिन हिम आतप बाता ॥
सो अनुराग कहां अब भाई । उठहु न सुनि मम बच बिकलाई ॥
जौं जनतेउँ बन बंधु बिछोहू । पिता बचन मनतेउँ नहिं ओहू ॥
सुत बित नारि भवन परिवारा । होहिं जाहिं जग बारहिं बारा ॥
अस बिचारि जियँ जागहु ताता । मिलइ न जगत सहोदर भ्राता ॥
जथा पंख बिनु खग अति दीना । मनि बिनु फनि करिबर कर हीना ॥
अस मम जिवन बंधु बिनु तोही । जौं जड़ दैव जिआवै मोही ॥
जैहउँ अवध कौन मुहु लाई । नारि हेतु प्रिय भाई गँवाई ॥

# अंगों की निष्फलता

## ❀ बालकाण्ड ❀

जिन्ह हरि कथा सुनी नहिं काना। श्रवन रंध्र अहि भवन समाना ॥
नयनन्हि संत दरस नहिं देखा। लोचन मोर पंख कर लेखा ॥
ते सिर कटु तुँवरि समतूला। जे न नमत हरि गुर पद मूला ॥
जिन्ह हरि भगति हृदयं नहि आनी। जीवत सव समान तेइ प्रानी ॥
जो नहिं करइ राम गुन गाना। जीह सो दादुर जीह समाना ॥
कुलिस कठोर निठुर सोइ छाती। सुनि हरि चरित न जो हरषाती ॥
गिरिजा सुनहु राम कै लीला। सुर हित दनुज बिमोहनसीला ॥

❀ दोहा ❀

रामकथा सुरधेनु सम सेवत सब सुख दानि।
सतसमाज सुरलोक सब को न सुनै अस जानि ॥

# ❀ ७ प्रश्नों का उत्तर काकभुशुण्डजी ने दिया ❀

## ❀ उत्तरकाण्ड ❀

पुनि सप्रेम बोलेउ खगराऊ। जौं कृपाल मोहि ऊपर भाऊ ॥
नाथ मोहि निज सेवक जानी। सप्त प्रश्न मम कहहु बखानी ॥
प्रथमहिं कहहु नाथ मतिधीरा। सब ते दुर्लभ कवन सरीरा ॥
बड़ दुख कवन कवन सुख भारी। सोउ संछेपहिं कहहु बिचारी ॥
संत असंत मरम तुम्ह जानहु। तिन्ह कर सहज सुभाव बखानहु ॥

कवन पुन्य श्रुति बिदित बिसाला। कहहु कवन अघ परम कराला॥
मानस रोग कहहु समुझाई। तुम्ह सर्बग्य कृपा अधिकाई॥
तात सुनहु सादर अति प्रीती। मैं संछेप कहउँ यह नीती॥
नर तन सम नहिं कवनिउ देही। जीव चराचर जाचत तेही॥
नरक स्वर्ग अपबर्ग निसेनी। ग्यान बिराग भगति सुभ देनी॥
सो तनु धरि हरि भजहिं न जे नर। होहिं बिषय रत मंद मंद तर॥
कांच किरिच बदले ते लेहीं। कर ते डारि परस मनि देहीं॥
नहि दरिद्र सम दुख जग माहीं। संत मिलन सम सुख जग नाहीं॥
पर उपकार बचन मन काया। संत सहज सुभाउ खगराया॥
संत सहहिं दुख पर हित लागी। पर दुख हेतु असंत अभागी॥
भूर्ज तरू सम संत कृपाला। पर हित निति सह बिपति बिसाला
सन इव खल पर बंधन करई। खाल कढ़ाइ बिपति सहि मरई॥
खल बिनु स्वारथ पर अपकारी। अहि मूषक इव सुनु उरगारी॥
पर संपदा बिनासि नसाहीं। जिमि ससि हति हिम उपल बिलाहीं
दुष्ट उदय जग आरति हेतू। जथा प्रसिद्ध अधम ग्रह केतू॥
सत उदय संतत सुखकारी। बिस्व सुखद जिमि इंदु तमारी॥
परम धर्म श्रुति बिदित अहिंसा। पर निन्दा सम अघ न गरीसा॥
हर गुर निंदक दादुर होई। जन्म सहस्त्र पाव तन सोई॥
द्विज निंदक बहु नरक भोग करि। जग जनमइ बायस सरीर धरि॥
सुर श्रुति निंदक जे अभिमानी। रौरव नरक परहिं ते प्रानी॥
होहिं उलूक संत निंदा रत। मोह निसा प्रिय ग्यान भानु गत॥
सब कै निंदा जे जड़ करहीं। ते चमगादुर होइ अवतरहीं॥

सुनहु तात अब मानस रोगा। जिन्ह ते दुख पावहिं सब लोगा॥
मोह सकल व्याधिन्ह कर मूला। तिन्ह ते पुनि उपजहिं बहु सूला॥
काम बात कफ लोभ अपारा। क्रोध पित्त नित छाती जारा॥
प्रीति करहि जौं तीनिउ भाई। उपजइ सन्यपात दुखदाई।
विषय मनोरथ दुर्गम नाना। ते सब सूल नाम को जाना।
ममता दादु कंडु इरषाई। हरष विषाद गरह बहुताई॥
पर सुख देखि जरनि सोइ छई। कुष्ट दुष्टता मन कुटिलई॥
अहंकार अति दुखद डमरुआ। दंभ कपट मद मान नेहरुआ॥
तृस्ना उदरवृद्धि अति भारी। त्रिविधि ईषना तरुन तिजारी॥
जुग बिधि ज्वर मत्सर अबिबेका। कहँ लगि कहौं कुरोग अनेका॥

❀ दोहा ❀

एक व्याधि बस नर मरहिं ए असाधि बहु व्याधि।
पीड़हिं संतत जीव कहुँ सो किमि लहै समाधि॥
नेम धर्म आचार तप ग्यान जग्य जप दान॥
भेषज पुनि कोटिन्ह नहिं रोग जाहिं हरिजान॥

एहि बिधि सकल जीव जग रोगी। सोक हरष भय प्रीति बियोगी॥
मानस रोग कछुक मैं गाए। हहिं सब के लखि बिरलेन्ह पाए॥
जाने ते छीजहिं कछु पापी। नास न पावहि जन परितापी॥
विषय कुपथ्य पाइ अंकुरे। मुनिहु हृदयँ का नर बापुरे॥
राम कृपां नासहि सब रोगा। जौं एहि भांति बनै संयोगा॥
सदगुरु बैद बचन बिस्वासा। संजम यह न बिषय कै आसा॥

रघुपति भगति सजीवन मूरी। अनूपान श्रद्धा मति पूरी॥
एहि बिधि भलेहि सो रोग नसाही। नाहि त जतन कोटि नहिं जाही॥
जानिअ तब मन बिरुज गोसांई। जब उर बल बिराग अधिकाई॥
सुमति छुधा बाढ़इ नित नई। बिषय आस दुर्बलता गई॥
बिमल ग्यान जल जब सो नहाई। तब रह राम भगति उर छाई॥
सिव अज सुक सनकादिक नारद। जे मुनि ब्रह्म बिचार बिसारद॥
सब कर मत खगनायक एहा। करिअ राम पद पंकज नेहा॥
श्रुति पुरान सब ग्रंथ कहाहीं। रघुपति भगति बिना सुख नाहीं॥
कमठ पीठ जामहिं बरु बारा। बंध्या सुत बरु काहुहि मारा॥
फूलहि नभ बरु बहुबिधि फूला। जीव न लह सुख हरि प्रतिकूला॥
तृषा जाइ बरु मृगजल पाना। बरु जामहिं सस सीस बिषाना॥
अंधकारु बरु रबिहि नसावै। राम बिमुख न जीव सुख पावै॥
हिम ते अनल प्रगट बरु होई। बिमुख राम सुख पाव न कोई॥

❁ दोहा ❁

बारि मथें घृत होइ बरु सिकता ते बरु तेल।
बिनु हरि भजन न भव तरिअ यह सिद्धांत अपेल॥
मसकहि करइ बिरंचि प्रभु अजहि मसक ते हीन।
अस बिचारि तजि संसय रामहि भजहिं प्रबीन॥

 
## कलियुग के लक्षण


### ❀ उत्तरकाण्ड ❀

❀ दोहा ❀

कलिमल ग्रसे धर्म सब गुप्त भये सदग्रंथ ।
दंभिन्ह निज मति कल्पि करि प्रगट किये बहु पंथ ॥
भये लोग सब मोह बस ग्रसे सुभ कर्म ।
सुनु हरिजान सु ग्याननिधि कहउँ कछुक कलि धर्म॥

बरन धरम नहिं आस्रम चारी । स्रुति-विरोध-रत सब नरनारी ॥
द्विज स्रुति बेचक भूप प्रजासन । कोउ नहिं मान निगम-अनु-सासन ॥
मारग सोइ जा कहँ जोई भावा । पंडित सोई जो गाल बजावा ॥
मिथ्यारंभ दंभरत जोई । ता कहुं संत कहहिं सब कोई ॥
सोइ सयान जो पर-धन हारी । जो कर दंभ सो बड़ आचारी ॥
जो कह झूठ मसखरी जाना । कलियुग सोई गुनवंत बखाना ॥
निराचर जो श्रुतिपथ त्यागी । कलिजुग सोइ ग्यानी सो बैरागी ॥
जा के नख अरु जटा बिसाला । सोई तापस प्रसिद्ध कलिकाला ॥

❀ दोहा ❀

असुभ बेष भूषन धरे भच्छाभच्छ जे खाहिं ।
तेइ जोगी तेइ सिद्ध नर पूज्यते कलियुग माहिं ॥

❀ सोरठा ❀

जे अपकारीचार तिन्ह कर गौरव मान्य तेइ ।
मन क्रम बचन लबार तेइ बकता कलिकाल महुँ ॥

नारिबिबस नर सकल गोसाईं । नाचहिं नटमरकट की नाईं ॥
सूद्र द्विजन्ह उपदेसहि ग्याना । मेलि जनेऊ लेहिं कुदाना ॥
सब नर काम लोभ-रत क्रोधी । देव-बिप्र-श्रुति-संत-बिरोधी ॥
गुनमंदिर सुन्दर पति त्यागी । भजहिं नारि परपुरुष अभागी ॥
सौभागिनी बिभूषनहीना । बिधवन्ह कं सृंगार नवीना ॥
गुरुसिष बधिर अंध का लेखा । एक न सुनहि एक नहिं देखा ॥
हरइ सिष्यधन सोक न हरई । सो गुरु घोर नरक महुँ परई ॥
मातु पिता बालकन्हि बोलावहि । उदर भरइ सोइ धर्म सिखावहिं ॥

❀ दोहा ❀

ब्रह्म ज्ञानबिनु नारि नर कहहिं न दूसरि बात ।
कौडी लागि लोभबस करहिं बिप्र-गुरु घात ॥

❀ सोरठा ❀

बादहिं सूद्र द्विजन्द सन हम तुम्ह तें कछु घाटि ॥
जानइ ब्रह्म सो बिप्रबर आँखि देखावहिं डाटि ॥

परत्रिय लपट कपट सयाने । मोह द्रोह ममता लपटाने ॥
तेइ अभेदवादी ज्ञानी नर । देखा मैं चरित्र कलिजुग कर ॥
आपु गये अरु तिन्हहु घालहि । जे कहुँ सतमारग प्रतिपालहि ॥
कल्प कल्प भरि एक एक नरका । परहि जे दुखहि श्रुति करि तरका
जे बरनाधम तेलि कुम्हारा । स्वपच किरात कोल कलवारा ॥
नारि मुई घर संपति नासी । मूँड़ मुड़ाइ होहिं सन्यासी ॥
ते बिप्रन्ह सन आपु पुजावहिं । उभय लोक निज हाथ नसावहि ॥

विप्र निरच्छर लोलुप कामी। निराचार सठ वृषलीस्वामी॥
सूद्र करहिं जप तप व्रत नाना। बैठि बरासन कहहिं पुराना॥
सब नर कल्पित करहिं अचारा। जाइ न बरनि अनीति अपारा॥

❀ दोहा ❀

भए बरन संकर कलि भिन्नसेतु सब लोग।
करहिं पाप पावहिं दुख भय रुज सोक बियोग॥
श्रुति संमत हरि भक्ति पथ संजुत बिरति बिवेक।
तेहिं न चलहिं नर मोह बस कल्पहिं पंथ अनेक॥

❀ छन्द ❀

बहु दाम सँवारहिं धाम जती। बिषया हरि लीन्हि न रहि बिरती
तपसी धनवंत दरिद्र गृही। कलि कौतुक तात न जात कही॥
कुलवंति निकारहिं नारि सती। गृह आनहिं चेरि निबेरि गती॥
सुत मानहिं मातु पिता तब लौं। अबलानन दीख नहीं जब लौं॥
ससुरारि पिआरि लगी जब तें। रिपुरूप कुटुम्ब भए तब तें॥
नृप पाप परायन धर्म नहीं। करि दंड बिडंब प्रजा नितहीं॥
धनवंत कुलीन मलीन अपी। द्विज चिन्ह जनेउ उघार तपी॥
नहिं मान पुरानन वेदहिं जो। हरि सेवक संत सही कलि सो॥
कबिबृंद उदार दुनी न सुनी। गुन-दूषक-व्रात न कोपि गुनी॥
कलि बारहिं बार दुकाल परे। बिनु अन्न दुखी सब लोग मरे॥

❀ दोहा ❀

सुनु खगेस कलि कपट हठ दंभ द्वेष पाषंड।
मान मोह मारादि मद ब्याधि रहे ब्रह्मंड॥

तामस धर्म करहिं नर जप तप व्रत मख दान।
देव न बरषहिं धरनीं बए न जामहिं धान॥

❀ छंद ❀

अवला कच भूषन भूरि छुधा। धनहीन दुखी ममता बहुधा॥
सुख चाहहिं मूढ न धर्म रता। मति थोरि कठोरि न कोमलता॥
नर पीड़ित रोग न भोग कही। अभिमान बिरोध अकारनही॥
लघु जीवन संबतु पंच दसा। कलपांत न नास गुमानु असा॥
कलिकाल बिहाल किए मनुजा। नहि मानत कौ अनुजा तनुजा॥
नहि तोष बिचार न सीतलता। सब जाति कुजाति भए मगता॥
इरिपा परुपाच्छर लोलुपता। भरि पूरि रही समता बिगता॥
सब लोग बियोग बिसोक हुए। बरनाश्रम धर्म अचार गए॥
दम दान दया नहिं जानपनी। जड़ता परबचनताति घनी॥
तनु पोषक नारि नरा सगरे। परनिंदक जे जग मो बगरे॥

— दोहा —

सुनु ब्यालारि काल कलि मल अवगुन आगार।
गुनउ बहुत कलिजुग कर बिनु प्रयास निस्तार॥
कृतजुग त्रेता द्वापर पूजा मख अरु जोग।
जो गति होइ सो कलि हरि नाम ते पावहिं लोग॥

कृतजुग सब जोगी बिग्यानी। करि हरि ध्यान तरहिं भव प्रानी॥
त्रेतां बिबिध जग्य नर करहीं। प्रभुहि समर्पि कर्म भव तरहीं॥
द्वापर करि रघुपति पद पूजा। नर भव तरहि उपाय न दूजा॥

कलिजुग केवल हरि गुन गाहा। गावत नर पावहि भव थाहा॥
कलिजुग जोग न जग्य न ग्याना। एक अधार राम गुन गाना॥
सब भरोस तजि जो भज रामहि। प्रेम समेत गाव गुन ग्रामहि॥
सोइ भव तर कछु संसय नाहीं। नाम प्रताप प्रगट कलि माहीं॥
कलि कर एक पुनीत प्रतापा। मानस पुन्य होहि नहि पापा॥

❀ दोहा ❀

कलिजुग सम जुग आन नहिं जौं नर कर बिस्वास।
गाइ राम गुन गन बिमल भव तर बिनहि प्रयास॥
प्रगट चारि पद धर्म के कलि महुँ एक प्रधान।
जेन केन विधि दीन्हें दान करइ कल्यारण॥

## चौपाई-अनुष्ठान विधि

(रेखा मंत्र)

मामभिरक्षय रघुकुल नायक। धृत वर चाप रुचिर कर सायक॥

(पुत्र प्राप्ति के लिये)

प्रेम मगन कौसल्या निसदिन जात न जान।
सुत सनेह बस माता बाल चरित कर गान॥

(मुकदमा जीतने के लिये)

पवन तनय बल पवन समाना। बुद्धि बिवेक बिग्यान निधाना॥

(विपत्ति नाश के लिये)

राजिव नयन धरें धनु सायक। भगत विपति भंजन सुख दायक॥

( विद्या प्राप्ति के लिए )

गुरु गृह गए पढ़न रघुराई। अलपकाल विद्या सब आई॥

( आकर्षण के लिए )

जेहि के जेहि पर सत्य सनेहू। सो तेहि मिलइ न कछु संदेहू॥

( परीक्षा में पास होने के लिए )

जेहि पर कृपा करहीं जनु जानी। कवि उर अजिर नचावहीं बानी॥
मोरि सुधारिहि सो सब भाती। जासु कृपा नही कृपा अघाती॥

( लक्ष्मी प्राप्ति के लिए )

जिमी सरिता सागर महुं जाहीं। जद्यपि ताहि कामना नाहीं॥
तिमि सुख संपति विनहिं बोलाएं। धरम सील पही जाही सुभाएं॥

( विघ्न नाश के लिए )

सकल विघ्न ब्यापहिं नहिं तेहि। राम सु कृपा विलोक ही जेही॥

## ❋ विधि ❋

चौपाई मंत्र का विधान यह है—रात के दस बजे के बाद अष्टांग हवन की सामग्री सहित माला लेकर एकान्त में बैठ जाना चाहिए अपना मुख काशी की ओर कर लेना चाहिए एक माला हवन करे चौपाई साथ पढे इस तरह एक सौ आठ बार हवन करे मन्त्र सिद्ध हो जायगा फिर जब जिस कार्य की आवश्यकता हो इनका श्रद्धा पूर्वक पाठ करता रहे जब तक कार्य सिद्ध न हो।

**हवन सामग्री :**—१—चन्दन का बुरादा २—तिल ३—शुद्ध

घी ४—शक्कर ५—अगर ६—तगर ७—कपूर ८--शुद्ध केशर ६—नागरमोथा १०—पन्च मेवा ११—जौ १२—चावल इत्यादि सभी चीजो को मिला कर हवन करे।

## गीता पाठ विधि

श्रीमद्भगवद्गीता-पाठ विधानं हस्तलिखित ब्रह्माण्ड पुराणे।

१ बन्धमोक्षकामश्चत्वारिंशद्दिनपर्यन्तं प्रत्यहं प्रत्यहं संहारक्रमेण पाठत्रयं कुर्यात् बन्धमोक्षो भवति।

यतीनाम् संहारक्रम श्रेष्ठः संकटे प्रसिद्धः-

२ श्रीकामः स्थितिक्रमेण पठेत् धनप्राप्तिर्भवेत्। गृहस्थानां स्थितिक्रमः श्रेष्ठः

३ विवाहकामः सृष्टिक्रमेण पठेत्।

ब्रह्मचारिणाम् सृष्टि क्रमः श्रेष्ठः।

१ संसार बन्धन मोक्ष की जो कामना योगी करे।
प्रति दिवस संहार क्रम से तीन पाठो को करे॥
चालीस दिन तक पाठ कर जब चित्त हो गोपाल में।
क्या ? कभी वह पड़ सके, संसार सागर जाल मे॥

### संहारक्रमः

अठारह अध्याय से — प्रथम अध्याय तक

१८, १७, १६, १५, १४, १३, १२, ११,
१०, ६, ८, ७, ६, ५, ४, ३, २, १,

२ श्री कामना से पाठ करना यदि किसी को इष्ट हो।

स्थिति क्रम नियम धारण करे तब सकल दूर अनिष्ठ हो ॥
सौख्य उसको नित मिले धन-धान्य की अति वृद्धि हो ।
पाठ करने से सदा कल्याण सुख सुमृद्धि हो ॥

## स्थितिक्रमः

पांच अध्याय से अठारह अध्याय तक चार से एक तक

५, ६, ७, ८, ६, १०, ११, १२, १३, १४,
१५, १६, १७, १८, ४, ३, २, १,

३ ब्रह्मचारी धर्म निज पालन करे जो क्षेम से ।
उपरान्त, धम गृहस्थ जब स्वीकार करता प्रेम से ॥
प्राप्त करता वही नर श्री रूप नारी लोक मे ।
सृष्टि क्रम से पाठकर होता कभी क्या ? शोक मे ।

## सृष्टिक्रमः

प्रथम अध्याय से, अठारह अध्याय तक

१, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८. ६, १०, ११, १२,
१३, १४, १५, १६, १७, १८, इति,

## भीतनिवृत्यर्थ

स्थाने हृषीकेश इति, इस श्लोक को प्रतिदिन पढ़े। भय दूर हो।

सब मनोरथो की सिद्धि के लिये।

यत्र योगेश्वरः कृष्णोयत्र पार्थो धनुर्धरः

इस श्लोक से सपुटित कर पाठ करे १०० सौ आवृति करने पर मनोरथ सिद्ध होगा। सपुटित कर पाठ का क्रम उपरोक्त सं,ार स्थिति सृष्टि है जिस वर्ग का हो, उसके अनुसार वह सपुटित् पाठ करे।

## सर्वा बाधा निवृत्यर्थं दशमाध्यायमारभ्य संपुटित पठेत्

सब बाधाओं को दूर करने के लिए दसवें अध्याय से संपुटित कर पाठ करें।

पाठक्रम

१०, ११, १२, १३, १४, १५, १६, १७, १८, ९, ८, ७, ६, ५, ४, ३, २, १, इति ब्रह्माण्ड पुराणे।

## भूत प्रेत राक्षस नाशक मंत्र

ॐ नमो नारायणाय

ॐ स्थाने हृषिकेश तव प्रकीर्त्या

जगत्प्रहृष्यत्यनुरज्यते च।

रक्षांसि भीतानिदिशोद्रवन्ति

सर्वे नमस्यन्ति च सिद्ध सङ्घाः

भीतानि दिशो द्रवन्ति

ॐ नरसिंहाय नमः ॐ प्रचक्राय स्वाहा

ॐ विचक्राय स्वाहा ॐसुचक्राय स्वाहा

ॐ ज्वालाचक्राय स्वाहा ॐ असुरान्तक

चक्राय स्वाहा ॐ महासुर्शन चक्राय स्वाहा ॥

गी० अ० ११।३६ यह गीता श्लोक संपुट संयुक्त एक लाख पाठ करने से प्रेत पीड़ा दूर होती है और कामना भी पूर्ण होती है निष्काम को भगवद्दर्शन होता है।

## अथ गरुडोपनिषत्

ॐ भद्र कर्णेभिः शृणुयाम देवाः। भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्रा

स्थिरैरंगैस्तुष्टुवांˎ सस्तनूभिः । व्यशेम देवहितं यदायुः । स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वतिनः पूपा विश्ववेदाः । स्वस्तिनस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्तिनो वृहस्पतिर्दधातु ॥ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥ ५ ॥ प्र० उप० ॐ ब्रह्म विद्यां प्रवक्ष्यामि ब्रह्मा नारदाय नारदो बृहत्सेनाय बृहत्सेनो वृहस्पतये वृहस्पति-रिन्द्राय इन्द्रो भरद्वाजाय भरद्वाजो जीवतु कामेभ्यः स्वशिष्येभ्यः प्रायच्छत् । ॐ तत्कारी मत्कारी विषहारिणी विषदूषिणी विषसर्पिणी विषनाशिनी हतं विषं नष्टं विषं प्रणष्टं विषं हतं ते ब्रह्मणा विषं हत-मिन्द्रस्य वज्रेण स्वाहा ॥ १ ॥ नागानां सर्पाणां वृश्चिकानां लूतानां प्रलूतानां गोधानां गृहगोधानां मूषकानां स्थावराणां जंगमानां यद्यनन्तकदूतस्त्वं यदि वानन्तकः स्वयम यदि वासुकि-दूतस्त्वं यदिवासुकिः स्वयम् यदि तक्षक-दूतस्त्वं यदिवातक्षकः स्वयम यदि कर्कोटिकदूतस्त्वं यदि वा कर्कोटकः स्वयम यदि शंख-पुलकदूतस्त्वं यदि वा शंखपुलकः स्वयम् यदि पद्मकदूतस्त्वं यदिवा पद्मकः स्वयम् यदि महापद्मक दूतस्त्वं यदि वा महापद्मकः स्वयम् यद्येला पत्रक-दूतस्त्वं यदिवैला पत्रकः स्वयम् यदि महैला पत्रकः दूतस्त्वं यदि वा महैलापत्रकः स्वयम यदि कम्बला-श्वतर दूतस्त्वं यदि वा कम्बलाश्वतरः स्वयम् यदि कालिक-दूतस्त्वं यदि वा कालिकः स्वयम् यदि कुलिकदूतस्त्वं यदि वा कुलिकः स्वयम् य इमां महाविद्याममावस्यायां श्रृणुयाद् द्वादशवर्षंननत दशन्ति सर्पा यइमां महाविद्याममावस्यायामधीयानो धारयेद्यावज्जीवं नतं दशन्ति सर्पाः । अष्टौ ब्राह्मणान्ग्राहयित्वा तृणेन मोक्षयति भस्मना मोक्षयति शतं ब्राह्मणान्ग्राहयित्वा

चक्षुषा मोक्षयति सहस्त्रब्राह्मणान्ग्राहयित्वा मनसा मोक्षयति इत्याह भगवान् ब्रह्मा आह भगवान् ब्रह्मा इत्यथर्ववेदे गारुडोपनिषत्समाप्ता ॐ भद्रंकर्णेभिरिति ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः

# दत्तात्रय के २४ गुरु

अवधूत महात्मा ने २४ प्राणियों के व्यवहार से शिक्षा ग्रहण की है।

(१) पृथ्वी—पृथ्वी से क्षमा और सहिष्णुता की शिक्षा ली है। लोग पृथिवी को खोदते उस पर मलमूत्र फेंकते हैं परन्तु पृथिवी तनिक भी विचलित न होकर सबको अपनी गोद में उठाए रहती है। विवेकी साधुपुरुष को भी पृथ्वी के समान सहनशील रहकर अपकार करनेवालों के साथ भी क्षमा का वर्ताव करना चाहिये।

(२) पर्वत—पर्वतों से यह सीखा है कि साधुको बिना किसी प्रत्युपकार की भावना के अपने जीवन की सब चेष्टाओं को परोपकार में ही लगा देना चाहिये।

(३) वृक्ष—वृक्षों को काटने जलाने और उखाड़ने वालों को भी बिना किसी सङ्कोच पत्ते, छाल, जड, गोंद, फूल, फल, लकड़ी, कोयला और राख आदि से लाभ पहुंचाते हैं वैसे ही साधु को बुराई करने वालों के साथ भी भलाई ही करनी चाहिये।

(४) वायु—वायु के समान, प्राणवायु केवल आहारमात्र की अपेक्षा रखकर रूप-रस आदि से कोई प्रयोजन नहीं रखता और बाह्यवायु गन्ध आदि गुणों तथा शीतोष्णधर्मों से युक्त होना

हुआ भी स्वयं निर्लिप्त रहता है, आत्मज्ञानी को भी शारीरिकधर्मों से युक्त होते हुए भी अपने आपको शारीरिक गुणदोषों से अतीत समझना चाहिये।

(५) आकाश—आकाश घटादि में रहता हुआ भी अखण्ड निर्लिप्त और समन्वयरूप से व्यापक है।

(६) मेघ—वायु आदि का आधार होता हुआ भी उनसे अलग है वैसे ही साधुपुरुष भी अपने आपको कालकृत तेज, जल, अन्नमय शरीर से अलग समझे।

(७) जल—जल के समान स्वाभाविक स्निग्ध, निर्मल, मधुर तथा तीर्थतुल्य रहकर दर्शनस्पर्शन कीर्तन द्वारा लोगों को पवित्र करता रहे और सब का मल धोने का प्रयत्न करे।

(८) अग्नि—अग्नि के समान तेजस्वी-ज्ञानी, तपी, भजनानन्दी, दीप्तिशाली और दुर्धर्ष रहकर स्वतः ही जो कुछ प्राप्त हो उसे पेट के पात्र में रखले, न अधिक की इच्छा करे और नहीं सञ्चय करे।

(९) चन्द्रमा— जैसे अव्यक्तगति से काल के द्वारा चन्द्रमा की कलाएं घटते बढते रहने पर भी चन्द्रमण्डल कभी घटता बढता नहीं वैसे ही सब कालकृत अवस्थाएं देहकी हैं आत्मा की नहीं और कालगति से शरीर ही उपजते तथा नष्ट होते हैं आत्मा नहीं।

(१०) सूर्य—जिस प्रकार सूर्य पृथ्वी का जल खेंचकर समयानुसार वर्षा करता है वैसे ही साधु महात्मा को भी विद्या और

ज्ञान को सीख कर संसार में फैलाना चाहिये ।

(११) **कबूतर**—अवधूतजी महाराज यदु से कहते हैं—कबूतर-कबूतरी पक्षियों का एक जोड़ा बड़े स्नेह सुख से जंगल मे रहता था। उनके यहां बच्चे पैदा हो गये। एक दिन दोनो पक्षी चोग चुगने गये हुए थे कि पीछे से चिड़ीमार ने आकर उनके बच्चों को पकड लिया। चिड़ीमार के जाल मे बच्चे फंसे ही थे कि दोनों पक्षी वापिस आगये। बच्चो को जाल मे तड़पते देखकर कबूतरी से न रहा गया वह भी जाल में गिर कर फंस गई और इसके बाद कबूतर भी परिवार के बिना अपना जीनव व्यर्थ जानकर जाल मे आ फसा। कबूतरो के उस जोड़े से यह शिक्षा ग्रहण की कि जो व्यक्ति गृहस्थ के पालन मे आसक्त रहते है वे कबूतर के समान दुखित होकर कष्टों का शिकार होते हैं। यह मनुष्यजन्म मुक्ति का खुला हुआ द्वार है इसको पाकर भी जो लोग उस पक्षी की भांति विषयो में आसक्त होते है वे मूढ़ हैंऔर शास्त्र में उन्हे आरूढ़-च्युत कहा गया है।

(१२) **अजगर**—से यह शिक्षा ली है कि सुखदुःख स्वयमेव ही प्राप्त होते रहते है ज्ञानीपुरुष को इनकी इच्छा न करनी चाहिये। दैवाधीन जो थोड़ा बहुत, अच्छा बुरा नीरस सरस आप ही से मिल जाय उसे उदासीन भाव से खा लेना चाहिये अन्यथा निराहार दशा मे भी बहुतकाल तक धैर्य धारण कर निरुद्यम पड़ा रहे, शरीर का भरणपोषण करने की चिन्ता न करें।

(१३) **सागर**—मुनि महात्मा को सागर की भांति प्रशान्त गम्भीर, दुरवगाह्य अनतियक्रमणीय, अनन्तपार और अक्षोभ्य

रहना चाहिए। सागर जिस प्रकार वर्षाऋतु की भरी हुई नदियों को पाकर फूलता नहीं और ग्रीष्मऋतु की नदियों को सूखी हुई देखकर कभी सूखता नहीं, वैसे ही आत्मज्ञानी साधु को भी समृद्ध-कामनाओं को पाकर प्रसन्न और कामनाओं के पूरा न होने पर क्षुभित न होना चाहिये।

(१३) **पतङ्ग**—से यह सीखा है कि जो लोग इन्द्रियों से वश मे होकर रूप आदि पर मोहित हो जाते है वे नष्ट भ्रष्ट हो जाते है।

(१४) **भ्रमर**—से यह सीखा है कि मुनि को उतना ही आहार करना चाहिये जिससे शरीर की शक्ति बनी रहे—शिथिल न हो। अनेक घरो से थोड़ा थोड़ा अन्न लेकर खाना चाहिये। एक ही घर का आश्रय लेनेवाला उस भ्रमर के समान नष्ट होता है जो विशिष्ट गन्ध के लोभ से एक ही कमल में रहकर सूर्यास्त के समय कमल के सम्पुट मे फँस जाता है। जिस प्रकार मधुकर सर्वप्रकार के फूलों से सार वस्तु ग्रहण करता है वैसे ही महात्मा को सब शास्त्रो से साराश ग्रहण करना चाहिए। हाथ और पेट को ही पात्र बनाकर आहारमात्र से प्रयोजन रक्खे, दूसरे समय के लिये संचित न करे। संचित करनेवाला मधुमक्षिका के समान अपनी सम्पत्ति सहित नष्ट होता है। चाहे लकड़ी की स्त्री क्यो न हो भिक्षुक उसे पैर से भी स्पर्श न करे, अन्यथा हथनी के अंग-संग की लालसा करने वाले हाथी के समान गढे मे गिरकर परा-धीनता मे जकड़ा जायगा।

(१५) **मधुहारी**—के मक्षिकाओं का मधु ले जाने से यह

सीखा है कि जो लोग धन को दान पुण्य में नहीं लगाते उनका धन दूसरे ही खाते हैं।

(१६) हरिण—व्याध के मधुर गीतों को सुनकर हरिण उसके जाल में फस जाता है। हरिणीपुत्र ऋष्यशृंग स्त्रियों के ग्राम्यगीत सुनकर उनके चंगुल में फंस गये। इससे यही शिक्षा ली है कि वनवासी यति ग्राम्यगीतों को सुनने की न आदत डाले। स्वाद के वस मीन मांस के टुकडे में छुपे हुये कांटे को नहीं देखता और फंस जाता है, इसलिए ज्ञानीपुरुष रस का स्वाद न डाले। क्योंकि जबतक जिह्वा इन्द्रिय को नहीं जीता जाता तबतक अन्य इन्द्रियों को जीत लेने पर भी कोई जीतेन्द्रिय नहीं कहला सकता।

(१७) पिङ्गला—वेश्या आधी रात्रि तक किसी धनपति की प्रतीक्षा में जागती रही। जब कोई न आया तो उसे वैराग्य हो गया और उसने अपने पिछले कुकर्मों के लिये पश्चात्ताप करते हुये प्रतिज्ञा करली कि अब धन के बदले धर्म न बेचूँगी। किन्तु रूखा सूखा खाकर अपने आत्मा में स्थित भगवान् से ही प्रेम करूंगी। उससे मैंने यह शिक्षा ली कि पुरुष के आशारूप सब बन्धनों को काटनेवाला वैराग्य ही है। बिना वैराग्य के देहबन्धन को काटने का दूसरा कोई उपाय नहीं।

(१८) कुररी—पक्षी बच्चों के मोह में कष्ट पाता है। उनसे अलग हो जाने पर उसे कोई कष्ट नहीं।

(१९) बालक—बालक से निश्चिन्तता और भोलापन सीखा है। भोलाभाला निरुद्यमी बालक और माया से अतीत ज्ञानी पुरुष ही निश्चिन्त और परमानन्द में मग्न रहते हैं।

(२०) कुमारी—धान कूटते समय एक कुमारी कन्या के चूड़ियों को तोडकर दो दो रख लेने पर भी शोर बन्द न हुआ। अन्त में उसने केवल एक एक चूडी रहने दी फिर शोर नहीं हुआ। इस से मैने यह शिक्षा पाई कि बहुत लोगो का एकत्र रहना कलह और अनिष्ट का कारण है। साधु के लिये एकान्तवास ही लाभदायक हो सकता है।

(२१) वाण—बनाने वाले से चित्त को एकाग्र करना, आसन लगाना, श्वास को वश करना, वैराग्य से वशीभूत और अभ्यास से स्थिर करके मनको अपने लक्ष्य परमात्मा मे लगाना सीखा है।

(२२) सर्प—से यह सीखा है कि मुनि अकेला ही विचरण करे, अपने रहने का स्थान नियत करे, गुहा आदि में पड़ रहे, हर समय सावधान रहे और अल्प-भाषी होकर इच्छानुसार घूमता रहे।

(२३) ऊर्णनाभि—से यह सीखा है कि एकमात्र नारायणदेव कल्प के आदि मे अपनी माया से इस विश्व को प्रकट करते है और फिर प्रलयकाल मे अपनी कालशक्ति द्वारा सब शक्तियो को अपने में लीन कर सर्वाधाररूप से एक अद्वितीय शक्ति अवशिष्ट रहते है। सब शक्तियां क्रमश अपने अपने कारण में लीन होकर अन्त में सब परमकारण मे समा जाती हैं। भगवान की इसी विशुद्ध-स्थिति को वेदो मे कैवल्यमोक्ष कहा गया है। राजन्! वही परमानन्द मोक्षरूप परमेश्वर अखण्ड आत्मानुभवरूप काल के द्वारा

अपनी त्रिगुणमयी माया को सचेष्ट करके सृष्टि के सूत्रस्वरूप महत्तत्त्व को प्रकट करते हैं। महत्तत्त्व से तीनों गुणों अर्थात् त्रिविधविश्व की सृष्टि करनेवाला त्रिविध अहंकार प्रकट होता है। सूत्रस्वरूप महत्तत्त्व में ही यह विश्व ओतप्रोत है और अध्यात्म प्राणवायु महत्तत्त्व ही से जीवात्मा संसार में प्रवृत्त है। जैसे ऊर्णनाभि अपने मुख से जाला फैलाकर सृष्टि रचता और समेट लेता है वैसे ही भगवान् इस विश्व की सृष्टि स्थिति और लय करते हैं।

(२४) पेशस्कृत्—से यह सीखा है कि मनुष्य एकाग्रमन से जिस ओर ध्यान लगाता है उसी का रूप बन जाता है। हे राजन! मैंने अपने शरीर से भी बहुत कुछ शिक्षा ग्रहण की है इसलिये इसे भी शिक्षादाता गुरू मानता हूँ। क्योंकि यद्यपि यह शरीर अनित्य है पर मोक्ष का द्वार भी यह मनुष्य शरीर ही है।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।



# श्री सद्गुरु की आरती



जय गुरुदेव दयानिधि दीनन हितकारी।
जय जय मोह विनाशक भव बन्धन हारी॥ जयदेव० ॥

ब्रह्मा विष्णु सदाशिव गुरु मूरति धारी।
वेद पुराण बखानत गुरु महिमा भारी॥१॥ जयदेव० ॥

जप तप तीरथ संयम दान विविध दीन्हे।
गुरु बिन ज्ञान न होवे कोटि यतन कीन्हे॥२॥ जयदेव० ॥

माया मोह नदी जल जीव बहैं सारे।
नाम जहाज बिठाकर गुरु पल मे तारे॥३॥ जयदेव० ॥

काम क्रोध मद मत्सर चोर बड़े भारी।
ज्ञान खड्ग ले कर में गुरु सब संहारी॥४॥ जयदेव० ॥

नाना पन्थ जगत में निज निज गुण गावें।
सब का सार बताकर गुरु मारग लावें॥५॥ जयदेव० ॥

गुरु चरणामृत निर्मल सब पातक हारी।
बचन सुनत तम नाशे सब संशय टारी॥६॥ जयदेव० ॥

तन मन धन सब अर्पण गुरु चरणन कीजे।
स्वामीजी महाराज परम पद मोक्ष गती दीजे॥७॥ जयदेव० ॥



# प्रार्थना

दुःख भञ्जन आप कहाते हो। तो दास के दुःख हटा देना ॥
है विपत्ती विभञ्जन नाम तेरा। तो सारी विपत्तीं मिटा देना ॥
है नाम पतित पावन तेरा। हुँ पापी पवित्र बना देना ॥
संकट मोचन कहलाते हो। मम संकट नाथ हटा देना ॥
भव बन्धन आप मिटाते हो। यह बन्धन तुच्छ मिटा देना ॥
मेरी लज्जा के साथ साथ। अपनी भी लाज बचा लेना ॥
दाता आनन्द आप कहाते हो। इस घर में आनन्द मचा देना ॥
सुख दाता आप कहाते हो। इस घर को सुखी बना देना ॥
यदि दीन दयालु नाम तेरा। तो दया आप दिखला देना ॥
दिन को तुम रात बना करके। अर्जुन का प्राण बचाया था ॥
निज कर गोवरधन धारण कर। सब ब्रज को सुखी बनाया था ॥
यह दीन 'हीन' असहाय नाथ। अति कठिन विकट दुःख पाता है॥
यों 'ओंकार' तव शरण पड़ा। अब आँसु धार बहाता है ॥
हो जाय कृपा की कोर तनिक। तो दुःख सारा मिट जायेगा ॥
मैं नाथ सुखी हो जाऊंगा। यश जगत तुम्हारा गायेगा ॥

रामस्वरूप मिश्र के प्रबन्ध से मनोहर प्रिन्टिंग प्रेस,
पीपलिया बाजार ब्यावर में मुद्रित।

श्रीहरिः

# प्रार्थना-परिचय

प्रार्थना मनकी वस्तु है। उसके लिये बँधे-नपे नियमोंकी, व्याकरणशुद्ध शब्दोंकी, छन्दोंकी और कविताओंकी अनिवार्यता नहीं है। प्रगाढ़ विश्वासके साथ अपने भगवान्‌से अपनी भाषामें अपने मनकी सच्ची स्थितिके अनुसार सहज ही जो कुछ भी आवेदन-निवेदन किया जाय, वही प्रार्थना है। जीवनमें ऐसी प्रार्थनाएँ असंख्य बार हुई हैं, होती हैं—कभी शब्दोंमें, कभी मूक भाषामें और कभी केवल मनके संकल्पमात्रमें ही। इनमेंसे जो बहुत ही थोड़ी-सी लिपिबद्धरूपमें हुईं, वे ही यहाँ छापी जा रही हैं। यह अपने प्रभुके साथ अपनी निजकी बातचीत है। यह न तर्ककी चीज है, न विचारकी ही। न इसमें बनावट ही है। यह तो मनके सहज भावोच्छ्वास हैं जो समय-समयपर मनकी जैसी स्थिति रही है, उसीके अनुसार प्रकट हुए हैं। इनमें सम्बद्धता, नियमितता तथा पूर्वापरकी एकताका कोई प्रश्न ही नहीं है। जो कुछ है, यथार्थ है। ये किसीके जीवनमें, उसकी समस्याओंके समाधानमें, कठिनाइयोंके दूर करनेमें और लक्ष्यकी प्राप्तिमें कुछ मार्ग निर्देश कर सकें, कुछ सहायक हो सकें तो बड़े आनन्दकी बात है।

—कोई एक



परमकारुणिको न भवत्परः
परमशोच्यतमो न च मत्परः।
इति विचिन्त्य हरे मयि पामरे
यदुचितं यदुनाथ तदाचर॥

हरे ! तुमसे बढ़कर परम कारुणिक और कोई नहीं एवं मुझसे बढ़कर परम शोचनीय और कोई नहीं। यदुनाथ ! यों समझकर मुझ पामरके [illegible] उचित हो, वही करो।

परमकारुणिको न भवत्परः

परमशोच्यतमो न च मत्परः।

इति विचिन्त्य हरे मयि पामरे

यदुचितं यदुनाथ तदाचर॥

हरे! तुमसे बढ़कर परम कारुणिक और कोई नहीं एवं मुझसे बढ़कर परम शोचनीय और कोई नहीं। यदुनाथ! यों समझकर मुझ पामरके लिये जो उचित हो, वही करो।



श्रीहरिः शरणम्

# प्रार्थना

## [ १ ]

हे प्रभो !

मैं अधम हूँ, नीच हूँ, पामर हूँ, पापोंकी कालिमासे कलङ्कित हूँ। इतना सब होते हुए भी हूँ तो तुम्हारा ही न ? इस सत्यको, हे सत्य ! तुम अस्वीकार नहीं कर सकते। बस, इसी सत्यके आधारपर मैं तुमसे यह प्रार्थना करता हूँ कि तुम मेरे मनको ऐसा बना दो जिसमें वह इस सत्यको सदा स्मरण रक्खे। क्या इस पतितकी, हे पतितपावन ! इतनी विनती भी नहीं सुनोगे ?

× × × ×

हे प्रभो ! मैं तुमसे विमुख हूँ, संसारके जालमें फँसा हूँ, भूलकर भी कभी तुम्हारी ओर चित्त नहीं लगाता। परन्तु हे विश्वरूप ! मेरे लीलामय ! यह तो सत्य ही है कि सब कुछ तुम्हीं हो। फिर चाहे मैं किसी ओर देखूँ, किसी ओर जाऊँ, किसीमें मन लगाऊँ, तुम्हींको तो देखता हूँ, तुम्हारी ओर ही तो जाता हूँ, तुम्हींमें तो मन लगाता हूँ। बस, यही प्रार्थना है कि इस समझको प्रतिक्षण मेरे हृदयमें जमाये रक्खो मेरे स्वामी !

× × × ×

हे प्रभो ! मैं अपनी झूठी ऐंठमें अकड़ा रहता हूँ, और अपनेको बलवान्, धनवान्, संततिवान्, जनवान्, विद्वान् और बुद्धिमान् मानता हूँ । परन्तु हे सर्वेश्वर ! यह तो सत्य ही है कि मुझमें जो कुछ भी है सो सब तुम्हारा ही तो है । मैं भी तुम्हारी ही सम्पत्ति हूँ । हे सर्वलोकमहेश्वर ! बस, इस सत्य सिद्धान्तको मैं कभी न भूलूँ, यह वरदान दे दो मेरे मालिक !

× × × ×

हे प्रभो ! लोग कहते हैं जगत् सब स्वप्नवत् है, तुम्हारी मायासे बिना ही हुए यह सब कुछ दीखता है परन्तु माया या स्वप्न पुरुषके आश्रित होनेके कारण यह तो, हे सत्यसंकल्प ! सत्य ही है न कि यह सारा प्रपञ्च तुम्हारे संकल्पपर स्थित है । प्रपञ्चमें ही मैं भी हूँ इसलिये मैं भी तुम्हारे संकल्पमें हूँ । मेरे-सरीखा कौन भाग्यवान् होगा जिसे तुम अपने मनमें रखते हो । बस, प्रभो ! मुझे तो अपने संकल्पमें ही रक्खो । और ऐसा बना दो कि मैं सब कुछ भूलकर—दुनियाकी सारी सुधि भुलाकर केवल यही याद रक्खूँ कि मैं तुम्हारे संकल्पमें ही स्थित हूँ ।

× × × ×

हे प्रभो ! कहाँ मैं क्षुद्र-सी परिधिमें रहनेवाला क्षुद्रतम कीट और कहाँ तुम अपने एक-एक रोममें अनन्त ब्रह्माण्डोंको धारण करनेवाले कल्पनातीत महामहिम महान् ! मैं तुम्हारी थाह कहाँ पाऊँ और कैसे पाऊँ ? परन्तु हे सर्वाधार ! यह तो

सत्य है कि अनन्त ब्रह्माण्डोंमेंसे किसी एक क्षुद्र क्षुद्रतम कीट होनेपर भी हूँ तो तुम्हारे ही ब्र हुआ न ? प्रभो ! बस, इस तत्त्वको कभी भूलूँ न सदा-सर्वदा अपनेको तुम्हारे ही आधारपर स्थित देखूँ, अपनेको तुम्हारे ही अंदर समझूँ !

× × × ×

हे प्रभो ! मैं दुःखोंसे दबा हूँ, तापोंसे संतप्त हूँ, अभावोंसे आकुल हूँ, व्यवस्थाओंसे व्याकुल हूँ, अपमानोंसे पीड़ित हूँ, अपकीर्तिसे कलङ्कित हूँ, व्याधियोंसे ग्रस्त हूँ और भयोंसे त्रस्त हूँ। मेरे समान दुखी दुनियामें दूसरा कौन होगा ? सारे दुःखोंका पहाड़ मानो मुझपर ही टूट पड़ा है। परन्तु हे मेरे प्रियतम ! क्या यह सच नहीं है कि यह सब तुम्हारी ही भेजी हुई सौगात है ? तुम्हारा ही प्रेमसे दिया हुआ उपहार है ? इस सत्यको जाननेपर भी हे मेरे प्यारे ! फिर मुझे इनकी प्राप्तिमें असन्तोष क्यों होता है ? तुम्हारी दी हुई प्रत्येक वस्तुमें तुम्हारे हृदयके निर्मल प्रेमको देखकर, ओ मेरे हृदयधन ! तुम्हारे प्रत्येक विधानमें तुम्हारा कोमल कर-स्पर्श पाकर मैं परम सुखी हो सकूँ। ऐसा प्रेमियोंका-सा विलक्षण हृदय मुझे दे दो नाथ !

× × × ×

हे प्रभो ! मैं दिन-रात दुनियामें दुःखकी, शोककी, पीड़ाकी, निराशाकी, असफलताकी, अपमानकी, अभावकी,

अकालकी, अकीर्तिकी, दरिद्रताकी, वियोगकी, रोगकी और मृत्युकी डरावनी सूरतोंको देख-देखकर भयभीत होता हूँ। परन्तु हे मेरे चतुर खिलाड़ी ! हे मेरे विलक्षण बहुरूपिये ! क्या यह सत्य नहीं है कि इन सब रूपोंको धारण करके एक तुम्हीं तो मुझसे खेलने आते हो ? और क्या यह भी सत्य नहीं है कि मैं तुम्हें न पहचाननेके कारण ही डरकर इनसे दूर भागना चाहता हूँ ? प्यारे ! मुझे ऐसी दिव्य आँखें दे दो कि फिर तुम्हें पहचाननेमें मैं कभी भूलूँ ही नहीं ! चाहे तुम किसी भी रूपमें आओ, मैं तुम्हें पहचान ही लूँ और तुम्हारे नये-नये खेलोंको देख-देखकर वैसे ही खिलता रहूँ, जैसे सूर्यकी किरणोंको देखते ही कमल खिल उठते हैं। दे डालो न प्रभु ! ऐसी पर्देके भीतरकी वस्तुको पहचाननेवाली पैनी नजर !

× × × ×

हे प्रभो ! मैं माताके स्नेहसे, पिताके वात्सल्यसे, मित्रकी मैत्रीसे, पत्नीके प्रेमसे, सन्तानके प्यारसे, सुकर्मोंकी कीर्तिसे और लक्ष्मीकी मोहिनीसे मुग्ध हो रहा हूँ। सदा अन्धा ही बना रहता हूँ। परन्तु ओ मेरे महामायावी ! क्या यह सत्य नहीं है कि तुम्हीं मा बनकर स्नेह करते हो, पिता बनकर पालते हो, मित्र बनकर मैत्री करते हो, पत्नी बनकर प्रेम करते हो, सन्तान बनकर अपनी तोतली वाणीसे मोहते हो, सुकर्म बनकर कीर्तिके रूपमें आते हो और मा लक्ष्मी बनकर मुझे अपना गुलाम बना लेते हो ? क्या इन

स्नेह, वात्सल्य आदिकी सारी धाराओंका मूलस्रोत तुम्हीं एकमात्र अखिल भावोंके महान् सागरसे ही नहीं निकल रहा है ? और क्या यह भाव-धारा पुनः लौटकर तुम समुद्ररूपमें ही मिलनेको नहीं जा रही है ? ओ मेरे मनचोर ! बस, इतनी कृपा करो कि मैं इन सबमें और इन सभीके सम्बन्धों और भावोंमें तुम्हींको देख-देखकर सदा मुग्ध होता रहूँ !

× × × ×

हे प्रभो ! बगीचेके रंग-बिरंगे फूलोंकी सुन्दरता और सुगन्ध, आकाशमें उड़नेवाले पक्षियोंकी चित्र-विचित्र वर्णोंकी बनावट और उनकी सुमधुर काकली, सरोवरोंमें और नदियोंमें इधरसे-उधर फुदकनेवाली मछलियोंकी मोहिनी सूरत और पुष्पोंके रसपर मँडराती हुई तितलियोंकी कलापूर्ण रचना, सब मनको हरण किये डालती हैं । यह सुन्दरता, सौरभ, कला और यह मीठा स्वर, हे सौन्दर्य और माधुर्यके अनन्त सागर ! तुम्हारे ही तो जलकण हैं । बस, हे अखिल सौन्दर्य-माधुर्य-निधि ! ऐसी कृपा करो जिससे मैं इस बातको सदा स्मरण रख सकूँ और प्रत्येक सौन्दर्य-माधुर्यकी बहती धाराका सहारा लेकर तुम्हारे अनन्त सौन्दर्य-माधुर्यका कुछ अंशोंमें तो उपभोग करूँ ।

× × × ×

हे प्रभो ! मेरे हृदयमें ऐसी आग लगा दो, जो सदा बढ़ती ही रहे । विषयोंकी सारी आसक्ति और कामना

उसका ईंधन बनकर उसे और भी प्रचण्ड कर दे और इतनी प्रचण्ड कर दे कि फिर वह तुम्हारी दर्शन-सुधा-वृष्टिके बिना कभी बुझे ही नहीं !

× × × ×

हे प्रभो ! जैसे सूर्यकान्तमणि सूर्यकी किरणोंका स्पर्श पाते ही जल उठती है, वैसे ही हे नाथ ! तुम्हारे भक्त साधुओंका जाने-अनजाने संग पाते ही मेरे मनमें तुम्हारे प्रेमकी आग भड़क उठे ! हे अनन्त ब्रह्माण्डोंमें अनन्त सूर्योंके प्रकाशक ! मेरे मनको सूर्यकान्तमणिके सदृश बना दो !

× × × ×

हे प्रभो ! जैसे चन्द्रकान्तमणि चन्द्र-किरणोंका योग प्राप्त करते ही द्रवित होकर रस बहाने लगती है, वैसे ही हे अनन्त सुधाकरोंको सुधा दान देनेवाले सुधासागर ! मेरा हृदय चन्द्रकान्तमणिके समान बना दो, जो तुम्हारे गुण-नामरूपी सुधाभरी शशि-किरणोंका संयोग पाते ही द्रवित होकर बहने लगे !

× × × ×

हे प्रभो ! चुम्बक उसी लोहेको अपनी ओर खींचता है, जो निखालिस होकर उसके सामने आता है । मुझे भी हे कृपासागर ! समस्त अभिमानोंके मिश्रणसे रहित कर दीन-हीन निखालिस लोहा बना दो, जो तुम्हारे आकर्षक कृष्ण नाम चुम्बकको पाते ही दौड़कर उसमें सदाके लिये चिपट जाय !

---

[ २ ]

दयामय !

सुखी होनेके लिये मैंने कौन-सा काम नहीं किया ? विवाह किया, सन्तानें पैदा कीं, धन कमाया, यश-कीर्तिके लिये प्रयास किया, लोगोंसे प्रेम बढ़ाना चाहा और न मालूम क्या-क्या किया, परन्तु सच कहता हूँ मेरे स्वामी ! ज्यों-ज्यों सुखके लिये प्रयत्न किया, त्यों-ही-त्यों परिणाममें दुःख और कष्ट ही मिलते गये । जहाँ मन टिकाया वहीं धोखा खाया ! कहीं भी आशा फलवती नहीं हुई । चिन्ता, भय, निराशा और विषाद बढ़ते ही गये । कहीं रास्ता दिखायी नहीं दिया । मार्ग बंद हो गया ।

तुमने कृपा की; तुम्हारी कृपासे यह बात समझमें आने लगी कि तुम्हारे अभय चरणोंके आश्रयको छोड़कर कहीं भी सच्चा और स्थायी सुख नहीं है । चरणाश्रय प्राप्त

करनेके लिये कुछ प्रयत्न भी किया गया । अब भी प्रयत्न होता है । और यह सत्य है कि इसी से कुछ सुख-शान्ति और आरामके दर्शन भी होने लगे हैं, परन्तु प्रभो ! पूर्वाभ्यासवश बार-बार यह मन विषयोंकी ओर चला जाता है । रोकनेकी चेष्टा भी करता हूँ, कभी-कभी रुकता भी है, परन्तु जानेकी आदत छोड़ता नहीं ! तुम्हारे चरणोंके सिवा सर्वत्र भय-ही-भय छाया रहता है—दुःखोंका सागर ही लहराता रहता है, यह जानते, समझते और देखते हुए भी मन तुम्हें छोड़कर दूसरी ओर जाना नहीं छोड़ता ! इससे अधिक मेरे मनकी नीचता और क्या होगी मेरे दयामय स्वामी !

तुम दयालु हो, मेरी ओर न देखकर अपनी कृपासे ही मेरे इस दुष्ट मनको अपनी ओर खींच लो । इसे ऐसा जकड़कर बाँध लो कि यह कभी दूसरी ओर जा ही न सके। मेरे स्वामी ! ऐसा कब होगा ? कब मेरा यह मन तुम्हारे चरणोंके दर्शनमें ही तल्लीन हो रहेगा । कब यह तुम्हारी मनोहर मूरतिकी झाँकी कर-करके कृतार्थ होता रहेगा ।

अब देर न करो दयामय ! जीवन-संन्ध्या समीप है । इससे पहले-पहले ही तुम अपनी दिव्य ज्योतिसे जीवनमें नित्य प्रकाश फैला दो । इसे समुज्ज्वल बनाकर अपने मन्दिरमें ले चलो और सदाके लिये वहीं रहनेका स्थान देकर निहाल कर दो ।



दीनबन्धो !

इस मनके मनोरथोंको पूर्ण करनेके लिये मैंने क्या नहीं किया। जगह-जगह भटका, दर-दरकी धूल फाँकी, भाँति-भाँतिके नये-नये उद्योग किये; जिसने जो बताया, उसीमें लग गया, प्रारब्धके संयोग और तुम्हारी कृपासे समय-समयपर धन-पुत्र और मान-यश भी मिलते ही रहे; परन्तु सब व्यर्थ, इस मनकी मुराद तो आजतक पूरी नहीं हुई, यह वैसा ही व्यस्त, वैसा ही अशान्त और चञ्चल बना है। बल्कि देखता हूँ— इसकी भूख और भी बढ़ गयी है। मालूम होता है, यह किसी ऐसी चीजकी खोजमें है, जो अभावोंसे सर्वथा रहित हो, जिसके मिल जानेपर फिर किसी चीजकी चाह रहे ही नहीं। संतलोग कहते हैं कि वैसी चीज तो बस, एक तुम ही हो। और तुम्हारी प्राप्ति होती है तुम्हारे ही शरण होकर श्रद्धा-प्रेमके साथ तुम्हारा भजन करनेपर ! परन्तु तुम्हारा भजन मुझसे बनता नहीं। सोचता हूँ—सदा तुम्हारे भजनमें ही लगा रहूँ, सदा-सर्वदा तुम्हारा नाम-गुण-कीर्तन और मधुर ध्यान ही करता रहूँ। परन्तु क्या बताऊँ, जब करने बैठता हूँ, तब निराश हो जाता हूँ। उस समय न मालूम कहाँ-कहाँके विचार, कैसी-कैसी भूत-भविष्यकी चित्र-विचित्र भावनाएँ मनमें आ खड़ी होती हैं कि जिनसे क्षणभरके लिये भी मन शान्त और एकाग्र नहीं

हो पाता। उन्हींके साथ-साथ उसी समय बाहरी कामोंका भी समूह आ डटता है। 'यह काम इसी समय न करनेसे अधर्म होगा,' 'आदर्श नष्ट होगा,' 'कर्तव्यकी अवहेलना होगी,' 'निन्दा होगी,' 'आर्थिक और सामाजिक हानि होगी' तथा 'करनेसे अमुक-अमुक लाभ होंगे'—इस प्रकारके भय और प्रलोभन भी उसी समय आकर उन कर्मोंमें बरबस लगा देते हैं। इस प्रकार मन और ज्ञानेन्द्रियोंके साथ-ही-साथ कर्मेन्द्रियोंमें भी हलचल मच जाती है।

प्रभो! मैं क्या करूँ, कैसे तुम्हारा भजन करूँ, कुछ समझमें नहीं आता। स्वामिन्! मैं दुर्बल हूँ। जानता हूँ, मन-इन्द्रियाँ आत्मासे बलवान् नहीं हैं, तथापि मैं तो आत्मस्वरूपके अज्ञानके कारण उनसे दबा ही रहता हूँ। अब तो बस, एकमात्र तुम्हारी कृपाशक्तिका ही सहारा है। मेरे नाथ! ऐसी शक्ति दो, जिससे तुम्हारे बलसे—तुम्हारी अमित महिमा, तुम्हारे अचिन्त्य सौहार्द, तुम्हारे प्रबल प्रभाव और तुम्हारी सहज दयाके बलसे मैं इन मन-इन्द्रियोंको जीतकर इन सबको, सब ओरसे, सब प्रकारसे केवल तुम्हारे भजनमें ही लगा दूँ और—जैसे गङ्गाकी धारा सारे बाधा-विघ्नोंको चूर-चूर करती हुई समुद्रकी ओर बिना रुके बहती रहती है, उसी प्रकार मेरे इस मनकी सारी वृत्तियाँ एकमुखी होकर बिना रुकावटके केवल तुम्हारी ही ओर बहती रहें। मैं तुम्हारा हो जाऊँ और तुम्हें अपना बनाकर धन्य हो जाऊँ।

---

मेरे प्राणोंके प्राण !

भोगोंमें सुख नहीं है, यह अनुभव बार-बार होता है; फिर भी मेरा दुष्ट मन उन्हींमें सुख मानता है और बार-बार तुमको भूलकर उन्हींकी ओर दौड़ता है । बहुत समझानेकी कोशिश करता हूँ परन्तु नहीं मानता । तुम्हारे स्वरूप चिन्तनमें लगाना चाहता हूँ, कभी-कभी कुछ लगता-सा-दीखता भी है, परन्तु असलमें लगता नहीं । मैं तो जतन करके हार गया मेरे स्वामी ! अब तुम अपनी कृपा-शक्तिसे इसे खींच लो । मुझे ऐसा बना दो कि मैं सब प्रकारसे तुम्हारा ही हो जाऊँ । धन, ऐश्वर्य, मान, जो कोई भी तुम्हारी ओर लगनेमें बाधक हों, उन्हें बलात्कारसे मुझसे छीन लो । मुझे चाहे राहका भिखारी बना दो, चाहे सबके द्वारा तिरस्कृत करा दो, परन्तु अपनी पवित्र स्मृति मुझे दे दो । मैं बस, तुम्हारा स्मरण करता हुआ, तुम्हारे स्वरूप-गुणोंका चिन्तन करता हुआ निरन्तर सच्चे आनन्दमें निमग्न रहूँ ! मेरे सुख-दुःख, हानि-लाभ, सब कुछ तुम्हारी स्मृतिमें समा जायँ । वे चाहे जैसे आयें-जायें, मैं सदा तुम्हारे प्रेममें डूबा रहूँ । सबमें, सब अवस्थाओंमें, सब भावनाओंमें, सब क्रियाओंमें और सारे सृजन-संहारमें केवल तुम्हारा अनुभव

करूँ। तुम्हारा ही प्यारा स्पर्श पाकर सदा उल्लसित होता रहूँ।

मेरे मनसे सब कुछ भुला दो, और उस सब कुछके बदलेमें एकमात्र अपनी मधुर स्मृतिको ही जगाये रक्खो। कोई ऐसा क्षण हो ही नहीं, जिसमें मन तुम्हें भूल सके। यदि हो तो बस, जैसे मछली जलके बिना छटपटाकर मर जाती है, वैसे ही यह मन भी मर जाय।

मेरे प्राण सदा तुम्हारे साथ ही रहें, तुम्हारा विछोह कभी हो ही नहीं। यदि कभी ऐसा हो तो बस, उसी क्षण तेलके अभावमें दीपकके बुझ जानेकी भाँति शान्त होकर तुममें समा जायँ।

मैं सदा अनुभव करूँ—तुम मेरे हो, मैं तुम्हारा हूँ। तुम मेरे साथ हो, मैं तुम्हारे साथ हूँ। तुम मुझे देख रहे हो, मैं तुम्हें देख रहा हूँ। तुम मुझे पकड़े हो, मैं तुम्हें पकड़े हूँ। तुम मुझे आलिङ्गन कर रहे हो, मैं तुम्हें आलिङ्गन कर रहा हूँ। तुम मुझमें समा रहे हो, मैं तुममें समा रहा हूँ। और तुम मुझमें हो, मैं तुममें हूँ।

मेरे प्राणोंके प्राण! अब देर न करो, बहुत समय बीत गया मुझे भटकते। तुम्हारा अपना ही होकर मैं जो इतनी दुर्दशामें पड़ा हूँ, यह तुमसे कैसे देखा जाता है? भगवन्! अब तो तुरंत दया करके अपनी परम दयाका अनुभव करा दो, मेरे स्वामी!

[ ५ ]

अन्तर्यामिन् !

मेरे मनकी कोई भी दशा तुमसे छिपी नहीं है। कितना गंदा है वह ! वृथा गर्व, दम्भ, काम, क्रोध, विषयासक्ति, ममता, मान, मद, लोभ आदि कोई ऐसा दोष नहीं है, जिसने उसमें अपना डेरा न जमा रक्खा हो। बुद्धि कहती है, इनका रहना अच्छा नहीं है। ये लोक-परलोक दोनोंको बिगाड़नेवाले बड़े बुरे वैरी हैं। परन्तु क्या करूँ, चेष्टा करनेपर भी ये मेरा पिण्ड नहीं छोड़ते। सर्वशक्तिमान् ! मैं तो हार गया हूँ इनसे, और अपने पुरुषार्थसे सर्वथा निराश

होकर तुम्हारी शरण आया हूँ। तुम्हारी शक्ति अतुल है। अब तो मेरे इन सदा दुःख देनेवाले दोषोंका शीघ्र ही नाश करके मनको पवित्र बना दो मेरे मालिक ! सचमुच मैं इनके मारे बेमौत मरा जा रहा हूँ, बचाओ—जल्दी बचाओ!

दीनबन्धो ! तुम्हें छोड़कर दीन-हीन और किसके दरवाजेपर जायँ ? ऐसा कौन है, जो दीन-हीन कंगाल कुकर्मियोंपर स्नेह बरसाकर उन्हें आश्रय दे और अपनी कृपाशक्तिसे ही उनकी सारी दीनता, दरिद्रता, कुचेष्टा और कुप्रवृत्तिको मिटाकर उन्हें सुखी, सम्पन्न और सदाचारी बना दे ? मैं जो तुमसे यह प्रार्थना कर रहा हूँ यह भी असलमें तुम्हारी दयाका प्रभाव न समझनेका ही परिणाम है। तुम तो अहैतुक दयालु हो। मुझपर तो तुम्हारी असीम अनन्त दया है। मुझसे बदलेमें तुम कभी कुछ भी नहीं पाते, परन्तु तुम तो सभी तरहसे सदा-सर्वदा मुझपर अपनी दया बरसाते रहते हो। मैं कैसे सुखी और सदाचारी रहूँ, कैसे आनन्द और शान्ति प्राप्त करूँ, तुम रात-दिन वही कर रहे हो। अपने अबतकके जीवनकी घटनाओंको याद करता हूँ और अपनी नीचता एवं तुम्हारी नित्य एक-सी अनन्त दयालुताका विचार करता हूँ तो हृदय कृतज्ञतासे भर जाता है। कहाँ मैं दुर्विनीत, दुर्बुद्धि, दुराचारी, दुष्ट प्रकृतिका दरिद्र क्षुद्र प्राणी, और कहाँ तुम महामहिम सर्वलोकमहेश्वर साक्षात् भगवान् ! परन्तु तुमने तो मुझको कभी नहीं भुलाया,

कभी मेरा साथ नहीं छोड़ा। विपत्तियोंकी उन घड़ियोंमें जिस समय संसारमें सहारा देनेवाला मेरा कोई भी साथी नहीं था, कुविचारके उन क्षणोंमें, जब मैं पाप-प्रवृत्तिमें पड़कर अतल नरक-कुण्डमें गिरना ही चाहता था, तुमने किस विलक्षण कौशलसे, कितनी शीघ्रतासे मुझे सहारा दिया—बचाया और उठाकर अपनी स्नेह-सुधासे सींचकर सुखी कर दिया। एक बार नहीं बार-बार; यह कोई पुरानी बात नहीं। अब भी तो रोज-रोज तुम यही कर रहे हो ! मैं अपने पाजीपनसे बाज नहीं आता और तुम अपने अनोखे विरुदसे कभी विच्युत नहीं होते ! धन्य मेरे स्वामी !

दयामय ! मैं कितना नीच हूँ, जो तुम्हारी इतनी और ऐसी अहैतुकी दयाको देख-देखकर भी भूल जाता हूँ। तुम्हारे चरणोंमें लोटकर केवल उन्हींको अपने प्राणोंके प्राण, जीवनके जीवन नहीं बना लेता ! तुम मेरी नीचताकी ओर न देखना ! कहाँ देखते हो ! मुझ-सा नीच कौन होगा ? मेरी नीचताकी ओर देखते तो इतना स्नेह, इतना प्यार कैसे दे सकते। अब तो प्रभो ! यह करो और तुरंत ही करो—( क्योंकि पता नहीं यह क्षुद्र-सा मेरा जीवन-दीपक किस क्षण बुझ जाय ) कि मैं तुम्हारी कृपाको कभी भूलूँ ही नहीं, और प्रतिक्षण कृतज्ञतापूर्ण हृदयसे तुम्हारे पावन चरणोंका स्मरण करता हुआ तुम्हारे दरवाजेपर ही पड़ा रहूँ।



मेरे स्वामी !

जीवनके दिन तो बीते चले जा रहे हैं। वह दिन कब होगा जब मैं तन-मन-धन, घर-संसार—सबकी परवा छोड़कर केवल तुम्हारे भजनमें ही लगा रहूँगा। बहुत बार ऐसा सोचता हूँ, परन्तु कर नहीं पाता। समय बीत रहा है। सब ओर, सभी वस्तुओं और स्थितियोंमें परिवर्तन हो रहा है। जो आज है, वह कल नहीं दीखता। किसी भी स्थितिमें सच्चे सुखके दर्शन नहीं होते। अपनी भावनाके अनुसार निरन्तर कल्पित सुख-दुःखके सागरमें डूबता-उतराता रहता हूँ। जानता हूँ—खूब समझता हूँ कि यह सब कुछ विनाशी है; तथापि इससे मुँह मोड़कर तुम्हारे नित्य-नव सुन्दर स्वरूप, नित्य कल्याणमय नाम और नित्य सत्य निर्भय पदका आश्रय नहीं ले पाता। प्रभो ! मेरी यह मोह-निद्रा कब भङ्ग होगी ? दिन-रात चित्त अशान्त रहता है, नाना प्रकारकी कल्पनाएँ मनको सर्वथा वैसे ही क्षुब्ध बनाये रखती हैं जैसे भीषण तूफानके कारण आकाशमें उछलती हुई ऊँची-ऊँची तरङ्गें समुद्रको !

मेरे स्वामी ! मैं इस अशान्तिसे कब छुटकारा पाऊँगा ? कब मैं जाति, कुल, विद्या, रूप, कीर्ति, सम्पत्ति, स्थिति और साधनाके अभिमानसे छूटकर तुम्हारे चरणोंपर अपनेको न्योछावर कर सकूँगा ! तुम्हारे ही परम बलसे बलवान् और

परम धनसे धनवान् होकर कब मैं सारे अभावोंके अभावका शान्तिमय अनुभव कर सकूँगा ?

दीनबन्धो ! मैं यह पढ़ता-सुनता हूँ, कहता हूँ, और कभी-कभी विवेकके जागनेपर ऐसा देखता भी हूँ कि सर्वत्र, सभी स्थानों, स्थितियों और क्रियाओंमें तुम्हीं भरे हो। तुम्हारी ही स्वरूपभूता मङ्गलमयी अनिच्छामयी इच्छासे यह सारा खेल हो रहा है। मोहभरी आँखोंसे जहाँ अमङ्गल दीखता है, वहाँ भी तुम्हारा मङ्गलमय विधान ही काम कर रहा है। जन्म-मृत्यु, सुख-दुःख, संयोग-वियोग, लाभ-अलाभ, अनुकूलता-प्रतिकूलता—सभीमें तुम्हारा मङ्गलमय करस्पर्श प्राप्त होता है। सब कुछ तुमसे ही निकला है, तुममें ही वर्तमान है और तुम्हींमें लय हो जायगा। आगे, पीछे और अभी बीचमें केवल तुम-ही-तुम हो। तुम्हारी स्वाभाविकी स्वरूपमयी करुणा सभी जीवोंपर सदा बरस रही है और उनका महामङ्गल कर रही है; परन्तु नाथ ! मैं इस सत्यको यथार्थरूपमें ग्रहण नहीं कर पाता ! वरं अज्ञानवश नाना प्रकारकी कल्पना करके सुखी-दुखी होता रहता हूँ।

प्रभो ! अब ऐसी कृपा हो जिससे मेरे इस अज्ञानका पर्दा फट जाय, मोहका आवरण हट जाय और मैं तुम्हारे स्वरूप और तुम्हारे खेलको समझकर तुम्हारा अपना बन जाऊँ। नहीं तो, प्रभो ! यही कर दो कि मेरे मनमें भली-बुरी कोई इच्छा ही न रहे, मैं कुछ भी न चाहूँ। तुम्हारी इच्छा हो सो करो, तुम जो चाहो सो होने दो; और मैं, तुम जिस स्थितिमें जैसे भी रक्खो, उसीमें रहकर सदा तुम्हारा नाम रटता रहूँ!

[ ७ ]

भगवन् !

मैंने सुना है, तुम्हारे चरणोंकी शरणमें बड़ा ही सुख है, जो शरण हो जाता है उसे विनाशका, वियोगका, अभावका, शत्रुओंका, पाप-तापका, देव-दानवका, कल्पना-जल्पनाका, माया-मोहका, अहंता-ममताका, आसक्ति-कामना-का, क्रोध-लोभका, किसी प्रकारका भय नहीं रह जाता— यहाँतक कि वह भयकी कल्पनासे ही मुक्त हो जाता है; दुःख तो सारा भयमें ही है । सुना है प्यारे ! तुम्हारे मुसक्राते हुए मनोहर मुखकी अनुपम छटाकी बात तो दूर रही, जो तुम्हारे चरणतलसे अङ्कित भूमिके दर्शन कर पाता

है, वही आनन्दसागरमें निमग्न हो जाता है; और तुम्हारे वे चरणतल चाहनेपर ही मिल सकते हैं । ऐसा होनेपर भी, हे मेरे सर्वस्व ! क्या बात है जो परम सुखदायक तुम्हारे चरणोंकी शरण छोड़कर और परम आनन्दमय तुम्हारे चरण-तलकी चाह छोड़कर मनुष्य इधर-उधर भटकता है, धक्के खाता है, नरकोंमें जाता है, और दुःखका भीषण भार उठाता है ? समझा—प्रभो ! मनुष्यका अज्ञान ही इसमें प्रधान कारण है । पर क्या कभी यह अज्ञान मनुष्यके मिटाये सहज ही मिट सकता है ? मेरी तुच्छ समझमें तो यही आता है कि जब तुम इस अज्ञानको हरना चाहोगे, तभी इस अज्ञानका नाश होगा । फिर यह अज्ञान तुम अभी हर क्यों नहीं लेते । तुम्हारा इसमें जाता ही क्या है ? भूल गया—नाथ ! ऐसी प्रार्थना करके तो मैं मानो अपनेको तुमसे अधिक बुद्धिमान् और दयालु सिद्ध करना चाहता हूँ । मानो मनुष्योंके दुःखभारसे मैं ही व्याकुल हूँ, तुम्हें इसकी कोई खबर ही नहीं ! पर क्या करूँ ? मुझको भासनेवाली तुम्हारी उदासीनता ऐसा करनेको मजबूर कर रही है । अवश्य ही यह भी मेरा अपराध है ! जो कुछ भी हो, इस अपराधसे छूटना बहुत कठिन है । कोई बात नहीं, प्रभो ! इस भयानक अपराधके लिये मुझे मनमाना दण्ड दे दो, परन्तु अपराधीकी कातर प्रार्थनाको सुनकर दुःख-तापसे तपते हुए जीवोंके अज्ञानको हरकर उन्हें अपने चरणोंकी शरणमें ले लो और उनके मनोंमें ऐसी चाह उत्पन्न कर दो कि वे सब कुछ भूलकर केवल

तुम्हारे ऋषि-मुनिदुर्लभ चरणतलोंके दर्शनकी ही चाह करने लगें।

प्रभो ! हमारी ओर देखनेसे—हमारे साधन और पुरुषार्थकी प्रतीक्षामें चुप रहनेसे तो हमारा कभी इस दुःखभारसे छुटकारा नहीं होगा। तुम अपनी ओर देखो, अपने विरुदकी ओर देखो और अपनी कृपा-सुधा-वारिसे ही हमारे कलुषित हृदयको धोकर उसे अमृतमय बना दो। यह सच है कि हम वस्तुतः साधनहीन होकर भी अपनेको सिद्ध मानते हैं, कम-से-कम स्वीकार तो कर ही लेते हैं। यह हमारा अपराध है, इस अपराधकी ओर देखोगे तो हम कभी तुम्हारी ओर ताक भी नहीं सकेंगे। यह एक ही क्यों, हमारे तो सहस्रों अपराध हैं, हम तो अपराधोंके समुद्र ही हैं। हमने अबतक और किया ही क्या है ? ये अपराध तो तुम्हें जला देने पड़ेंगे अपनी कृपा-ज्योतिसे ही। मैंने सुना है कि तुम्हारी कृपा हमपर असीम है—और वह कृपाज्योति हमारे पापोंको जलाकर हमारे काले हृदयको ज्योतिर्मय बना ही रही है; परन्तु क्या करें, इसपर हमें विश्वास कहाँ होता है ?

जो कुछ भी हो, प्रभो ! ऐसा करो कि इन सभी बातोंके लिये अब तो मैं सब तरहसे तुम्हारे ही चरणोंपर निर्भर रहूँ। तुम जो चाहो, जैसे चाहो वही वैसे ही करो। बस, यही वरदान दो कि मेरी यह—इस समयकी धारणा—तुम्हारे चरणोंकी निर्भरता अजर-अमर हो जाय !

—ooo—

[ ८ ]

करुणामय !

तुम्हारा स्मरण, भजन और ध्यान करना चाहता हूँ, कई बार बुद्धि ऐसा निश्चय-सा करती है कि अब तमाम जीवन तुम्हारे भजन-स्मरणमें ही बिताना चाहिये । इस निश्चयके अनुसार चेष्टा करता हूँ, भजन-स्मरण आरम्भ करता हूँ, परन्तु थोड़े ही क्षणोंमें देखता हूँ, चित्त कहीं-का-कहीं चला गया है । कुछ खेद भी होता है, परन्तु उत्साह टूट जाता है, उधर संसारकी वासनाएँ खींचती ही हैं, भजन-स्मरण कुछ नहीं बनता । दीनबन्धो ! तुम्हीं कृपा करके ऐसी

शक्ति दो, जिससे तुम्हारा भजन-स्मरण ही मेरे जीवनका एकमात्र कार्य हो जाय।

भगवन्! जब किसीके मरनेकी बात सुनता हूँ, तब कुछ कालके लिये मनमें वैराग्य-सा आता है; सोचता हूँ, मैं भी ऐसे ही मर जाऊँगा। विषयोंसे निराशा-सी होती है, तुम्हारी ओर बुद्धि जाती है, परन्तु क्या कहूँ मेरे अन्तर्यामी! तुम तो सब कुछ जानते ही हो, कुछ ही समयके बाद वैराग्यका कहीं नाम भी नहीं रहता, मन पूर्ववत् विषय-सेवनमें लग जाता है। हे नाथ! तुम कृपा करके ऐसी शक्ति दो जिससे मैं विषयासक्तिसे पिण्ड छुड़ाकर तुम्हारी ओर अपने मनको निरन्तर लगाये रख सकूँ, तुम्हारा चिन्तन ही मेरे जीवनका आधार बन जाय।

करुणामय! तुम जानते हो, मैं कितना दुखी हूँ, दिन-रात अशान्तिकी आगमें जलता हूँ, प्राप्तके विनाशकी चिन्ता और अप्राप्तको प्राप्त करनेकी अभिलाषा दिन-रात मेरे हृदयमें ज्वाला-सी जलाये रखती है। मैं जब कुछ पाता हूँ, तब तो आग उलटी बढ़ जाती है। प्रभो! मेरी इस सदा संताप देनेवाली आगको बुझाकर मुझे शान्ति दो। आग जले भी तो बस तुम्हारे विरहकी ही। मैं दिन-रात हे मेरे जीवनधन! तुम्हारे आगमनकी प्रतीक्षामें, तुम्हारे सौन्दर्य-माधुर्य-रसपूर्ण मुखड़ेको निरखनेकी आशामें ही प्रत्येक क्षण तुम्हारा स्मरण करता हुआ जीवन धारण करूँ।

हे मेरे राम ! तुम तो मेरे मनमें भी रम ही रहे हो। खूब जानते हो कि मेरी इस प्रार्थनामें कितनी सचाई है और कितना दम्भ है। सचाई होती तो हे सत्य ! हे सत्यप्रिय ! तुम मुझे दर्शन देनेमें इतना विलम्ब ही क्यों करते ? हे असुरारी ! मेरे हृदयमें निवास करनेवाले इस दम्भासुरका शीघ्र-से-शीघ्र विनाश क्यों नहीं कर देते ? फिर तो तुम्हारे लिये मनमें सचाई आवेगी ही और फिर यह जीवन तुम्हें पाकर कृतार्थ भी हो जायगा।

मेरे सर्वस्व ! मैं बस तुम्हें ही जीवनका सर्वस्व मानूँ ! तुम्हें ही अपने आत्माका आत्मा, ईश्वरोंका ईश्वर, गुरुओंका गुरु, धर्मोंका धर्म, सत्यका सत्य, ज्ञानका ज्ञान, वैराग्यका वैराग्य, ऐश्वर्यका ऐश्वर्य, माधुर्यका माधुर्य, सौन्दर्यका सौन्दर्य मानूँ और सब प्रकारसे तुम्हारे ही लिये तरसूँ। अथवा तुम प्राप्त होओ या न होओ, अपना मोहन मुखड़ा दिखलाओ या न दिखलाओ, मैं बिना किसी उकताहटके, बिना किसी शर्तके, बिना किसी आशाके, बिना किसी अधैर्यके तुम्हारा, बस, तुम्हारा ही स्मरण करता रहूँ और इस बातकी कभी सुधि ही न आवे कि स्मरण क्यों करता हूँ। बस, यही वरदान दो मेरे स्वामी !

तन मन धन अर्पन कियौ, सब तुमपै ब्रजराज।
मन भावे सोई करौ, हाथ तुम्हारे लाज॥

[ ६ ]

मेरे कृपामय स्वामी !

तुम्हारी कृपासे जिस समय मैं पहले-पहल साधनामें लगा था, उस समय मेरा भाव बहुत सुन्दर था। मैं समझता-सोचता था—'सारा संसार भगवान्‌से भरा है। सब कुछ उन्हींकी प्रेरणासे होता है और सर्वत्र उन्हींकी शक्ति काम करती है। भगवान् ही मेरे जीवनके एकमात्र लक्ष्य हैं। मैं निरन्तर भगवान्‌का स्मरण करता हुआ अपने सारे कर्म केवल भगवान्‌के लिये ही करूँगा। मेरी बुद्धि, मेरा मन और मेरी सारी इन्द्रियाँ केवल भगवान्‌की सेवामें ही लगी रहेंगी और मैं पल-पलमें भगवान्‌के मधुर प्रेमका दिव्य स्वाद ले-लेकर मस्त होता रहूँगा।' परन्तु आज तो कुछ दूसरी ही बात हो गयी है ! तुम्हारे विराजनेके पवित्र आसनपर मैं मोहवश अपने इन अनित्य, अपवित्र और पाप-कलुषित नाम-रूपको बैठाकर इन्हींकी पूजा करना-कराना चाहता हूँ। मेरी प्रत्येक चेष्टामें आज ममता, अभिमान और आसक्तिका नंगा नाच हो रहा है। संसारके भोगोंमें मेरे मन-प्राण इतने रम गये हैं कि उनमें कभी दोषबुद्धि भी नहीं होती, फिर असत्-बुद्धि तो कहाँसे होती ! जब तुम्हारा प्यारा स्मरण करने बैठता हूँ, तभी भोगोंके विचित्र-विचित्र चित्र चित्तके सामने दल-के-दल आ जाते हैं और मैं तुम्हें भूलकर उन्हींको देखने लगता हूँ, और उन्हींमें रम जाता हूँ। भगवन् ! ऐसा क्यों हो गया ? सचमुच प्रभो ! मैं पतनकी ओर बढ़ा जा रहा हूँ। विद्या, बुद्धि और ज्ञानका अभिमान मुझसे न मालूम

कितनी बार पूजनीयोंका अपमान कराता है ! अधिकार, प्रतिष्ठा, सम्मान और सुख्यातिके जादूने इतना प्रभाव जमाया है कि तुम्हारे पवित्र स्मरणकी भी आवश्यकता मन नहीं अनुभव करता और न तुम्हें भूल जानेपर वह कभी पश्चात्ताप ही करता है। दुःख तो यह है, कभी-कभी यह सब 'ज्ञान' के नामपर होता है ! मेरी धृष्टता और नीचताका पार नहीं है। प्रभो ! मेरी यह दुर्दशा कबतक रहेगी ? हाय ! हाय ! मेरे मालिक ! मुझे बचाओ, मेरी इस दयनीय दशाकी ओर दयादृष्टिसे देखो। दया करो ! मेरा सारा पुरुषार्थ व्यर्थ हो गया। संसारके सुख, धन, मान, कीर्ति आदिके प्रलोभनोंने मेरी साधनाको नष्ट कर डाला। मैं आज पुरुषार्थहीन हूँ। अब बस, तुम्हारा ही भरोसा है। मैं जान गया, जो कुछ भी होगा तुम्हारी कृपासे ही होगा। तुम अपनी कृपाशक्तिसे मेरे सारे अनर्थकारी मनोरथ-महलोंको ढहा दो; मेरे सारे अभावोंके अनुभवोंका सर्वथा अभाव कर दो। मेरा मन नित्य-निरन्तर तुम्हारे मधुर रूप, अप्रतिम गुण और पावन नामपर मतवाला हुआ रहे। मेरी बुद्धि सदा-सर्वदा तुम्हारे तत्त्वचिन्तनमें ही लगी रहे। मेरी इन्द्रियाँ सर्वत्र सब ओरसे केवल तुम्हारी ही सेवामें संलग्न रहें। मेरी सारी ममता, सारी आसक्ति सब ओरसे सिमटकर एकमात्र तुम्हींमें आकर स्थिर हो जाय। असलमें मेरे मन, बुद्धि और इन्द्रियोंपर, अहङ्कारपर और आत्मापर—सबपर, सब कुछपर एकमात्र तुम्हारा ही अधिकार हो जाय। तुम मुझे सब प्रकारसे अपना लो मेरे कृपामय स्वामी !

---

[ १० ]

कृपासिन्धो !

तुम्हारी कितनी असीम कृपा है जीवोंपर । कभी चुपके-से प्रेरणा करते हो, कभी झलक-सी दिखाकर बुलाते हो, कभी हाथ पकड़कर खींचते हो, कभी जोरसे थप्पड़ लगाकर अपनी ओर मुँह कराना चाहते हो, कभी पुचकारते हो, खुशामद करते हो, कभी माकी तरह लालच देकर पास बुलाना चाहते हो, कभी रोनेका स्वाँग भरते हो, कभी गाढ़े मित्र-की तरह समझा-बुझाकर कुपथसे हटाकर अपने मार्गपर लाना चाहते हो और कभी दुःख-क्लेशकी बिजली कड़काकर सचेत करते हो । पता नहीं, कब-कब किस-किस तरहसे तुम मुझको अपनी सन्निधिमें लेना चाहते हो; पर मैं ऐसा नीच और नालायक हूँ कि सदा तुमसे आड़े-कतरे ही रहता हूँ, तुम कभी सामने आ भी जाते हो, तो मैं चोरकी भाँति आँख बचाकर भाग निकलना चाहता हूँ । मालूम होता है, तुम कहीं फँसा लोगे तो मेरा सोनेका संसार नष्ट

हो जायगा। हाय रे नीच मन ! जो सदा-सर्वदा चारों ओरसे देना चाहता है, उसके प्रति कृतज्ञ होना तो दूर रहा, उसका भजन-सेवन करना तो दूर रहा, उसकी कृपासरिताके प्रवाहको सीधा अपनी ओर आने भी नहीं देता ! कितनी-कितनी अड़चनें डालता है, कैसे-कैसे बहाने बनाता है, कैसी-कैसी भयानक कल्पनाओंकी सृष्टि करके भयङ्कर भयके भूत खड़े कर देता है। प्रभो ! इस मेरे कुटिल और कुत्सित मनसे कैसे छुटकारा मिले। तुम्हारी कृपाका ही भरोसा है। मैं तो नीचातिनीच हूँ, तुम्हारी कृपाकी अवहेलना ही करता हूँ, उसके प्रवाहको रोकनेके लिये नित नये बाँध ही बाँधा करता हूँ। पर जो महाभाग पुरुष तुम्हारा भजन करते हैं, तुम्हारा आराधन करते हैं, तुम्हारी सेवा करते हैं, वे क्या तुम्हारी कृपाके बदलेमें उसी प्रकारके महत्त्वकी कोई वस्तु दे पाते हैं ? नहीं, नहीं ! कदापि नहीं ! मनुष्यके पास है ही क्या, जिसे देकर वह बदलेमें तुम्हारी महान् महनीय कृपाको पानेका दावा करेगा। यह तो तुम्हारी कृपाशक्ति ही है, जो कहीं जरा-सा भी मार्ग मिल जाता है तो स्वयमेव ही कृतार्थ करनेके लिये आ पहुँचती है। मानो, वह प्रतिक्षण प्रतीक्षा ही करती रहती है। कृपानाथ ! तुम्हारा श्रीविग्रह कृपासे ही बना हुआ है। उसमें कृपा-ही-कृपा भरी है। इस नीच अधम दम्भके पुतलेको बस, एकमात्र तुम्हारी अहैतुकी कृपाका ही भरोसा है नाथ !

---

[ ११ ]

मेरे नाथ !

लड़कपनसे अबतककी बातें याद करता हूँ तो अपने पापोंकी, अपराधोंकी, गुनाहोंकी, मूर्खताकी, विषयासक्तिकी, काम-क्रोध-लोभके वशमें होकर पतित होनेकी और मृत्युके समीप पहुँचानेवाली घटनाओंकी—कितनी ही बातें याद आती हैं। साथ ही यह भी याद आता है, तुमने किस आश्चर्यजनकरूपसे, किस त्वरासे, किस आत्मीयतासे मेरी प्रायः सभी जगह रक्षा की। एक बार तो पतित हो ही गया था; तुम यदि क्षणभर भी विलम्ब करते तो पता नहीं, मेरी कैसी बुरी दशा होती। बड़े-बड़े प्रलोभनोंसे तुमने कैसे मुझे बचाया। नाथ! तुम्हारी दया और प्रेमकी एक-एक बात ऐसी है कि उन्हें याद करके हृदय गद्गद हो जाता है। आँखें मूँदे विषय-विलासकी ओर दौड़े जाते हुए मुझको तुमने कैसे रोका। बहने जा रहा था अत्यन्त तीव्र धारावाली लोभकी नदीमें, कूद चुका था और धाराके समीप जा पहुँचा था। परंतु तुमने किस कौशलसे तुरंत वहाँ बाँध बाँध दिया और धीरेसे गोदमें उठाकर मुझे उबार लिया। उस बार कैसी भीषण आँधी थी। चारों ओर अन्धकार-ही-अन्धकार था।

हाथको हाथ नहीं सूझ रहा था । मैं कितना व्याकुल था उस समय । कितना असहाय और दीन था । अहा ! तुम कितने दयालु हो, पता नहीं कैसे उसी क्षण वहाँ पहुँच गये और अपने दिव्य प्रकाशसे तुरंत सारे अन्धकारका नाश करके मुझे भीषण मृत्युके मुखसे बचा लिया । तुम न आते तो मैं कभीका डूब गया होता !

मेरे स्वामी ! तुम्हें तो याद है ही । मेरा विश्वास किस प्रकार हिल गया था । मैं क्या करनेपर उतारू हो गया था । यदि जरा भी विलम्ब तुम्हारी ओरसे होता तो पता नहीं, मैं क्या कर बैठता और फिर सिवा पश्चात्तापकी आगमें जलनेके और कोई भी उपाय नहीं रह जाता !

मैं तो जालमें फँस ही गया था, तुमने कैसी-कैसी करामात करके मुझे निकाला । तुम्हारी उस समयकी वह मोहिनी और भयावनी आकृतियाँ मुझे जब-जब याद आती हैं, मेरा रोम-रोम नाच उठता है । मैं क्या बताऊँ ? मेरे समान नीच, दुरात्मा, कृतघ्न, बेईमान और स्वामिद्रोही और कौन होगा । पर मेरे नाथ ! तुम्हारे समान दयालु और क्षमाशील तो दूसरा कोई कहीं भी नहीं है, और न हो ही सकता है । बार-बार वही भूलें, वही अपराध, वही पाप, वही बेईमानी और वही अश्रद्धा—पर तुमने मानो इनकी ओर देखना ही छोड़ रक्खा है । सब प्रकारसे, सब ओरसे, सदा-सर्वदा मानो मेरी बिगड़ी बनानेमें ही लगे रहते हो ।

कभी क्षणभरके लिये असावधान नहीं रहते । मैं घरमें, राहमें, देशमें, परदेशमें, दिनमें, रात्रिमें, मनसे, वाणीसे, शरीरसे, पता नहीं, कब कैसी क्या भूल कर बैठता हूँ । पर देखता हूँ, भूल हुई कि तुम उसे सुधार करनेको तैयार ! दाग जमने नहीं पाता कि उससे पहले ही उसे तुम धो डालते हो !

अपराध करना स्वभाव मेरा, क्षमा तुम्हारा है सहज बाना ।
अनादि युगसे यह चाल मेरी, अपराध करना औ क्षमा पाना ॥

पर नाथ ! मैं एक बात पूछता हूँ; मैं बारंबार अपराधकी कालिमा लगाता हूँ और बार-बार तुम उसे धोते हो ! क्या इससे यह अच्छा नहीं कि मैं अपराध करूँ ही नहीं । तुम कहोगे—'मत करो, कौन कहता है करो ।' पर नाथ ! यह जानते हुए भी कि मेरे दयालु स्वामी मुझ नगण्यको धोया-पोंछा रखनेके लिये कितने सतत सावधान और प्रयत्नशील रहनेको बाध्य होते हैं, मैं स्वभाववश अपराध करता ही रहता हूँ । दयामय ! अब यह तुम्हारे ही किये दूर होगा । मेरी तुमसे यह कातर प्रार्थना है । प्रभो ! अपनी कृपाशक्तिसे मेरे अपराध-संस्कार-वृक्षकी जड़ ही काट डालो, जिससे सदा-सर्वदा मेरा हृदय इतना स्वच्छ, पवित्र और सुन्दर रहे कि तुम उसमें निर्बाध तथा सुखपूर्वक सदा विराजित रह सको । मेरी यह प्रार्थना अवश्य पूरी कर दो मेरे दयार्णव !



[ १२ ]

मेरे प्राणदेवता !

मेरे जागतिक अभावोंकी तो कोई सीमा नहीं है, दिन-रात उन अभावोंके दूर करनेमें ही लगा रहता हूँ, पर यह सब करना पड़ता है बाध्य होकर रूखे चित्तसे ! लेकिन रात-दिन इसीमें बीत जाते हैं। समय ही नहीं मिलता कि जिसमें कुछ देर एकान्तमें बैठकर तुम्हारी बातें सोचूँ, तुम्हारी गुणावलीका श्रवण-कीर्तन करूँ, ध्यानमें तुम्हें बुलाकर अपनी बात सुनाऊँ और तुम्हारी सुनूँ। मन बहुत करता है, पर अभावोंकी पूर्तिके प्रयासमें अवकाश ही जो नहीं मिलता। क्या करूँ ? जिन विषयोंके लिये इतना प्रयत्नशील हूँ, उनके प्रति कोई आसक्ति या प्रीति नहीं है, मनका फँसाव या खिंचाव भी नहीं है। इतना होनेपर भी मैं उन्हींमें लगा हूँ। मालूम होता है, यह सब तुम्हारी ही करामात है ! तुम्हींने बाध्य किया है उनमें लगे रहनेको। पर बार-बार तुम्हारी याद तो आती ही है। यह भी निश्चित दीखता है कि तुम यदि मिल जाते तो यह सारी प्रपञ्चकी बातें सहज ही छूट जातीं। असलमें, भई ! तुम्हारे मुखकी ओर देखकर ही तो मैं तुम्हारे संसारमें लग रहा हूँ। हाँ, यह अवश्य मेरी त्रुटि

है कि मैं तुम्हारे इस संसारको सदा-सर्वदा तुमसे भरा हुआ, तुम्हारे आनन्दसे भरा हुआ, तुम्हारी मधुरतासे भरा हुआ नहीं देख पाता; इसे यदि मैं तुम्हारे साथ मिलाकर देख पाता, या इसके रूपमें तुम्हींको देख पाता, तब तो फिर यह प्रपञ्च या झंझट प्रतीत ही क्यों होता ? फिर तो यह सुखमय, आनन्द-मय, मधुमय ही हो जाता। मैं समझता हूँ, संसार तुम्हींसे बना है, और तुम्हींसे सना है। इसको तुमसे अलग देखना उचित नहीं है, इसे यथार्थरूपमें देखना नहीं है। संसारमें भी तुम्हारे माधुर्यको, तुम्हारे सौन्दर्यको, तुम्हारे ऐश्वर्यको, तुम्हारी शान्तिको देखना चाहिये, तभी तुम्हारे सर्वत्र दर्शन सिद्ध होते हैं। पर सत्य कहता हूँ, मुझसे ऐसा हो नहीं पाता। मैं चौवीसों घंटे संसारमें रहता हूँ, पर संसार मुझको तुमसे पृथक्, एक जंजाल, एक छलना, एक यातना, एक क्लेश-सा दिखायी देता है। इसमें कोई रस नहीं आता। तुम चाहते हो, इसलिये मैं संसारमें हूँ। तुम न चाहते तो कैसे रहता ? पर मेरा मन तो यही चाहता है कि तुम मिल जाओ और यह जंजाल छूट जाय ! क्या करूँ, मेरा 'अहम्' और मेरा 'मम' मुझसे नहीं छूटता। मेरे प्राणदेवता ! अब तुम्हीं इसका कोई उपाय करो। दोमेंसे एक जरूर करो, या तो संसारसे अलग करके मुझे अकेले अपनी सन्निधिमें ले लो। नहीं तो, संसारके कण-कणमें सदा-सर्वदा अपने स्वरूपका दर्शन करा दो। फिर, तुम्हें कोई उलाहना नहीं दूँगा मेरे स्वामी !

---

[ १३ ]

मेरे प्राणधन !

तुम्हारी कितनी कृपा है, कितनी प्रीति है और कितनी स्नेहभरी आत्मीयता है मुझपर ! मैं तुम्हें भूल जाना चाहता हूँ, भूल जाता हूँ। 'सुत-बित-दार-भवन-ममता-निसि' में गाढ़ी नींदके खुर्राटे लेने लगता हूँ; जगत्‌के धन-जन, मान-प्रतिष्ठा, पद-गौरवके रौरवमें डूबकर उसीमें सुख मान लेता हूँ और तुम्हें कभी भूलकर भी याद नहीं करता; परन्तु तुम ऐसे चतुर सुहृद्‌ हो कि जाने कैसे कहाँसे सहसा सामने आ जाते हो। ऐसे भयानक वेशमें आते हो कि मैं डरकर सहम जाता हूँ। विपत्तियोंके समुद्रकी उत्ताल तरङ्गें उछलने लगती हैं, घनघोर घटा छा जाती है, चारों ओर भीषण अन्धकार फैल जाता है, हाथको हाथ नहीं सूझता, बिजली कड़कने लगती है, चारों ओरसे पत्थर बरसने लगते हैं, मेरा बड़े जतनसे बनाया हुआ घर चूर-चूर होने लगता है। मैं रोता हूँ, चिल्लाता हूँ, पर मुझे उस समय कहीं कोई सहायक नहीं दीखता। जिस सांसारिक सम्पत्तिको मैं सुख-शान्ति समझे हुए था, जिसमें तन्मय हो रहा था, उस सारी सम्पत्तिको—सारे धन-मानको पलक मारते-मारते हरकर तुम बड़े भीषण रूपमें सामने खड़े हो जाते हो, बड़ा भय दिखलाते हो। एक बार तो ऐसा मालूम होता है—सहसा मुँहसे निकल पड़ता है कि तुम बड़े अन्यायी

हो, कितना अत्याचार करते हो। मेरे नन्हें-से बगीचेकी हरियाली तुम्हें नहीं सुहायी। तुमने क्षणोंमें उसे उजाड़ दिया! मेरे लिये तो मानो महाप्रलय ही हो गयी! मेरा धन, मेरा मान-सम्मान, मेरा प्यारा परिवार सब छीन लिया तुमने, तुम बड़े ही क्रूर हो, निर्दय हो, स्वेच्छाचारी हो। पर इसी व्याकुलतामें, इसी घने अन्धकारमें सहसा तुम्हारी स्निग्ध मधुर नवज्योतिकी सितसुधामयी किरणछटा दिखलायी देती है। देखते-ही-देखते हे नित्य सुन्दर, नित्य मधुर! तुम्हारी प्रेमोज्ज्वल प्रसन्न मूर्ति प्रकट हो जाती है, तुम बड़े ही मधुर वेशमें सितसुन्दर प्रफुल्लवदनसे स्नेहपूर्ण मधुर दृष्टिसे मेरी ओर देखते हुए मेरे चिबुकपर सहसा अपना कोमल करस्पर्श कराकर मुझे सान्त्वना देने लगते हो। कहते हो, 'तुम मुझे भूल गये थे भैया! कहाँ किस प्रतिकूल प्रवाहमें बहे जा रहे थे। दुःखको सुख मान लिया था तुमने, पतनमें तुम्हारी बुद्धिको उत्थानका भ्रम हो रहा था। नरकानलमें दग्ध होनेको जा रहे थे तुम और मान रहे थे मानो सहज ही सुन्दर स्वर्ग-सुखकी प्राप्ति हो जायगी। मुझसे यह नहीं देखा गया। इसीसे मैंने तुम्हारे उस भ्रमके किलेको तोड़नेके लिये ही यह सब किया। तुम मेरे प्यारे हो भैया! तुम भूल जाते हो, पर मैं कैसे भूलूँ? कैसे तुम्हें दुःखसागरमें डूबनेको खुला छोड़ दूँ।' यों कहकर तुमने मुझे हृदयसे लगा लिया। मेरा सारा भय-विषाद तुरंत भाग गया। मैं निहाल हो गया। तुम-जैसे सुहृद्को देखकर मैं अपनेको धन्य मानने लगा।—

मेरे स्वामी ! तुम्हारा स्वभाव बड़ा विलक्षण है । सब लोग सफलताके साथी हैं, सफलताके पुजारी हैं । तुम असफलतामें अपना आत्मीयत्व प्रकट करते हो । पुण्यमें सब भाग चाहते हैं, पापमें कोई नहीं; परन्तु तुम तो पापीको ही गले लगाते हो ! पतितपावन जो ठहरे ! संसारमें सती-साध्वीका मान सभी करते हैं, कुलटाको कौन पूछता है ! तुम ही एक ऐसे हो, जो कुलटा कलङ्किनीका भी आदर करना चाहते हो । व्यभिचारिणीको प्रेमके द्वारा सती-साध्वी बनाना तुम्हींको आता है । अपनी दशाका अब मुझे पता लग रहा है, क्योंकि तुमने दया करके मेरी आँखें खोल दी हैं ! उस समय मैं भूला हुआ था । मैंने अपनी बहिर्मुखी बिगड़ी इन्द्रियोंकी तथा पतित मनकी परितुष्टिके लिये जाने कितने दुधमुँहे विषभरे पदार्थोंकी शरण ले रक्खी थी। तुम कृपामयी वज्रवेदना देकर मुझे न प्रबोधित करते तो पता नहीं, मैं किस घोर नरकमें जाकर वहाँकी भीषण यन्त्रणा भोगता । तुम्हारा कैसे क्या उपकार मानूँ । पर एक बात पूछता हूँ । जब तुम्हारा मेरे प्रति इतना अपरिमित प्रेम है, इस पथकी नगण्य धूलके प्रति इतना स्नेह है, तब फिर सदाके लिये इसे अपने चरण-प्रान्तमें क्यों नहीं बसा लेते ? इतने भूल-विभ्रममें क्यों रखते हो ? क्यों इतना भरमाते-भटकाते हो ? कृपा करो नाथ ! मैं बहुत भोग चुका, अब तो सदाके लिये मुझे अपनी चरण-रज बनाकर निहाल कर दो ! मेरी यही तुम्हारे चरणोंमें आर्त प्रार्थना है ।



श्यामसुन्दर !

मेरी कोई भी बात तुमसे छिपी नहीं है। जीवनमें क्या-क्या किया, कैसे-कैसे सुकर्म-दुष्कर्मोंके प्रवाह आये। सब तुम जानते हो। भक्तिकी, ज्ञानकी, वैराग्यकी बातें खूब कहीं-सुनीं। पर सब नाटकवत् ही ! कभी-कभी मनमें भक्तिकी, तुम्हारे प्रेमकी इच्छा-सी भी हुई, लेकिन वह फलवती नहीं हुई। होती कैसे ? उस इच्छामें कितनी मन्दता थी और भोगोंकी इच्छामें कितनी तीव्रता और महानता थी। तुम एक-एक बातको देख रहे थे। कुछ लोग मुझे भक्त मानते हैं—प्रेमी कहते हैं और मैं खल-मति उसे अस्वीकार करता हुआ भी हाव-भावसे, शब्द-जालसे स्वीकार कर लेता हूँ। कितना प्रमाद है यह मेरा। इस मिथ्या अभिमानकी भी कोई सीमा है ? जिसके हृदयमें भक्ति या प्रेमकी कहीं लेश गन्ध भी न हो, वह अपनेको भक्त और प्रेमी माने ! ऐसा मानकर, प्रभो ! मैं पापात्मा तुम्हारे भक्तों और प्रेमियोंपर कलङ्क ही तो लगा रहा हूँ। जिसका मन भाँति-भाँतिके प्रलोभनोंसे पूर्ण है, जो विविध कामना-वासनाओंका क्रीतदास है, उस मनको लेकर क्या कोई भक्त या प्रेमी बन सकता है। कैसी विडम्बना है प्रभो ! कभी-कभी मनमें आती है—तुमसे प्रार्थना भी करता हूँ कि नाथ ! मुझे अपनी सच्ची भक्ति और सच्चा प्रेम दो; कभी-कभी अपने इस दम्भपूर्ण जीवनपर घृणा भी होती है, इसे धिक्कार भी देता हूँ। पर कितने क्षण ! लोगोंसे कहता हूँ—अहर्निश मनसे भगवान्‌का चिन्तन, भगवान्‌का नाम-स्मरण

तथा जिह्वासे भगवान्‌का नाम-जप किया करो—परन्तु मैं स्वयं कितना क्या करता हूँ सो तो तुमसे छिपा नहीं है।

कभी-कभी बड़ा आश्चर्य होता है, यह देखकर कि इस नीचातिनीच, परम अधमपर तुम इतनी कृपा करते हो। मालूम होता है, यह तुम्हारा स्वभाव ही है। गोस्वामी तुलसीदासजीने ठीक ही कहा है—'प्रभुमूरति कृपामयी है।' पर तुम्हारा ऐसा स्वभाव है—इस बातको कहता-सुनता और कभी-कभी अनुभव करता हुआ मैं तुम्हारे चरणोंकी धूल तो नहीं बन जाता, सदाके लिये तुम्हारे अरुण-चरणकमलोंपर लुट तो नहीं पड़ता। कितना नीच और दुष्टहृदय हूँ मैं! तुम्हारी इस सहज स्वाभाविक कृपाका भी मैं दुरुपयोग करता हूँ। ऐसी चेष्टा करता हूँ कि जिसमें लोग यह समझें कि यह तो बस, भगवान्‌की कृपाका ही अनन्य आश्रित है। इतना सब होनेपर भी तुम्हारी कृपामें जरा भी अन्तर नहीं। वह तो मानो दिनोंदिन बढ़ ही रही है। इस अप्रार्थित कृपाका ही इस पतित अधमको भरोसा है। तुमने इस नीचपर सदा ही कृपा की है, करते हो और करते ही रहोगे। तुम कृपा किये बिना रह ही नहीं सकते क्योंकि तुम्हारा स्वभाव ही कृपापरवशता है।

नाथ! तुम्हारी कृपामें जो यह विश्वास है, यह कभी घटे नहीं, बढ़ता ही रहे, यही प्रार्थना है। प्रभो! मेरी बुरी भावनाओंपर तो तुम ध्यान देते ही नहीं। कभी-कभी क्षणभरके लिये जो सच्चे मनसे मैं विषयोंमें वैराग्यकी और तुम्हारी भक्ति और प्रेमकी इच्छा करता हूँ, बस, उसीको पकड़कर पूर्ण कर देना—यह विनीत प्रार्थना है।

अखिलरसामृतसिन्धु !

तुम कैसे हो, क्या हो, कौन जानता है। लोग भाँति-भाँतिसे तर्क करते हैं। प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द-प्रमाणोंसे तुम्हारे तत्त्व-स्वरूपकी स्थापना करते हैं, परन्तु तुम्हारा यथार्थ स्वरूप किसीके भी तर्कमें नहीं आता। तुम तर्कसे परे जो ठहरे ! परन्तु तुम मेरे हो, यह तो परम सत्य ही है। मैं तुमको जानता हूँ और तुम तो मुझको जानते ही हो। गहरी रात्रिमें जब सारा संसार सो जाता है, उस समय यत्र-तत्र फैले हुए बादलोंकी आड़से जब चन्द्रमाकी चाँदनी छिप-छिपकर अपनी झाँकी दिखाती है, तब हे मेरे प्राणोंके प्रकाश ! तुम्हारी बड़ी मीठी स्मृति जाग उठती है। वही मोहिनी छिपी हँसी, वही अकेलेमें खेलना,—उस नित्य मधुमयी आनन्दरसलीलाको याद करते-करते मैं अपनेको भूल जाता हूँ। वहाँ किसी भी विचार-वितर्कके लिये स्थान नहीं रहता। दार्शनिक सिद्धान्तोंकी सारी विभिन्न धाराएँ वहाँ मेरी इस आनन्द-सुधाकी महान् धारामें बह जाती हैं। मेरे अन्तरात्मा ! यह तुम्हारी ही अतुलनीय अचिन्त्य लीला है। मैं अपनी इस अनुभूतिका क्या गौरव करूँ, सारा गौरव तो तुम्हारा है। मैं जो तुम्हारी लीलावली देख-देखकर नित्य मुग्ध होता रहता हूँ, इसमें मेरा क्या है। यह भी तुम्हारी ही कृपाकी महिमा है। लोग विभिन्न विचित्र

रसोंके द्वारा तुम्हारी उपासना करते हैं। वे उस रसके आश्रय हैं और तुम उस रसके विषय हो। परन्तु हे रसमय! रस तो एक ही है, अतएव तुम्हीं रसके आश्रय हो और तुम्हीं विषय भी हो। इतना होनेपर भी तुम लीलारसमय हो। इसीलिये तुम हो, और मैं भी हूँ। नहीं तो, सब कुछ तुम्हीं हो। रसिकेन्द्र-शिरोमणि! प्रत्येक रसमें जबतक तुमको नहीं देखा जाता, तबतक न तुम्हारा पता लगता है और न मुझको मेरी ही पहचान होती है। मैं कौन हूँ, इस जानकारीसे पहले यह जानना होगा कि तुम कौन हो। परन्तु हे सौन्दर्य-माधुर्य-सुधा-रसके अनन्त असीम अपरिमेय महार्णव! जब रस-रसमें तुम्हें देखकर मैं तुम्हारे अंदरसे मेरा अनुसन्धान करने लगता हूँ, तब आनन्दरस-सागरकी एक-एक लहरीमें मेरा समस्त अनुसन्धानका प्रयास चरितार्थ हो उठता है। तब यह प्रत्यक्ष अनुभूति होती है कि तुममें और मुझमें एक नित्य अखण्ड अटूट मधुर रसपूर्ण सम्बन्ध है। उस सम्बन्धका प्रत्यक्ष अनुभव होते ही मैं सारे विश्वको, विश्वके कारणको और अपनेको भूल जाता हूँ, सब तुम्हारे अंदर विलीन हो जाते हैं। हे मेरे नित्य सत्य, नित्य मङ्गलमय, नित्य मधुर, नित्य सुन्दर रसघन-विग्रह! मैं सदा तुम्हारा हूँ और तुम सदा मेरे हो। यह तुम्हारा और मेरा सम्बन्ध सदा बना ही है, बना ही रहेगा। यही विश्वास है और यह विश्वास नित्य सत्य सिद्ध हो, यही तुमसे हृदयकी विनीत प्रार्थना है!

---

[ १६ ]

मेरे प्रभो !

मैं जनता हूँ—तुम आनन्दमय हो, ज्ञानमय हो, ज्योतिर्मय हो। जो कुछ भी दुःख, अज्ञान और अन्धकार है, सब तुम्हें भूल जानेसे, छोड़ देनेसे, या पीठ देनेसे ही है। मैं जानता हूँ कि मैं दीपशिखाकी लपटकी ओर लपकनेवाले पतङ्गकी तरह बड़े वेगसे मृत्युकी ओर दौड़ा जा रहा हूँ। जानता हूँ, यहाँसे निश्चित ही चले जाना है, यहाँका कुछ भी अपना नहीं है, कुछ भी साथ नहीं जायगा। यह भी जानता हूँ कि तुम्हें याद रखनेसे, तुम्हारी ओर जीवनको मोड़ देनेसे ही सुख-शान्ति अपने-आप आ जाते हैं। इतना सब होनेपर भी तुम्हारी ओर

जीवन लग नहीं रहा है। तुम्हारी स्मृति अन्य सारी स्मृतियोंको तुरंत आत्मसात् नहीं कर पा रही है। ऐसा क्यों हो रहा है प्रभो ! यहाँका यह धन-ऐश्वर्य, मान-सम्मान, पद-अधिकार मेरे क्या काम आयेगा ? दस ही मिनट बाद जिसको फाँसीके काठपर झूलना है, उसको त्रैलोक्यकी सम्पत्ति दी जाय तो वह उससे कैसे तृप्त हो सकेगा ? उसी प्रकार मृत्युके मुँहका शिकार होकर भी मैं पूर्णरूपसे केवल तुम्हारा चिन्तन न करके क्षण-विनाशी विषयोंका ही चिन्तन करता हूँ ! यह क्या बात है ? तो क्या नाथ ! मैं तुमको प्राप्त करना नहीं चाहता ? क्या मैं तुम्हारे बिना रहना पसन्द करता हूँ ? ऐसी बात तो नहीं मालूम होती। मुझे यदि तुम मिल जाओ तो फिर जगत्‌में ऐसी कौन-सी वस्तु है, जिसकी मैं चाह करूँगा। तुम क्या इस बातको नहीं जानते मेरे स्वामी ! तुम मेरी प्रार्थना सुन लो ! अपनी सेवामें मुझे सदाके लिये बिना कौड़ी-पैसेका गुलाम बनाकर रख लो ! मैं सत्य कहता हूँ, फिर मैं तुमसे इस लोक या परलोककी कोई भी चीज नहीं चाहूँगा। मोक्ष भी नहीं माँगूँगा। मैं तो बस, केवल तुम्हींको चाहता हूँ। तुम्हारा मधुर मनोहर रूप-माधुर्य, तुम्हारी मधुर मनोहर मुरली-ध्वनि, तुम्हारा मधुर मनोहर विरुद और स्वभाव तथा तुम्हारी अप्रतिम अचिन्त्यानन्त मधुर मनोहर गुणावली मेरे मनको बार-बार खींचे ले रही है। मुझे इनका प्रत्यक्ष साक्षात् करा दो कृपा करके मेरे अन्तरके प्रभु !



[ १७ ]

मेरे सर्वशक्तिमान् स्वामी !

यह सच है कि तुम्हारी दया सभी जीवोंपर समान है और वह है असीम। परन्तु मैं इतना अभागा हूँ कि तुम्हारे उस करुणामृतकी वर्षामें सदा नहा नहीं पाता। जब अपने अनुकूल कोई बात देखता हूँ तब तो कभी-कभी तुम्हारी दया मान भी लेता हूँ परन्तु प्रतिकूलमें तो कभी मानता ही नहीं! यह भी जानता हूँ कि तुम्हारी दया दोनों ही रूपोंमें आती है और आती है मेरा कल्याण करनेके लिये ही, परन्तु प्रतिकूलताके रूपमें मन उसे स्वीकार नहीं करता। प्रभो! वह दिन कब होगा जब मैं अनुकूलता और प्रतिकूलता दोनोंको ही तुम्हारी कृपा-सुधा समझकर बड़े आनन्दसे पी जाऊँगा। कब मैं अपमान-मान, तिरस्कार-पुरस्कार, प्रशंसा-निन्दा, लाभ-हानि, सुख-दुःख और जीवन-मरण सभीमें तुम्हारी दयाके दर्शन कर परम शान्ति और सन्तोषका अनुभव करूँगा ?

मेरे प्रभो! इस समय इस बातसे मनमें बड़ी ही पीड़ा हो रही है कि मैं तुम्हारा कहलाकर भी वस्तुतः अपनेको

तुम्हारा बना नहीं पाया। देखता हूँ—स्पष्ट देख पाता हूँ कि मुझपर अब भी विषयोंका अधिकार है। कभी-कभी तो बड़ी ही बुरी तरहसे विषय-वासना अपना प्रभुत्व प्रकट करती है और बाध्य करना चाहती है अपनी गुलामी करानेके लिये! उस समय बड़ी व्यथा होती है—बस, तुम्हारी कृपा ही उस समय बचाती है। देखता हूँ—तुम्हारी कृपाके द्वारा क्षणमें ही उस वासनाका विनाश हो जाता है। इतना होनेपर भी मैं सर्वथा तुम्हारा ही नहीं बन पाता हूँ!

मेरे सर्वशक्तिमान् स्वामी! मालूम होता है मेरे प्रयत्नसे कुछ नहीं होगा। अब तो तुम्हीं अपनी शक्तिसे इस अधमको उठाकर हृदयसे चिपका लो। यह तुम जानते ही हो कि कभी-कभी तो मेरे प्राण तुम्हारे लिये छटपटाते ही हैं। बुद्धिका निर्णय भी यही होता है कि तुम्हारा ही बन जानेमें मेरा कल्याण है।' परन्तु दुष्ट मन नहीं मानता। मेरे प्राणोंकी छटपटाहटपर विचार कर मेरे प्रभो! तुम्हीं अपनी कृपासे मुझे बचाओ। ऐसा न करो तो यही कर दो कि मुझे न तो कभी कोई चाह हो और न मैं बार-बार प्रार्थना करके उसके लिये तुम्हें सताऊँ ही। तुम जो करो, जैसे करो, जब करो, मुझे किसी भी हालतमें कैसे भी रक्खो—मैं उसीमें सन्तुष्ट रहूँ और इस बातका अनुभव करता रहूँ कि यह सब तुम्हारी ही कृपा है। तुम्हारे अजानमें कुछ नहीं हो रहा है। तुम सोच-समझकर ही मुझे इस स्थितिमें रक्खे हुए हो—और सचमुच इसीमें कल्याण है।

[ १८ ]

मेरे प्राणनाथ !

पत्ता नहीं, लोग तुमसे अपने भोग-विलासके लिये, सुख-समृद्धिके लिये क्या-क्या चाहते हैं ! तुम उन सबको वे वस्तुएँ देना चाहते हो, देते हो; नहीं देना चाहते, नहीं देते। पर तुम जानते हो, मैं तुमसे यह सब कुछ भी नहीं चाहता। मुझे इन वस्तुओंसे न कोई प्रयोजन है और न इनसे मुझे कोई शान्ति ही मिलती है। मेरे सुखकी सामग्री तो बस, एक तुम हो, तुम्हारी प्यारी मीठी स्मृति है ! जब यह मन भटक-भटका कर घर लौट आता है और स्वस्थ होकर तुम्हारे अरुण-चरणोंकी ओर देखने लगता है, उस समय कितना आनन्द मिलता है मुझे ! हाय ! हाय ! उस आनन्दकी कहीं तुलना भी है ? कैसा मधुर, कैसा सुन्दर, कैसा निर्मल, कैसा विलक्षण है वह आनन्द ! फिर जब तुम अपनी लीलामाधुरीके पट खोलने लगते हो, अपने व्रजकी, अपने सखाओंकी, अपनी निकुञ्जमाधुरीकी एक-एक सुमधुर सुधामयी झाँकी दिखाने लगते हो, तब तो बस, आनन्द सीमा पार कर जाता है। फिर

उसके सामने ब्रह्मानन्द भी तुच्छ और नगण्य प्रतीत होता है। जगत्, जगत्‌के पदार्थ, दुःख-सुख, भोग, मोक्ष, किसी भी वस्तुका पता नहीं रहता उस समय। मन-बुद्धि रहते होंगे, परन्तु उनका भी कहीं पता नहीं लगता। कभी-कभी तो यहाँतक हो जाता है कि बस, तुम्हारी मधुर मनोहर झाँकी ही रह जाती है। देखनेवाला भी खो जाता है। उस समयके आनन्दकी जाति और परिमाणका पता कौन बताये? आनन्दके सिवा अन्य कोई हो तो?

पर मेरे प्राणनाथ! इस अवस्थामें फिर परिवर्तन क्यों होता है? तुम अपनी सारी मधुर झाँकियोंको छिपा क्यों लेते हो? पहले तो मेरा कहा मान लेते थे। मेरे कहनेपर—आग्रह करनेपर अपनी रूप-लीला-पिटारीको जब-तब खोल दिया करते थे, पर अब मुझसे ऐसा कौन-सा महान् अपराध बन गया कि तुम मेरी बात सुनकर भी अनसुनी-सी कर देते हो, बस, मुसकराकर रह जाते हो। कभी-कभी चित्तमें बड़ी व्याकुलता होती है, पर मेरे हाथमें तो कुछ है ही नहीं। उस बार बड़ी दया की थी तुमने, जब मेरी दयनीय दशा देखकर तुम्हारा हृदय पिघला था और तुमने बड़ी उदारताके साथ नयी-नयी लीलाओंके मधुर दर्शन कराये थे। और फिर कई दिनोंतक लगातार कराते ही रहे थे। मैंने समझा था—अब तो जीवनके शेष क्षणतक यही क्रम चलेगा, इसमें विराम होगा ही नहीं। पर इस विचारके कुछ ही समय बाद, पता नहीं,

तुमने क्यों अपनी लीलाधाराके प्रवाहमें बाँध-सा लगा दिया। प्रभो! इस वञ्चनाका क्या कारण है?

आनन्द-लीला-रस-सुधा-विग्रह! तुम जानते हो, आजकल मैं कितना अशान्त हूँ, कितना आकुल हूँ। और इस सारी अशान्ति और आकुलताका कारण भी तुम अन्तर्यामीसे छिपा नहीं है। क्या मेरी अब यही दशा रहेगी? यों ही तड़पाना था तो फिर उस रस-सुधाका पान ही क्यों कराया? कहते हैं कि भक्तोंकी रसास्वादन-आकाङ्क्षाको बढ़ानेके लिये भगवान् ऐसा किया करते हैं; क्योंकि बढ़ी हुई आकाङ्क्षाकी पूर्तिमें विशेष आनन्द प्राप्त होता है। पर मेरे नाथ! तुम जानते हो, मैं तो भक्त नहीं हूँ, भक्तोंके चरण-रेणु-कणका भी अधिकारी नहीं हूँ। यह तो तुम्हारी अहैतुकी कृपा है और अत्युक्ति न समझी जाय तो यह भी कहा जा सकता है—यह तुम्हारा यथेच्छाचार है, जो तुम मुझ-सरीखे सर्वथा अनधिकारीको अपनी इस गुह्यतम लीलामाधुरीके दर्शन कराते हो! पर जब तुम कराते ही हो, तब मैं अनधिकारी भी कैसे रहा!

जो कुछ भी हो, अब पुनः कृपा करो। कृपा तो तुम्हारी सदा है ही, कृपाका साक्षात् कराओ उस बाँधको सर्वथा तोड़-कर! यदि कोई अपराध हुआ है तो उसे बता दो। पर फिर वैसा अपराध न बने, इसकी व्यवस्था भी तो तुम्हींको करनी पड़ेगी। मैं पङ्गु भला, क्या करने योग्य हूँ।



[ १९ ]

प्रियतम !

तुम तो मेरे अन्तरकी एक-एक बात जानते हो । तुम्हीं मेरे अन्तरतम प्रियतम हो। बताओ, मैं तुमसे कभी अपने लिये कुछ चाहता हूँ क्या? मेरे तो सुखस्वरूप बस, एक तुम्हीं हो। हृदयेश्वर ! तुमसे क्या छिपा है । मेरे हृदयके अन्तस्तलकी वासना एकमात्र यही तो है कि मैं सदा-सर्वदा तुम्हारी सन्निधिमें ही रहूँ। सब कुछ छोड़कर नित्य-निरन्तर तुम्हारी चाकरीमें ही मेरे जीवनका प्रत्येक क्षण लगा रहे । क्या मेरा यही मनोरथ नहीं है? पर यदि यही मनोरथ है तो फिर इस विडम्बनाका क्या अर्थ है? कुछ भी तो समझमें नहीं आता। तो नाथ ! क्या यह मनका धोखा है—आत्मवञ्चना है? ऐसा तो नहीं होना चाहिये । तुम्हारे लिये मन सदा तड़पता रहता है, बार-बार तुम्हारी स्मृति होती है और मेरी आँखें छलक उठती हैं। कोई देख न ले, इसलिये मुँह फेरकर आँसुओंको पोंछ डालता हूँ । तुम तो सदा यह सब देखते ही हो !

मन कहता है, आठों पहर तुम्हारे चरणतलमें ही रहूँ, बस, निरन्तर तुम्हारी रूप-सुधा-माधुरीका पान करता रहूँ ।

पर ऐसा होता क्यों नहीं ? क्यों सब कुछ छोड़कर, सबसे नाता तोड़कर तुम्हारी सेवामें नहीं लग जाता ? मालूम होता है, मुझे भ्रम हो रहा है । तुम्हारे नामपर कहीं आत्मसुखकी कोई वासना मनमें छिपी है और वही मुझे प्रताडित कर रही है । केवल मनकी ऊपरी लालसासे क्या होता है ? यदि तीव्र और अनन्यलालसा होती तो तुम्हारी माधुरीके नित्य आस्वादन-से मैं क्यों वञ्चित रहता ? सत्य है—मेरी रति असती है, मेरी प्रीति व्यभिचारिणी है, मेरी मति अव्यवसायात्मिका है परन्तु नाथ ! इनका सुधार भी तो तुम्हारी ही अहैतुकी कृपासे होगा। तुम्हारी कृपासे मूक वाचाल हो जाता है, पङ्गु पहाड़ लाँघ जाता है, फिर क्या उस कृपाके द्वारा मेरी यह वासना—शुद्ध होकर-पूर्ण नहीं होगी ?

मैं जैसा हूँ, जो कुछ हूँ, तुम्हारे सामने हूँ । मेरी त्रुटियाँ, जिनका मुझे बोध नहीं है, तुम्हारे सामने एक-एक प्रत्यक्ष है । उन त्रुटियोंको पूरी भी तुम्हीं करोगे । मुझे तो उनमेंसे बहुतोंका पतातक नहीं है । त्रुटियाँ हैं, इसका विश्वास इसीसे होता है कि मेरा मनोरथ—तुम्हारी माधुरीके नित्य आस्वादनका मनोऽभिलाष पूर्ण जो नहीं हो रहा है !

मेरे प्राणोंके प्राण, नित्य मधुर प्रियतम ! जो कुछ भी कमी हो, उसे अपनी कृपादृष्टिसे पूरी कर दो और अपने रससमुद्रमें सदाके लिये डुबोकर निहाल कर दो !



लीलामय !

तुम्हारी लीलाका रहस्य कौन जान सकता है ? कब तुम किस क्रीड़ामें रत रहते हो, और उससे संसारमें कैसे-कैसे अचिन्त्य परिवर्तन हो जाते हैं, इस बातको कोई भी नहीं जान सकता। आज जगत्में जो कुछ हो रहा है, इसका क्या परिणाम होगा, और इस खेलका कब दूसरा दृश्य आयेगा, कोई नहीं कह सकता। कितना परिवर्तन हो गया ? विद्वान् कहलानेवाले लोग तुम्हें स्वीकार करनेमें भी सकुचाने लगे हैं ! कुछ उच्चशिक्षित लोग तो तुम्हारा नाम ही मिटानेको कमर कसे हुए हैं। इधर अविश्वासी पुजारी प्रायः तुम्हारे नामपर लोगोंको ठगनेमें लगे हैं। मन्दिर, मठ, मस्जिद, आश्रम, गिर्जा, विहार, तीर्थ किसीमें भी आज वह पहले-सा सरल विश्वास नहीं दिखायी देता; कथा बाँचनेवाले दूसरोंको सिद्धान्त बतलाते हैं, पर स्वयं शङ्काशील हैं; उपदेशक, आचार्य, संपादक, कवि और वक्ता लोगोंको ईश्वर, धर्म, कर्म, देशसेवा आदि जिन कार्योंके लिये बड़े-बड़े सुन्दर और जोशीले शब्दोंमें उत्साहित करते हैं, स्वयं उन्हीं कार्योंमें सच्चे हृदयसे कुछ भी करना नहीं चाहते, बल्कि अंदर-ही-अंदर विपरीत आचरण करते हैं। तुलसी-सूर, ज्ञानदेव-एकनाथ, कबीर-पलटू मीरा-सहजो प्रभृति महान् आत्माओंकी कविताओं और भावनाओंसे बढ़कर कविता और भावनाका

स्वरूप सामने रक्खा जाता है, परन्तु उनका-सा हृदय आज कहीं ढूँढ़े भी नहीं मिलता; फिर भी कहा जाता है कि हमारी उन्नति हो रही है, क्रमशः हम विकासको प्राप्त हो रहे हैं ! यह उन्नति या विकास दैवी है या आसुरी, आत्माका है या अनात्माका, इस बातका निर्णय तो कौन करे, परन्तु इतना अवश्य कहा जा सकता है कि यह सब तुम्हारी लीला है, तुम्हारे अभिनयका एक सीन है।

खेलो ! खूब खेलो, खिलाड़ी ! सबको अपने साथ खेलाते रहो, यही तो तुम्हारा काम है । आप ही सब कुछ बनकर, आप ही सदा सब कुछको लेकर 'सब कुछ'में खेलते हो और अलग रहकर देखते भी रहते हो; तुम्हारे खेलमें क्यों विराम हो ? नये-नये पर्दे पड़ते रहें, सीन बदलते रहें, तुम्हारा लीला-प्रवाह सदा अविच्छिन्न गतिसे चलता रहे; इसमें हम क्यों आपत्ति करें ? तुम जबतक चाहो, हमें अपने संकल्पसे अलग कल्पित कर हमसे खेलते रहो, पर हमारी इतनी आँखें जरूर खोल दो कि तुम्हारे इस संकल्पके आधारपर टिके हुए अपने भिन्न अस्तित्वके सिवा शेष सब खेलोंमें, खिलौनोंमें, सबमें सब समय केवल तुम्हारी ही छवि दीख पड़े, तुम और हम दो ही रह जायँ, तुम हमें जानो और हम तुम्हें, तुम हमें देखो और हम तुम्हें !

बस, यही एक प्रार्थना है !

मेरे अन्तरात्मन् !

मैं यह जानता हूँ कि मेरेद्वारा जो कुछ भी हो रहा है, सबमें तुम्हारा मङ्गलमय हाथ है। और मुझे जो कुछ भी देखने, सुनने, समझने और ग्रहण करनेको मिल रहा है, सबमें तुम्हारा मङ्गलविधान काम कर रहा है। जिस समय इसका प्रत्यक्ष अनुभव होता है, उस समय न तो अभिमान, अहङ्कार, ममता और आसक्ति रहती है और न हर्ष-शोक, राग-द्वेष, आकाङ्क्षा-अपेक्षाके द्वन्द्व ही रहते हैं। रहता है—केवल तुम्हारा, तुम्हारे आत्मीयत्वका, तुम्हारे सौहार्दका और तुम्हारे प्रेमका दिव्य साक्षात्कार ! सारे कार्योंमें, सारी अनुभूतियोंमें और सारे जगत्में उस समय तुम्हारी मधुर दिव्यता प्रसरित दीखती है—सब ओर तथा सर्वथा। मैं चाहता हूँ, यह स्थिति सर्वदा बनी रहे। क्योंकि यही सत्य है। जगत् तो तुम्हारा खेल है और वह तुम खेलनेवालेसे सर्वथा अभिन्न है। तुम्हीं खेलकी सामग्री हो, तुम्हीं खेल हो और तुम्हीं खेलनेवाले हो।

इस प्रकारकी स्थितिमें जगत्का कोई भी कार्य न भार प्रतीत होता है, न बन्धन। तुम्हारी ही सत्ता, तुम्हारी ही सामग्री, तुम्हारी ही पूजा और तुम्हीं पूजाके प्रेरक ! उस समयके आनन्दकी जाति भी दिव्य होती है और होती है वह तुम्हींसे मिली हुई। मेरे अन्तरात्मा ! यह स्थिति निरन्तर बनी रहे। मेरेद्वारा जगत्में जो कुछ भी हो, केवल तुम्हारा ही कार्य हो, तुम्हारी ही पूजा हो और बिना किसी

अभिमान-अहङ्कारके मुझको इसका पता रहे, जिससे तुम्हारे अचिन्त्यानन्त माधुर्यका दिव्य आस्वाद मुझे मिलता रहे !

नाथ ! मैं तुम्हारा हूँ, तुम स्वीकार कर चुके हो; मैं भी मान चुका हूँ । इतना होनेपर भी कभी-कभी इसमें व्यतिक्रम-सा क्यों दीखता है ? मालूम होता है—यह तुम्हारा खेल है रसास्वादनकी वृद्धिके लिये ही तुम ऐसा करते होओगे ! मुझे प्रतीत भी होता है—जब-जब किसी भूलकी स्थितिके बाद मैं यथार्थ स्थितिमें आता हूँ, तब-तब विशेष आनन्द होता है—जैसे किसी खोये हुए अमूल्य रत्नके मिल जानेपर विशेष आनन्द हुआ करता है । उस समय एक विलक्षण उल्लास-समुद्रमें मानो नयी-नयी तरङ्गें उछलने लगती हैं ।

परन्तु प्राणप्रियतम ! मैं चाहता हूँ कि निरन्तर यथार्थ स्थिति भी रहे और उसमें उत्तरोत्तर नयी-नयी उल्लास-लहरियाँ भी उठती तथा बढ़ती रहें । यह है भी सत्य, क्योंकि जब तुम नित्य नवीन हो, नित्य नवीन आनन्दमय हो, नित्य नवीन माधुर्य और सौन्दर्यके अपार पारावार हो, तब तुम्हें और तुम्हारे मङ्गलमय विधानको देखनेवालेके हृदयमें नित्य नूतन आनन्दानुभूतियाँ होनी ही चाहिये ।

मेरे प्राणोंके प्राण! तुम चाहो तो सब कुछ हो सकता है । मुझसे कुछ नहीं होगा । तुम स्वयं ऐसी विलक्षण परिस्थितिका निर्माण कर दो, जिसमें अन्य सारी परिस्थितियाँ समा जायँ और मुझे तुम्हारे मधुर तथा दिव्य स्वरूपका तथा तुम अकर्ताके सर्व-कर्तृत्वका दर्शन होता रहे !

मैं हरि पतित-पावन सुने ।
मैं पतित तुम पतित-पावन दोउ बानक बने ॥
ब्याध गनिका गज अजामिल साखि निगमनि भने ।
और अधम अनेक तारे जात कापै गने ॥
जानि नाम अजानि लीन्हें नरक सुरपुर मने ।
दासतुलसी सरन आयो, राखिये आपने ॥

—बिनय-पत्रिका



# :: आरोग्य-पथ-प्रदर्शक ::

'भावना से कर्त्तव्य श्रेष्ठ'



प्रकाशक —
स्वामी प्रकाशानन्द संन्यासी
सार्वदेशिक दयानन्द संन्यास वानप्रस्थ मण्डल
पो० ज्वालापुर (हरिद्वार)

प्रति १००० | मूल्य =) आना | वि० सं० २००६



# आर्य-समाज के नियम



१—सब सत्यविद्या और जो पदार्थविद्या से जाने जाते हैं उन सब का आदि मूल परमेश्वर है।

२—ईश्वर सच्चिदानन्द स्वरूप, निराकार, सर्वशक्तिमान्, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य, पवित्र और सृष्टिकर्त्ता है। उसी की उपासना करनी योग्य है।

३—वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है। वेद का पढ़ना-पढ़ाना और सुनना-सुनाना सब आर्य्यों का परम धर्म है।

४—सत्य के ग्रहण करने और असत्य के छोड़ने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिए।

५—सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार कर करने चाहिये।

६—संसार का उपकार करना आर्य समाज का मुख्य उद्देश्य है अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना।

७—सब से प्रीति-पूर्वक धर्मानुसार यथायोग्य वर्तना चाहिये।

८—अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिए।

९—प्रत्येक को अपनी ही उन्नति से संतुष्ट न रहना चाहिए, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए।

१०—सब मनुष्यों को सामाजिक सर्व हितकारी नियम पालने में परतन्त्र रहना चाहिए और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतन्त्र रहें।

---

श्री जालमसिंह के प्रबन्ध से श्री गुरुकुल छापाखाना, ब्यावर में मुद्रित।

# ब्राह्ममुहूर्त



'यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः'

रात को ठीक समय पर सोने और सबेरे ठीक समय पर उठने पर ही मनुष्य के जीवन की सारी सफलता है। संसार मे जितने भी महापुरुष, ऋषि-मुनि, पंडित, धनवान्, धर्मात्मा और देश-भक्त हुए है, अथवा इस समय मौजूद है, वे सब प्रातः-काल स्वयं उठते रहे है, और उठते है, तथा ऐसा ही उनका उप-देश भी है। मनुजी इस विषय मे लिखते हैं :—

ब्राह्मे मुहूर्ते बुध्येत धर्मार्थौ चानुचिन्तयेत्।
कायक्लेशाश्च तन्मूलान् वेदतत्वार्थमेव च॥

मनु०

अर्थात् ब्राह्ममुहूर्त मे उठकर धर्म और अर्थ का चिन्तन करे। शरीर मे यदि कोई कष्ट हो, तो उसके कारण को सोचे, और 'वेदतत्वार्थ' अर्थात् परमेश्वर का ध्यान करे।

'ब्राह्ममुहूर्त' चार घड़ी तड़के लगता है, जब कि पूर्व की ओर क्षितिज मे सूर्य की थोड़ी थोड़ी लाल आभा दिखाई देती है, और दो चार नक्षत्र भी आकाश मे दिखाई देते रहते हैं। यही उठने का ठीक समय है। इसको अमृतबेला भी कहते हैं। जो मनुष्य अपने जीवन मे इस बेला को साध लेता है, उसके अमर होने मे कोई सन्देह नही। अर्थात् वह अपनी पूरी आयु भोग करके अपने सत्कार्यों से संसार मे अजरामर हो जाता है।

निद्रा का विश्राम लेकर जब प्रातःकाल ब्रह्ममुहूर्त मे मनुष्य उठता है, तब उसकी सब इन्द्रियाँ और बुद्धि स्वच्छ और ताजी हो जाती हैं। उस समय वह जो कार्य प्रारम्भ करता है, दिन भर उसमे सफलता ही होती है, और प्रातःकाल उठनेवाले मनुष्य को समय भी खूब मिलता है। जो लोग सूर्य उदय होने तक सोते रहते हैं, उसकी बुद्धि और इन्द्रियाँ मन्द पड़ जाती हैं, शरीर मे आलस्य भर जाता है, उनका चेहरा फीका पड़ जाता है। तेज जाता रहता है और चेहरे पर मुर्दनी-सी छाई रहती है। दिन भर जो कुछ काम वे करते है, उसमे उनको उत्साह नही रहता और न किसी कार्य मे सफलता ही होती है। अतएव सुबह देर से उठनेवाला मनुष्य सदैव दरिद्र रहता है। किसी कवि ने ठीक ही कहा है :—

कुचैलिनं दन्तमलावधारिम्।
बह्वाशिनं नित्यकठोरभाषिम्॥
सूर्योदये चास्तमये च शायिनम्।
विमुञ्चति श्रीरपि चक्रपाणिम॥

अर्थात् जिनके शरीर और वस्त्र मैले रहते है, दाँतो पर मैला जमा रहता है, बहुत अधिक भोजन कर लेते हैं; और सदैव कठोर वचन बोलते रहते है तथा जो सूर्य के उदय और अस्त के समय सोते हैं, वे महा दरिद्र होते है—यहाँ तक कि चाहे 'चक्रपाणि'* अर्थात् बड़े भारी सौभाग्यशाली लक्ष्मी-धर विष्णु ही क्यो न हो, परन्तु उनको भी लक्ष्मी छोड़ जाती है। इसलिये सूर्योदय तक सोते रहना बहुत हानिकारक है।

---

*यहाँ 'चक्रपाणि' शब्द में कवि ने श्लेष रखा है। इसके दो अर्थ हैं। अर्थात् सामुद्रिक के अनुसार जिसके हाथ में दस चक्र होते हैं, वह राजा होता है; और दूसरा अर्थ, चक्र धारण करनेवाले विष्णु।

अस्तु ! अब यह देखना चाहिए कि प्रातःकाल खूब तड़के उठकर मनुष्य क्या करे। मनुजी ने उपर्युक्त श्लोक मे कहा है कि पहले धर्म का चिन्तन करे—अर्थात् अपने मन मे परमात्मा का ध्यान करके यह निश्चय करे कि हमारे हाथ से दिन भर सब कार्य धर्मपूर्वक ही हो, कोई कार्य अधर्म अथवा अन्याय का न हो, जिससे हमको अथवा दूसरे किसी को दुःख हो। अर्थ के चिन्तन से यह मतलब है कि हम दिन भर उद्योग करके सच्चाई के साथ धन उत्पन्न करे, जिससे स्वयं सुखी रहे और परोपकार कर सकें। शरीर के कष्ट और उनके कारणो का चिन्तन इसलिए करे कि जिससे आरोग्य रहें, क्योकि आरोग्यता ही सब धर्मों का मूल है। कहा भी है कि,

शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम्

फिर सब वेदो का सार जो ओंकार परमात्मा है, उसका ध्यान करे; क्योकि वही सब मे रम रहा है और सारा संसार उसमें रम रहा है। वही हमारे सब कर्मो को देखनेवाला और हमारा साक्षी है।

प्रायः प्राचीन लोगो मे यह चाल देखी जाती है कि प्रातःकाल उठकर परमात्मा का स्मरण करते हुए पहले अपनी हथेली का दर्शन करके उसको चूमते है और साथ ही यह श्लोक भी पढ़ते हैं—

कराग्रे वसते लक्ष्मी करमध्ये सरस्वती।
करमूले स्थितो ब्रह्मा प्रभाते करदर्शनम् ॥

इसका भी तात्पर्य वही है, जो मनु महाराज ने बतलाया है। प्रातःकाल करदर्शन इसीलिए किया जाता है, जिससे दिनभर हमारे हाथ से शुभ कर्म हो। ऊपर के श्लोक मे हथेली में तीन देवताओ का वास बतलाया है। हथेली के आगे लक्ष्मी, जो द्रव्य का देवता है; हथेली के बीच मे सरस्वती, जो विद्या का देवता है

और हथेली के पीछे ब्रह्मा, जो बलवीर्य और उत्पत्ति का देवता है। सारांश यही है कि सुबह उठकर मनुष्य को परमात्मा का चिन्तन करते हुए अपने दिनभर के उन कार्यों का विचार करना चाहिए कि जो हमारे चारों पुरुषार्थों—अर्थात् धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष से सम्बन्ध रखते है। इसका विचार करने के बाद तब चारपाई से क़दम नीचे रखना चाहिए। जब हम चारपाई से नीचे पैर रखते है, तब धरती पर हमारा पैर पड़ता है। धरती हम सब की माता है। इसी ने हमको, माँ के पेट से नीचे गिरने पर, अपनी गोद मे लिया है। इसी पर हम खेले, खाये और बड़े हुए हैं। यही हमको नाना प्रकार के फल-फूल, अन्न देकर हमारा पालन करती है और अन्त मे—मृत्यु समय भी—हमे यही अपनी गोद मे विश्राम देती है। इसलिए हमारे बड़े-बूढ़े लोग सुबह जब चारपाई से पैर नीचे रखते हैं, तब यह श्लोक कहकर धरती माता को भी नमस्कार करते है और पैर रखने के लिए क्षमा माँगते हैं:-

समुद्रवसने देवि पर्वतस्तनमंडले !
विष्णुपत्नी नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे ॥

अर्थात् हे देवी, समुद्र ही तुम्हारी साड़ी है और पर्वत तुम्हारे स्तनमण्डल हैं, तुम विष्णु अर्थात् सब के पालन करने वाले भगवान् की पत्नी हो, अतएव हमारी माता हो, अब हम जो तुम्हारे शरीर मे अपना पैर छुआते हैं—क्या करे छुआना लाचारी है—इसके लिए माता ! हमको क्षमा करो। कैसा सुन्दर भाव है !

इतना करने के बाद फिर हमको अपने नित्यकार्यों मे लग जाना चाहिए। शौच, दन्तधावन, स्नान-संध्या, खुली हवा मे व्यायाम इत्यादि सुबह के मुख्य कर्म हैं। ये सब कार्य स्वच्छ और खुली हवा मे प्रातःकाल करने चाहिएँ। प्रातःकाल जो वायु चलती है वह शरीर और मन को प्रसन्न करके प्रफुल्लित कर देती

है और आरोग्यता को बढ़ाती है। यह वायु सूर्योदय के पहले दो घण्टे चलती है, सूर्योदय के बाद हवा दूसरी हो जाती है। इसी वायु के गुण का वर्णन करते हुए किसी हिन्दी कवि ने कहा है :—

> प्रात-समय की वायु को सेवन करत सुजान।
> ताते मुख-छवि बढ़ती है, बुद्धि होती बलवान्॥

अतएव बालक से लेकर बूढ़े तक, स्त्री-पुरुष सबको, इस अमृतबेला का उचित रीति साधन करना चाहिए।

---

# व्यायाम



भोजन को पचाने और शरीर को हृष्टपुष्ट रखने के लिए मनुष्य को व्यायाम की आवश्यकता है। व्यायाम से क्या लाभ होता है, इस विषय मे आयुर्वेद के आचार्य महर्षि वाग्भट्टजी कहते हैं :—

लाघवं कर्मसामर्थ्यं दीप्तोऽग्निर्मेदसः क्षयः।
विभक्तघनगात्रत्वं व्यायामादुपजायते ॥

अष्टांगहृदय

व्यायाम से फुर्ती आती है, कार्य करने की शक्ति बढ़ती है, पेट की आग बढ़ती है, चर्वी अर्थात् शरीर का बलगम नाश हो जाता है, शरीर के सब अङ्ग-प्रत्यङ्ग यथोचितरूप से सुदृढ़ मज़बूत हो जाते हैं। जो लोग रबड़ी-मलाई पकवान इत्यादि गरिष्ट अन्न खाते है और शारीरिक परिश्रम के कार्य करने का जिनको बिलकुल मौका नहीं मिलता, उनके लिए तो व्यायाम अत्यन्त आवश्यक है :-

विरुद्धं वा विदग्धं वा भुक्तं शीघ्रं विपच्यते।
भवति शीघ्रं नैतस्य देहे शिथिलतोदयः ॥

अष्टांगहृदय

अर्थात् ऐसे लोग जो प्रकृति के विरुद्ध गरिष्ट भोजन करते है, उनका भोजन भी व्यायाम से पच जाता है और शरीर मे शीघ्र शिथिलता नहीं आने पाती। जिन लोगो की चर्वी वेतरह बढ़ रही हो और शरीर बेडौल मोटा हो रहा हो, उनके लिए व्यायाम एक बड़ी भारी औषधि है :—

य चैनं सहसाक्रम्य जरा समधिरोहति।
न चास्ति सदृशं तेन किंचित्स्थौल्यापकर्षम् ॥

भावप्रकाश

व्यायाम करने से जल्दी बुढ़ापा नहीं घेरता और यदि व्यायाम बराबर करता रहे, तो मनुष्य मृत्युपर्यन्त अजर, अर्थात् युवा रह सकता है और जो लोग बेडौल मोटे हो जाते हैं, उनका मोटापन भी छूट जाता है। परन्तु सब लोगो के लिए सदैव व्यायाम हितकर भी नहीं है। आजकल आयुर्वेद के नियम जाने बिना सब तरह के लोग जो बेतरह और असमय-कुसमय व्यायाम करने लग जाते है, इससे बड़ी हानि होती है :—

भुक्तवान्कृतसंभोग कासी श्वासी कृश क्षयी।
रक्तपित्ती क्षती शोषी न तं कुर्यात् कदाचन ॥

भावप्रकाश

जो अभी हाल ही मे भोजन अथवा स्त्री-प्रसंग कर चुका है, अर्थात् जो ब्रह्मचर्य के नियमो का पालन नहीं करता, जिसको खाँसी या श्वास का रोग है, जो बहुत कमजोर है, जिसको क्षय, रक्तपित्त, क्षत, शोष का रोग है इनको व्यायाम कभी न करना चाहिए। हाँ, यदि हो सके तो खुली हवा मे धीरे-धीरे टहलने का व्यायाम ये लोग भी कर सकते है। अत्यन्त कठोर व्यायाम तो सभी के लिए हानिकारक है। जितना व्यायाम शरीर से सहन हो सके उतना ही व्यायाम करना चाहिए। अति सब जगह वर्जित है :—

तृष्णाक्षयः प्रतमको रक्तपित्तं श्रमः क्लमः।
अतिव्यायामतः कासो ज्वरश्छर्दिश्च जायते ॥

अष्टांगहृदय

बहुत व्यायाम करने से शरीर में खुश्की बढ़ती है, तृषा का रोग हो जाता है, क्षय, श्वास, रक्तपित्त, ग्लानि, खाँसी इत्यादि के रोग हो जाते हैं।

इसलिए अधिक व्यायाम न करना चाहिए। व्यायाम का इतना ही मतलब है कि शरीर से परिश्रम किया जाय, जिससे भोजन पचे और दृढ़ता आवे। व्यायाम अनेक प्रकार के हैं; परन्तु अनुभव से जाना गया है कि खुली हवा मे, बस्ती के बाहर, प्रकृति-सौन्दर्य से पूर्ण हरे-भरे जङ्गल अथवा पहाड़ो इत्यादि मे खूब तेजी के साथ भ्रमण करना सबसे अच्छा व्यायाम है। भ्रमण करते समय हाथ बिलकुल खुले छोड़ देना चाहिए और शरीर के सब अँग-प्रत्यंगों का सञ्चालन स्वाभाविक रूप से होने देना चाहिए। श्वास को रोकने का प्रयत्न न करना चाहिए और मुख से श्वास कभी न लेना चाहिए। किसी प्रकार का भी व्यायाम हो, सदैव नासिका से ही श्वास लेना और छोड़ना लाभदायक है।

आजकल हमारे विद्यार्थियो मे अँग्रेजी व्यायाम की प्रथा चल पड़ी है। यह बहुत ही हानिकारक है। दण्ड, मुगदर, कुश्ती, दौड़, कबड्डी इत्यादि देशी व्यायाम का समय सुबह और शाम बहुत अच्छा है। असमय मे भूखे-प्यासे विद्यार्थियो को व्यायाम कराना मानो उनको जान-बूझकर मृत्यु के मुख मे देना है।

---

# भोजन



भोजन शरीर के लिए आवश्यक है। परन्तु भोजन ऐसा ही करना चाहिए कि जो शुद्ध हो। क्योकि जैसा हम भोजन करेंगे, वैसी ही हमारी बुद्धि, मन और शरीर बनेगा। अर्थात् भोजन की शुद्धि पर ही हमारे जीवन की शुद्धि अवलम्बित है। महाभारत उद्योगपर्व मे लिखा है :—

यच्चक्ष्यं असितुं आस्यं ग्रस्तं परिणमेच्च यत्।
हितं च परिणामे यत्तदार्यं भूतिमिच्छता॥

महाभारत, उद्योगपर्व

जो पदार्थ भोजन करने योग्य हो, पचने योग्य हो तथा परिणाम में गुणकारी हो उन्ही पदार्थों का भोजन, आरोग्यता की इच्छा रखने वालो को करना चाहिए। सतोगुण, रजोगुण और तमोगुण के अनुसार तीन प्रकार के आहार, जो गीता मे बतलाये गये हैं, उनमे मे सतोगुणी लोगो को जो प्रिय हैं, उन्ही आहारो को ग्रहण करके अन्य दो प्रकार के आहारों का त्याग करना चाहिए। सतोगुणी आहार इस प्रकार बतलाया गया है :—

आयु· सत्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धना·।
रस्या स्निग्धा स्थिरा हृद्या आहाराः सात्विकप्रिया·॥

गीता, अ० १७

अर्थात् आयु, जीवन की पवित्रता, बल, आरोग्य, सुख, प्रेम को बढ़ाने वाले सरस, चिकने, पुष्टिकारक, रुचिकारक आहार

सात्विक लोगों को प्यारे होते हैं। बस यही गुण जिन पदार्थों में हों, उन्हीं का भोजन करना चाहिए। अब रजोगुणी और तमोगुणी आहार, जिनका त्याग करना चाहिए, बतलाते हैं :—

कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः।
आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः॥

गीता, अ० १७

'कड़वे, खट्टे, नमकीन, बहुत गरम, तीखे, रूखे और कलेजे को जलाने वाले आहार राजसी मनुष्यों को पसन्द आते हैं। ये दुःख, शोक और रोग उपजाते हैं। अतएव इनको त्यागना चाहिए। अब तमोगुणी आहार देखिये :—

यातयामं गतरसं पूति पर्युषितं च यत्।
उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम्॥

गीता, अ० १७

एक पहर का रक्खा हुआ, नीरस, सड़ा-बुसा, जूठा और अशुचि (मांसादि) तमोगुणी लोगों का भोजन है। इस भोजन को भी अत्यन्त निकृष्ट और त्याज्य समझना चाहिए।

इसके अतिरिक्त देश-काल का भी विचार करके जहाँ जिस समय जैसा आहार मिलता हो उसमें से सात्विक और अपने लिये हितकर आहार ग्रहण करना चाहिए। भोजन बहुत अधिक नहीं करना चाहिए; किन्तु पेट को कुछ खाली रखना चाहिए। भगवान् मनु कहते हैं :—

अनारोग्यमनायुष्यमस्वर्ग्यं चातिभोजनम्।
अपुण्यं लोकविद्विष्टं तस्मात्तत्परिवर्जयेत्॥

मनु०, अ० २

बहुत भोजन करना आरोग्य, आयु और सुख के लिए हानिकारक है। इससे पुण्य भी नहीं और लोगों में निन्दा होती है। इसलिए बहुत भोजन नहीं करना चाहिए।

भोजन के पहले और पीछे हाथ-पैर और मुख भलीभाँति धो डालना चाहिए। भोजन ठीक समय पर करना चाहिए। प्रातःकाल १० बजे और सायंकाल को सूर्य डूबने के पहले भोजन कर लेना चाहिए। भोजन सिर्फ सायं-प्रातः दो ही बार करना चाहिए। बीच मे जल के अतिरिक्त और कुछ नही ग्रहण करना चाहिए। महाभारत मे कहा है :—

सायंप्रातर्मनुष्याणामशनं देवनिर्मितम्।
नान्तरा भोजनं दृष्टमुपवासी तथा भवेत्।।

महाभारत, शान्तिपर्व

सुबह शाम दो ही बार भोजन करना मनुष्यो के लिये देवताओं ने बनाया है, बीच मे भोजन नही करना चाहिए। इससे उपवास का फल होता है।

पीने के लिये शुद्ध जल से उत्तम पदार्थ और कोई भी नहीं है। गौ का शुद्ध ताजा दूध भी प्रातःकाल ७ बजे के लगभग ग्रहण किया जा सकता है। परन्तु बहुत लोगो की सम्मति है कि दुग्ध इत्यादि भी भोजन के साथ ही लेना चाहिये, अलग पीने की आवश्यकता नही। बीच-बीच मे तो केवल शुद्ध जल ही ग्रहण करना चाहिए। आयुर्वेद के आचार्य महर्षि सुश्रुतजी शुद्ध जल का लक्षण इस प्रकार बतलाते हैं :—

निर्गन्धमव्यक्तरसं तृष्णाघ्नं शुचि शीतलम्।
अच्छं लघु च हृद्यं च तोयं गुणवदुच्यते।।

सुश्रुत, सूत्रस्थान, अ० ४५

जिसमे किसी प्रकार की सुगन्ध या दुर्गन्ध न हो, किसी प्रकार का विशेष स्वाद न जान पड़े, जिससे प्यास मिटे, पवित्र हो, शीतल हो, अच्छा हो, हलका हो, प्रिय हो, ऐसा जल गुणकारी माना गया है। इसी प्रकार का जल सेवन करना चाहिए। भोजन के सम्बन्ध से जल का सेवन इस प्रकार बतलाया गया है :—

अजीर्णे भेषजं वारि जीर्णे वारि बलप्रदम् ।
भोजने चामृतं वारि भोजनान्ते विषप्रदम् ॥

चाणक्यनीति

अजीर्ण मे जल औषधि का काम करता है और भोजन पच जाने पर जल बलदायक होता है। भोजन करते समय बीच में थोड़ा-थोड़ा जल पीते रहने से वह अमृत की तरह लाभदायक होता है। परन्तु भोजन के अन्त मे बहुतसा जल एकदम पी लेने से वह विष की तरह हानिकारक होता है।

प्रथम तो भोजन अपने घर का ही, शुद्धता के साथ बना हुआ, ग्रहण करना चाहिए। फिर जिनके यहाँ का हमको विश्वास हो, जो पवित्र मनुष्य हो, जिनका व्यवसाय पवित्र हो, मद्य, माँस का सेवन न करते हो, धर्मात्मा हो, ऐसे लोगो के यहाँ भी भोजन ग्रहण करने में कोई हानि नहीं।

इसके सिवाय भक्ष्याभक्ष्य मे अफीम, गाँजा, भांग, चरस, मद्य, ताड़ी, बीड़ी-सिगरेट, चाय इत्यादि सबका निषेध है। अर्थात् जितनी नशीली चीजे हैं, उनका कभी सेवन न करना चाहिए। नशीली चीज़ का लक्षण आयुर्वेद मे इस प्रकार दिया गया है :—

बुद्धिं लुम्पति यद्द्रव्यं मदकारी तदुच्यते।

शार्ङ्गधर, अ० ४

अर्थात् जिस चीज़ के सेवन से बुद्धि का नाश होता है, वही चीज़ नशीली है। उसका सेवन न करना चाहिए।

---

# ब्रह्मचर्य



ब्रह्म का अर्थ है—ईश्वर, अथवा विद्या। सो ईश्वर अथवा विद्या के लिए जो आचरण किया जाय, उसका नाम है ब्रह्मचर्य परन्तु ब्रह्मचर्य का साधारण अर्थ आजकल वीर्यरक्षा से लिया जाता है। इसलिए यहाँ पर हम वीर्यरक्षा का ही विचार करेंगे। विद्यार्थियों से सम्बन्ध रखनेवाले विशिष्ट ब्रह्मचर्य पर हम आश्रम-धर्म में लिख चुके हैं।

वीर्यरक्षा मनुष्य का प्रधान धर्म है। मनुष्य जो कुछ भोजन करता है, उसके कई प्रकार के रस तैयार होने के बाद मुख्य धातु या वीर्य तैयार होता है। यह वीर्य शरीर का राजा है। इसी से मनुष्य की शक्ति और ओज कायम रहता है। मनुष्य के शरीर से जब ओज नष्ट हो जाता है, तब वह जीवित नहीं रहता। आयुर्वेद में इसका इस प्रकार वर्णन किया गया है :—

ओजस्तु तेजो धातूनां शुक्रान्तानां परं स्मृतम्।
हृदयस्थमपि व्यापि देहस्थितिनिबन्धनम्॥

अर्थात् शुक्र आदि शरीर के अन्दर जितनी धातुएँ हैं, उन सब से एक अपूर्व तेज प्रकट होता है और उसी को ओज कहते हैं। यह यद्यपि विशेषकर हृदय में ही स्थिर रहता है, परन्तु उसका प्रभाव सारे शरीर में व्याप्त रहता है, और यही शरीर की स्थिति कायम रखता है। अर्थात् इसका जब नाश हो जाता है, तब शरीर नष्ट हो जाता है।

इससे पाठकों को मालूम हो जायगा कि, मनुष्य के लिए वीर्यरक्षा की कितनी आवश्यकता है। मनुष्य यदि अपने वीर्य

को अपने शरीर के अन्दर धारण किये रहता है, तो उसकी शारीरिक उन्नति और मानसिक उन्नति बराबर होती रहती है। शरीर और मन मे नवीन स्फूर्ति सदैव बनी रहती है। वीर्यरक्षा करने वाले मनुष्य का कोई विचार निष्फल नही जाता। वह जो कुछ सोचता है, करके ही छोड़ता है। आज तक जितने महा-पुरुष संसार मे हो गये है, वे सब ब्रह्मचारी थे। ब्रह्मचर्य के बल पर ही उन्होने कठोर से भी कठोर कार्य सिद्ध किये थे। यहाँ तक कि वेद मे कहा है कि—

ब्रह्मचर्येण तपसा देवा मृत्युमुपाघ्नत।

अर्थात् ब्रह्मचर्य और तप के बल पर ही देवता लोग मृत्यु को जीत लेते हैं। भीष्म पितामह की कथा सब को मालूम है। ब्रह्म चर्य के बल पर ही उनको इच्छामरण की शक्ति प्राप्त थी, उन्होंने मृत्यु को जीत लिया था। बाणो के विद्ध होने पर भी, अपनी इच्छा से, बहुत दिन तक जीवित रहे। उसी दशा मे सब को धर्मोपदेश दिया, और जब उन्होने इस संसार मे रहना आव-श्यक न समझा, तब स्वेच्छा से शरीर का त्याग किया। परशु-रामजी, हनुमानजी, इत्यादि अनेक बालब्रह्मचारी भारतवर्ष मे हो गये है, जो हमारे लिए ब्रह्मचर्य के आदर्श हैं। वर्तमान समय मे भी स्वामी दयानन्दजी आदर्श ब्रह्मचारी हो गये है, जिन्होंने भारतवर्ष को घोर निद्रा से जगाया और उनका कोई भी उपदेश अथवा कार्य निष्फल नही गया। भारतवासी धीरे-धीरे उन्हीं के उपदेश पर आ रहे है।

आजकल प्रायः देखा जाता है कि हमारे स्कूल और कॉलेज के विद्यार्थी वीर्यरक्षा पर बिलकुल ध्यान नही देते। कई प्रकार से—मुष्टिमैथुन इत्यादि की कुटेव से—अपने वीर्य को नाश किया

करते हैं। हाय ! उनको नहीं मालूम कि, हम अपने हाथ से अपने जीवन पर कुठाराघात कर रहे हैं। वीर्य का एक-एक बूँद मनुष्य का जीवन है। कहा है कि—

मरणं बिन्दुपातेन जीवनं बिन्दुधारणात्।

अर्थात् वीर्य का एक बूँद भी शरीर से गिरा देना मरण है और एक बूँद की भी अपने अन्दर रक्षा कर लेना जीवन है। स्वामी रामतीर्थजी ने लिखा है कि, मनुष्य के शरीर के अन्दर दो रक्त होते है। एक लाल रक्त जो मामूली रक्त है और एक सफेद रक्त जो वीर्य है। जब एक बूँद भी रक्त मनुष्य के शरीर से किसी कारण निकल जाता है, तब तो उसको बड़ा पश्चात्ताप होता है कि, हाय ! इतना रक्त मेरा निकल गया। पर सफेद रक्त (वीर्य) जो शरीर का राजा है, उसको व्यर्थ ही हम जान-बूझकर, क्षणिक सुख के लिए, शरीर से निकाल दिया करते है। यह कितने दुःख की बात है।

आह ! वीर्यक्षय से आज न जाने कितने होनहार नवयुवक अकाल ही काल के गाल मे चले जा रहे है। आयुर्वेद मे स्पष्ट लिखा हुआ है :—

आहारस्य परंधाम शुक्रं तद्द्रव्यमात्मन ।
क्षये ह्यस्य बहून् रोगान् मरणं वा नियच्छति ॥

अर्थात् मनुष्य जो प्रतिदिन नियमित आहार करता है, एक मास के बाद उसका अन्तिम रस अर्थात् वीर्य तैयार होता है— उसकी पूर्ण यत्न से रक्षा करनी चाहिए, क्योंकि उसके क्षय होने पर अनेक रोग आ घेरते है। यही नहीं बल्कि मनुष्य की जीवन-लीला की अन्तिम यवनिका भी पतन हो जाती है। इसलिए मनुष्य को ब्रह्मचर्य की रक्षा प्रत्येक दशा मे करनी चाहिए। पतंजलि ऋषि ने अपने योगसूत्रो मे लिखा है :—

ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः ।

योग०

ब्रह्मचर्य की प्रतिष्ठा से वल-वीर्य की प्राप्ति होती है । वीर्य को नाश करने वाले आठ प्रकार के मैथुन विद्वानों ने वतलाये हैं :—

दर्शनं स्पर्शनं केलि प्रेक्षणं गुह्यभाषणम् ।
संकल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिष्पत्तिरेव च ॥
एतन्मैथुनमष्टांगं प्रवदन्ति मनीषिणः ।
विपरीतं ब्रह्मचर्यं जह्यात्तन्न कदाचन ॥

अर्थात् दर्शन, स्पर्श, केलि, नेत्रकटाक्ष, एकान्त मे भाषण, संकल्प, प्रयत्न, कार्यनिष्पत्ति ये आठ प्रकार के मैथुन (स्त्री-प्रसङ्ग) विद्वानों ने वतलाये हैं । इनसे वचना ही ब्रह्मचर्य है, जिसको कभी छोड़ना न चाहिए । ब्रह्मचर्य छोड़ने से और क्या-क्या हानि होती है, इस विषय मे गौतम ऋषि का वचन लीजिये :—

आयुस्तेजो बलं वीर्यं प्रज्ञा श्रीश्च महद्यशः ।
पुण्यं च सुप्रीतिमत्वं च हन्यतेऽब्रह्मचर्यया ॥

अर्थात् ब्रह्मचर्य न धारण करने से आयु, वल, वीर्य, बुद्धि, लक्ष्मी और तेज, महायश, पुण्य, प्रेम इत्यादि सव अच्छे-अच्छे गुणों का नाश हो जाता है ।

यह नही कि विवाह करने के पहले ही मनुष्य ब्रह्मचारी रहे, बल्कि विवाह कर लेने के वाद, अपनी स्त्री के साथ भी, ब्रह्मचारी रहना चाहिए । हम यह नहीं कहते कि, वह स्त्री का सर्वथा त्याग कर दे; किन्तु हमारा तात्पर्य इतना ही है कि, स्त्री के रहते हुए भी उसको वीर्यरक्षा का ध्यान रखना चाहिए। स्त्री-संग सिर्फ सन्तान-उत्पत्ति के लिए है । इन्द्रिय-सुख के लिये वीर्य का नाश न करना चाहिए।

रामायण के पढ़ने वालो को मालूम है कि, महाबली मेघनाद को मारने की किसी मे शक्ति न थी। उस समय भगवान राम-चन्द्रजी ने कहा कि, इस महाबली राक्षस को वही मार सकेगा, जिसने बारह वर्ष अखण्ड ब्रह्मचर्य का साधन किया हो। लक्ष्मणजी श्री रामचन्द्रजी के साथ वन मे बारह वर्ष से पूर्ण ब्रह्मचारी थे। इनके मन मे कभी कोई अपवित्र भाव नही उठा था। इसलिए लक्ष्मणजी ने ब्रह्मचर्य के सहारे ही मेघनाद पर विजय प्राप्त की। इसी प्रकार महाभारत मे चित्ररथ गन्धर्व के अर्जुन द्वारा जीते जाने की कथा है। उसमे लिखा है कि, महा-वीर अर्जुन ने जब चित्ररथ को जीत लिया, तब चित्ररथ ने कहा :—

ब्रह्मचर्य परो धर्म. स चापि नियतस्त्वयि।
यस्मात्तस्मादहं पार्थ ! रणेऽस्मिन् विजितस्त्वया ॥

अर्थात् हे पार्थ ! ब्रह्मचर्य ही परम धर्म है। इसका तुमने साधन किया है और इसी कारण तुम मुझको युद्ध मे पराजित कर सके हो।

कहाँ तक कहे, ब्रह्मचर्य की जितनी महिमा कही जाय, थोड़ी है। इसलिए ब्रह्मचर्य अर्थात् वीर्य की रक्षा करके मनुष्य को अपना जीवन सफल करना चाहिए।

---

# स्वामी दयानन्द के विषय में लोग क्या कहते हैं?



## महात्मा गांधी

'महर्षि दयानन्द भारत के आधुनिक ऋषियों में, सुधारकों में, श्रेष्ठ पुरुषों में एक थे, उनका ब्रह्मचर्य्य, उनकी विचार-स्वतंत्रता, उनका सबके प्रति प्रेम, उनकी कार्यकुशलता इत्यादि गुण लोगों को मुग्ध करते थे।'

## माता कस्तूरी बाई

'स्वामी दयानन्द केवल आर्यसमाजियों के लिए ही नहीं, वरन् सारी दुनियां भर के लिए पूज्य हैं।'

## पंजाब-केसरी ला० लाजपतराय

'स्वामी दयानन्द मेरे गुरु हैं, मैंने संसार में केवल उन्हीं को एकमात्र अपना गुरु माना है।'

## राजा श्री दुर्गानारायणसिंह बहादुर

'स्वामी दयानन्द नवीन युग के पथप्रदर्शकों में से एक हैं। यदि उन्हें इस गणना में सर्वोच्च स्थान दें तो लेशमात्र भी अतिशयोक्ति न होगी।'

## राजा मोतीचन्द सी. आई. ई.

'मैं स्वामी जी को हिन्दू जाति का रक्षक मानता हूँ, उन्होंने गिरती हुई जाति को बचा लिया, लोगों की आंखें खोल दीं।

## रेवरेण्ड टी. डी. सले

'जिसे स्वामी दयानन्दजी ने सचाई समझा उसे स्वतन्त्रतापूर्वक स्वीकार किया, जिसे निकृष्ट और मिथ्या समझा उसे निर्भयतापूर्वक सब के सामने रख दिया।'

## कवि-सम्राट् रवीन्द्रनाथ ठाकुर

'आलस्य और प्राचीन ऐतिहासिक तत्त्व के अज्ञान से मुक्त कर भारत को सत्य और पवित्रता की जागृति में लाने वाले गुरुवर दयानन्द को बार-बार प्रणाम है।

## श्री एन० सी० केलकर

'स्वामी दयानन्द जैसे परमोदार पर संकीर्णता का दोष लगाना भ्रमात्मक और अयुक्त है। मैं आर्य समाज को आदरणीय समझ उसे पूज्य दृष्टि से देखता हूँ।'

## ला० हरदयाल एम० ए०

'स्वामी दयानन्द ने हिन्दू युवकों के हृदय में त्याग, परोपकार और देश भक्ति की ज्योति जगा दी। हिन्दू जाति को जो धर्म शिक्षा इस समय मिली है, उसका सारा श्रेय स्वामीजी को है।'

## श्री माधवराव सप्रे

'इसमें सन्देह नहीं कि महर्षि दयानन्द की दिव्य-प्रेरणा से भारतवर्ष में आर्य-समाज ने बहुत प्रशंसनीय कार्य किया है।'

## डाक्टर पी. सी. राय

'आर्य-समाज ने हमारी मातृभूमि के उद्धार के लिए बहुत कुछ किया है, अतएव वह हमारी चिरकृतज्ञता का पात्र है।'

## श्री पीरमुहम्मद यूनिस

'महर्षि दयानन्द ने अपने विद्याबल, कर्म-बल और तपोबल से सारी निर्बलताओं, अकर्मण्यताओं और बुराईयों को दूर कर दिया। हिन्दुओं को सच्चा और वेदानुयायी बनाया।'

## सर एडवर्ड डगलस-मैक्लेगन ( भूतपूर्व गवर्नर पंजाब )

'पंजाब मे जितने समाज है उन सब में आर्यसमाज सर्वोत्कृष्ट है। इसका संगठन बड़ा उत्तम है। यह राजनैतिक संस्था अपितु धार्मिक समाज है।'

## मौलाना अब्दुल बारी

'स्वामी दयानन्द ने हिन्दू धर्म को हमारे सामने इस भाँति रक्खा कि हम उस पर बुद्धि से विचार कर सके।'

## पाल रिचर्ड

'स्वामी दयानन्द निस्सन्देह ऋषि थे। उन्होने अपने महान् भूत और महान् भविष्य को मिला दिया। वह राष्ट्र को पुनर्जीवित करने वाले थे।'

## कर्नल आल्काट

'निःसन्देह स्वामी जी एक महान् पुरुष, संस्कृत के गम्भीर विद्वान्,उत्कृष्ट साहस और स्वावलम्बन से युक्त तथा मनुष्यो के नेता थे।'

## महात्मा एन्ड्रयूज

'स्वामी दयानन्द मृत्युपर्यन्त निर्भय रहे और मृत्यु आई तो उन्होंने मुस्कराते हुए उसका स्वागत किया। प्रसन्नतापूर्वक चोटो को सहते, पर किसी दूसरे को चोट पहुँचाने से घृणा करते थे।'

## प्रोफेसर मोक्षमूलर

'स्वामी दयानन्द एक विद्वान् थे जो अनेक देशो के धार्मिक साहित्य से पूर्ण अभिज्ञ थे। उनके धर्म नियमो की नीव ईश्वरकृत वेदो पर थी। उनको वेद कण्ठाग्र थे, उन के मन व मस्तिष्क मे वेदो ने घर किया हुआ था।'

## मैडम ब्लैवटस्की

'यह सत्य है कि स्वामी शंकराचार्य के अनन्तर भारत में स्वामी दयानन्द से अधिक संस्कृत का विद्वान्, उनसे बढ़ कर प्रत्येक बुराई को उखाड़ने वाला, उन से अधिक कथनशक्ति वाला दार्शनिक उत्पन्न नहीं हुआ।'

## लो० बालगङ्गाधर तिलक

'स्वामी दयानन्द विचित्र प्रतिभाशाली पुरुष थे, हिन्दू समाज मे विशेषकर उत्तरीय भारत मे समस्त जागृति का श्रेय उनको है।'

## जस्टिस महादेव गोविन्द रानाडे

'स्वामी दयानन्द पूर्व जन्म के संस्कारी आत्मा थे। आर्य धर्म के तत्त्व को यथार्थ रूप मे संसार के सन्मुख रखने मे स्वामी जी ने कुशाग्र बुद्धि का परिचय दिया है। हिन्दू समाज इस विषय मे सदैव उनका कृतज्ञ रहेगा।'

## महामना गोपालकृष्ण गोखले

'वेदो के विषय मे स्वामीजी का मत कितना ग्राह्य है मैं कह नहीं सकता, किन्तु मैं उनको (Greatest Social Reformer) सबसे श्रेष्ठ समाजसुधारक मानता हूँ।'

## शिवकुमारजी शास्त्री महामहोपाध्याय

'इस युग मे देववाणी का उद्धार स्वामी जी ने ही किया है-इससे भारतवर्ष मे क्रांति हो रही है।'

## योगी अरविन्द घोष

'वेदो के भाष्य के विषय मे हमे विश्वास है कि अन्तिम सर्वागसम्पूर्ण भाष्य चाहे जो हो परन्तु वेद भाष्य की सच्ची चाबी

के आविष्कर्ताओं में श्री स्वामी दयानन्दजी को सब से प्रथम मान दिया जायगा।'

**डा. स्टाक. डी. डी. ने शिकागो (अमरीका) की धार्मिक प्रदर्शनी में कहा—**

'वर्त्तमान समय में संस्कृत का एक ही बड़ा विद्वान, साहित्य का पुतला, वेदों के महत्व को समझने वाला, अत्यन्त प्रबल नैयायिक यदि भारतवर्ष में हुआ है तो वह महर्षि दयानन्द सरस्वती था।'

ॐ

# तांत्रिक संध्योपासन

और

# श्री देव्याः स्तुति

"माथुर ट्रेडिंग कम्पनी राजपूताना लि०"

अजमेर

ने

संशोधन करके प्रकाशित किया

मुद्रक

दि फाइन आर्ट प्रिन्टिंग प्रेस, अजमेर.

[illegible] १,००० | १९३४ | मूल्य ।)

# श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः

## श्री गुरवे नमः॥

### अथ संध्यावन्दनं लिख्यते ॥

आसन हेटे जलसूं त्रिकोण कर प्रार्थना कीजै ॥

पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता।
त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम् ॥

आसन कै जल को छांटो दीजै ॥ प्रार्थना कीजै

पद्मासनाय नमः विमलासनाय नमः
दर्भासनाय नमः इति ॥

पाछै हाथ जोड़ चारूं दिसां ने नमस्कार कीजै ॥

पूर्वे इन्द्राय नमः। आग्नेये अग्नये नमः।
दक्षिणे यमाय नमः। नैर्ऋत्ये राक्षसाय नमः।
पश्चिमे वरुणाय नमः। वायव्ये पवनाय नमः।
उत्तरे कुवेराय नमः। ईशाने ईश्वराय नमः।
ऊर्ध्वे ब्रह्मणे नमः। अधः अनन्ताय नमः।

भस्ममूलेन हृदि ललाटे वाह्वौ हस्तौ नाभौ पादौ सर्वांगे च धारयेत् ॥

विभूती ने हाथ में ले मंत्र पढणो ॥

ॐ श्रां श्रीं भूं श्रैं भ्रों भ्रः भस्मांगी हुं फट् स्वाहा ॥

पाछैं मूल मंत्र सूं धारण करणो ॥ पाछैं त्रिआचमन ॥

ऐं आत्म तत्वाय स्वाहाः ॥ १ ॥ क्लीं विद्या तत्वाय स्वाहाः ॥२॥ सौः शिव तत्वाय स्वाहाः ॥३॥

संकल्प भरणो ॥

ॐ विष्णुः २ अद्य ब्रह्मणो द्वितीये परार्द्धे श्री श्वेतवाराहकल्पे जंबूद्वीपे भरतखंडे रामराज्ये मासानां मासोत्तमे मासे अमुक मासे अमुक पक्षे अमुक तिथौ अमुक वासरे अमुक गोत्रो अमुक नाम वर्माहं उपपातकदुरित क्षयार्थे श्री बाला त्रिपुर सुन्दरी प्रसन्नार्थे प्रातः तथा मध्यान्ह तथा सायं तांत्रिक संध्योपासनमहं करिष्ये ॥ इति ॥

पुनः जलपूरित दूसरा पात्र पर अंकुश मुद्रा कर श्लोक बोलणो ॥

**गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति ।**
**नर्म्मदे सिंधु कावेरि जलेस्मिन् सन्निधिं कुरु ॥**

पश्चात् वाम हाथ में जल लेकर हं यं रं लं वं इस मंत्र को उस जल पर बोलकर दाहिने हाथ में लेकर अपने वांये नासिका से यं १६ वार पूरक फिर दोनूं नासिका अंगूठे और उंगलियो से बंद करके रं ६४ बार फिर बांये नासिका को दबा कर लं ३२ वार जप के अपने वांये अंग की तरफ वज्र शिला चिंतवन कर पाप पुरुष के दहन करने के लिये वह जल क्रोध दृष्टी से छोड़ देणा फिर हस्त प्रक्षालित करके मूल मंत्र से पूर्वोक्त तीन आचमन करना पाछे वाम हात में इंपात्र का जल लेकर दाहिने हात के अंगूठे अनामिका सूं ७ वार शिर पर मूल मंत्र सूं छांटा देणा । पाछैं आचमनी भर विनियोग बोलणो ॥

**अस्य श्री दक्षिणा मूर्त्ति ऋषिः पंक्ति छंदः श्री वाला त्रिपुर सुंदरी देवता ऐं बीजं क्लीं कीलकं सौः शक्तिः ममेष्ट सिद्ध्यर्थे आवाहने जपे विनियोगः इति ॥**

पाछैं न्यास करणा ॥

**दक्षिणा मूर्त्ति ऋषये नमः शिरसि ॥ पंक्ति छंदसे नमः मुखे ॥ श्री बाला त्रिपुर सुंदरी देवतायै नमः हृदये ॥ ऐं बीजाय नमः गुह्ये ॥ सौः**

शक्तये नमः पादयोः ॥ क्लीं कीलकाय नमः सर्वांगे ॥ ऐं अंगुष्ठाभ्यां नमः ॥ क्लीं तर्ज्जनीभ्यां नमः ॥ सौः मध्यमाभ्यां नमः ॥ ऐं अनामिकाभ्यां नमः ॥ क्लीं: कनिष्ठिकाभ्यां नमः ॥ सौः करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः ॥ ऐं हृदये बीजाय नमः ॥ क्लीं शिरसे स्वाहा ॥ सौः शिखायै वषट् ॥ ऐं कवचाय हुं ॥ क्लीं नेत्र-त्रयाय वौषट् ॥ सौः अस्त्राय फट् ॥

अथ ध्यानं ॥

बालार्क मण्डला भासां चतुर्बाहुं त्रिलोचनाम्
पाशांकुशधनुर्वाणं धारयंतीं शिवां भजे ॥

पाछै अर्घ देणो तीन वार ॥

ऐं वागीश्वरी विद्महे क्लीं कामेश्वरी धीमहि ॥ सौः तन्नः शक्तिः प्रचोदयात् ३ ॥

पाछै ३ समय अर्घ गायत्री को देणा ॥

प्रातः ॥ ऐंः त्रिपुरादेवी विद्महे ॥ नागीश्वरी धीमही । तन्नः वागीश्वरी प्रचोदयात् ३ ॥

मध्यान्ह ॥ क्लीं त्रिपुरादेवी विद्महे कामेश्वरी धीमहि । तन्नः कामेश्वरी प्रचोदयात् ३ ॥ सायं सौः त्रिपुरा देवी विद्महे शक्तीश्वरी धीमहि । तन्नः अमृता प्रचोदयात् ३ ॥

तीनूं समय उपर लिखा मूजिब अर्घ देवता ने और सूर्यने ॥

ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः मार्त्तंड भैरवाय प्रकाशशक्तिसहिताय एष तेऽर्घ्य स्वाहा ॥

अर्घ्य देणा पाछै हात जोड़ ध्यान करणो ॥

सूर्य मंडलमध्यस्थे गायत्रि पररूपिणि ।
आगच्छ वरदे देवि प्रवेश हृदये मम ॥ इति ॥

पाछै मुद्रा दिखाणो ॥

शंख, चक्र, गरुड़, मत्स्य, धेनु, अंकुश, योनी ॥

पछैं गायत्री १० मूल मंत्र १०८ माला सूं जपणो फेर गायत्री १० पछैं जल ईं मंत्र सूं देवता कै डावां बाजू आपके जीवणी बाजू छोड़णा ॥

गुह्याति गुह्य गोप्त्रीत्वं गृहाणास्मत् कृतं जपं ।
सिद्धिर्भवतुमे देवि त्वत् प्रसादन्महेश्वरि ॥

पछैं पाठ स्तोत्र को कर धेनुयोनी मुद्रा सूं नमस्कार करणो प्रर्थना करणी ॥

मन्त्रहीनं क्रियाहीनं भक्तिहीनं सुरेश्वरि ।
यत्पूजितं मया देवि परिपूर्णं तदस्तु मे ॥
पापोऽहं पापकर्माऽहं पापात्मा पापसंभव ।
त्राहिमां पुंडरीकाक्ष सर्व पापहरो भव ॥

पछै आसन के हैटै की मुद्रा जल सूं विगाड़णी ॥ इति संध्या ॥

## अथ प्रथमा शोधनं ॥

विदुत्रिकोण यंत्र △ कर ऊपर मूल १० जपजे ऊपर आधार रख के मूल १० जपजे ऊपर तीर्थ को घट रख कर अक्षत तथा जल का छांटा सूं

ओं ब्रां ब्रीं ब्रूँ ब्रैं ब्रौं ब्रः ब्रह्मशापविमोचनाय सुधादेव्यैनमः ३ वार ॥ ओं रां रीं रूं रैं रौं रः रुद्र शापविमोचनाय सुधादेव्यै नमः ३ वार ॥ ओं स्रां स्रीं स्रूं स्रैं स्रौं स्रः शुक्रशापविमोचनाय सुधादेव्यै नमः ३ वार ॥ ओं क्रां क्रीं क्रूं क्रैं क्रौं क्रः कृष्णशाप विमोचनाय सुधा देव्यै नमः ३ वार ॥ जपणों ॥ गायत्री ॥ ओं ऐं सुधा देव्यै विद्महे ओं क्लीं अमृतेश्वरी धीमहि ॥ ओं सौः तन्न अर्द्धनारीश्वरी प्रचोदयात् ॥ ३ वार इति ततो मूलं ऐं क्लीं सौः १० जपेत् ॥ धेनु मुद्रां प्रदर्शयेति प्रथमा शोधनं ॥

# अथ द्वितीया ॥

तीर्थ का छांटा दे कर गायत्री तीन बार ॥

ओं ऐं वनचराय विद्महे ओं क्लीं तीक्ष्ण-शृंगाय धीमहि ओं-सौः तन्नः पशू प्रचोदयात् ॥

मूल १० जपणो । इति द्वितीया शोधनं ॥ २ ॥

# तृतीया ॥

तीर्थ को छांटो दे कर गायत्री तीन वार जपणो ॥

ऐं जलचराय विद्महे मत्स्यरूपाय धीमहि तन्नः मीनं प्रचोदयात् ॥

मूल १० जपणो ॥

# ततो चतुर्थी ॥

तीर्थ को छांटो देकर गायत्री ३ वार ॥

ऐं गोधूमाय विद्महे महा पिष्टाय धीमहि तन्नः मुद्रा प्रचोदयात् ॥

मूल १० जपणो ततो तर्पणं

आसनो पविश्य तीर्थ द्वितीया मूलेन संशोध्य ॥



यंत्र यथा विलिख्यैतदुपरि आधारं तदुपरि पात्रं सबिंदु स्थापयेत् मूल १० जपेत् शिरसि पुष्पांजलिं ॥

श्रीनाथादिगुरु त्रयं गणपतिं पीठ त्रयं भैरवं ।
सिद्धौघं बटुक त्रयं पदयुगं द्विति क्रमं मंडलं ॥
वीरान्द्विष्ट चतुष्ट षष्ट नवकं वीरावली पंचकं ।
श्री मन्मालिनिमंत्र राज सहितं वंदे गुरो मंडलं ॥
नमस्कृत्य ॥

अथ पात्रवंदनविधिः ॥

श्रीमत्छंकर शेखर प्रविलसच्चंद्रामृतं प्लावितं ।
क्षेत्राधीश्वरयोगिनी गणमहासिद्धैः समाराधितं ॥
आनंदागमनं नवात्मकमिदं साक्षात् त्रिखंडामृतं ।
पात्रं तत्प्रथमं करांबुजगतं वंदे सुरासिद्धिदं ॥१॥

ॐ ऐं आत्मतत्त्वं शोधयामि स्वाहा ॥ १ ॥

सर्व्वाम्नाय कलाकलाप कुतुकं कौतूहलांदोलितं
इंद्रोपेंद्रमहेंद्रचंद्रकिरणं ब्रह्मादिभिः सेवितं ॥

ध्यानं देव तवांघ्रिपंकजयुगं मोक्षार्थिभिः सर्वदा ।
लोकानां शुभवृद्धिदायकमिदं पात्रं द्वितीयं भजे ॥
ओं ह्रीं सर्वतत्वं शोधयामि स्वाहा ॥ २ ॥

हैमं सिद्धिरसावहं दयितया दत्तं च पेयादिकं ।
किंचिच्चंचलरक्तपंकजदृशा तस्मै रमानंदया ॥
वामे स्वादुविशुद्धतत्वसहितं पाणौ निधायात्मने ॥
वंदे पात्रमहं तृतीयमधुनाज्ञानैकसंवर्द्धनं ॥ ३ ॥
ओं क्लीं शक्तितत्वं शोधयामि स्वाहा ॥ ३ ॥

मद्यं मीनरसावहं हरिहरब्रह्मादिभिः सेवितं ।
मुद्रा मैथुनधर्म्मकर्म्मसहितं क्षाराम्लतिक्ताश्रयं ॥
आचार्याष्टकसिद्धभैरवकलामांसेन संशोधितं ।
पायात् पंचमकारतत्वसहितं पात्रं चतुर्थं च तत् ॥
सर्वतत्वं शोधयामि स्वाहा ॥ ४ ॥

गणेशं पंचमं पात्रं भुक्तिमुक्तिप्रदायकं ।
गन्धपुष्पार्चितो देवगङ्गायां कृतनिर्मलं ॥
सर्वं धर्मकलागमादिकपरं वेदैर्मुखे भाषितं ।
देवानामपि दुर्लभं सुखकरं गुप्तं रहस्यान्वितं ॥

आनंदोद्भवनादविंदुपरया शक्त्या लसद्भैरवं ।
पीतं ब्रह्मरसं सदोदितमयं पात्रं सुधापंचमं ॥
आनन्दतत्वं शोधयामि स्वाहा ॥ ५ ॥
छत्रं चामरभद्रपीठपरमानन्दादिकं दायनं ।
वामा राज्यमनोहरं सुखकरं सायुज्यसाम्राज्यदं ॥
नानाव्याधिभवांधकारहरणं जन्मान्तरच्छेदनं ।
श्रीमत्सुन्दरितर्पणं द्रविरसं पात्रं सुधाषष्टमं ॥
उन्मुनीदेहं शोधयामि स्वाहा ॥ इति षष्टमं ॥ ६ ॥
जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तितूर्यसहितं चैतन्यसाक्षिप्रदं ।
विद्युद्भास्करवन्हिचंद्रधनुषं ज्योतिःकलाव्यापितम्
इड़ा पिंगल मध्यगात्रि वलिता शतकुंडलीचोर्ध्वका
पात्रं सप्तमपूरणेन त्वरिता नंदादिकं पातु मां ॥
गुरुतत्वं शोधयामि स्वाहा ॥ इति सप्तमं ॥ ७ ॥
खड्गं पादुकमंजनं च गुटिका सारस्वतं सम्प्रदं ।
मद्यं सप्तसमुद्रवारिपिशितं देहास्थितेः कारणं ॥
वांछासिद्धिकरं मनःस्थितिकरं वश्यं जगद्योषितं ।

पात्रंचाष्टममष्टसिद्धिकरणं प्रौढप्रतापोदितं ॥
आनंददेहं शोधयामि स्वाहा ॥ इति अष्टमं ॥ ८ ॥

गोरक्षआदिनवनाथतपोधनायां ।
पीत्वा तु सायनसुधापिशितार्पितायां ॥
सायुज्यताय सखलापददायनायां ।
यस्य प्रदाय नव पात्रमिदं गृहीत्वा ॥
सच्चिदानन्ददेहं शोधयामि स्वाहा ॥
इति नवमं ॥ ९ ॥ पूर्णाहुति ॥

पूर्णाहुतिं महापूर्णां पूर्णाद्या पूर्णमेव च ।
पूर्णपूर्णपराध्याये पूर्णपात्रं पिवाम्यहं ॥
श्री गुरु आनन्दानन्ददेहं शोधयामि स्वाहा ॥
इति पात्रवंदनं ॥ पात्रं प्रक्षाल्य ॥
गुरवे निवेदयेत् ॥



# अथ श्री जी की स्तुत्यांलिखते ॥

## प्रथम श्री रघुनाथ स्तुति

### राग काफ़ी ॥

श्री गुरु चरण सरोज अली चितछाड़ भ्रमत किन श्री गुरु चर्ण सरोज ॥ टेक ॥ अति कोमल सुचिरु चिर प्रफुल्लित छवि पराग की चोज ॥ अली चित छा० ॥ १ ॥ अमल मधुर मधु वारि प्रचा रित हरत ताप त्रिय ओज ॥ अली चित छा० ॥ २ ॥ सौरभ चारु पदारथ फैलित तहां करी सुख मुख मोज ॥ अली चित छा० ॥३॥

## श्री गणपति स्तुति

### राग भैरूं ॥

गणेश गरवो माथै मरवो घुंमतड़ो घर आवै लौ ॥ रिद्धि सिद्ध वाके लार कही जे पंछी चंवर दुलावे लौ ॥ मूपक वाहन भाल चंद्रमां मोदक भोग लगावे लौ ॥ गणेश गरवो माथै मरवो घुं० ॥ १ ॥ ऐक दन्त लम्बो दर शोभित दीर्घ सूंड़ दरसावै लौ ॥ गणेश गरवो माथै मरवो० ॥ २ ॥

## अथ शिवस्तुति

### राग भैरूं तितालो चरचरी ॥

शंकर महादेव देव सेवक सब ज्याके ॥ टेर ॥ भस्मी अंग शीश गंग वाहन अति बल प्रचंड गिरजा अरधंग संग भंग रंग

छाके ॥ शंकर महादेव देव सेवक० ॥ १ ॥ लपट झपट जात व्याल ओढण तन जरद खाल रुंड माल चंद्र भाल द्रग विशाल वाके ॥ शंकर० ॥ २ ॥ पावत नहीं पार शेष ध्यावत सुर नर मुनेश गावत हैं गुन गणेश ब्रह्मादिक ताके ॥ शंकर० ॥ ३ ॥ दानव कुल प्रान हरे डमरू पर ध्यान धरे ऐसे बहु भेष करे नील कंठ वाके ॥ शंकर० ॥ ४ ॥ तान सेन अति अनूप शंकर को देख रूप वारूं कोटेक भूप चरनों पर याके ॥ शंकर० ॥ ५ ॥

## राग भैरूं ॥

मैं तोरे शरणाई अम्बे मैं तोरे शरणाई ॥ टेर ॥ ब्रह्मा बखानी तोहि वेद में विष्णु ध्यान लगाई ॥ तू सांची जगदंबे तो को शेष सहश्र मुख ध्याई ॥ मैं तोरे शरणाई अंबे मैं० ॥ १ ॥ भूमी भार उतारन जननी शुंभ निशुभ पै धाई ॥ ज्यों ज्यों भार परी भक्तन मै तवही भई सहाई ॥ मै तोरे० ॥ २ ॥ 'ज्वाला' कर जोर करत वीनती सुन लीज्यो महा माई ॥ भवसागर तैं पार उतारो हो प्रतिपाल सदाई ॥ मैं तोरे शरणाई अंवे० ॥ ३ ॥

## राग सोरठ ॥

अंबेजी री नीकी हो याही वान ॥ अधमा अधम शरन ज्यों आवै ताको करत कल्यान ॥ अंवे अंवे हम कोई भाषै नव निध देत अचान ॥ जन्म २ सरन ज्यो आनंद ताको कौन बखान ॥ अंबे जी री नीकी हो याही बान ॥ १ ॥

## सोरठ ॥

अंबा म्हारी नीकी हो जीवन मूर ॥ अंबा म्हारी सांची हो जीवन मूर ॥ पोषन प्रथम उदर विच कीनो पांख परत पय पूर ॥ गोद खिलाय पलन विच पाल्यो नेक न राख्यो दूर ॥ अंबा० ॥ १ ॥ अन्यदेव जाचै क्यों आनन्द घट घट जननी नूर ॥ अष्ट पहर हृदा विच राखूं नहि या में कछु कूर ॥ अंबा म्हारी सांची हो० ॥ २ ॥ म्हाने प्यारो लागै अंबा थारो वेस ॥ जरकस सारी सिर पैं सोहै सोधे भीना केस ॥ घुमड़ रही लोयणा लाली मानू माणक भेस ॥ आनन उमग भरयो अति आनंद वारूं कोटि दिनेस । महाने ॥ ३ ॥

## राग काफ़ी ॥

महर निजर भर झांकी हो अंबे राणीजी ॥ कुर कुराई कुसंगी संगी तोहू बालक थाको ॥ अरचन रचित रचत नहि जिय को भजन नहीं कोऊ रसना को ॥ आनंद अचित सदा जिय मांही एक भरोसो मो माको ॥ ४ ॥

तू म्हारी जुजमान, आनंदी तू म्हारी जुजमान ॥ टेर ॥ और किणी नै जाचत नाही तो पै मांगूं वरदान ॥ आनंदी तू म्हारी ॥१॥ सतजुग, द्वापर, त्रैता, कलियुग सब में फिरै थारी आण ॥ श्रीजी तू म्हारी ॥ २ ॥ हो जगदंबे तो पद पंकज निशि वासुर मेरो ध्यान ॥ आनंदी० ॥ ३ ॥ कान्हा व्यासरी आही वीनती सन्तां राखो मान । आनंदी ॥ ४ ॥

तुमसौं मेरो ध्यान हो आनंदी आनंदी आनंद करणी मय्या दुख दारिद्र चिता हरणी ॥ टेर ॥ नगर कोट निज धाम तिहारो सोवन कलश दोपंदी ॥ १ ॥ ऊंचो सो देवल तिहारो दीसै मईया लाल धजा फहरंदी ॥ २॥ छत्तीस बाजा तिहारै नोवत वाजै मईया रुण झुण घंदक वंदी ॥ ३ ॥ अकबर शाह तेरो जस गावै मईया नूर महल हाजर बंदी ॥ ४ ॥

## स्तुति ॥

(अथ शिवनाथ कायस्थ ज्वालानाथ सुत कृत)

हूं तनै पूजूं हे म्हारी जननी शिवजी री प्यारी ॥ टेर ॥
भला विराज्या मिंदर माही, बणी छवि भारी ॥ अजि हूँ० ॥
देख देख छवि आनंद होवै ॥ दरसण व्याधि दुःक्ख सब खोवै ॥
दरसण थारो हे म्हारी जननी, आनँद कारी ॥ हूं तनै पू० ॥ १ ॥
गोर वदन भुज च्यार बिराजैं ॥ रक्त वस्त्र पद्मासन छाजैं ॥
श्रीजी की सोभा कहा मैं वरणूं, है अति भारी ॥ हूँ तनै पू० ॥ २ ॥
नागण सी वैणी सिर सोहै ॥ दोऊ नैन मृग से मन मोहैं ॥
मुखड़ो थारो चिमकै मानूं, चन्द्र उजियारी ॥ हूँ तनै पू० ॥ ३ ॥
जब असुरां सैं सुर घबराया ॥ थांरे पास पुकारण आया ॥
असुरां नै थे मार खपाया, विपत निवारी ॥ हूँ तनै पू० ॥ ४ ॥
मनुष कहाँ सुर नर तोय ध्यावैं ॥ सीस निवाय चरण चित लावैं ॥
वेदन में ब्रह्मा तोय गावैं, जग महतारी ॥ हूँ तनै पू० ॥ ५ ॥
भीड़ पड़े भक्तन पर जब ही ॥ चढ़ी सिंह पर आवै तबही ॥

दूर करैं छिन भर मे अम्बा, आफत सारी ॥ हूं तनै पू० ॥ ६ ॥
कहैं शिवनाथ सुणो म्हा माई ॥ तव चरणां में रहूँ सदाई ॥
मोय भरोसो थारो भारी, अंवेजी म्हारी ॥ हूं तनै पू० ॥ ७ ॥

## स्तुति ॥

मैं दास तिहारो २ ॥ टेर ॥ मंदिर माहीं आप विराजो नीको दरशस थारो॥ भवसागर में डूब रह्यो हूं सो थे पार उतारो ॥ सेवक रो सब संकट टारो ॥ मै दास तिहारो ॥ १ ॥ कलकत्ता मे काली देवी नगर कोट मे ज्वाला । सिह सवारी साथे चालै भैरूं गोरा काला । तव चरणां चित्त राखो म्हारो ॥ मैं दास तिहारो ॥ २ ॥ अपणो विरद विचारो हे माता मम करणी मत जोवो । करुणां सुण ने महर करावो क्लेश कष्ट सब खोवो । हरष करो दुःख द्वन्द निवारो ॥ मैं दास तिहारो ॥ ३ ॥ पैर खड़ाऊ चालै रिम झिम घुघरियां घमकावै । इण भैरूं ने पत्री पाठो कामीं तेल सुहावै । मतवारो भैरूं लटियारो ॥ मैं दास तिहारो ॥ ४ ॥ निस दिन जो अम्बा नै ध्यासी दुःख कदेय न पासी । दुखी होय तव द्वारे आसी सुखी होय कै जासी । पासी वांछित मांगण वारो ॥ मैं दास तिहारो ॥ ५ ॥ मै तो पापी मन्द मती हूँ भूल रह्यो छूं थानै । थानै भूल्यां कदेय न सरसी मोसा दीन जनानै । थे तो थारो विरद विचारो ॥ मै दास तिहरो ॥ ६ ॥ कहै शिवनाथ सुणो हे माता मैं हूं दास तिहारो । निज चरणां में राखो जननी आठ पहर चित

म्हारो । मैं तो हूँ चेलो चरणां रो ॥ मैं दास तिहारो ॥ ७ ॥

## स्तुति ॥

अम्बा ! तव चरणां रो मैं हूँ दास हे ॥ हां ये म्हारी जननी म्हाने तो थारी मोटी आस है ॥ सोने सिंहासन आप विराजो सोहे थारो थान । पास ही भैरवनाथ पर ध्यान धरूं मैं निस दिन वाको ध्यान ॥ कलजुग मे सांची महामाई को विधी करूं बखाण ॥ अम्बा ! तव ॥ १ ॥ नौरात्र में होय थरपनां पूजे सब संसार । नउ दिन आनंद हरष अपार चढ़े नित दारू हंदी धार ॥ ज्यो धावैं सोही फलपावै सरे तुरन्त सब कार ॥ अम्बा ! तव च० ॥ २ । भक्त उबाण दुःख निवारण तीन लोक की माय । भवानी कीज्यो म्हारी सहाय, वेग तू चढी सिंह पर आय ॥ भीड़ पड़्यां जो थानै सिमरैं शेश दुःख सब जाय ॥ अम्बा ! तव च० ॥ ३ ॥ गया जुद्ध से हार देवता जद ही करी पुकार । राक्षसां दीनो दुक्ख अपार भगा लीज्यो अबै उबार ॥ चढ़ी सिंह पर आई चंडी लिया असुर सब मार ॥ अम्बे ! तव च० ॥ ४ ॥ हाथ जोड़ कर करूं वीनती हाजर है 'शिवनाथ' दया को रखो ऊपर हाथ सुनो हे त्रिभुवन दीना नाथ ॥ मिन्दर मांहीं आप विराजो चोसठ जोगण साथ ॥ अम्बा ! तव च० ॥ ५ ॥ इति ॥



## राग धनासरी ॥

दरशण री वलिहारी हे अम्बे दरशण री वलिहारी ॥ अति सुन्दर अभिराम सांवरी सुरत अति सुखकारी जी ॥ पूरण सरस सुधानिधि मुख पर कोटि चंद छविवारी है ॥ अम्बे ॥ १ ॥ लोचन त्रषत निमष नहीं पावैं निरखत वारं वारी जी ॥ देखे सुने अनेक देव पैं नहिंन भई अनुहारी हैं ॥ अम्बे ॥ २ ॥ सब सों सरस तोहि सों जननी लागी सुरत हमारी जी ॥ ब्रह्मादिक सव सेवक तेरे सेवा करत तिहारी है ॥ अम्बे ॥ ३ ॥ खड्ग त्रिसूल गदा कर खप्पर शत्रु सदा भयकारी जी निश दिन बसो वृंद जन के हिय जिन की प्रेम पियारी ॥ अम्बे ॥ ४ ॥

## राग श्याम कल्याण ॥

(मुं० फतहलाल सीमलोत अजमेरी कृत)

आयो मै शरणागत थारी, म्हारी सुधि लीजियें ॥
मैं दुःखिया मेरो संकट टारो २, मोहे सुख दीजिये ॥ १ ॥
माता, माता, माता, माता, तोहे को पुकारूं २, दुःख दूर कीजिये ॥२॥
काम क्रोध माता लोभ मदमातो हूँ २, मोक्ष मोय दीजिये ॥ ३ ॥
'फतहलाल' माता विनति करत है २, भक्ति दान दीजिये ॥ ४ ॥

## राग खमाच ॥

ऊपर म्हारे कीज्यो जी कर दे माय ॥ टेर ॥ १ ॥ दोहा ॥

करणी हरणी विघन की हरणी खांडे जैत । सादी आवे सेवगां वाढे ली बर जैत ॥ ऊपर० ॥ १ ॥ हूं वारी धज ऊपरैं लाज रखो बनयाल । करुंणा दे कांटा तणी तोहि सरमघटियाल ॥ ऊपर० ॥ २ ॥ बाढाली डोकरी थई कै तू गई विदेस । खूनां बिन किंहूं कों सजै निज बीकाणै देश ॥ ऊपर० ॥ ३ ॥ बीकानेर उबारियो बल जे राख्यो कोट ॥ चारेठ 'अमरा' री बीनती आयो तिहारी ओट ॥ ऊपर० ॥ ४ ॥ देवत सब ही देवता करणी समान न कोय । बीकानेर उबारियो जो सत्य परच्यो जोय ॥ ऊपर० ॥ ५ ॥

## राग सोरठ ॥

म्हारो लाग्यो रे अंबा सूं ध्यान ॥ टेर ॥ मा त्रिपुरा पंचासन रूढा अरज सुनो धर कान ॥ १ ॥ तोहि को गाऊं तोहि को रिझाऊं दया करो जन जान ॥ २ ॥ दुंशमन दूर करो दारिद को राखो लाज धन मान ॥ ३ ॥ मदद करण इण समय आज की देवि बिन नाहि आन ॥ ४ ॥

## राग काफ़ी ॥

तोरे पइयां परत हूं हे जगदंबा मावली ॥ तोरे ॥ अद्भुत रूप अजायब सुरत सुंदर छवि मन भावली ॥ 'करणी दान' के सकल मनोरथ तुमही करो उतावली ॥ तोरे० ॥ १ ॥

## राग खमाच ॥

भवानी मेरी राखी है लाज तरी ॥ दोहा ॥ मात पिता सब एक तुं तूंही ग्यान आचार ॥ जप तप तीरथ करम तूं वेगि करो निरधार ॥ भवानी० ॥ १ ॥ तड़फत हूं अति निश दिवश माता सुनो पुकार । अरज करूं करणी तणै अम्बे रो आधार ॥ भवानी० ॥ २ ॥

## राग काफ़ी ॥

दुरजन सों मै नाही डरूं रे ॥ धर यानी को ध्यान धरूं रे ॥ टेर० ॥ हरि अम्बे हरि सूर्य विनायक पांचुहि इक सुमरूं रे ॥ दुरजन सों मै० ॥ सेवा साच शील वृत राखूं पाप भूंठ विसरूं रे ॥ दीन भयो करणा अति भाखैं श्री विद्या के पाय परूं रे दुरजन सो मै० ॥ २ ॥

# श्री चामुंडा माता की स्तुति ॥

## लावणी ॥

मु० फतहलाल सीमलोत अजमेर कृत

राख चामुंडा लाज म्हारी, आयो मैं शरणागत थारी ॥ टेर ॥ प्रबल जब राक्षस हो आया । देवता सब ही घबराया ॥ मात थारी चरणा चित लाया । शरण मे थारी ही आया ॥ चंड मुंड ने मारकर हुई चामुंडा मात । असुरन मार खपाय कर तू हुई जग मे विख्यात ॥ मात तू है दुःख काटन हारी ॥ राख चामुंडा लाज

म्हारी ॥ १ ॥ आयकर प्रबत मे आजी । होय परसन्न फेर गाजी ॥ होय अत्यन्त तूं ही राजी । कारज भक्तां का साजी ॥ भक्त अजै ने तूं दियो मन चायो बरदान । चित मन से चरणा में थांरो जब वह कीनो ध्यान ॥ तूं है मनसा पूरण हारी ॥ २ ॥ राख चामुंडा० ॥ अजै ने आय किया डेरा। पहाड़ तारागढ़ आ घेरा ॥ चश्मा पानी का हेरा । बसाया खेड़ा अजमेरा ॥ चीर हटा दरशण दिया हँस कर जीभ निकाल । तुष्ट हुयो मन मांही थारी मूरत देख विशाल ॥ गयो वह थारी वलिहारी ॥ ३ ॥ राख चामुंडा० ॥ परिचा पिथुरा को दीना । और खुश होकर वर दीना ॥ उसे फिर दिल्लीपति कीना । राज भारत का देदीना ॥ गोरीशाह धावो कियो जब भारत पर आय । कुरुक्षेत्र का युद्ध बीच में ऊंने दियो हराय ॥ चूड़ियां हाथां में डारी ॥ ४ ॥ राख चामुंडा० ॥ द्वार पर भैरव जटधारी । शोभा मन्दिर की भारी ॥ कुंड है पानी का जारी । दरस को आवे नर नारी ॥ रहे कुंड में जल भरयो, कदै न रीतो होय । काल पड़े जलको तबे भी कदै न सूखो होय ॥ मात है सकलाई थारी ॥ ५ ॥ राख चामुंडा० ॥ सम्मवत * उन्नीससौ सत्यासी । चेत्र की है पूरनमासी ॥ स्तूती जो चित से गासी । मनसा पूरी होय जासी ॥ 'फतहलाल मानकभंडारी, सीमलोत अजमेर' । हात जोड़ विन्ती करे, माता सब का दुःख निवेड़ ॥ लगे चरणा में चित थारी ॥ ६ ॥ राख चामुंडा० ॥

---

* १९८७

( मुन्शी फतहलाल सीमलोत कृत )

तर्ज –( तू छै कलालन मोहिनी म्हारा आलीजाने लियो विलमाय)
दूसरी तर्ज—(भंवर थारी वादली म्हारो लैरयो भिगोयो जी राज)

तूं है अम्बा जगतारणी माता म्हारो कर उद्धार । थांरी शरण मै आगयो माता म्हारो जन्म सुधार ॥ टेर ॥ थारो शरणो ही लियो जब देव गया सब हार । असुरन मार खपाइया माता होय सिंह असवार ॥ १ ॥ तूं है अम्बा० ॥ भक्त सहायक है तुही माता भक्त उबारन हार । हात जोड़ विन्ती करूं माता म्हारी ओर निहार ॥ २ ॥ तूं है अम्बा० ॥ मैं अज्ञानी अवगुणी माता कीना पाप अपार । पाप हरो अपराधि को माता विन्ती वारम्बार ॥ ३ ॥ तूं अम्बा ॥ माता २ मै करूं माता तूं है सुख की दाय । विपदा मै तो हे रटूं माता म्हारी करजो सहाय ॥ ४ ॥ तूं है अम्बा ॥ 'फतहलाल' विन्ती करे माता चरणा में सीस निवाय । भक्ति दान देवो ईश्वरी म्हारी जन्म २ सुखदाय ॥ ५ ॥

( ६ अगस्त १९२९ )

## राग सोरठा ।

अम्बा जी री म्हैंदी माणक रंग ॥ रंग रंगीली अति चटकीली राची रंग सुरंग ॥ इण म्हैंदी मन मोह लियो है मोह्यो मोह्यो शिव जूको अंग ॥ वनमाली की सुन सुन वतियां हिय मे अति ही उमंग ॥ अंबा जी री म्हैंदी० ॥

## राग ।

निरधांरा आधार सरणै राखो हे अम्बा ईश्वरी ॥ टेर ॥
अम्बाजी अमृत फल ज्यो अंबज्यूं । विष फल कुणही जुखाय । म्हांरै तो तुम विना कोई नहीं । जननी पार उतार । भव सिधु डूबता तारिया, अब मोहि तारो हे माय । जिहाज राखो हे अम्बा ईश्वरी ॥ १ ॥ अम्बा जी पाणी तो परबल थयो, माझां राखो हे माय, मेघ उलटियो असाढ रो । वणो वाजै छै बाय ॥ भव सिधु० ॥ २ ॥ अम्बाजी मोतीड़ा अक्षत करया । हीरा लाल जड़ाव ॥ सेवग आया अम्बाजी रै जातरी । ज्यांरी पूरो जी आस ॥ भव सिधु० ॥ ३ ॥ अम्बाजी सोला जी सिणगार साजिया केसर खोल बणाय । पाय घमक्वै देबीरै घूघरा । पायल रो झणकार ॥ भव सिधु० ॥ ४ ॥ अम्बाजी कानांजी कुंडल जिगमिगै । हिवड़ै सोहेजी हार । नैणा जि सुरमो सारियो । विदली रतन जड़ाव ॥ भव सिधु० ॥ ५ ॥ अम्बाजी अगली जनमें महेश्वरी । दस गिलक्यारी जु खाय । गढ डिढ-वाणारी राय । लाज राखो हे अम्बा ॥ ६ ॥ अम्बाजी पक्ष वढायो तुम तणो । तैंनी मूकूं जी माय । सेठ भवानी जी री करुणा करी । अम्बे पार उतार ॥ भव सिंधु डूबत तारीयो० ॥ ७ ॥

## राग ।

तू तो म्हारी आद भवानी हे, कांगड़े में ज्वाला माई ॥ टेर ॥
सिर कंचन को हे, हांये अम्बा छत्र विराजै, मोतियन लूम बणाई ॥

तू तो म्हारो० ॥ १ ॥ हरी हरी पीपल हे, हांये देवी वार तुम्हारै तो वड़ सोहै पिछावई ॥ तू तो० ॥ २ ॥ खीर खांड रा हे, हांये अम्बा इमरत भोजन पांनन की पिचकाई ॥ तू तो० ॥ ३ ॥ सिंघ चढ़ी देवी हे, हांये मइया गरजत आवे तो लो कड़ियो अगवाई ॥ तू तो० ॥ ४ ॥

## वधाई ।

स्यामीजी थारै दरवार वाजत रंग री वधाई हे माय ॥ टेर ॥ देवी जी तणो मंडप चंदन चिर च्यों दे दे धार सवाई ॥ हे मा वधाई ॥ १ ॥ सोना रा थाम मोतीड़ा रा आखा सेवग आण चढाई ॥ हे मा वधाई ॥ २ ॥ सब सखियन मिल मंगल गावैं साधकड़ां नव निध पाई ॥ हे मा० ॥ ३ ॥ नगर कोट म्हारी अम्बा जी विराजै खेम कुशल गुण गाई ॥ हे मा० ॥ ४ ॥

॥ टेर ॥ अम्बे दरशण री वलिहार हे ॥ अम्बे ॥ दोहा ॥ शिर सोने को छत्र विराजै सीस फूल भर मांग मोतियां सोहै जड़ाऊ हार ॥ भंवारा भंवरा भवैंस थारो चंचल नयन सुप्यार ॥ अम्बे० ॥ १ ॥ करण फूल कानां बिच झूमर हलकां घूंघर वाली विदली नथ सोहै झलकार ॥ नागन सी वैनी वनी स थारै सोहै चन्द्र कटार ॥ अम्बा० ॥ २ ॥ कर कंकण वंहियां वाजू वंद लूंबा लटक रही है तापर सोहै जड़ाऊ चूर ॥ वेल छाप की सुघड़ मूंदड़ी महिमां है भरपूर ॥ अम्बा० ॥ ३ ॥

घेर घुमालो घाघरो सनै ओढण दिखणो चोर भवानी सझ सोल्है सिंगार ॥ सहाय करो अपने संतन की होय सिंह असवार ॥ अम्बा० ॥ ४ ॥ प्रथम भुजा प्रथमा की सीसी दूजै हात दुतियान ॥ तीजै हात त्रितियारी तयारी चतुर भुजा करपान अम्बा ॥ ५ ॥ अम्बे तेरे मुख के आगैं बावन बीर जोगिणी चोसट निरत करत है भैरूं ॥ रिमझिम झिमझिम वाजै घूगरा डिमक डिमक डफ डेरू ॥ अम्बा० ॥ ६ ॥ खड़ग खप्र त्रिशूल हात में देत अभय वरदान तोहि को ध्यावै सकल जहान ॥ दुशमनरा बटका करो स थे संता राखो मान ॥ अम्बा० ॥ ७ ॥ ब्रह्मा, विष्णु, महेश, शेष अरु ध्यावे सुर तेतीस देवता सदा करो जु सहाय ॥ 'दास सवाई' करे वीनती कदे न निसफल जाय ॥ अम्बा० ॥ ८ ॥

## राग ।

हो शिव प्यारी जी अंबा हो मतवारी जी अंबा जी थे म्हानै प्यारा लागे जी ॥ शिव प्यारी जी अबा हो मतवारी जी अम्बा ॥

॥ टेर ॥ दोहा ॥ बसन सुरंग जड़ाऊ जेवर नैक ध्यान सुख धाम ॥ चंड मुंड चूरण किया जी थे राखी छै देव कलाम ॥ हो शिव प्यारी जी अंबा हो ॥ १ ॥ नाना रूप धर्यो अति सुंदर भक्त उधारण कांम ॥ आठ जाम चौसट घड़ी जी न्ही विसरुं पल नाम ॥ हो शिव ॥ २ ॥ पूरब जन्म सुकृत किया जी जे कोई रटे जु नाम ।

वारबार योहि आसरो म्हारै शिव प्यारी शिव श्याम ॥ हो शिव ॥ ३ ॥ जोगीदास जुगल कर जोरै खानाज़ाद मुदाम ॥ भवसागर तै पार उतारो मैं कुरसी वंद गुलाम ॥ हो शिव ॥ ४ ॥

## राग मांढ

हो अंबेजी हे थां रो हि म्हारै तो ध्यान हे। तूंही पार उतार हे दयानिधि हांये ईश्वरी है हो अंबेजी हे थांरो हि म्हारै तो ध्यान ॥ ॥ दोहा ॥ तुम जननी जगदंब हो पतित उधारनहार ॥ भीर परै जनको तबैं तुम्ही करत हो सार ॥ दयानिधि हां ये ईश्वरी हे। हो अम्बेजी हे थांरो हि म्हारै तो ध्यान। ध्यान हे तू ही पार ॥ १ ॥ मधुकैटभ को नाश करि। धूम्रनैन दयोमार ॥ चंडी चंडरु मुंड की छिन मे कियो प्रहार ॥ असुर दल भंजनी हे। हो अंबेजी हे थांरो हि म्हारै तो ध्यान। ध्यान हे तूही पार ॥ २ ॥ रक्तबीज के रक्त को पल मे कर गई पान ॥ शुंभ निशुंभ पछारि कै हन्यो असुर अभिमान ॥ असुर दल भक्षिणी हे। हो अंबेजी हे थांरोही म्हारै तो ध्यान, ध्यान हे तूही पार ॥ ३ ॥ चंडी चिरताली सही मतवाली महामाय ॥ सन्त सहाई ईश्वरी शत्रु सदा भयदाय ॥ शत्रु मुखा स्थंभिनी हे। हो अम्बे जी हे थांरोही म्हारै तो ध्यान, ध्यान हे तूंही पार ॥ ४ ॥ भक्त ज्वाला की विनती सुन ज्यो हे सुर राय ॥ निज सन्तन की कीजिये देश विदेश सहाय ॥ दयानिधि हांय ईश्वरी हे। हो अम्बे जी हे थांरो ही म्हारै तो ध्यान। ध्यान हे तूंही पार उतार हे कृपा निधि हांये ईश्वरी हे। हो अम्बे रानी थांरो हि म्हारै तो ध्यान ॥ ५ ॥

## सोरठ ।

कीजै भक्त सहाय भवानी कीजै भक्त सहाय ॥ टेर ॥ असुर सिघारन सकल सुधारन जागत जो तिसुरराय ॥ मन वच क्रम कर सेवा करूं जू दया करो महामाय । जोरावर पर किरपा कीज्यो नागीणां री राय ॥ १ ॥

## सोरठ ।

अम्बा जी म्हारी करणी रै सांमैं जी न न्हालो जी ॥ टेर ॥
थे माइत म्हे थांरा छोरू इणी भांत प्रतपालो जी ॥
अम्बा जी म्हारी० ॥ १ ॥
काम क्रोध अभिमान भरया छां नही लोभ सूं टालो जी ॥
'जगरूप' की याही वीनती राजरो बिरद सम्भालो जी ॥
अम्बा जी म्हारी० ॥ २ ॥

(मु० फतहलाल सीमलोत कृत)

तर्ज़—तरकारी लेलो मालनिया आई बीकानेर की
मोरी रक्षा कीजा शरणे आयो हे अम्बा ईश्वरी ॥ टेर ॥

पूजा पाठ मै कछु नहि जानू हूँ मूरख अज्ञानी । तेरी दया पर रखूं भरोसो महर करो महारानी जी ॥ मोरी रक्षा कीजो शरणे आयो हे० ॥ १ ॥ इन्द्रासन महिषासुर जीत्यो देवत सब थर्राये । शक्ति हीन हो हरिहर ब्रह्मा तेरी शरण में आये जी ॥ मोरी रक्षा

कीजो० ॥ २ ॥ आदि शक्ति तोय जान भवानी तुझ में ध्यान लगाया । सिह पीठ असवार ईश्वरी चंडी रूप दिखायाजी ॥ मोरी रक्षा कीजो० ॥ ३ ॥ अस्त्र शस्त्र जब धारण कर ऊँची निगाह उठाई । हूं शब्द जब किया क्रोध कर तिरलोकी थराईजी ॥ मोरी रक्षा कीजो० ॥ ४ ॥ असुरो के दल के दल लेकर महिपासुर अभिमानी । चिक्षुर, चामर वापकुल आदिक सब ने युद्ध की ठानी जी ॥ मोरी रक्षा कीजो० ॥ ५ ॥ कितेक दल तो घायल होगये, गये शेष दल मारे । घवराके रण मे महिपासुर, वहुत रूप फिर धारेजी ॥ मोरी रक्षा कीजो० ॥ ६ ॥ अस्त्र शस्त्र नानाविधि ले, महिपासुर फिर आया । सिह झपट कर आन दवोचा, तूने सीस उडाया जी ॥ मोरी रक्षा कीजो० ॥ ७ ॥ सब देवतने हर्ष पूर्वक, जै जै कार मनाये । गन्धर्वो ने महिमा गाई ऋषि पुष्प वरसाये जी ॥ मोरी रक्षा कीजो० ॥ ८ ॥ भक्ति भाव से जो कोई माता तेरी शरण में आवे । क्लेश कष्ट सब होय निवर्त्तन, मन वांछित फल पावे जी ॥ मोरी रक्षा कीजो० ॥ ९ ॥ 'फतहलाल' तोय करे वीनती भक्ति दान मोय दीजे । सुख सम्पति की दाता माता सब की रक्षा कीजे जी । मोरी रक्षा कीजो ॥ १० ॥

## स्तुति ।

( मुन्शी आनन्दीदासजी की धर्मपत्नी चाहकॅवरबाई की वनाई )

आज म्हारै शुभ री घड़ी अम्बाजी पधारया सिरदार ॥ टेर॥

अटल सिहासन वैठी सज राणी आभूषण झिलकार ॥ १ ॥ जग

मग ज्योति दिवाकर ज्योती सन्त खड़ा मुनि द्वार ॥ २ ॥ आठ पहर मुखारविंद निरखूं तो ही न जात अधार ॥ ३ ॥ धन छै भाग आज श्री जननी त्रिपुर दरस दीदार ॥ ४ ॥ आनन्द रूप बैठी मन्दिर मे आनन्द सो दरबार ॥ ५ ॥ बरदेणी बरदायक दीजै बर दीजै अणयार ॥ ६ ॥ अष्ट सिद्धि नव निध मोहि दीजै अनन्त भडार अपार ॥ ७ ॥ 'चाह कंवर' तन मन सब वारै दरशण रो नित चाव ॥ ८ ॥

## राग परज ।

पार ब्रह्म रमणी हे जननी ॥ टेर ॥ ब्रह्मा विष्णु महेश प्रगट किया त्रिगुण रूप धरणी ॥ विद्या आद सकल जस जाहर कामेश्वर धरणी ॥ व्यापक रूप सकल घट घट में निगमागम वरणी ॥ शेष सुरेश गणेश सुर ध्यावै त्रिपदताप वरणी ॥ तव जस गाये परम पद पावै धन जीवन करणी ॥ प्रेम भक्ति दे पतित पावनी भवसागर तिरणी ॥ राम करण तव चरण शरश है भवसागर तिरणी ॥ ४ ॥

## राग लावणी ।

बांसुरी वाजी अम्बा की । कमल खुल्या ब्रह्म चैतन होगया खबर भई तनकी ॥ टेर ॥ अनहद शब्द उचारो हो अम्बा गुफा खोल सुन की ॥ बीज चिमकै वादल गाजै री किरपा गुरू गम की ॥ १ ॥ नाद शब्द ले चढ्यो निगम कूं गङ्ग बहत बन की ॥ रवि

शशि मेला भरथ्या समन्द मे त्रिवेणी तनकी ॥ २ ॥ गङ्गा जमुना मधु पवन निरोगी भृकुटी खोलन को ॥ ईड़ा पिंगला मिल्या सुख में नाह हङ्कार धुन की ॥ ३ ॥ गगन मण्डल मे शब्द उतारैं गुदा हो हो चरनन की ॥ बङ्क नाल होय पछिम चढावे खबर पड़े मन की ॥ ४ ॥ सुत मनसा की याही विनती कृपा करो मन की । जोग रम्भ सूं गावो अम्बे सहाय करो जन की ॥ बांसुरी ॥ ५ ॥

## राग वरवा ।

श्री अम्बे महारानी, अम्बे धरि यांनी श्री० ॥ म्हांरी सुध लीज्यो श्री अम्बे महारानी ॥ टेर ॥ मैं सठ क्रूर कुटिल महा भला जी कुटिल महा पापी ॥ तुम हो पाप मिटानी ॥ एजी अम्बा तुम हो पाप छुटानी ॥ श्री अम्बे महारानी ३ म्हारी सुध लीज्यो श्री० ॥ १ ॥ काम क्रोध लोभ मद, भलाजी लोभ मदमातो ॥ दुरमति गति अभिमानी ॥ श्री अम्बे म्हारानी० ॥ २ ॥ पूत कपूत सुने वहु भलाजी सुने वहु देखे ॥ मातु कुमात न जानी, एजी अम्बे मातु कुमातु न जानी ॥ श्री अम्बे० ॥ ३ ॥ मैं दुखिया मेरो सङ्कट भला मेरी सङ्कट काटो ॥ जो नही करो आनां कानी ॥ श्री अम्बे० ॥४॥ ज्वाला भक्त तिहारो हे । भलाजी तिहारो हे, वाला ॥ निश दिन तेरो ही ध्यानी । एजी अम्बा निश दिन तेरो ही ध्यानी ॥ श्री अम्बे म्हारानी । अम्बे म्हारानी श्री अम्बे म्हारानी ॥ म्हारी सुध लीज्यो जी थे म्हारी सुध लीज्यो श्री अम्बे धरियांनी ॥ ५ ॥

## ग़ज़ल

( मु० फकीरचन्द सीमलोत कृत )

सङ्कट निवारो मेरा जगदम्ब राजरानी। आयो शरण तिहारी तूं महर कर भवानी ॥ १ ॥ तूँ है जगत की माता, तूँ है सकल विधाता। है आद अन्त तूँ ही, तूँ ही है मोक्ष दानी ॥ २ ॥ ब्रह्मा महेश विष्णु, तेरी शरण में आये। तूँ ने असुर सिंहारे तूँ ही है शत्रुहानी ॥ ३ ॥ भक्तों के काज सारे, सब द्वंद उनके टारे। सम्पत की तूँ है दानी, सब दुःख की है मिटानी ॥ ४ ॥ तेरी शरण मे आवे, चरणों में शिर निवावें। मन की मुराद पावें वह जो है तेरे ध्यानी ॥ ५ ॥ कर जोर अपने माता, विन्ती 'फकीर' करता। कायस्थ कुल पे रखियो तूँ अपनी महरवानी ॥ ६ ॥

## राग काफ़ी होरी।

हो दोऊ खेलत रङ्ग गुलाल ॥ जोरी नवल किशोरी बाला जोबन अति ही रसाल ॥ हो दोऊ० ॥ १ ॥ भीने चीर नीर रस माते अङ्गन झिल कैं लाल ॥ हो दोऊ० ॥ २ ॥ बसन सुरङ्गी सकुचे अङ्गन मानहु बूढै न लाल ॥ हो दोऊ० ॥ ३ ॥ यह छवि दम्पति नैन निलखिकै जकिथ किढाढे लाल ॥ हो दोऊ० ॥ ४ ॥ ज्यो ज्यों पीवै मद भर प्याले आनन्द अधिकत ख्याल ॥ हो दोऊ० ॥ ५ ॥

# राग काफ़ी होरी मुश्त जाद ।

शिव अम्बे खेलै होरी ॥ टेर ॥ केशर चंदन अतर अरगजा विविध सुगंधन घोरी ॥ नीर गुलाब गुलाल न घोरी तो बीर अबीर मिलौरी । सुकेशर होज़ भरोरी ॥ शिव अम्बे० ॥ १ ॥ झुन्डन मिलकै चंडी आई लेले गुलाल न रोरी ॥ भरि भरि अंजलि डारैं परस्पर ॥ रंगन परत फहोंरी कहै सब होहो होरी ॥ शिव अंबे ॥ २ ॥ ताल मृदंग उमंग चंग संग नाचत भामिनि भोरी । गावत नारि सबै मिलि गारी । तो उच्च सुरन रंग बोरी कहै अनुराग झिकोरी ॥ शिव अंबे ॥ ३ ॥ भूपन वसन सबी रंग भीने लालहि सब तन गोरी ॥ झमक घूघर मै परत सब अंगना मानो दामिनि दौरी । व है मदमाती किशोरी ॥ शिव अंबे० ॥४॥ पिवत सुधारस उमगी परस्पर, हिलिमिलि इक इक ओरी ॥ सारद सुर सुर सचि है भवन मिलि तारा त्रिपुर संजोरी । जीवन मद मत्त मरोरी ॥ शिव अंबे० ॥ ५ ॥ लालहि लाल भई सब ललना लाल गुलाल लधोरी ॥ लाल मई भई ललिक ललिक कै लोलत भरत कमोरी, लहरै लावन सोरी ॥ शिव अंबे० ॥ ६ ॥ अद्भुत रंग रचो मन मोहन कैलाशांगन पोरी ॥ सुर पुर तै सुर देखन आये, झुंड विमान संभोरी । डारै भर फूलन झोरी ॥ शिव अंबे० ॥ ७ ॥ धन्य भाग यह सुरन वधुन के शिव संग खेलै होरी ॥ पार ब्रह्म परमेशी हे भुवना, इवचल रहो या जोरी ॥ आनँद के हगन वसोरी ॥ शिव अंबे खेलै होरी ॥ ८ ॥

पूर्णेच्छयैव माता मे-चैवमाज्ञामदाद्धि मे।
ज्ञाति-संघं समाहूय-पुत्र ! मां मेलय ध्रुवम् ॥३॥

अ०—मेरी पूज्यपाद मातुः श्री ने रूग्णावस्था में अपनी पूर्ण इच्छा से एक दिन मुझे आज्ञा दी कि [हे पुत्र ! मैं अपने ही सामने मेरा जीवित मोशर करके ज्ञाति सज्जनों के दर्शन करने की पूर्ण इच्छा रखती हूँ इसलिये निश्चय करके सर्व सज्जनों को निमन्त्रित कर यहाँ बुला ताकि उनके दर्शन करके मैं प्रसन्न हो जाऊं।

प्रथमतस्त्वायुषि ह्यस्मिन्-मातृच्छा हि दुर्लभा।
यदि माता पिजीवेत्तु-सेवास्तस्याः सुदुर्लभा ॥४॥

अ०—अहो ! प्रथम तो इस उम्र में माता की छत्र छाया का रहना ही दुर्लभ है तथा यदि माता जीवित भी रहे तो उसकी सन्तोष जनक सेवा का होना बहुत दुर्लभ है। अतः हे प्रभो ! कृपा करो कि मुझ जैसे तुच्छ जीव से मातुःश्री की यह इच्छा पूर्ण हो ! ॥ ३ ॥

तस्मान्मया समाहूताः-प्रार्थिता सज्जना इमे ।
कुर्वन्ति मेलनं सर्वे-माता मे च प्रसीदति ॥५॥

अ०—सज्जनों ! वही दिन आज आ गया है और मेरी मातुः श्री आप लोगों के दर्शन करके प्रसन्न हो रही है ॥ ४ ॥

श्रीमातुममर्म पादेऽद्य-भक्ति पुष्पं समर्प्यते ।
प्रेम्णा गृहाण तन्मातः !-प्रसीद बालके तथा ॥६॥

अ०—हे दर्शनीया माता ! आज मैं आप के चरणों में यह भक्ति का पुष्प अर्पण करता हूँ सो आप इस को प्रेम पूर्वक ग्रहण करके मुझ बालक पर प्रसन्न होवें ।

श्रीमतां दासकेनेयं-घनश्यामेन भाषिता ।
दैनिकीया स्तुतिश्चास्यां-त्रुटयो बहु सन्ति हि ॥७॥
कविभिः शोधनीयास्ताः-सूचनीयोपि दासकः ।
श्रीमतां कृपया यस्माद्-ज्ञान लाभो भविष्यति ॥८॥

अ०—हे ज्ञानी सज्जनो ! इस आपके दास—घनश्याम—ने अवकाश न मिलने के कारण इस स्तुति को एक ही दिन में बनाई है सो यह तो निश्चय है कि इस में बहुतसी त्रुटियां हैं ही अतः कवि सज्जनों से प्रार्थना है कि कृपया वह इस का शोधन करके इस दास को भी सूचित करें ताकि इस को भी आप के ज्ञान दान का लाभ हो ॥ ६ ॥ ७ ॥

मातृसेवा समाचरणं-पठनं पाठनं तथा—
श्रवणं श्रावणं भक्तया-मूल्य मस्या मया कृतम् ॥९॥

अ०—इस पुस्तक का मूल्य ( कीमत ) मैंने यही रक्खी है कि इसको लेने वाला व्यक्ति, इसको पढ़े, पढ़ावे—तथा भक्ति पूर्वक सुने और दूसरों को भी सुनावे—एवं तन, मन से अपनी माता की सेवा करे ।

## ( मातृ–प्रवचनाष्टकम् )

### शिखरिणी छन्दः

प्रवृद्धे ! मातस्ते,-सुमुखसुरति स्थाप्य हृदये ।
प्रकुर्वे दुरस्थो,ऽपिच सकल कार्य्यं सुमनसा ।
न चान्यत्तेतुल्यं-क्वचिदपि न किंचित्प्रियमिह ।
मम प्राणाधारे ! मयिविगत-सारे कुरु कृपाम् ॥ १ ॥

अ०—हे मेरी विशेष वृद्धा मातः ! मै आप से जब कभी दूर रहता हूँ तब भी मैं अपने हृदय में आप के सुन्दर मुख की सुरति को लगा कर ही प्रसन्न होकर सर्व कार्य्य करता हूँ ; तथा आप के समान इस संसार मे मेरा कभी भी कोई भी प्यारा नहीं है, इस वास्ते हे मेरे प्राणों की आधार माननीया माता ! मुझ तुच्छ निकाम सेवक पर तो सदा आप की कृपा रहनी ही चाहिये ॥ १ ॥

त्वया ज्ञातश्चैवा, हमिह सकले कर्म्मणि सदा ।
प्रवृत्तः कोन्योना,-भवदपि समर्थः परिवृतुम् ।
विचारेणैवोक्तं, ह्यनुभव सुसिक्तन्तववचः ।
फलञ्चाभिप्रेतं, ददति सततम्मे ध्रुवमिह ॥ २ ॥

अ०—हे शरणदामाता ! मैं सर्व उचित कामो में आप की आज्ञा पाकर ही प्रवृत्त होता हूँ तथा आप की आज्ञा के विरुद्ध कराने के लिये मुझ को समझाने मे कोई समर्थ नहीं है, क्योंकि

बहुत विचार पूर्वक कही हुई और अनुभव सिद्ध आपकी शुभ वाणी हमेशा मेरे अभिप्रेत ( चाहा हुवा ) फल की देने वाली है ॥ २ ॥

सुदैवात्तेवाण्या, विपदपि विलीना भवति मे ।
मया ज्ञातं चैव, जगति यदि मातात्वमसि सा ।
त्वमासीर्मातर्मे, नवति शुभ बर्षाण्युपगता ।
तथाप्याश्चार्य्यम्मे-तव सुमतिशक्तिर्न दलिता ॥ ३ ॥

अ०—सौभाग्य की बात है कि आप की सुवाणी से मेरी विपत्तियाँ भी प्रलय को प्राप्त हो जाती हैं अतः मेरा तो यह निश्चय हो गया है कि जगत में यदि कोई माता है तो वह आप ही हैं। हे बुद्धिमन्मातः ! आप की आयुः नव्वे वर्ष के समीप आ गई है तथापि आप की सुमति शक्ति में किसी प्रकार की क्षति नहीं आई है इस परमात्मा की परम कृपा का मुझ को भी आश्चर्य्य है ॥ ३ ॥

पितुःस्वर्गारोहा, त्रितय दिवसे जातजननः ।
कनिष्ठः पुत्रोहन्न, च मम परं संगति रहो !
सुबुध्द्याते सार्द्धं, प्रवचनपरे ! कुंठितमतेः ।
न मातस्त्वज्जाता विफलित गिराऽतस्त्वमसिमा ॥ ४ ॥

अ०—देखिये ! मेरे पूज्य पिताजी के स्वर्गवास हो जाने के पश्चात् तृतीय दिवस में मेरा जन्म हुवा और मैं आप की सब से

कनिष्ठ ( छोटा ) सन्तान हूँ, परन्तु हें उपदेश प्रवरा मातः ! आप की बुद्धि के साथ मेरी तुच्छ, कुण्ठित, मन्दमति की समता नहीं हो सकती यही कारण है कि आप की वाणी कभी निष्फल नहीं हुई—अतः हे माताजी ! आप लक्ष्मी स्वरूप हैं ॥ ४ ॥

प्रिया वाणी यस्याः, श्रवण सुखदा, चिन्तनपरा ।
दयार्द्रा चाधारा, हरिजन वराणाञ्च सुहृदाम् ।
सदाहन्ततत्पादे, सुखमनुभवाम्याद्दतवरः ।
पुनः सा हस्ताभ्यां, सुखयति च मां भाषणपरा ॥५॥

अ०—मैं उस प्रेम पूर्णा माता के चरणों में आद्दत होकर सुख भोग रहा हूँ कि जिनकी विचार युक्त, दयाशील और सुनने से सुख उत्पन्न करने वाली मधुर वाणी, उत्तम हरिजनों और शुद्ध हृदय वालों की आधार रूप है। जब मैं इन के चरणों में लेट जाता हूँ तब यह पुत्र वात्सल्य से मेरे शरीर पर सुख संचारक हाथों से स्पर्श करते हुए कुछ भाषण भी करते रहते हैं ॥ ५ ॥

त्वदन्या का माता, भवति विपदां मर्दन करी ।
कुपुत्रोहन्तेस्मि, प्रसव समयात्संकटकरः ॥
त्वयानेकाः सोढाः, ममभवनकालाद्धि विपदः ।
ऋणात्त्वद्दुःखानां, भवितुमिह मुक्तः कथमहम् ॥ ६ ॥

अ०—हे सहिष्णु मातः ! आपके समान विपत्तियों का सामना करने वाली माता कोई दूसरी नहीं हो सक्ती है। मैं आपका

कुपुत्र ही हूँ कि मेरे जन्म काल से ही आपको नाना प्रकार की विपत्तियां सहनीपड़ीं। हे दयनीय मातः! इस तेरे दुःख भोग के ऋण से मैं मुक्त हो जाऊं, ऐसा भी कोई उपाय हो सक्ता है क्या ? ॥ ६ ॥

त्वयाप्रेम्णा चोक्तं, तव सुतत्र : "सुंगल" इति ।
तया चेदज्ञाना, त्कथमपितवाज्ञा नहि कृता ॥
तथाप्युच्चैर्भावा, त्कुवचनकुठारान्न प्रहृता ।
त्वमेवास्या माता, परमहितकर्त्री सुमतिदा ॥ ७ ॥

अ०—श्रीमातः! आप प्रेम से अपनी पुत्रवधू (बेटे की बहू) को—सुंगल याने भोली और सुस्त कहा करते हो तथा अज्ञान-वश यदि उसने आपकी आज्ञा का भंग भी कर दिया, तो भी आपने अपने उच्च और उदार भाव से उसको कभी कुवचन कुठार नहीं मारा, क्योंकि आप ही तो इसका पूरा हित चाहने वाली और उत्तम शिक्षा देने वाली माता हैं ॥ ७ ॥

वधूस्ते पौत्रस्य, निज-सुकृत-योगात्सुचतुरा । (सुगुणीदेवी)
भविष्य-त्याशा से, तवसुत-सुतोपीह वशगः ॥ (रमेशचन्द्रः)
मयाज्ञाना-त्वान्ये,ऽपिच पुनरिदानीं प्रलपितम् ।
अतोऽनात्मज्ञन्द्राक्, दुरित भर-युक्तं क्षमय माम् ॥ ८ ॥

अ०—हे दयाशीले! पूर्वजन्म के कर्म्म योग से आपको आपकी पौत्रवधू ( पोते की बहू ) चतुर और समझदार मिली है, तथा आशा है कि आपका पौत्र ( पोता ) भी आज्ञा पालक ही

होगा । हे मातः! मैंने बाल्यावस्था में तथा अब भी कईबार आपके साथ व्यर्थ विवाद किया है क्योंकि मैं आत्मज्ञानी नहीं हूँ अत— एव प्रार्थना करता हूँ कि हे दयापरे ! मुझको आप मूर्ख, अज्ञानी, और पापों से पूरित जानकर क्षमा करें ॥ ८ ॥

घनश्यामः पापः सततं कटुभाषींद्रियपरः ।
न सेवाया मातु-र्जगति सुफलं प्रापणपरः ॥
सदालग्नः कार्य्ये, मिलति न सुवाचा, ह्य-सु-न्नरः ।
ममैवं भूनस्य, कथमिह भवेत्संसृति-तरः ॥ ९ ॥

अ०—हे भगवन् ! यह घनश्याम तो पाप कर्म्मी, सदा कड़वा बोलने वाला तथा इन्द्रिय—लोलुप है तथा सदा कार्य में लगे रहने के कारण इस संसार मे आकर मातुः श्री की सेवा के शुभ फल को प्राप्त नहीं कर सक्ता है एवं जब किसी से मिलता है तो भी विशेष प्रियवाणी से नहीं बोलता, अतः आशंका है कि हे जगदीश्वर ! ऐसे इस कुनर ( खराब आदमी ) घनश्याम का भी इस भवसागर से निस्तार होगा क्या ? ॥ ९ ॥

। श्लोकः ।

सेवया, कर्म्मणा, वाचा, पूज्या मातृवरा मया ।
अभाग्यान्नैव सन्तुष्टाः-दूरे वसन कारणात् ॥ १ ॥

अ०—यह मेरी भाग्यहीनता ही है कि दूर (अजमेर) रहने के कारण मैं अपनी पूजनीया माता को—सेवा से, आज्ञापालनादि कर्म तथा वाणी से भी सन्तुष्ट नहीं कर सक्ता हूँ ॥ १ ॥

भो ! मातस्त्वत्कृपयैव- सर्वानन्दोऽत्रवर्त्तते ।
तवाशीभि, प्रफुल्लोऽहं-सुखंकालंनयामिच ॥ २ ॥

अ०—हे कृपालु मातः ! आप ही की कृपा से यहां आनन्द हो रहा है, तथा आप ही के आशीर्वाद से प्रफुल्लित हुआ मैं सुख पूर्वक अपना समय व्यतीत कर रहा हूँ ॥ २ ॥

यदाभवामि कार्य्येहं-व्यग्र-चित्तो ह्युपस्थिते ।
कस्मिश्चि द्वा क्वचित्त्वंहि-तदा मां नयसि ध्रुवम् ॥ ३ ॥

अ०—जब कभी किसी उपस्थित कार्य मे-मैं व्यग्रचित्त (भ्रम-युक्त) हो जाता हूँ तो हे मातः! आप हो मुझको उस वक्त निश्चित सच्चा मार्ग सुझाने वाली हो ॥ ३ ॥

त्वदन्येन च हे मातः!-केनापि सह संलपन् ।
सन्तोषन्नैव चाप्नोमि-सम्मत्याऽऽदानकर्म्मणि ॥ ४ ॥

अ०—किसी कार्य मे सम्मति (सलाह) लेने के अर्थ आपके सिवांय अन्य किसी के साथ वार्तालाप करके मैं सन्तोष को प्राप्त नहीं हो सक्ता हूँ ॥ ४ ॥

सन्तोषश्च धृतिःशिक्षा—विद्या चानुभवश्च मे ।
यदा सर्वे वहन्तीमे—तदा त्वत्सम्मतिस्तरिः ॥ ५ ॥

अ०—हे भगवति ! जिस समय मेरे—सन्तोप—धैर्य्य,—शिक्षा, विद्या, और अनुभव यह सब वहे जाते हो उस वक्त आपकी सुसम्मति रूपा नाव ही इनको किनारे लगाती है ॥ ६ ॥

त्वांसमीपेहि संस्थाप्य—दृष्ट्वा त्वांवा त्वया सह।
करोमि भोजनं यत्तद्—एवतृप्तिकरम्मम ॥ ६ ॥

अ०—मैं आपको पास बिठाकर या आपके दर्शन करता हुवा अथवा आपके साथ जो भोजन करता हूँ उस ही से मेरी तृप्ति होती है अन्यथा नहीं ॥

यस्मिन्कार्य्येहि नैराश्यं-पश्यामि तत्वतोप्यहम् ।
तद्धि त्वद्वचनेनैव—सिद्धयति नात्र संशयः ॥ ७ ॥

अ०—जिस कार्य्य में मैं वास्तव में निराश हो जाता हूँ उसमें भी आपके वचनों से सिद्धि मिल जाती है इसमें सन्देह नहीं ॥ ७ ॥

कथंसिद्धि स्तुवाण्यान्ते—किं श्रुतं पठितन्त्वया ।
स्वान्ते वदति को वा ते—सत्यम्मामधुनावद ॥ ८ ॥

अ०—इस ही लिये मैं पूछता हूँ कि हे माता जी ! आपने क्या-क्या पढ़ा वा सुना है याकि आपके हृदय में बैठा हुवा ही कोई आपको कह देता है इसका सच्चा उत्तर आप कृपा करके मुझको अभी दे दीजिये ।

त्वमेव मे पिता माता—त्वं गुरुश्च सखा प्रियः ।
निराधारस्य मे मातः—सर्वाधारा त्वमेव हि ॥ ६ ॥

अ०—हे सदाधार जननी ! आप ही मेरे पिता, माता, गुरु सखा ( मित्र ) और प्रिय हैं हे मातः ! मुझ निराधार के आधार रूप आप ही हैं ॥ ९ ॥

वर्द्धयती धृतिं तोषं—सर्वैश्चवदति प्रियम् ।
कथन्नेमा मदाः शिक्षां—मह्यम्परुष वादिने ॥ १० ॥

अ०—आप सबके साथ प्यार और सन्तोष से बोलकर उनके धैर्य्य ( हिम्मत ) को बढ़ा देते हैं, तो हे माता ! मुझ कटु भाषी ( कड़वा बोलने वाले ) को आपने यह शिक्षा क्यों नहीं दी ॥ १० ॥

त्वद्दते मम संसारे—निस्तारो न भविष्यति ।
अतोहम्प्रार्थयामीशं—मातरं जीवयेत्सदा ॥ ११ ॥

अ०—हे माताजी ! आपके बिना संसार से मेरा निस्तार नहीं होगा अतः परमात्मा से प्रार्थी हूँ कि हे प्रभो ! मेरे माताजी को सदा ही जिलाये रख ॥ ११ ॥

मातृतुल्यं हितंनैव—किमप्यत्रेति निश्चयः ।
सर्वोत्कृष्टहितस्यैवं—हितं कर्तुंक्षमः कथम् ॥ १२ ॥

अ०—जननी के समान इस संसार में कोई हितकारी नहीं हो सकता तो ऐसे परम हितकारी का हित मुझ जैसी कुसन्तान कर ही क्या सक्ती है ॥ १२ ॥

मातृ-पूजनोत्सवं कार्य्यं—यद द्यात्र प्रवर्त्तते ।
वरदानेन मातुर्हि—प्रेम्णा सम्पाद्यतेमया ॥ १३ ॥

अ०—आज यहां जो यह मातृ पूजनोत्सव का कार्य हो रहा है सो मेरी मातुः श्री के वरदान से ही किया जा रहा है ॥१३॥

आसने सुखमासीने ! पुत्र पौत्रादि संस्तुते !
मातर्मूढाः वयं भक्तौ—क्षन्तव्या भवदाश्रिताः ॥ १४ ॥

अ०—सुख पूर्वक जो आसन पर बैठे हैं तथा पुत्र पौत्रादि से जिनकी स्तुति की जा रही है ऐसे हे सोम्य भाव युक्त माताजी! हम आपके आश्रित होते हुए भी भक्ति ज्ञान से मूढ़ हैं सो दयाकर आप हमको क्षमा कीजिये ॥ १४ ॥

त्रुटी न हन्त शोचामि—नाप्रियश्चा प्यसौष्ठवम् ।
भक्त्यैव बालवद्दृच्मि—माता मे रञ्जयिष्यति ॥ १५ ॥

अ०—मेरी इस मातृ स्तुति में त्रुटियां बहुत हैं तथा यह लोगों को प्रिय नही लगती और न इसमें किसी प्रकार की उत्तमता है तथापि मुझको इन बातों की परवाह नही है क्योंकि मैं तो अपनी हार्दिक भाव भक्ति को प्रकट करता हुआ आशा रखता हूँ कि मेरी पुत्रवत्सल माताजी तो अवश्य प्रसन्न हो जावेंगी ॥ १५ ॥

वसन्त तिलका छन्द

सर्वे भवन्तु सुधियो, नितरां सुपूजां ।
स्वस्वस्थले सुतवराः विदधन्तु मातुः ॥
प्रातः सदा सुमनसा—चरणे प्रणम्य ।
चाज्ञान्निधायहृदि—कर्म्म रताभवन्तु ॥ १६ ॥

अ०—हे परमात्मन् ! सब सन्तानों को ऐसी सुबुद्धि प्रदान कर कि वे सब सुपुत्र अपने २ स्थानों पर अपनी पूज्या जननी की

नित प्रति सेवा किया करें और प्रातःकाल उठकर अपने शुद्ध हृदय से माता के चरणों में प्रणाम करके तथा उनकी आज्ञा को हृदय में रखकर ही अपने २ कार्य में लगा करें ॥ १६ ॥

प्राञ्जलिः सन्प्रार्थयामि—मातराज्ञपयाधुना ।
सत्करिष्यामि चागन्तून्—वाचाच भोजनादिना ॥१७॥

अ०—हे मातुः श्री ! अब मैं हाथ जोड़कर प्रार्थना करता हूँ कि आप मुझको, आये हुए सज्जनों का वाणी और भोजनादि से सत्कार करने की आज्ञा दीजिये ॥ १७ ॥

भवदीय विनीत सेवक

**—घनश्याम—**

## English Poetry

(1) Much pleasure, we get now here, near's sitting dear mother.

(2) This is very good Occasion, we will forget it never, Men are going hither thither, pleasing to sit together, much pleasing to see them walking, and talking my old mother.

(3) Whatever we possess here, is all of my kind mother

(4) If we want it we should be good, do, Ghanshyam to be better.

(5) Precept of mother, we must remember;
We will be good lucky, and not will suffer.

## अंग्रेज़ी का भाषा में उच्चारण

मच प्लीजर वी गेट नाउ हीयर, नियरस सीटिंग डीअर मदर ।
दिस इज व्हेरी गुड ओकेजन, वी विल फारगेट इट नेव्हर ॥१॥
मेन आर गोइंग हीदर दीदर, प्लीजिंग टू सिट टू गेदर ।
मच प्लीजिंग टू सी देम वाकिंग, ऐंड टाकिंग माइ ओल्ड मदर ॥२॥
व्हाट एव्हर वी पोजेस हीयर, इज आल आफ माइ काइंड मदर ।
इफ वी वान्ट इट, वी शुड वी गुड, डू घनश्याम टू वी वेटर ॥३॥

प्रिसेप्ट आफ मदर, वी मस्ट रिमेम्बर ।
वी विल वी गुड लकी, एंड नाट विल सफर ॥४॥

अशआर बज़बाने फारसी कि बरमोक़ाय रस्मे मअशर बिलहयाते वालिदाये माजिदाये खुदं, बरमला खुवान्दा शुदन्द—

## अशआर

बमनशो मिहरखाँ मादर कि गोयं हरचे मेदानं ।
चिहा बरदाश्ता अजमन, मिहन गुफ्तन नमे त्वानं ॥ टेर ॥

बसा उम्मीद तो करदी कि, तिफ्लक नेक ख्वाहद शुद ।
वले अफसोस ! मन्दूरज, मुरादे दिलत मे मानं ॥ २ ॥

तवल्लुद चूं शुदं बरदाश्ती, अक़सामे रंजो ग़म ।
जे जिम्मा गर बरी न शवं, ब बायद गुफ्त बस लानं ॥ ३ ॥

खुशा ए मोज्जिा मादर, के दर जिल्ले जलीसे तो ।
कुनं हरकारो मे यावं, इफादत बस बतोशानं ॥ ४ ॥

जिहे अखलाको आदाबत, खुशाअत होसला आली ।
जिहे शीरीं जुवानीयत, के न तवानं बगुजारानं ॥ ५ ॥

मुवारिक शाने उस्मेमन्न, मुबारिक बरकते गुफ्तन ।
कि अज दीदारे शाँ दर, खानाय मन लिब्सो खुशनानं ॥ ६ ॥

कुनांदीं ए प्रभो ! के मन, बजा आरं बखिदमातश ।
जने तिफ्लो जने मन, नीज रा दर हाजिरी रानं ॥ ७ ॥

विगोयद तिफ्लकत घनश्याम, दर आग़ोशे वो ग़लताँ ।
मशो उस्मा ! खफा बरमन, विशोदायं मिहरबानं ॥ ८ ॥

बंबीं ईं तिफ्लके वल्दत, ब वस्ता दस्तमे गोयद ।
वि फरमायेद बूमीसा ! कि मुश्किल हस्त आसानं ॥ ९ ॥

नोट—इन फारसी के शेरों में जहां पदान्त का अनुस्वार हो उसको अर्द्ध मकार की तरह पढ़ना चाहिये जैसे कुनं-को कुनम् इस ही तरह और भी ।

## ग़ज़ल

विलाशक खिदमते मादर हमारा फ़र्ज़े आला है ।
जिन्हें हासिल है यह खिदमत, उन्हीं का बोल बाला है ॥ १ ॥
बहुत तकलीफ़ माता ने, गर्भ में रख उठाई है ।
जन्म के बाद भी अक्सर, पड़ा दुखों से पाला है ॥ २ ॥
जवां मैं हो गया तो भी, रही इनको फिरकर मेरी ।
मेरी ही जिन्दगी की फेरती, हर दम ही माला है ॥ ३ ॥
अगर बाहर चला जाऊँ, तो हरदम सोचते हैं यों ।
न जाने किस तरह, कब आयगा, किस ठोर लाला है ॥ ३ ॥
पड़ी थी बहुत तक़लीफें, वलेकिन जब्त की सबको ।
मेरी ही आश रख दिल में, जमाना वह निकाला है ॥ ५ ॥
अगर बेजा कहे कोई, करे दुःख अपनी माता को ।
नहीं बेजा अगर उसको, कहें, "बदमाश साला है ॥ ६ ॥
मगर माता भी हो माता, कि जैसी चाहिये होना ।
न वह माता, करे औलाद, जिसकी आहो नाला है ॥ ७ ॥
फ़रायज अपने से वाक़िफ हो, माता पूत दोनो ही ।
तभी हो सुख यही, घनश्याम, ने तो फल निकाला है ॥ ८ ॥

## कव्वाली

सज्जन जरा सुनो जी, मुश्किल है मात सेवा ।
जो मात भक्त हो तो, राजी है सर्व देवा ॥ टेर ॥ ॥ १ ॥
जब पेट में पड़े तुम, लातों से वहाँ लड़े तुम ।
जब हो गये खड़े तुम, रूठे लड़े पड़े वा ॥ २ ॥
उस वक्त बात दिल की, इस मात ने ही जानी ।
चाहते हो दूध पानी, या माँगते हो सेवा ॥ ३ ॥

नहीं वक्त आपने तो, देखा न काम देखा ।
झट रो पड़े मचलके, "लादो मुझे तो मेवा ॥ ४ ॥
ए लाल ! "ठहर जा तू" कुछ देर बात सुनले ।
झट लोट कर जमीं पर, रोए कि चल पड़े वा ॥ ५ ॥
मिट्टी से फिर उठा कर, पूँछा तुम्हे पपोला ।
ले गोद मे खिलाया, रक्खी तुम्हारी टेवा ॥ ६ ॥
यह तो है बात थोड़ी, बहुतेरे कष्ट भोगे ।
तुम ने इसे नचाया, बन कर के भूत देवा ॥ ७ ॥
उस वक्त अगर माता, नही मानती तुम्हारी ।
धमकाती दु:ख देती, किसको पुकारते वा ॥ ८ ॥
तुम भूल कर के वह दिन, अब तो न एक सुनते ।
करते हो जोरो जबरी, देखा है पीटतेवा ॥ ९ ॥
'घनश्याम' क्या कहे अब, तुम जानते हो सब कुछ ।
सब से बड़ा तो तीर्थ, पितु मात की है सेवा ॥ १० ॥

विनीत

घनश्याम शर्मा वैद्य

## सुखदाता वटी नं० १

यह दवा बालक से लेकर बूढ़े तक और पैर से लेकर सर तक के रोगो में फायदामन्द है हर एक रोग में और दवा लेने से पहले इसको ले लेना चाहिये । पेट के विकार मिटा कर क़ब्ज खोलती है, खून को बढ़ाती और शुद्ध करती है तथा बवासीर वालो को बहुत ही मुफ़ीद है । खु० ७ गो० गरम या ठंडे पानी से सोते वक्त निगला दिया करे । की० १ शी० के २) रुपये डा० म० १ से ४ शी० तक के ॥)

— श्रीगणेशाय नमः —

# अथ आरती संग्रह

## —ः सचित्र ः—

पं० महावीरप्रसाद शर्मा संग्रहित



प्रकाशकः—बम्बई वाले

पं० श्रीधर शिवलालात्मज

पंडित श्रीनिवास किशनलालजी ने

अपने ज्ञानसागर प्रेस किशनगढ (राजस्थान) मे

छापकर प्रसिद्ध किया ।



द्वितीयवार २००० सम्वत् २००६

## श्रीराम पंचायतन



॥ श्रीगणेशायनमः ॥

# ॥ अथ आरती संग्रह प्रारंभ ॥







## ॥ श्रीगणपतिजी की आरती ॥

गणपति की सेवा मंगल मेवा पूजत देव। विघ्न टरैं ॥ तीनलोक तेतीस देवता खडे द्वारपै अर्ज करैं ॥ टेर ॥ ऋधि सिधि दक्षिण वाम खडी हैं उर आनन्द से चमर करैं ॥ धूप दीप अरु लिये आरती भक्त खडे जयकार करैं ॥ ग० ॥ १ ॥ गुडके मोदक भोग लगत है मूषक वाहन चढ्यो सरैं ॥ सौम्य रूपसे ये गणपति की विघ्न भाजके कूप परैं ॥ ग० ॥ २ ॥ भाद्र मास

अरु शुक्ल चतुर्थी दिन दुपहर का पूर परैं ॥ लिये जन्म गणपति प्रभुजीने दुर्गा मन आनंद भरैं ॥ग० ॥ ३ ॥ अद्भुत बाजा बज्यो इन्द्र को देव वधू जहँ गान करैं ॥ श्रीशंकर के आनंद उपज्यो नाम सुन सब विघ्न टरैं ॥ ग० ॥ ४ ॥ आय विधाता बैठे आसन इन्द्र अप्सरा नृत्य करैं ॥ देख वेद ब्रह्माजी जाको विघ्न विनाशक नाम धरैं ॥ ग० ॥ ५ ॥ एक दंत गजवदन विनायक त्रिनयन रूप अनूप धरैं ॥ पग थंबा सा उदर पुष्ट हैं देख चन्द्रमा हास्य करैं ॥ ग० ॥ ६ ॥ दे श्राप श्रीचन्द्रदेवको कलाहीन तत्काल करैं ॥ चौदह लोकमें फिरे गणपती रणतभँवर गुंजार करैं ॥ ग० ॥ ७ ॥ उठ प्रभात जब करैं ध्यान कोई ब्यांका कारज सबै सरैं ॥ पूजा करके गावे आरती वाके शिर यश छत्र फिरैं ॥ ग० ॥ ८ ॥ गणपतिकी पूजा पहिले करके काम सभी निर्विघ्न सरैं ॥ श्रीपर-ताप गणपतीजी की हाथ जोडकर स्तुति करैं ॥ ग० ॥ ९ ॥ इति श्रीगणपतिजी की आरती समाप्तम् ॥

  



※ अथ श्रीकृष्णजी की आरती ※

आरती युगुलकिशोर की कीजै, तन मन धन नवछावर कीजै ॥ टेर ॥ रवि शशि कोटि बदनकी शोभा, ताहि निरख मेरो मन लोभा ॥ आ० ॥ १ ॥ गौर श्याम मुख निरखत रीझे, प्रभुको स्वरूप नैन भर लीजै ॥ आ० ॥ २ ॥ कंचन थार कपूरकी बाती हरि आये निर्मल भई छाती ॥ आ० ॥ ३ ॥ फूलन की सेज फूलन गलमाला ॥ रतन सिंहासन बैठे नँ–दलाला ॥ आ० ॥ ४ ॥ मोर मुकुट कर मुरली सोहे ॥ नटवर भेष देख मन मोहे ॥ आ० ॥ ५ ॥ ओढे नील पीत पट सारी ॥ कुंज विहारी गिरिवर धारी ॥ आ० ॥ ६ ॥ श्रीपुरुषोत्तम गिरिवर धारी ॥

आरती करत सकल वृजनारी ॥ आ० ॥ ७ ॥ नंद नंदन वृषभानु किशोरी ॥ परमानंद स्वामी अविचल जोरी ॥ आ० ॥ ८ ॥ इति श्रीकृष्णजीकी आरती ॥

* अथ श्रीरामचन्द्रजी की आरती *

आरती करत जनक कर जोरे, बडे भाग रामजी आये घर मेरे ॥ टेर ॥ सीय स्वयम्बर धनुष चढायो सब भूपन को गर्व गंवायो ॥ आ० ॥ १ ॥ तोडेउ धनुष कियउ दोय टूका ॥ रघुकुल हरष रावण होइ शंका ॥ आ० ॥ २ ॥ आई सीता संग सहेली ॥ हरष निरष वर माला मेली ॥ आ० ॥ ३ ॥ गज मोतियन को चोक पुरायो ॥ राजा जनक घर मंगल गायो ॥ आ० ॥ ॥ ४ ॥ कंचन थार कपूर की बाती ॥ सुरनर मुनि जन आये बराती ॥ आ० ॥ ५ ॥ राजा दशरथ और जनक बैदेही ॥ भरत शत्रुहन परम सनेही ॥ आ० ॥ ६ ॥ धनि धनि राम लक्ष्मण दोउ भाई ॥ धनि दशरथ कौशल्या माई ॥ आ० ॥ ७ ॥ मिथिलापुर में बटत बधाई ॥ दास मुरार आरती गाई ॥ आ० ॥८॥ इति श्रीरामचन्द्रजीकी आरती ॥



* अथ त्रिगुण आरती श्रीशिवजीकी *

जय शिव ओंकारा हर शिव ओंकारा ॥ ब्रह्मा विष्णु सदा शिव आरधंगी धारा ॥ टेर ॥ एकानन चतुरानन पंचानन राजै ॥ हंसानन गरुडासन वृष-वाहन साजै ॥ जैशिव० ॥ १ ॥ दोय भुज चारचतुर भुज दसभुजते सोहैं ॥ तीनों रूप निरखतां त्रिभुवन जन मोहैं ॥ जैशिव० ॥ २ ॥ अक्षमाला बनमाला रुंडमाला धारी ॥ चंदन मृगमग चंदा भाले शुभ-कारी ॥ जैशिव० ॥ ३ ॥ श्वेतांबर पीतांबर बाघम्बर अंगे ॥ सनकादिक प्रभुतादिक भूतादिक संगे ॥ जै-शिव० ॥ ४ ॥ कर मध्ये है कमंडल चक्र त्रिशूल धरता ॥ युगकर्ता युगभर्ता युगसंहार के कर्ता ॥ जै-शिव० ॥ ५ ॥ ब्रह्मा विष्णु सदा शिव जानत अविवेका ॥ प्रणवाक्षर मध्ये ये तीनों एका ॥ जैशि-

व० ॥ ६ ॥ त्रिगुण स्वामीकी आरती जो कोई नर गावै भजत शिवानंद स्वामी मनवांछित फल पावै ॥ जैशिव० ॥ ७ ॥ इति त्रिगुण आरती श्रीशिवजीकी ॥



* अथ श्रीशिवजी की आरती *

शीश गंग अर्धंग पार्वती, सदा विराजत कैलाशी ॥ नंदी भृंगी निरत करत है, गुन भक्तन शिवकी दासी ॥ १ ॥ शीतल मंद सुगंध पवन जहँ, बैठे हैं शिव अविनाशी ॥ करत गान गंधर्व सप्तसुर राग रागिनी अति गासी ॥ २ ॥ यक्ष रक्ष भैरव जहँ डोलत बोलत हैं बनके बासी ॥ कोयल शब्द सुना-

वत सुन्दर ॥ भँवर करत है गुंजाशी ॥ ३ ॥ कल्पद्रुम अरु पारिजात तरु लाग रहे हैं लक्षासी ॥ कामधेनु कोटिक जहँ डोलत, करत फिरत हैं भिक्षासी ॥ ४ ॥ सूर्य कांत सम पर्वत शोभित, चन्द्र कांत भुवनी वासी ॥ छउं तो रुत नित फलत रहत हैं, पुष्प चढत हैं नित वर्षासी ॥ ५ ॥ देव मुनिन्हकी भीड पडत है, निगम रहत जो नित गासी ॥ ब्रह्मा विष्णु जाको ध्यान धरत हैं, कछु शिव हमको फरमासी ॥ ६ ॥ ऋद्धि सिद्धिके दाता शंकर, सदा आनंद नित सुख रासी ॥ जिनको सुमिरत सेवा करत, टूट जाय यम की फांसी ॥ ७ ॥ त्रिशूलधर जीको ध्यान निरंतर मन लगायकर जो गासी ॥ दूरकरे बिपती शिव तिनकी, जन्म जन्म शिवपद पासी ॥ ८ ॥ कैलासी कासीके बासी, अविनाशी मेरी सुध लीजो ॥ सेवक जान सदा चरणनको, अपनो जान दरस दीज्यो ॥ ॥ ९ ॥ तुमतो प्रभुजी सदा सयाने, औगुन मेरा सब ढकियो ॥ सब अपराध क्षमा कर शंकर, किंकर की बिनती सुनियो ॥१०॥ इति श्रीशिवजीकी आरती ॥



* अथ श्रीशिवजी की आरती *

जय जय हे शिव परम पराक्रम ओंकारेश्वर तुम शरणं ॥ नमामिशंकर भवानिशंकर हर हर शंकर तुम शरणं ॥ टेर ॥ दशभुज मंडन पंचबदन शिव त्रिनयन शोभित शिव सुखदा ॥ जटा जूट सिर मुकुट विराजै श्रवणे कुण्डल अति रमणा ॥ जैजै० ॥ १ ॥ ललाट चमकत रजनीनाथ के पन्नगभूषण गौरीशा ॥ त्रिशूल अंकुश गणपति शोभा डिमडिम बाजत धुनि मधुरा ॥ जैजै० ॥ २ ॥ भस्म विलेपन सर्वांगे शिव-नंदी वाहन अति रमणा ॥ वामांगे गिरि जाहै बिरा-जित घंटा नांदकी धुन मधुरा ॥ जैजै० ॥ ३ ॥ गज चर्मांबर बाघंबर उर कपाल माला गंगेशा ॥ पंच बदन पर गणपति शोभा पृष्ट गिरिपति ज्वालेशा ॥जैजै०॥ ॥ ४ ॥ सिद्धेश्वर ममलेश्वर शंकर कपिलेश्वर कोटेशा ॥

कपिला संगम निर्मल जलहै कोटिक तीरथ भयहरणा जैजै० ॥ ५ ॥ नर्मद कावेरी जल संगम मध्ये शोभित गिरि शिखरा ॥ इंद्रादिकपति सुरपति सेवित रंभा आदिक धुनि मधुरा ॥ जैजै० ॥ ६ ॥ मंगल मूरति प्रणवाष्टक शिव अद्भुत शोभा मृड भवनं ॥ सनकादिक मुनि करत स्तोत्रं मनवांछित शिव भय हरणं ॥ जै-जै० ॥ ७ ॥ प्रणवाष्टक पद ध्यायजनेश्वर रचयति विमलं पदवाष्टं ॥ तुह्मरी कृपा त्रिगुणात्मा शिवजी पति सुपावन भय हरणं ॥ जैजै० ॥ ८ ॥ इति ॥

* अथ श्रीदुर्गाजी की आरती *

जय अंबे गौरी मैया जय मंगलमूर्ती मैया जय आनन्द करणी ॥ तुमको निशिदिन ध्यावत हर ब्रह्मा शिवरी ॥टेर॥ मांग सिंदूर विराजत टीको मृगमद को ॥ उज्ज्वल से दोउ नैना चन्द्र वदन नीको ॥ज० अं०॥१॥ कनक समान कलेवर रक्तांबर राजै ॥ रक्त पुष्प गल माला कंठन पर साजै ॥ जय अं० ॥ २ ॥ केहरि वाहन राजत खड्ग खप्पर धारी ॥ सुरनर मुनिजन सेवत तिन

के दुखहारी ॥ जय अं० ॥ ३ ॥ कानन कुंडल शोभित नासाग्रे मोती ॥ कोटिक चन्द्र दिवाकर राजत सम जोति ॥ जय अं० ॥ ४ ॥ शुंभ निशुंभ विदारे, महिषा सुरघाती ॥ धूम्र विलोचन नैना निशिदिन मदमाती ॥ जय अं० ॥ ५ ॥ चौंसठ योगिनी गावत नृत्य करत भैरूं ॥ बाजत ताल मृदंगा और बाजत डमरू ॥ जय अं० ॥ ६ ॥ भुजा चार अति शोभित खड्ग खप्पर धारी ॥ मनवांछित फल पावत सेवत नर-नारि ॥ जय अं० ॥७॥ कंचन थाल विराजत अगर कपुर की बाती श्रीमालकेत में राजत कोट रत्न जोति जय अं० ॥ ८ ॥ या अंबेकी आरति जो कोई नर गावै ॥ भणत शिवानन्द स्वामी सुख संपति पावै ॥ जय अंबे० ॥ ९ ॥ इति श्रीदुर्गाजी की आरती ॥

* पुन श्रीदुर्गाजी की आरती *

मंगलकी सेवा सुन मेरी देवा हाथ जोड तेरे द्वार खडे ॥ संतन प्रतिपाली सदा खुस्याली जयकाली कल्याण करे ॥ टेर ॥ पान सुपारी ध्वजा नारियल

ले ज्वाला तेरी भेंट धरे ॥ सुन जगदंबे न कर बिलंबे संतन का भंडार भरे ॥ संतन० ॥ १ ॥ बुद्धि बिधाता तू जगमाता मेरा कारज सिद्धकरे ॥ चरण कमल का लिया आसरा शरण तुम्हारी आन पडे ॥ जब जब भीडपरे भक्तनपर तब तब आय सहाय करे ॥संतन०॥ ॥ २ ॥ बीस बारतैं सब जग मोह्यो तरुणी रूप अनूप धरे ॥ माता होकर पुत्र खिलावे कहीं भारजा भोग करे ॥ संतन० ॥ भृगु सुखदाई सदा सहाई संत खडे जय कार करे ॥ ब्रह्मा बिष्णु महेश सहसफण लिये भेंट तेरे द्वार खरे ॥ अटल सिंहासन बैठी माता सिर सोने का छत्र धरे ॥ संतन० ॥ ४ ॥ वार शनिश्चरका क्या वरणौं जब लोकडपर हुक्म करें ॥ खड्ग खप्र तिरशूल हाथ लिये रक्त बीज को भस्म करे ॥ शुंभ-निशुंभपछाडे माता महिषा सुरको पकडदले ॥ सं० ॥ ॥ ५ ॥ आदितवार आदिकीबारी जन अपनेको कष्ट हरे ॥ कुपितहोय कर दानवमारे चंडमुचंड सबचूरकरे ॥ जब तुम देखो दया रूप होय पल में संकट दूर करे ॥ ॥ संतन ॥ ६ ॥ सोमसुभावधऱ्यो मेरी माता जनकी

अरज कबूल करे ॥ सिंह पीठ पर चढी भवानी अटल भवन में राज करे ॥ दर्शन पावें मंगल गावें सिद्ध साधु तेरी भेंट धरें ॥ सं० ॥ ७ ॥ ब्रह्मा वेद पढे तेरे द्वारे शिवशंकरजी ध्यान धरें ॥ इंद्र कृष्ण तेरी करे आरती चँवर कुबेर डुलाय रहे ॥ सं० ॥ ८ ॥ इति ॥



* अथ श्रीलक्ष्मीजी की आरती *

जय लक्ष्मी माता, जय लक्ष्मी माता ॥ तुमको निशिदिन सेवत शिव विष्णु धाता ॥ टेर ॥ ब्रह्माणी रुद्राणी कमला तुहीं अहै जगमाता ॥ सूर्य चन्द्रमा ध्यावत नारद ऋषि गाता ॥ जय ल० ॥ १ ॥ दुर्गा रूप निरंजनि सुख संपति दाता ॥ जो कोइ तुमको ध्यावत ऋधि सिधि धन पाता ॥ जय ल० ॥ २ ॥ तूही अहै पाताल वासिनी तूही अहै शुभदाता ॥ कर्म प्रभाव प्रकाशक जग निधि से त्राता ॥ जय ल० ॥

॥ ३ ॥ जिस घर मांय तुम्हरो वासा जाहि में गुण आता ॥ करन चहे सोई करले मन नाहिं धड़काता ॥ जय ल० ॥ ४ ॥ तुम बिन यज्ञ न होय वस्त्र न होये राता ॥ खान पान को विभव तुम बिन को दाता ॥ जय ल० ॥ ५ ॥ शुभ गुण सुन्दर युक्ताक्षीर निधि जाता ॥ रतन चतुर्दश तोको कोई भी नहीं पाता ॥ जय ल० ॥ ६ ॥ या आरती लक्ष्मीकी जो कोई नर गाता ॥ उर पंकज अति उमगे पाप उतर जाता ॥ जय ल० ॥ ७ ॥ स्थिरचर जगत बतावे करम प्रेरलाता ॥ रामप्रताप मैया की शुभ दृष्टि चाता ॥८॥

### * अथ श्रीपार्वतीजी की आरती *

जय पार्वती माता, जय० ॥ ब्रह्म सनातन देवी शुभ फलकी दाता ॥ टेर ॥ अलिकुल पद्मानि वासिनि निज सेवक त्राता ॥ जग जीवन जगदंबा हरिहर गुणगाता ॥ जय पा० ॥ १ ॥ सिंहज वाहन साजे डाकनको डर है साथा ॥ देव वधू जहँ गावत निरत करत ताता ॥ जय पा० ॥ २ ॥ सतयुग रूप शील

अति सुंदर नाम सती कहलाता ॥ हेमाचल पर जनमी सखी बन संग राता ॥ जय पा० ॥ ३ ॥ शुंभ निशुंभ बिडोरे हेमाचल स्याता ॥ सहस्र भुजातनु धरके चक्र लिया हाथा ॥ जय पा० ॥ ४ ॥ सृष्टि रूपही जननी शिव सँग रंगराता ॥ नंदी भृंगी बीन लहीपरया मद माता ॥ जय पा० ॥ ५ ॥ देवत अरज करत हैं मन चितिको लाता ॥ गावत है दे ताली मनमें रंगछाता ॥ जय पा० ॥ ६ ॥ श्रीपरताप आरती मैयाकी जो कोई नर गाता ॥ स्वर्ग सुखी नित रहता सुख संपति पाता ॥ जय पा० ॥ ७ ॥ इति पार्वतीजीकी आरती



* अथ श्रीबजरगबालाजी की आरती *

जाके बलसे गिरिवर कंपै ॥ देव पिशाच निकट

नहि झंपै ॥ आरती कीजै हनुमान ललाकी ॥ दुष्ट दलन रघुनाथ कलाकी ॥ टेर ॥ लंकासे कोट समुद्र ऐसी खाई ॥ जात पवन सुत बारन लाई ॥ आर० ॥ १ ॥ दे बीडा रघुनाथ पठाये ॥ लंका जारि सिया सुधि ल्याये ॥ आर० ॥२॥ जगमग जोत अवधपुर राजे ॥ घंटा ताल पखावज बाजै ॥ आर० ॥ ३ ॥ शक्तिबाण लगे लक्ष्मणको ॥ आन संजीवन लषण जिवाये ॥ आर० ॥ ४ ॥ पेठ एताल तोड जमकातर ॥ अहि-रावणकी भुजा उखारे ॥ आर० ॥ ५ ॥ आरती कीजै जैसी तैसी ॥ ध्रुव प्रहलाद विभीषण जैसी ॥आर०॥ ॥ ६ ॥ सुरनर मुनिजन आरति उतारैं ॥ जै जै जै कपिराज उचारैं ॥ आर० ॥ ७ ॥ कंचन थाल कपूर सुहाई ॥ आरति करत अंजनि माई ॥ आर० ॥ ८ ॥ बांई भुजासे असुर संहारे ॥ दहनी भुजा सुर संत उबारे ॥ आर० ॥ ९ ॥ लंक प्रजारि असुर सब मारै ॥ राजा रामजीके कारज सारे ॥ आर० ॥ १० ॥ अंजनी पुत्र महा बलदायक ॥ देव संत के सदा सहायक ॥

आर० ॥ ११ ॥ लंक विध्वंसन सिया रघुराई ॥ तुलसिदास कवि आरति गाई ॥ जो हनुमानजीकी आरति गावै ॥ बस बैकुंठ बहुरि नाहिं आवै ॥ आर० ॥ इति



## ❊ अथ श्रीशिवजी की आरती ❊

कैलासी काशी के वासी अविनाशी मेरी सुध लीजे ॥ सेवक शरण सदा चरणनको अपनो जान कृपा कीजे ॥ अभयदान दीजे प्रभु मोरे सकल सृष्टि के हितकारी ॥ भोलानाथ तुम भक्त निरंजन भव भंजन भव शुभकारी ॥ दीन दयालु कृपालु कालरिपु अलख निरंजन शिवयोगी ॥ मंगल रूप अनूप छबीले

अखिल भुवनके तुम भोगी ॥ बांवों अंग रंगरस भीनो उमा बदनकी छबि न्यारी ॥ भोलेनाथ० ॥ १ ॥ असुर निकंदन सब दुख भंजन वेद बखाने जगजाने रुंडमाल गल ब्याल भाल शशि नीलकंठ लिया मन मानै ॥ गंगाधर त्रिशूलधर विषधर बाघंबरधर गिरि-धारी ॥ भोले० ॥ २ ॥ यो भव सागर अति अगाध है पार उतर कैसे सूझै ॥ यामैं ग्राह मगर बहु कच्छप यो मारग कैसे बूझै ॥ नाम तुम्हारो नौका निर्मल तुम केवट शिव आधिकारी ॥ भोले० ॥ ३ ॥ मैं जानूं तुम निपट सयाने अवगुण मेरे सब ढकियो ॥ सब अपराध क्षमाकर शंकर किंकरकी बिनती सुनियो ॥ तुमतो जग के कल्पतरू हो हम हैं प्राणी संसारी ॥ भोले० ॥ ४ ॥ काम क्रोध महा अपर बल इनसे मेरा बश नांई ॥ लोभ मोह ये संगन छांडे आन देत नहिं तुम तांई ॥ क्षुधा तृषा नित लगी रहत है ता ऊपर तृष्णा भारी ॥ भोले० ॥ ५ ॥ तुमहीं शिवजी कर्ता हर्ता तुमहीं जगके रखवारे ॥ तुमहीं गगन मगन पुनि

पृथिवी पर्वत पुत्रीके प्यारे ॥ तुमहीं पवन हुताशन शिवजी तुमहीं दिनकर शशि तारे ॥ भोले० ॥ ६ ॥ पशुपति अजर अमर अमरेश्वर योगेश्वर शिव गोस्वामी ॥ वृषभारूढ गूढ गुरु गिरिपति गिरिजा वल्लभ निष्कामी ॥ शोभा सागर रूप उजागर गावत हैं सब नरनारी ॥ भोले० ॥ ७ ॥ महादेव देवनके अधिपति फणिपति भूषण अति साजे ॥ दीप्त ललाट लाल दोउ लोचन जिनके डरते दुख भाजे ॥ परम पुनीत पुनीत पुरातन महिमा त्रिभुवन विस्तारी ॥ भोले० ॥ ८ ॥ ब्रह्मा विष्णु महेश शेष मुनिनारद आदि करत सेवा ॥ जिनकी इच्छा पूरण कीन्ही नाथ सनातन हरदेवा ॥ भक्ति मुक्तिके दाता शंकर सदा निरंतर सुखराशी ॥ भोले० ॥ ९ ॥ महिमा इष्ट महेश्वरजी की सिखें सुनें जे नित गावैं ॥ अष्ट सिद्धि नव निद्धि सुख संपति स्वामी भक्ति मुक्तिहु पावैं ॥ श्रीअहिभूषण प्रसन्न होकर कृपा करो शिव त्रिपुरारी ॥ भोले० ॥१०॥ इति



## * स्तुति श्रीबद्रीनाथजीकी *



पवन मन्द सुगन्ध शीतल हेममंदिर शोभितत् ॥ निकट गंगा बहत निरमल श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ १ ॥ शेष सुमिरण करत निशिदिन धरत ध्यान महेश्वरम् ॥ श्रीवेद ब्रह्मा करत स्तुति श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ २ ॥ शक्ति गौरि गणेश शारद नारद मुनि उच्चारणम् ॥ जोग ध्यान अपार लीला श्रीबद्री नाथ विश्वंभरम् ॥ ३ ॥ इन्द्र चन्द्र कुबेर दिनकर धूप दीप प्रकाशितम् ॥ सिद्ध मुनि जन करत जै जै श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ ४ ॥ यक्ष किन्नर करत कौतुक गान गन्धर्व प्रकाशितम् ॥ श्रीलक्ष्मी कमला चँवर ढोरैं श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ ५ ॥ कैलाश में एक देव निरञ्जन शैल शिखर महेश्वरम् ॥ श्री राजा युधिष्ठिर करत स्तुति श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ ६ ॥ मान सरोवर कौन परसे बिना बादल हिम बरासितम् ॥ उडत कंकर जीव तरसे नर नारायण जाय परसेयं श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ ७ ॥ श्रीबद्रीनाथके पंचरत्न

में पठत पाप विनाशनम् ॥ कोटि तीर्थ भयोहो पुण्यं प्राप्त फलदायकं श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ ८ ॥ आदि बदरी ध्यान बदरी योग बदरी भविष्य बदरी राज्य नृसिंह बदरी पंचबदरी स्मृतो नित्यं महातक नाशनं श्रीबद्रीनाथ विश्वंभरम् ॥ ९ ॥ इति

* अथ श्रीजगन्नाथजी की आरती *



॥ टेर ॥ आरती श्रीजगन्नाथ मंगलकारी ॥ परसत चरणारविंद आपदाहारी ॥ निरखत मुखारविंद आपदा हरी ॥ कंचन मन मधुप ध्यान जो तजग-मनी ॥ अंगन कुंडल धरत पांव पांव साथरी ॥आर०॥ ॥ १ ॥ इंद्र दमन द्वारे ठाढे रोहिणी खडी ॥ मारकंड श्वेत गंग आनन्द भरी ॥ आर० ॥ २ ॥ गरुड खंभ सिंहपौर जातरी जुडी ॥ जातुरारी भीड भीत बेतकी छडी ॥ आर० ॥ ३ ॥ सुरनर मुनि द्वार ठाडे ब्रह्मा बेद उच्चरी ॥ धन्य धन्य सूरश्याम आज की घडी ॥ आर० ॥ ४ ॥ इति

* मुम्बादेवी की स्तुति *




जय जय जगदम्बे दे सुख अम्बे जय बंबे बंबामाई ॥ आदि शक्ति उद्भव पालन लय करनि जानि शरनै आई ॥ रक्तबीज महिषासुर मर्दनि शुंभ दैत्य मारनिहारी ॥ महिरावण को कियो निपाता गो द्विज भक्तन हितकारी ॥ वरदायिनी बर वेद बखानी सिंहवाहिनी जग गाई ॥ जय जय जगदंबे दे सुख अंबे बंबामाई ॥ १ ॥ हिंदुस्थान दक्षिणी सीमा वारिधितट विश्राम लियो ॥ योजन वेद बनाय बंबई अजब शहर आबाद कियो ॥ त्रेतामें जस रही अयोध्या और द्वार का द्वापरमें ॥ कलियुग माहिं बंबई तैसी जाकी समता नाहिं भूपें ॥ सप्तद्वीप की सम्पति छाई ऋद्धि सिद्धि की अधिकाई ॥ जय जय जगदम्बे दे सुख अम्बे जय

वंब बंबामाई ॥ २ ॥ सुंदर धवल धाम नभचुंबत ध्वाज पताक शोभा न्यारी ॥ वीथी हाट बजार चौपथा परम पुष्ट पविकी ढारी ॥ बन उपबन सब भांति सुहावन मन भावन सुख सरसाई ॥ गलानि २ बाजत बरबाजा अतर अरगजा बू छाई ॥ द्वीप द्वीपका बसे आदमी महिमा तीन लोक गाई ॥ जय जय जगदम्बे दे सुख अम्बे जय बंबे बंबामाई ॥ ३ ॥ मैं भी बडी आशाकर आया मुंबापुर सांकी नगरी ॥ रत्न तख्त शोभित जगमाता नमन करै नगरी सगरी ॥ भाव भक्ति रंचक नाहिं जिय में पै हियकी जाननहारी ॥ करहु अनुग्रह अबशि दास पर प्रणतारति मेरी बारी ॥ कृष्ण बिहारी शुकल बदरका बासी से लव लाई ॥ जय जय जग-दंबे दे सुख अम्बे जय बंब बंबामाई ॥ इति

* स्तुति छन्द *

जय २ अविनाशी सब घट वासी व्यापक परमानंदा ।
अबिगत गोतीतं चरित पुनीतं माया रहित मुकुन्दा ॥
जेहि लागि बिरागी अतिअनुरागी बिगतमोह मुनिवृंदा
निसिवासर ध्यावहिं हरिगुण गावहिं जयति सच्चिदानंदा

* अथ श्रीरामचन्द्रजी की आरती *

आरती कीजै राजा रामचन्द्रजी की हरि हरि दुष्ट दलन सीतापातिजी की ॥ टेक ॥ पाहिली आरति पुष्पकी माला ॥ कालीनाग नाथलाये गोपाला ॥ १ ॥ दूसरी आरति देवकी नंदन ॥ भक्तउद्धार कंसनिकंदन ॥ २ ॥ तिसरी आराति त्रिभुवन मोहै ॥ रत्नासिंहासन सीतारामजी को सोहै ॥ ३ ॥ चौथी आरति चहूँ युग पूजा ॥ देवनिरंजन और न दूजा ॥ ४॥ पँचई आराति रामजीको भावे ॥ रामजीको यशनामदेवजी गावे ॥५॥

* अथ जानकीनाथजी की आरती *

जय जानकीनाथा जै श्रीरघुनाथा ॥ दोउ कर जोडे बिनवों प्रभु मेरी सुनदाता ॥ टेर ॥ तुम रघु-नाथ हमारे प्राण पिता माता ॥ तुम हो सज्जन संगाति भक्ति मुक्ति दाता ॥ जय० ॥ १ ॥ चौरासी प्रभु फंद छुटावो मेटो यम त्रासा ॥ निशिदिन प्रभु मोहिं राखो अपने सँग साथा ॥ जय० ॥ २ ॥ राम लक्ष्मण भरत शत्रुहन सँग चारो भैया ॥ जगमग जोति

विराजत शोभा अति लहिया ॥ जय० ॥ ३ ॥ हनु-
मत नाद बजावत नेवर ठमकइया ॥ सुवरण थाल
आरती करत कौशल्या मैया ॥ जय० ॥ कीट मुकुट
कर धनुष विराजत शोभा अतिभारी ॥ मनीराम दर्श-
नकी पल पल बलिहारी ॥ जय० ॥ ५ ॥ इति ॥

* श्री वैंकटेश्वरजी की आरती *

श्री मच्छेषशैलवासं ॥ नीराजये श्रीनिवासम् ॥ त्रयस्व
पपञ्चदासं ॥ नीरदभव्यादिव्यादिभासम् ॥ नी ॥ विभ्राणं
शतरविप्रतिभटं ॥ हरिखचितचामीकरमुकटं ॥ भृगप्र-
भकुटिलालकजालम् ॥ केशरमृगमदतिलकितभालम् ॥
भ्रुविभ्रमकृतकार्मुकजनयं ॥ इन्दीवरदलविशालनयनं ॥
तिलकुसुमप्रतिमोत्तमनासम् ॥ बिंबविडंबकृताधरभासं ॥
स्निग्धामलतलगंडमंडलं ॥ कर्णयुगार्पितमकरकुंडलम् ॥
शारदचन्द्रमनोहरवदनम् ॥ कुन्दसुन्दरप्रभाग्ररदनं ॥ स्व
जनानुग्रहशुचिमंदहासम् ॥ नीराजये श्रीनिवासम् ॥ १ ॥
कंबुकंठमतिपीनस्कंधं हग्गोचरजत्रुस्थलबन्धं ॥ चन्दन
चर्चितविशालबाहुम् ॥ अभयवरारिदयुधबाहुं ॥ घृत-
कनकांगदकटकतोरंड ॥ विदलितहरिकणप्रभनखरम् ॥

श्रीवत्स श्रीहृदयकपाटं ॥ विद्युत्पिञ्जराचित्रितशाटम् ॥
उरपीठलुठद्दुरुतरहारं ॥ त्रिवलीबंधुतितुंशिलजठरम् ॥
पारिजातनवसुमनोमालं ॥ नाभिजातचतुराननवालं ॥
कटितटसुघटितपीतपटन्यासं ॥ नीराजये श्री० ॥ २ ॥
सौरभलुभ्यद्भ्रमरकदंबम् ॥ मणिशृखलपरिरंभितनितंबं ॥
परमरुचिरपीवरोरुबंधम् ॥ रम्यजानुमतिपेशलजंघं ॥
वलयकलितघनकनकतोडरं ॥ मंजुमंजुसिंजाननूपुरं ॥
मृदुलपाणिसरजांशुलितरणम् ॥ दुस्तरभवसागरतरणम् ॥
विलसन्नखमणिपूर्वचांद्रिकं ॥ निरस्तवनितानादितंद्रिकं ॥
श्रीभूदेवीचमरवीजितं ॥ नारद शुकसनकादिपूजितम् ॥
पंतविठ्ठलत्रासगणग्रासं ॥ नीराजये श्रीनिवासम् ॥ इति

* अथ श्री रघुनाथजी की आरती *

आजबनी छबि भारी राघोजीकी ॥ टेक ॥ सहित
जानकी रत्न सिंहासन राजत अवध बिहारी ॥ १ ॥
रविशशिकोटि देखिछबि लाजे तिलकपट द्युतिकारी ॥
बदनमयंकतापत्रयमोचन मन्दहास अतिप्यारी ॥ २ ॥
कीटमुकुटमकराकृतकुंडल औबनमाला सोहाई ॥ बाहु

विसाल विभूषण सुन्दरकरगहि सारङ्गधारी ॥ ३ ॥ कटि-
परपीतवसनकी शोभामोहत मदन निहारी ॥ मुनिजन
चरण सरोजरुहसेवत ध्यानधरत त्रिपुरारी ॥ ४ ॥ चतुर
सखी मिलि करत आरती साज कंचनथारी ॥ रामसेवक
जय २ ध्वनि उचारत गावत पुर नर नारी ॥ ५ ॥ इति

* अथ श्रीलक्ष्मणबालाजी की आरती *



जै जै बोलो साधो लक्ष्मण बालाकी ॥ बाला
की वो नन्दलाला की ॥ टेक ॥ दक्षिण देश सवालख
पर्वत जगमग जोत दिवाला की ॥ जै० ॥ १ ॥ त्रि-
पती में सीतारामजी बिराजैं ॥ चोकीवो हनुमतबाला
की ॥ जै० ॥ २ ॥ शेषाचल पर आप बिराजैं चोकी
हनुमत बाला की ॥ जै० ॥ ३ ॥ इजै बिजय दोउ
पोलिया बिराजै ॥ गहरा धौंस नगारा की ॥ जै० ॥
॥ ४ ॥ बालाजी के रथपर कनक सिंहासन ॥ कलंगी
बनीवो हीरा लालां की ॥ जै० ॥ ५ ॥ बृहस्पतिवार
जरीको जामो ॥ ऊपर मौज दुशाला की ॥ जै० ॥
॥ ६ ॥ शुक्रवार दूधनको न्हावण ॥ मौज बनी वो-

मोहन माला की ॥ जै० ॥ ७ ॥ देश देशके जतरी आवै ॥ मार पडै वो मृगछाला की ॥ जै० ॥ ८ ॥ आशानंद गरीब तुम्हारो ॥ पत राखो कंठीमालाकी ॥ जै० ॥९॥ जै जै बोलो साधो लक्ष्मण बालाकी ॥ बाला की वो नँदलाला की ॥ हरिहर दशरथ सुत नँदलाला की ॥ हरिहरि परदेशां रखवाला की ॥ हरिहरि घाट बाट रखवाला की ॥ जै जै० ॥१०॥ आरती सम्पूर्ण ॥



* अथ सत्यनारायणजी की आरती *

जय लक्ष्मी रमणा। श्रीलक्ष्मी रमणा ॥ सत्य-नारायण स्वामी जन पातक हरणा ॥ जय० ॥ टेर ॥ रत्न जडित सिंहासन अद्भुत छवि राजे ॥ नारद कर-तनीरांजन घंटा ध्वनि बाजे ॥ जय० ॥१॥ प्रगट भये कलिकारण द्विजकूं दरश दियो ॥ बूढो ब्राह्मण बनके कंचन महल कियो ॥ जय० ॥ २ ॥ दुर्बल भील

कठोरो जिनपर कृपा करी ॥ चंद्र चूडएक राजा जिनकी बिपत हरी ॥ जय० ॥ ३ ॥ वैश्य मनोरथ पायो श्रद्धा तज दीनी ॥ सो फल भोग्यो प्रभुजी फेर स्तुति कीनी ॥ जय० ॥ ४ ॥ भाव भक्ति के कारण छिन छिन रूप धन्यो ॥ धरणी धारण कीनी जिनका काज सन्यो ॥ जय० ॥ ५ ॥ ग्वाल बाल संग राजा बनमें भक्ति करी ॥ मनवांछित फल दीनों दीन दयालु हरी ॥ जय० ॥ ६ ॥ चढत प्रसाद सबायो कदलीफल मेवा ॥ धूप दीप तुलसीसे राजी सत देवा ॥ जय० ॥ श्रीसत्यनारायणजी की आरति जो २ नर गावै ॥ भनत मनस्सुख संपति मनवांछित फल पावै ॥ जय० ॥ ॥ ८ ॥ इति श्रीसत्यनारायणजी की आरती संपूर्णं ॥

* पुनः श्रीरामचन्द्रजी की आरती *

सखी आरती करी रस प्रेम भरी ॥ सिया रघुवरजीको शृंगार करी ॥ टेक ॥ मणिमय थार साखिन करराजै बाती रविशशि द्युति निदरी ॥ १ ॥ बाजत हैं भेरी निशान दुंदुभी शंख झांझ करताल धरी ॥ २ ॥

नाचहिंगान कराहिं सखिये थेइ थेई सुमन माल मणि-
होतझरी ॥ ३ ॥ रामचरण सियारामरूप लखआनन्द
झरस सिंधुभरी ॥ ४ ॥ इति आरती समाप्त ॥

* अथ श्रीलक्ष्मीरमणाजी की आरती *

जयलक्ष्मीरमणा ॥ श्रीलक्ष्मीरमणा ॥ शरणागत जन शरणा। गोवर्द्धन धरणा ॥ टेर ॥ जय जय यमुना तट निकटित प्रगटित पटुबेसा ॥ अट पट गोपी कुचतट पटहर नटभेसा ॥ ज० ॥ १ ॥ जय मुरली रवतरली कृत गोपालीले ॥ तव भक्तिमें भवतु ब्रज ललने से ॥ ज० ॥ २ ॥ जय जय भगवान् मघवन कंसारे ॥ पतितं पतितं कृपया तारय संसारे ॥ ज० ॥ ॥ ३ ॥ जय जय गो गो गोपी प्रातिपालक बंधो ॥ किंमात्रातुमशक्तः कृष्ण कृपा सिंधो ॥ ज० ॥ ४ ॥ जय जय भक्तजन प्रतिपालक चिरंजीव जीष्णो ॥ मामुद्धर दीनोद्धर धरणीधर विष्णो ॥ ज० ॥ ५ ॥ जय जय कृष्ण स्वामी निजपद रसगामे ॥ कुरु करुणां कुरु करुणां दास सखारामे ॥ ज० ॥ ६ ॥ इति ॥

——::() इति आरती संग्रह सम्पूर्णम् ()::——

## नवीन ग्रंथ विक्रयार्थ छपकर तैयार है।

| | | |
|---|---|---|
| विवाह पद्धती भा० टी चतुर्थीलाल कृत | कीमत | १।) |
| ,, ,, ,, खुला पत्रा | ,, | ॥) |
| शालि होत्र बड़ा सचित्र | कीमत | २) |
| नरसी मायरा सचित्र मारवाड़ी ख्याल | ,, | ॥।=) |
| बृहत्स्त्रोत्र रत्नाकर गुटका | कीमत | २) |
| रामायण तुलसीकृत भा० टी० | ,, | २२) |
| प्रेमसागर कीमत ३॥) बड़ा संतोषबोध | ,, | ३।) |
| गीता भाषा लाहोरी | ,, | १।) |
| बूटीप्रचार वैद्यक कीमत २।) वैद्यविनोद | ,, | २।) |
| व्रतराज भा० टी०(जीर्ण)बिना एकादशो | ,, | ७) |
| कर्म विपाक संहिता भा० टी० | कीमत | १॥) |
| अमृतसागर बड़ा कीमत ७) सुखसागर | ,, | १५) |
| पुरुषोत्तममात्यम भा० टी० | कीमत | ३॥) |
| गरूडपुराण भा० टी० | ,, | ३) |
| एकादशी व्रत कथा भा० टी० | ,, | ३) |
| अभिनव निघंटु | ,, | ३॥) |

सर्व प्रकार की पुस्तकों के मिलने का पताः—

**पं० श्रीधर शिवलालजी**

ज्ञानसागर प्रेस, किशनगढ राजस्थान.

सचित्र




लेखक

जयदयाल गोयन्दका

श्रीहरिः

# विषय-सूची





श्रीहरिः

# नारीधर्म

स्त्रीधर्मके विषयमे न तो मुझे विशेष ज्ञान है और न मै अधिकारी ही हूँ तथापि अपनी साधारण बुद्धिके अनुसार कुछ लिखनेका प्रयास कर रहा हूँ।

## स्वतन्त्रताके लिये स्त्रियोंकी अयोग्यता

स्त्री-जातिके लिये स्वतन्त्र न होना ही सब प्रकारसे मङ्गलदायक है। पूर्वमें होनेवाले ऋषि-महात्माओने स्त्रियोके लिये पुरुषोके आधीन रहनेकी जो आज्ञा दी है वह उनके लिये बहुत ही हितकर जान पड़ती है। ऋषिगण त्रिकालज्ञ और दूरदर्शी थे। उनका अनुभव बहुत सराहनीय था। जो लोग उनके रहस्यको नहीं जानते हैं वे उनपर दोषारोपण करते है और कहते हैं कि ऋषियोने जो स्त्रियोकी स्वतन्त्रताका अपहरण किया यह उनके साथ अत्याचार किया गया। ऐसा कहना उनकी भूल है; परन्तु यह विषय विचारणीय है। स्त्रियोंमे काम, क्रोध, दुःसाहस, हठ, बुद्धिकी कमी, झूठ, कपट, कठोरता, द्रोह, ओछापन, चपलता, अशौच, दयाहीनता आदि विशेष अवगुण होनेके

कारण वे स्वतन्त्रताके योग्य नहीं है। तुलसीदासजीने भी स्वाभाविक कितने ही दोष बतलाये हैं—

**नारि सुभाउ सत्य सब कहहीं। अवगुन आठ सदा उर रहहीं॥**
**साहस अनृत चपलता माया। भय अविवेक असौच अदाया॥**

अतएव उनके स्वतन्त्र हो जानेसे—अत्याचार, अनाचार, व्यभिचार आदि दोषोंकी वृद्धि होकर देश, जाति, समाजको बहुत ही हानि पहुँच सकती है। इन्हीं सब बातोंको सोचकर मनु आदि महर्षियोंने कहा है—

**बालया वा युवत्या वा वृद्धया वापि योषिता।**
**न स्वातन्त्र्येण कर्तव्यं किञ्चित् कार्यं गृहेष्वपि॥**
**बाल्ये पितुर्वशे तिष्ठेत् पाणिग्राहस्य यौवने।**
**पुत्राणां भर्तरि प्रेते न भजेत् स्त्री स्वतन्त्रताम्॥**

(मनु० ५। १४७-१४८)

'बालिका, युवती वा वृद्धा स्त्रीको भी (स्वतन्त्रतासे बाहरमें नहीं फिरना चाहिये और) घरोंमें भी कोई कार्य स्वतन्त्र होकर नहीं करना चाहिये। बाल्यावस्थामे स्त्री पिताके वशमें, यौवनावस्थामे पतिके आधीन और पतिके मर जानेपर पुत्रोंके आधीन रहे, किन्तु स्वतन्त्र कभी न रहे।'

यह बात प्रत्यक्ष भी देखनेमे आती है कि जो स्त्रियाँ स्वतन्त्र होकर रहती हैं वे प्रायः नष्ट-भ्रष्ट हो जाती हैं। विद्या, बुद्धि एवं शिक्षाके अभावके कारण भी स्त्री स्वतन्त्रताके योग्य नही है।

## वर्तमान कालमें स्त्री-शिक्षाकी कठिनाई

स्त्री-जातिमे विद्या एवं शिक्षाका भी बहुत ही अभाव है। इनके लिये शिक्षाका मार्ग भी प्रायः बन्द-सा हो रहा है और न अति शीघ्र कोई सरल राह ही नजर आती है। कन्या एवं स्त्रियोंको यदि पुरुषों-द्वारा शिक्षा दिलायी जाय तो प्रथम तो पढ़े-लिखे मिलनेपर भी अच्छी शिक्षा देनेवाले पुरुष नहीं मिलते। उनके स्वयं सदाचारी न होनेके कारण उनकी शिक्षाका अच्छा असर नहीं पड़ता वरं दुराचारकी वृद्धि-की ही शङ्का रहती है, शङ्का ही नहीं, प्रायः ऐसा देखनेमें भी आ जाता है कि जहाँ कन्याओं और स्त्रियोको पुरुष शिक्षा देते हैं वहाँ व्यभिचारादि दोष घट जाते हैं। जहाँ कहीं स्त्रियोंके साथ पुरुषोका सम्बन्ध देखनेमें आता है वहाँ प्रायः दूषित वातावरण देखा जाता है। कही-कहीं तो उनका भंडाफोड़ हो जाता है और कहीं-कहीं नही भी होता। स्कूल, कॉलेज, पाठशाला, अबलाश्रम, थियेटर, सिनेमाकी तो बात ही क्या है, कथा, कीर्तन, देवालय और तीर्थस्थानादिका भी वातावरण स्त्री-पुरुषोके मर्यादाहीन सम्बन्धसे दूषित हो जाता है। इसलिये स्त्री-पुरुषोका सम्बन्ध जहाँतक कम हो, उतना ही हितकर है।

यदि स्त्रियोके द्वारा कन्या एवं स्त्रियोको शिक्षा दिलायी जाय तो प्रथम तो विदुषी, सुशिक्षिता स्त्रियोका प्रायः अभाव-सा ही है। इस-पर कोई मिल भी जाय तो सदाचारिणी होना तो अत्यन्त ही कठिन है। शिक्षापद्धतिको कुछ जाननेवाली होनेपर भी स्वयं सदाचारिणी न होनेसे उनका दूसरोपर अच्छा असर होना सम्भव नहीं। आज भारतवर्षमें सैकड़ो कन्या-पाठशालाएँ हैं, परन्तु यह कहना बहुत ही

कठिन है कि उनमेंसे कोई भी पूर्णतया हमारे सनातन आदर्शके अनुसार सञ्चालित हो रही है।

## प्राचीन कालकी स्त्री-शिक्षा

पूर्वकालमें जिस शिक्षापद्धतिसे शिक्षिता होकर बहुत-सी अच्छी सदाचारिणी, विदुषी, सुशिक्षिता स्त्रियाँ हुआ करती थीं वह शिक्षापद्धति अब प्रायः नष्ट हो गयी है। पहले जमानेमें कन्याएं पिताके घरमें ही माता-पिता-भाई-बहिन आदि अपने घरके ही लोगोंद्वारा एवं विवाहके उपरान्त ससुरालमें पति, सासु आदिके द्वारा अच्छी शिक्षा पाया करती थीं। वर्तमान कालकी तरह कहीं बाहर जाकर नहीं, इसीलिये वे सदाचारिणी और सुशिक्षिता हुआ करती थीं। कन्याओंके गुरुकुल, पाठशाला और विश्वविद्यालयका उल्लेख श्रुति-स्मृति-इतिहास-पुराणादिमें कहीं नहीं पाया जाता। लड़कोंके साथ लड़कियोंके पढ़नेकी बात भी कहीं नहीं पायी जाती। उस समय ऊपर कहे अनुसार घरहीमें शिक्षाका प्रबन्ध किया जाता था या किसी विदुषी स्त्रीके पास अपने घरवालोंके साथ जाकर भी शिक्षा ग्रहण की जाती थी। जैसे श्रीरामचन्द्रजीके साथ जाकर सीताजीने अनसूयाजीसे शिक्षा प्राप्त की थी। उस कालमें बड़ी-बड़ी सुशीला, सुशिक्षिता विदुषियें हुई हैं, जिनके चरित्र आज भी हमारे लिये आदर्श हैं।

हमें भी इस समय स्त्रियोंके लिये शिक्षा और विद्या पानेका प्रबन्ध अपने घरोंमें ही करनेकी कोशिश करनी चाहिये। हर एक भाईको अपने-अपने घरोंमें धार्मिक पुस्तकोंके आधारपर अपने-अपने बाल-बच्चों और स्त्रियोंको नियमितरूपसे शिक्षा देनी चाहिये।

प्रथम मनुष्यमात्रके सामान्य धर्मकी एवं स्त्रीमात्रके सामान्य धर्मकी शिक्षा देकर फिर कन्याओंके लिये, विवाहिता स्त्रियोंके लिये एवं विधवा स्त्रियोंके लिये अलग-अलग विशेष धर्मकी शिक्षा देनी चाहिये ।

## मनुष्यमात्रके कर्तव्य

मनुष्यमात्रके सामान्य धर्म संक्षेपसे निम्नलिखित हैं—स्त्रियोंको इनके भी पालन करनेकी कोशिश करनी चाहिये । महर्षि पतञ्जलिने यम-नियमके नामसे और मनुने धर्मके नामसे ये बातें बतायी हैं ।

**अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः ।**

( योगदर्शन २ । ३० )

यम किसी प्राणीको किसी प्रकार भी किञ्चिन्मात्र कभी कष्ट न देनेका नाम अहिंसा है ।

हितकारक प्रिय शब्दोंमें न अधिक और न कम अपने मनके अनुभवका जैसा-का-तैसा भाव निष्कपटतापूर्वक प्रकट कर देनेका नाम सत्य है ।

किसी प्रकार भी किसीकी वस्तुको न छीनने और चुरानेका नाम अस्तेय है ।

सब प्रकारके मैथुनोंका त्याग करके वीर्यकी रक्षा करनेका नाम ब्रह्मचर्य* है ।

शरीरनिर्वाहके अतिरिक्त भोग्य पदार्थोंका कभी संग्रह न करनेका नाम अपरिग्रह है ।

---

* कर्मणा मनसा वाचा सर्वावस्थासु सर्वदा ।
सर्वथा मैथुनत्यागो ब्रह्मचर्यं प्रकीर्तितम् ॥

ये पाँच यम हैं । इन्हींको महाव्रत भी कहते हैं ।

**शौचसन्तोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः ।**

( योगदर्शन २ । ३२ )

सब प्रकारसे बाहर और भीतरकी पवित्रताका नाम शौच है ।

नियम

दैवेच्छासे प्राप्त सुख-दुःखादिमें सदा-सर्वदा सन्तुष्ट रहनेका नाम सन्तोष है ।

मन और इन्द्रिय-संयमरूप धर्मपालनके लिये कष्ट सहन करनेका नाम तप है ।

ईश्वरके नाम और गुणोंका कीर्तन एवं कल्याणप्रद शास्त्रोंके अध्ययनका नाम स्वाध्याय है ।

सर्वस्व ईश्वरके अर्पण करके नित्य उसके स्वरूपका ध्यान रखते हुए उसकी आज्ञाके पालन करनेका नाम ईश्वरप्रणिधान है । ये पाँच नियम हैं ।

**धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।**
**धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम् ॥**

( मनु० ६ । ९२ )

धर्मके दस लक्षण

भारी दुःख आ पड़नेपर भी बुद्धिके विचलित न होने और धैर्य धारण करनेका नाम धृति है । अपकार करनेवालेसे बदला लेना न चाहनेका नाम क्षमा है । मनको वशमें करनेका नाम दम है ।

अस्तेय और शौचका अर्थ ऊपर लिखा ही है ।

इन्द्रियोंको वशमें करनेका नाम इन्द्रिय-निग्रह है।

सात्त्विक बुद्धिका नाम धी है।

सत्य और असत्य पदार्थके यथार्थ ज्ञानका नाम विद्या है।

सत्यका अर्थ भी ऊपर दिया जा चुका है।

मनकी प्रतिकूलतामें वृत्तियोंके उत्तेजित न होनेका नाम अक्रोध है।

इसलिये ईश्वरभक्ति, योग्यता और शक्तिके अनुसार सेवा करना, काम-क्रोध-लोभ-मोहादि दुर्गुणोंका त्याग, लज्जा, शील, समता, सन्तोष, दया, सरलता, शान्ति, कोमलता, निर्भयता आदि सद्गुणोंका सेवन, चोरी, जारी, झूठ, कपट, हिंसा आदि दुराचारों एवं मादक वस्तुओंका तथा परनिन्दा आदि दुर्व्यसनोंका त्याग करना मनुष्य-मात्रका कर्तव्य है।

शास्त्रोंमें मनुष्यमात्रके लिये आत्माके उद्धारके प्रायः तीन उपाय बतलाये हैं—कर्म, उपासना और ज्ञान। उनमें ज्ञानका मार्ग कठिन होनेके कारण स्त्रियोंके लिये कर्म और उपासना—ये दो ही सरल, सुसाध्य हैं। अतएव स्त्रियाँ निष्कामभावसे कर्म और उपासना ( ईश्वर-भक्ति ) करके ही शीघ्र आत्माका उद्धार कर सकती हैं।

भगवान्‌ने गीतामें कहा है कि अपने-अपने कर्मोंके द्वारा ईश्वरको पूजकर मनुष्य परमगतिको प्राप्त होता है।

**यतः प्रवृत्तिर्भूतानां येन सर्वमिदं ततम्।**
**स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः॥**

( १८। ४६ )

'हे अर्जुन ! जिस परमात्मासे सर्वभूतोंकी उत्पत्ति हुई है और जिससे यह सर्व जगत् व्याप्त है, उस परमेश्वरको अपने स्वाभाविक कर्मद्वारा पूजकर मनुष्य परमसिद्धिको प्राप्त होता है ।'

अतएव स्वार्थका त्याग करके सभी स्त्रियोंको उत्तम कर्मोंका आचरण निष्कामभावसे करना चाहिये । निष्कामभावसे सदाचारका पालन करनेसे शीघ्र ही आत्माका कल्याण हो सकता है ।

जिस आचरणसे यावन्मात्र जीवोंको सुख पहुँचे उसीका नाम सदाचार है ।

## स्त्रीमात्रके कर्तव्य

प्रथम तो नैहर और ससुरालवालोंके साथ उत्तम आचरणका अभ्यास करे । घरमें जो बड़े स्त्री-पुरुष हों उनकी सेवा, कर्म उनसे शिक्षाका ग्रहण, नित्य उनके चरणोंमें प्रणाम और उनकी आज्ञाका पालन करे । समान अधिकारवालोंसे प्रेमका व्यवहार करके प्रीति बढ़ावे और छोटोंका वात्सल्यभावसे पालन करे एवं खान-पान, लेन-देन आदिमें स्वार्थका त्याग करके सबके साथ सम व्यवहार करे । वस्त्राभूषण एवं खान-पान आदिके पदार्थ जो बाहरसे आ प्राप्त हों या घरमें ही तैयार किये जायँ उनमें सबसे उत्तम पदार्थ यदि नैहरमें निवास हो तो माता-पिता, भाई-बहिन, भौजाई-भतीजे आदिको मिले ऐसी कोशिश करे । अपने और अपने बालकोंके लिये नहीं । यदि माता-पिता, भाई-भौजाई इत्यादि विशेष आग्रह करें और उनकी प्रसन्नताके लिये चीज स्वीकार करनी ही पड़े तो जहाँतक हो, वे देना चाहें उससे कम लेकर ही स्वयं सन्तोष एवं प्रसन्नता प्रकट करें

एवं उनको भी सन्तोष करावें । बिना दिये एवं बिना उनकी मर्जी कोई भी चीज अपने या अपने बालकोंके लिये न तो माँगे ही और न लेनेकी इच्छा ही करे । यदि माता-पिता भाई-भौजाईसे छिपाकर कोई वस्तु देवें तो वह उनके सन्तोषके लिये भी न ले एवं भाई-भौजाईकी मर्जी बिना प्रकटमे भी कोई चीज दे तो वह भी स्वीकार न करे; क्योंकि संसारमे त्याग ही सबसे बढ़कर, मूल्यवान्, महत्त्वपूर्ण मुक्तिदायक पदार्थ है ।

इसी प्रकार यदि ससुरालमे हो तो सास-ससुर, जेठ-जेठानी, देवर-देवरानी, फूफी-ननद आदि एवं उनके बालकोंको उपयुक्त उत्तम पदार्थ देकर बचे हुए पदार्थ अपने पति, पुत्र, नौकरादिको देकर सबके बाद सीता, सावित्री, द्रौपदी*, दमयन्तीकी तरह आप ग्रहण करे ।

अपनी निजी चीज पीहर या ससुरालके दूसरे लोग काममे लावें तो अपना अहोभाग्य समझे और आनन्द माने । यही नहीं वह उनकी सेवामे लगे इसके लिये कोशिश भी करे तथा इस प्रकारकी सेवा करके किसीके आगे प्रकाश न करे, दूसरोंके अधिकारकी चीज स्वयं लेनेके लिये कभी इच्छा एवं कोशिश न करे ।

देवरानी, जेठानी, ननद आदिके बालकोंका अपने बालकोंकी अपेक्षा भी अधिक लाड़ और प्रेम करे । बालक थोड़ेमे ही प्रसन्न हो जाते है और बालकोंकी प्रसन्नता उनके माता-पिताको लाड़-चाव

---

* स्त्रीशिक्षाके विषयमे द्रौपदीने सत्यभामाको महाभारत वनपर्व अध्याय २३३-२३४ मे जो कहा है वह देखना चाहिये । यह विषय गीताप्रेससे प्रकाशित 'भगवच्चर्चा भाग २' नामक पुस्तकमें भी है ।

करनेवालेके प्रति कृतज्ञ बना देती है। इससे घरमें बड़ा प्रेम और सद्भाव रहता है।

पीहर या ससुरालमे सेवा-शुश्रूषा एवं रसोई-चौका, बर्तन आदि गृहकार्य तथा सीना-पिरोना-कातना आदि शिल्पकार्य या और कोई भारी कठिन काम आ प्राप्त हो तो सबसे पहले उत्साहके साथ उसको परमधर्म समझकर स्वयं करनेकी चेष्टा करें। दूसरे करते हों तो उनसे प्रेमाग्रहपूर्वक छीनकर भी स्वयं ही करनेकी चेष्टा करें। 'काममें अगाड़ी और भोगमे पिछाडी' वाली कहावतको अक्षरशः चरितार्थ कर दिखा दें। इस प्रकारका निःस्वार्थभावका कर्तव्यपालन ही शीघ्र आत्माका कल्याण करनेवाला है।

कोई काम दूसरे पाँच आदमियोके साथ मिलकर करे तो उसकी सफलताका श्रेय सत्यकी रक्षा करते हुए स्वयं न लेकर दूसरोंको ही देनेका प्रयत्न करे। तथा कुछ बिगड़ जाय तो नम्रतापूर्वक स्वयं अपना ही दोष कायम करें।

सबको यथायोग्य मान, बड़ाई, प्रतिष्ठा दें; किन्तु इन्हे मुक्तिमें बाधक समझकर स्वयं स्वीकार न करे। हित और सुखकर पदार्थ एवं कार्यको दूसरोको देनेकी और कष्टप्रद एवं अधिक परिश्रमके कार्य और अपेक्षाकृत अल्प मूल्यवाले पदार्थ अपने लिये लेनेकी सदा कोशिश रखें। गृहकार्य, सेवा, उपकार करके न किसीको कहें और न उसे मनमें ही रखे, अपने द्वारा की हुई भलाई और दूसरोंद्वारा की हुई अपनी बुराईको भूल जायँ; किन्तु दूसरेके द्वारा किये गये उपकारको कभी न भूलें। सबके साथ प्रेमका व्यवहार और सम्मानपूर्वक बातचीत

मुंडवाई है, जैसे नपुंसक हो गये भाई है ॥ देखो ॥ ६ ॥ गले में नगटाई लगाई है, ये नगटे हो गये भाई है। हाथो में घड़ी लगाई है, ये जेन्टलमेन 'हाफमेड हो गये भाई है ॥ देखो ॥ ७ ॥ धोती छोडी पजामे छोड़े जांगीया पहने भाई है, जिसे हाफपेन्ट वतलाई है, जैसे कुली लंगोटी लगाई है, हाथों में झोली पाई है ॥ देखो ॥ ८ ॥ पगड़ी छोड़ी फैंटे छोड़े नंगे सिर रखे भाई है, ये कैसी फेसन चलाई है, कुलियों का सा भेष बनाई है, इन्हें जरा शरम नही आई है ॥ देखो ॥ ९ ॥ इनकी देखा देखी औरतों ने भी चाले बिगाड़ी हैं, इन का भी हाल ऐसा हुवा जारी है, कुछ कहते लजा आ रही है, तुम सुनो सभी नर नारी है ॥ देखो ॥ १० ॥ सिर से ये बोर हटाई है मरदो के से वाल करवाई है, पैरों से कडियें खुलाई है, हाथों मे वाच लगाई है ॥ देखो ॥ ११ ॥ फिर सरे बाजार साडी पहने फिरती भाई है, पैरो में चपलें लगाई है, वेश्या का सांग बनाई है, मरयादा सारी मिटाई है ॥ १२ ॥ सब होटलो से खाना पीना किया जारी है कुछ रहा न आचार विचारी है, सब हो गये भ्रष्टाचारी है, इनकी बुद्धि गइ मारी है ॥ देखो ॥ १३ ॥ सब ने धर्म की कर दई खव्वारी है, फिर धर्म्म ने भी सब की बात बिगाड़ी है, तभी से दुख पाने लगे भाई है, 'बिहारी' फिर कैसे हो सुधारा भाई है ॥ देखो ॥ १४ ॥

## भजन १६

॥ टेर ॥ मन मेरो न माने मनाय हारो रे।

इस मन की अद्‌भुत है लीला, घड़ी पलक में हो जाय ढीला, ये स्थिर रहने को नही रहन हारो रे ॥ मन ॥ १ ॥ इस मन की लहरें बहुभारी, छिन में ही कर देत खव्वारी, ये रोके से भी ना रुका न हारो रे ॥ मन ॥ २ ॥ निन्द्रा में भी स्वपन समय मे, ना रहे ये तन के बस मे, ये दूर दूर तक भागन हारो रे ॥ मन ॥ ३ ॥ प्रभु भजन करने के वक्त में, ना स्थिर रहे ये उसी हालत मे, य दिल में वेग उठावन हारे रे ॥ मन ॥ ४ ॥ जो प्राणी नित सतसंगत करता, उसका मन

निश्चय ही रुकता, फिर बुरे बिचारो को छुड़ान हारो रे ॥ मन ॥ ५ ॥ जिस प्रानी ने मन को जीता, इन्द्रियों को उसने ही सहिता, फिर तो नही भागे भगो हारो रे ॥ मन ॥ ६ ॥ मन चिन्तन से प्रभु को ध्यावो, मन को बस में जल्दी लावो. बिहारी हो फिर मन को चायो रे ॥ मन ॥ ७ ॥

## भजन—(राग पनयारी) १७

प्रभु का भजन करो दिन रात मे ओ मेरा प्यारा जी हेलो,
कट जावेगे सारे पाप प्यारा जी ॥ टेर ॥

दुनियां मे आया है सो जावसी ओ मेरा प्यारा जी हेलो, करलो कोई शुभ काम प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ १ ॥ पल का भरोसा नही जाणसी ओ मेरा प्यारा जी हेलो, जल रहा जी ललकार प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ २ ॥ जीतेजी के सब साथी है ओ मेरा प्यारा जी हेलो, मरने बाद न कोई साथ प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ ३ ॥ फिर तो ले चलने की करसी जल्दी जी ओ मेरा प्यारा जी हेलो, जाकर जलासी चिता माय प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ ४ ॥ बनी बनी के सब साथी हैं ओ मेरा प्यारा जी हेलो, बीगड़ी का नही कोई साथ प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ ५ ॥ सतसगत तीर्थ करो जी हेलो, भक्ती का करलो सनान प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ ६ ॥ प्रभु का भजन साथे चालसी ओ मेरा प्यारा जी हेलो, स्वर्ग मे होसी धाम प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ ७ ॥ अन्तः करण शुद्ध हो जावसी ओ मेरा प्यारा जी हेलो, 'बिहारी' फिर दर्पन पाय प्यारा जी ॥ प्रभु ॥ ८ ॥

## भजन (सतसंग विषय में) १८

॥ टेर ॥ जिसको संतसंगत प्यारी है, उसके घर लक्ष्मी सारी है ।

सतसंगत का गुण अति भारी है, दिल की मिट जाय बुराई है, जग मे विख्यात सराई है ॥ जिस ॥ १ ॥ भवसागर जल बिच भारी है, वहां सूझत नहीं किनारी है; संतसंगत वाले ने तारी

है ॥ जिस ॥ २ ॥ मन की लहरें बहु भारी है, छिन मे कर देन खव्वारी है, फिर सतसंगत वाले न हारी है ॥ जिस ॥ ३ ॥ जिस को कुसंगत प्यारी है, उस में सब औगन जारी है, सतसग से मिटी बिमारी है ॥ जिस ॥ ४ ॥ जिस ने नहीं सतसंगत धारी है, वो पशु सम ही नर नारी है, ये वेदों की कहावत जारी है ॥ जिस ॥ ५ ॥ नित सतसंग रखो जारी है, सतसंगत की महिमा भारी है, इमसे टरजाय 'विहारी' है ॥ जिस ॥ ६ ॥

## भजन १९

॥ टेर ॥ परदेशीया में कौन चलेगा तेरी लार ।

चलेगी मेरी माता चलेगी मेरी नार, हांरे चेतन जावेगे घर तक लार ॥ परदेशी ॥ १ ॥ चलेगा मेरा माल खजाना मेरी लार, नहीं नहीं रे चेतन जीते जी का है दरबार ॥ परदेशी ॥ २ ॥ साथ देवेगा मेरा भाई देवेगा परिवार, नहीं नही रे चेतन मतलब का सारा ससार ॥ परदेशी ॥ ३ ॥ साथ होवेगा मेरा पुत्र सभी घरबार, नहीं नहीं रे चेतन जीते जी के हैं सब यार ॥ परदेशी ॥ ४ ॥ दिया लिया तेरे संग चलेगा, नेकी बदी तेरी लार, फिर हरिनाम ही साथ जावेगा करले कुछ उपकार ॥ परदेशी ॥ ५ ॥ करना है सो करले प्राणी, फिर पीछे पछताय, न मालुम कब काल आवेगा ले जावेगा मार ॥ परदेशी ॥ ६ ॥ पल भर का तेरा नहीं है ठिकाना, क्यों करता दिल मे अभिमाना, 'विहारी हो जल्दी हुशियार ॥ पर ॥ ७ ॥

## भजन २०

॥ टेर ॥ जिसने है मन को मार लिया, उसने जीवन को सुधार लिया।

इन्द्रियों को जिसने वश में किया, वाणी से अमृत आचरण किया, किसी ही को न कड़वा वचन किया ॥ जिस ॥ १ ॥ विषयों से चित को हटाय दिया धर्म कार्य्य मे मन को लगाय दिया बुरे कर्मों को दिल से त्याग दिया ॥ जिस ॥ २ ॥ निज स्वार्थ को फिर

त्याग दिया, परमार्थ को पहचान लिया, उपकार में ही सब ध्यान दिया ॥ जिस ॥ ३ ॥ ममता को उसने मार लिया, संतोष जो दिल से धार लिया, तृष्णा को उसने भगाय दिया ॥ जिस ॥ ४ ॥ अपने को नीचा जान लिया, संसार को ऊंचा मान लिया, फिर कभी न दिल मे गर्भ किया ॥ जिस ॥ ५ ॥ मन चिन्तन से प्रभु ध्यान किया, मन मे ही दर्शन पाय लिया, 'बिहारी' फिर ज्योति से ज्योती मिलाय लिया ॥ जिस ॥ ६ ॥

## भजन २१

॥ टेर ॥ है ओ३म् नाम मुझे प्यारा, भवसागर तारन हारा।
तुम प्रातः समय उठ जावो, फिर प्रभुजी के गुण गावोजी, जिससे होवे तेरा निसतारा ॥है ओ०॥१॥ यह मनुष्य जन्म जो पायो, क्यो वृथा इसे गमायाजी, नही मिले है बारम्बारा ॥है ओ०॥२॥ यह समय बड़ा बलवाना, फिर पीछा नहीं जो आनाजी, करो शुभ कर्म नित प्यारा ॥है ओ०॥३॥ नित सतसंगत मे जावो, वहां अच्छी नसीयत पावोजी, जिसे छूटे दुर्व्यसन सारा ॥है ओ०॥४॥ यह झूठा जग का नाता, क्यो इसमे मोह फंसाताजी, यह है सब दुख का भारा ॥है ओ०॥५॥ प्रभुजी से प्रीति बढ़ाओ, दुनियां में सुख सब पावोजी, 'बिहारी' होय भवपारा ॥है ओ०॥६॥

## भजन २२

टेर—प्रभु का भजन करने से सभी दुख छूट जाता है, न दिल से रंज रहता है, खुशी से दिन गुजरता है।

करो कोई काम जो पहले, प्रभु को याद रखो मन में, बुराई दिल मे व्यापेगी, तो प्रभु उसको मिटाता है ॥प्रभु॥१॥ करो व्योपार सब सच्चा, चलेगा बहुत ही अच्छा, सच्चा व्योपार करने से प्रभु भी खुश होता है ॥प्रभु॥२॥ अगर करोगे ब्लेक मारकीट-तुम, चलेगा थोड़े दिन अच्छा, नतीजा ये जो होवेगा, ज्यूं आता ज्यूं ही जाता

है ॥प्रभु॥३॥ नीति से पैसा जो कमावोगे हमेशा सुख पावोगे, बुरा पैसा कमाने से मन भी बुरा हो जाता है ।प्रभु॥४॥ भलाई जो करोगे तुम, तुम्हारा भी भला होगा, बुराई जो करेगा वो अन्त मे दुख उठाता है ॥प्रभु॥५॥ रहो नित याद मे हक की, अगर अपना भला चाहो, बिहारी हक पर रहने से हमेशा आनन्द होता है ॥प्रभु॥६॥

## भजन २३ (राग लोढ़ी)

टेर—प्रभुजी की महिमा अपरम्पारा, पार नहीं कोई पाया हेलो ।

अद्भुत है प्रभु तेरी माया, कैसा सुन्दर जगत रचाया मै क्या वरनन कर सकूं हेलो ॥प्रभु॥१॥ पृथ्वी जल और वायु दीने, चांद सूरज दोऊ दीपक दीने, कुछ भी कमी नहीं राखी हेलो ।२॥ अटल नियम है तेरा जो चलता, बिना हुकम के पत्ता न हिलता, सभी विश्व में व्यापक हेलो ॥प्रभु॥३॥ मूर्ख तुमको भोग लगावे, जल देवे और वस्त्र चढावे कैसा अपमान करावे हेलो ॥प्रभु॥४॥ मूर्ख वृथा खोज लगावें, गंगा तीर्थ सब फिर आवे, फिर भी प्रभुजी नहीं मिला हेलो ॥प्रभु॥५॥ बिना सत्संग के ज्ञान न होता, तब तक मन कभी स्थिर नहीं होता, स्थिर बिना प्रभु ना मिले हेलो ॥प्रभु॥६॥ घट घट में प्रभु तुम हो व्यापक, अन्तःकरण सब होवे साधक, बिहारी दर्शन तब पावे हेलो ॥प्रभु॥७॥

## भजन २४ (राग लोढ़ी)

टेर—माया मे फंस कर प्रानी प्रभुजी को भूला, अन्त मे तू पछतासी हेलो ।

गर्भवास के अन्दर में ना ना जो कष्ट उठाया हेलो, बाहिर निकलने पर भक्ति जो करूंगा, कभी है न भूलू थांने प्यारा हेलो ॥माया॥१॥ बाल अवस्था खेल गमाई, तरुण किया वश नारी हेलो । ममता माया मे फस कर, भूल गया सब विधी हेलो ॥माया॥२॥ वृद्ध

अवस्था मे काया ने सताया, कफ और स्वास ने बहुत दबाया, अब कुछ नहीं पार बसावे हेलो ।।माया।।३।। विपता पड़ी जब अति घबराया, फिर प्रभुजी मुझे याद जो आया, अब करुणा करो मुझ पर हेलो ।।माया।।४।। इस काया का नही है भरोसा, कुछ तो करले आगे का तोषा, बिना खर्ची दुख पासी हेलो ॥माया॥५॥ ओ३म् नाम ही सबसे प्यारा, 'बिहारी' भजलो बारम्बारा, फिर स्वर्ग मे सुख पासी हेलो ॥माया॥६॥

## भजन २५

॥ टेर ॥ मुसाफिर लेले ओ३म का नाम, नही पीछे पछतायेगा,
प्राणी गया वकत नहीं आन ।

गर्भवास के अन्दर तूने, मन मे लिया था ठान । बाहिर निकलने पर भक्ति जो करूंगा तेरी निश्चय जान ॥ मुसाफिर ॥ १ ॥ बाल अवस्था मे याद न आई, प्रभु की पहिचान । युवा अवस्था के अन्दर नारी नेह मे दिया भुलान ॥ मुसाफिर ॥ २ ॥ मात पिता से झगड़ा करके, हुवा उनसे जुदान, उनकी सेवा कभी न कीनी, किया तूने मन मान ॥ मुसाफिर ॥ ३ ॥ साधु सन्त की सेवा न कीनी, किया नहीं शुभ काम । सारी उमर वर्था गमाई पशु पक्षी सम जान ॥ मुसाफिर ॥ ४ ॥ ऊमर के दिन बीते जाते है, पल पल छिन छिन माय । काल आन जब सिर पर गर्जा, कोई न आवे काम ॥ मुसाफिर ॥ ५ ॥ करना हैं सो करले प्रानी, दुनियां मे शुभ काम ॥ नहीं भरोसा है पल भर का 'बिहारी' निश्चय जान ॥ मुसाफिर ॥ ६ ॥

## भजन २६

॥ टेर ॥ प्राणी क्यों न भजे भगवान, बिना भज्यां भगवान के प्यारे
कभी न हो कल्याण ।

प्रातः उठकर कर हरि सुमरन, पीछे कर कोई काम । मूल्य लगेना द्रव्य लगेना लगेना एक छदाम ॥ प्राणी ॥ १ ॥ बिना मूल्य की

कोई न वस्तु, दुनियां के अन्दर जान। हरिनाम ही सबसे सस्ता आवे सभी के काम॥ प्रानी॥ २॥ फिर भी इसको क्यों नहीं भजता, पछतावेंगे प्रान। इस दुनियां में कोई नहीं अपना ये निश्चय तूं जान॥ प्राणी॥ ३॥ आगे के लिये आवेगा यह हरि नाम ही काम, कोई न वस्तु सग जावेगी, छुटेंगे जब प्राण॥ प्राणी॥ ४॥ जिस मनुष्य ने दुनिया के अन्दर, कीन्हा नहीं शुभ काम। वृथा ही जन्म लियो दुनिया में पशु पक्षी सम जान॥प्राणी॥ ५॥ हरि भजन से यहा भी शोभा, वहां भी करे सन्मान। 'बिहारीलाल' की यही है विन्ती, घट घट में तू जान॥ प्रानी॥ ६॥

## भजन २७

॥ टेर॥ प्रेम का प्यासा हूं भगवान पिलावो मुझको अमृत पान। इस जगत में आयकर मैंने किया नहीं शुभ काम। सारी जिन्दगी वृथा खोई, पशु पक्षी सम जान॥ प्रेम॥ १॥ लोभ और मोह में फंसकर हुवा बहुत हैरान, माया के फन्दों से हटावो, करो मेरा कल्याण॥ प्रेम॥ २॥ अब तो दिल में लग्न यही है भजन करूं तेरा भगवान। मिटावो मेरे हृदय का तुम सारा ही अज्ञान॥ प्रेम॥३॥ कृपा जब आपकी हो जावेगी जब मिलेगा सुख धाम। अब तो तेरी शरण में आया, करो मेरा शुभ काम॥ प्रेम॥ ४॥ अन्तः करण से प्रभु का करोगे जो ध्यान। मिलेगा अमृत का प्याला, 'बिहारी' निश्चय जान॥ प्रेम॥ ५॥

## भजन २८

नमो सृष्टि कर्त्ता नमो हे विधाता, नमो सच्चिदानन्द आनन्ददाता। नमो दीन के दुख हर लेने वाले, नमो विश्व भरता नमो ही संहारता॥ नमो॥ १॥ करो शुद्ध अन्तः करण मेरा स्वामी। यही मांगता नित सायं प्रातः॥ नमो॥ २॥ करो तीनों तापों से रक्षा हमारी, रहूँ सर्वदा तेरी महिमा को गाता॥ नमो॥ ३॥

तुम्हारी दया का भरोसा है मुझको, न कोई सहायक है सुत बन्धु भ्राता ।। नमो ।। ४ ।। भंवर बीच नैया फंसी नाथ मेरी, पड़ा काल के चक्र में चक्र खाता ।। नमो ।। ५ । लगा दीजो अब तो किनारे पै नैया। अधमों का उधार करता कराता ।। नमो ।। ६ ।। बलदेव तेरे दर पर अब तो पड़ा है, क्यों न दास अपना इसको बनाता ।। नमो ।। ७ ।

## भजन २६

।। टेर ।। बालद भर हरि नाम की, रस्ते मे काम आयेगा ।

दो चार सो मील तूं जाता, दुनियां का सामान मगाता। पहला दर्जा खास लिखाता, मिसल करे सब काम की, लम्बी मंजिल जावेगा ।। रस्ते ।। १ ।। ऐसी मजिल तूं जावेगा, पीछा फिर नहीं आवेगा। राजपाट सब यहां रह जायगा, कर करनी शुभ काम की, करनी आगे पावेगा ।। रस्ते ।। २ ।। सत संगत अभिमान बनाले, प्रभु नाम का टिगट कटाले। मनुष्य देही का लाभ उठाले, सुरत लगा उस धाम की, जावेगा जीव अकेला ।। रस्ते ।। ३ ।। पूर्व जन्म की भली कमाई, जिस कारण नर देही पाई। मद माया में क्यों भुलाई, मत कर निन्दा गांव की, भक्ति तन मे छावेगा ।। रस्ते ।। ४ ।। मन मे सोच प्रभु को बन्दा, छोड़ कपट दुनिया का फन्दा, धन यौवन मे मत हो अन्धा, यही बात है काम की, जगदीश्वर को भावेगा ।। रस्ते ।। ५ ।।

## भजन ३०

।। टेर ।। तनका है चोला कीमती, मट्टी में क्यों मिला रहा। पापो की ओर गाफिल मन को है क्यो लगा रहा।

तूं ही बतादे काम क्या तेरी जवानी आयेगी, इतना तो कर विचार तूं हीरा जन्म गमा रहा ।। पापों ।। १ ।। लेता है नाम राम का, करता है याद कृष्ण को, कहना न माना एक का, उलटे ही कर्म कमा रहा ।। पापों ।। २ ।। बैठा अकेला दो घड़ी, लेले प्रभु का नाम

तू । जिसकी दया से जी रहा, जिसकी कृपा से खा रहा ॥ पापों ॥ ३ ॥ बात है तेरे काम की, इनको न कभी भुलाना जिसने इन्हें भुला दिया, बैठा ही पछता रहा ॥ पापों ॥ ४ ॥

## भजन ३१

॥ टेर ॥ प्यारा ओ३म् प्यारा ओ३म् प्यारा ओ३म् प्यारा ओ३म, ऋषि मुनि ही करते हैं जिसका भजन ।

और वेद ही गाते है जिसके ही गुण, हम पापी पड़े है तेरी शरण ॥ प्यारा ॥ १ ॥ भक्त प्रह्लाद को जब तक सताते रहे, और आगमें भी उसको बिठाते रहे । वो तो केवल यही शब्द गाते रहे ॥ प्यारा ॥ २ ॥ एक बार जो अमृत पीता है, वो तेरे सहारे जीता हैं । देती है शिक्षा हमें यही गीता है ॥ प्यारा ॥३॥ आवो प्रेम से उसको बुलावे, सभी गीत प्रेम के मिलकर गावें, सभी आंसू प्रेम के मिल कर बहावें ॥ प्यारा ॥ ४ ॥

## भजन ३२

॥ टेर ॥ हे जगत पिता भगवान, हमें दो ज्ञान तू ईश्वर प्यारा दुनियां में एक सहारा ।

बचपन में होस न आया है, जो तन मे पाप कमाया है, अब जाऊ कहां विषयो ने मुझ को मारा ॥ दुनियां ॥ १ ॥ दिल मेरा तो यह कहता है, तूं मन मन्दिर में रहता है, दिन रात भटकता रहा मैं दर दर मारा ॥ दुनियां ॥ २ ॥ मझधार में है बेड़ा मेरा, कृपा कर आसरा है तेरा, नन्दलाल पाप मे बीता जीवन सारा ॥ दुनियां ॥ ३ ॥ पापो से भगवान हमें बचा, वेदों का सच्चा भक्त बना । पाखण्ड झूंठ से सभी करे किनारा ॥ दुनिया ॥ ४ ॥

## भजन ३३

॥ टेर ॥ दुनिया में जो आया है तूं कर प्यार प्रभु से, जो मागना है मांगले दातार प्रभु से ।

धन माल जो तुझको है मिला किसने दिया है. जीवन का ये सुख भोग बता किसने दिया है, सब क्या भूला है, सब मिलता है, हरबार प्रभु से ॥ दुनिया ॥ १ ॥ संसार की मोह माया में क्यों दिल लगाया, हीरा था जन्म किसलिये यूं खाक मिलाया। कर याद जो कर आया था ईश्वर प्रभु से ॥ दुनियां ॥ २ ॥ क्यों सामने हर एक के तू हाथ पसारे, कुछ लेने की अभिलाषा है तो जा उसके द्वारे, सब मांगत है, निर्धन धनवान प्रभु से ॥ दुनियां ॥ ३ ॥ जीवन जो सफल चाहे, तू मन साफ बनाले। जगदीश्वर की भक्ति में वहां दिल को लगाले सब मांगते है वीर तूं कर प्यार प्रभुसे ॥ दुनियां ॥ ४ ॥

## भजन ३४

टेर—ईश्वर से करते जाना प्यार ओ नादान मुसाफिर, जीवन की नैया करलो पार ओ नादान मुसाफिर।

नेकी की संगत करना, बदियो से हरगिज डरना। करना जो चाहे कर उपकार ओ नादान मुसाफिर ॥ जीवन ॥ १ ॥ जब तक है होश जवानी, बिगडी हर बात बनानी, होने न पावे अत्याचार ओ नादान मुसाफिर ॥ जीवन ॥ २ ॥ ऋषियो की शान रखना, भारत की आन रखना, देना जो सर्व देना बांट ओ नादान मुसाफिर ॥ जीवन ॥ ३ ॥ जीवन है अनमोल, हीरा मांटी न रोल बीरा तुझ को समझाया बारम्बार ओ नादान मुसाफिर ॥ जीवन ॥ ४ ॥

## भजन ३५

टेर—भक्ति कर भगवान की, काम तेरे जो आवेगी, पाप भरी ये आत्मा ऊचा इसे उठावेगी।

पर उपकार के भाव हमेशा अपने दिल मे लाताजा, दोष जो तेरे जीवन के है उनको दूर हटाता जा, ज्योति फिर आनन्द की, अन्दर ही जगजावेगी ॥ भक्ति ॥ १ ॥ अमृत वेले जाग, पवित्र होकर आसन ले जमा, गुण भगवान के धारण करके दिन दिन ही नजदीक जा।

प्रीति प्राणाधार की अपना रंग चढ़ावेगी ॥ भक्ति ॥ २ ॥ सत्संगी जो कहा हमेशा ऊंचा उठता जावेगा। दर्शन जब भगवान के होंगे मुक्ति पद को पावेगा। तृष्णा बन कर सेविका अपना चरण दबावेगी ॥ भक्ति ॥ ३ ॥ लेकिन जो गफलत की तूं इतना देख ध्यान रहे, दुनिया तेरा साथ न देगी साथी ना भगवान रहे, ममता माया ही तुझ उलटे नाच नचायेगी ॥ भक्ति ॥ ४ ॥

## भजन ३६

टेर—विश्वपति के ध्यान में जिसने लगाई हो लगन, क्यों न हो उसको शान्ति क्यों न हो उसका मन मगन।

काम क्रोध लोभ मोह शत्रु है महाबली, इसके हनन के वास्ते जितना हो तुझसे कर यत्न ॥विश्व॥१॥ ऐसा बना स्वभाव को, चित्त की शान्ति से। पैदा न हो ईर्षा की आंच, दिल मे करे कही जलन ॥विश्व॥२॥ मित्रता तूं सब से मन मे रख त्याग के वैर भाव को, छोड़दे टेडी चाल को, ठीक कर तूं अपना चलन ॥ विश्व ॥ ३ ॥ प्रभु से अधिक न है कोई, जिसने रचाया जगत उसका ही रख तूं आसरा, उसकी ही रखतूं शरण ॥विश्व॥ ४ ॥ छोड़दे राग द्वेष को, मन मे तूं उसका ध्यान धर। तुझ पर दयाल होवेंगे निश्चय यही परमात्मन ॥विश्व॥५॥ जैसा किसी का हो अमल, वैसा ही पाता है वो फल, दुष्टों को कष्ट मिलता है. शिष्ठो का होता हरन ॥विश्व॥६॥ आप दया स्वरूप हैं, आपका ही आसरा. कृपा दृष्टि कीजिये मुझ पर जब हो समय कठिन ॥ विश्व ॥ ७ ॥ मनमे मेरे हो चांदना, मोक्ष का रास्ता मिले, मारके मनको केवल, करके इन्द्रियो का दमन ॥ विश्व । ८ ॥

## भजन ३७

टेर—मनवा अवसर आयोरे, तू चूके मत ना चाल, का[illegible] [illegible]ा सिर पर छायो रे।

कृपा हुई ईश्वर की जस तू नरतन पायो रे, लावो ले सुकृत को

करले मन चायो रे ॥मन॥१॥ इन्द्रियो का रसभोग सभी जूण मे आयो रे, मिनख जन्म मुक्ति को मारग वेद बतायो रे ॥मन॥२॥ भरम त्याग अब जाग नीद से गुरां जगायोरे, ले करवट सोवे मत पाछो, दिन उग आयोरे ॥मन॥३॥ कृपा करी गुरुदेव ज्ञान दे तिमर नमायोरे, विष्णु ईश अचल अविनाशी घटघट छायोरे ॥४॥

## भजन ३८

टेर—करोरे मन, वा दिन की तदबीर ।

जब यमराज आवे लेवण को, प्राण धरत नही धीर । मुगदर मारे जीव निकाले, नैना मे बरसत नीर ॥करो॥१॥ औगट घाटा मुसकिल पेडा, नदिया बहुत गम्भीर, नावडुंडा का दुःख घनेरा खेवटिया रघुवीर ॥करो॥२॥ यह काया है काच की चूंडी, रहे न सदा स्थीर, पलपल छिनछिन छीजत है, ज्यूं अंजली का नीर ॥करो॥३॥ मरने बाद कोई घडी न राखे, ले चलने की ढील । जाय चिता मे रख दिया प्यारे फूंक दिया ये शरीर ॥करो॥४॥ नेकी कमाले प्रभु को भजले, आगे की है तदबीर । अन्त समय कोई काम न आवे, जीते जी का सीर ॥करो॥५॥

## भजन ३६

॥ टेर ॥ भज मन प्रभु नाम सुखकारी, भूलमत्त जावनारे, जिसे रहे सदा सुख चैन प्रभु को ध्यावनारे ।

कका करे कृपा प्रभु दयाला, खखा खूब भजो कृपाला, गगा, गिरधारी गुणवाला घघा, घट घट मे जो व्यापक उसी को ध्यावनारे ॥ भज ॥ १ ॥ चचा चाहे हो कुछ काम, छछा छोडो मत प्रभु नाम जजा जपो सदा हरि नाम, झझा झुक झुक करो प्रणाम, ॥ भज ॥ २ ॥ टटा टेर प्रभु रखवाला, ठठा ठाकुर श्री कृपाला, डडा डाल गले मे माला, ढढा ढेर करो उपकार ॥ प्रभु ॥ ३ ॥ तता तरना जो कोई चाहे, थथा थिर मन से प्रभु ध्यावे, ददा दया

दृष्टि हो जावे, धधा ध्रुव्यु ध्यान लगावे, नना निश्चय प्रभु को पाय प्रभु गुण गावनारे ॥ भज ॥ ४ ॥ पपा प्रभु बड़े कृपाला, फफा फेरो निशदिन माला बबा बड़े बड़े गुन वाला, भभा भक्तो का रखवाला. मम महिमा अपरम्पार ॥ भज ॥ ५ ॥ यया यही बात गुण कारी. ररा रखो दया अतिभारी लला लेवो यश तुम भारी. वबा वो है सबका हितकारी ॥ प्रभु ॥ ६ ॥ ससा सदा करो सतसंग, शशा शान्ति होवे मगन, हहा हाथ जोड़ जगदीश्वर के गुण गावना रे ॥ भज ॥ ७ ॥

## भजन ४०

॥ टेर ॥ भजन से रमरहनारे. साधु लगी ओ३म् से प्रीत । अमृत बानी बोलिये रे साधु, मनका आपा धोय । औरन को शीतल करे रे साधु आप ही शीतल होय ॥ भजन ॥ १ ॥ तन की भूख तनिकसी रे साधु एक पाव एक सेर. मन की भूख अनन्त है रे साधु निगलत मेरु सुमेर ॥ भजन ॥ २ ॥ आया है सो जावेगारे साधु राजा रंक फकीर, कोई सिंहासन चड चलारे साधु कोई बाधा जात जन्जीरे ॥ भजन ॥ ३ ॥ इस औसर चेता नही रे साधु पशु पाली देह: प्रभु नाम लीना नही रे साधु पडी बुद्धि पर खेह ॥ भजन ॥ ४ ॥ थोडा सुमरन बहुत सुखरे साधु जो कर जाने सोय सूत लगे ना बिनावली रे साधु सहजे सब सुख होय ॥ भजन ॥ ५ ॥ प्रभु सुमर मत ढ़ील कररे साधु जो सुमरे ते लाह इहा फलक खिद्‌मत करेरे साधु वहां अमरपुर जाय ॥ भजन ॥ ६ ॥ मन को योगी सब करेरे साधु मन को विरला कोय सहजे सब विधी पायेरे साधु जो मन योगी होय ॥ भजन ॥ ७ ॥ इत कुल की करनी तजीरे साधु उत न भज्यो भगवान तुलसी अब घर के रहेरे साधोज्यु बाहिर को पान ॥ भजन ॥ ८ ॥ जेती लहर समुद्र कीरे साधु तेती मन की होइ सहजे ही हीरा उपजे रे साधु जो मन आवे ढ़ार ॥ भजन ॥ ९ ॥ तुलसी या संसार मे रे साधु पाच वस्तु है सार साधु मिलन हरि भजनरे साधु दयाधर्म उपकार ॥ १० ॥

## भजन ४१

॥ टेर ॥ जगत पिता जगदीश्वर तेरी लीला अपरम्पार है ।

तू एक अनादि अनुप है ना कोई रंगन रुप है तूं त्रिभुवन का भूप है अलख अगोचर अभय अजन्मा. निराकार ओंकार है ॥ जगत ॥ १ ॥ अद्‌भुत है प्रभु तेरी माया कैसा सुन्दर जगत रचाया न भये सूर्य्य चन्द्र चमकाया कीटे पतग पशु और पत्ती रचे पुरुष और नार है ॥ जगत ॥ २ ॥ कही सागर कहीं नदियें नाला उचे उचे पहाड विशाला कही सघन वन है हरियाला अटल नियम है तेरा जिससे चलता सब व्यवहार है ॥ जगत ॥ ३ ॥ जड़ चेतन यह जगत ये सारा तूं सब का है पालन हारा सब मे है और सबसे न्यारा वेद शास्त्र और ऋषि मुनि तेरे गारहे गुण हर बार है ॥ जगत ॥ ४ । तू स्वामी मैं सेवग तेरा क्षमा करो अवगुण सब मेरा मेटो जन्म मरण का फेरा भक्ति भाव से अभय आपसे करता यही पुकार है । जगत ॥ ५ ॥

## भजन ४२

॥ टेर ॥ मनमोजीड़ारे, कंई सूतो छै सुख भर नींद—

सूतां सूतां क्या करे रे, सूतां आवे नीद । काल सिराने यो खड़ो रे तोरण आयो बींद ॥ मन ॥ १ ॥ बूंद बूंद टपकता रे, ज्यूं अंजलीका नीर । पल पल छिन छिन में रे छीजत जाय शरीर ॥ मन ॥ २ ॥ विषय भोग संसार के जी हैं सब दुःख के मूल, इनमें फंसकर ईशको मत मूर्ख तू भूल ॥ मन ॥ ३ ॥ धन योवन को पायकर रे क्यो करता अभिमान । चद रोज़ की चांदनी रे कोई दिन का महमान ॥ मन ॥ ४ ॥ मरता किसके इशक पर रे, करता किससे प्यार । यहां सब मतलब के मीत हैं रे देखा गया व्यवहार ॥ मन ॥ ५ ॥ मन को अपने मारले रे, करके योगाभ्यास, जिससे सारी इन्द्रियां रे, बनी रहे निजदास ॥ मन ॥ ६ ॥ वही शूर वही वीर है रे, वही

नर बलवान, जो रन दृशा जीत कर बस मे करना प्रान ॥ मन ॥ ७ ॥ पानी का सा बुदबुदा रे यह है अधम शरीर । कब तक ठहरा रहेगा रे वृक्ष नदी के तीर ॥ मन ॥ ८ ॥ तुलसी या संसार मे रे भात भात के लोग । सब से हिलमिल चालिये रे नदी नाव संजोग ॥ मन ॥ ९ ॥ जैसे शीशी काच की रे, वैसे नर की देह । जतन करन्ता जावसी रे, हरी भज लावा लेह ॥ मन ॥ १० ॥ तुलसी या संसार मे रे कर लीजे दो काम, देने को टुकड़ा भला रे, लेने को हरि नाम ॥ मन ॥ ११ ॥

## भजन ४३

॥ टेर ॥ तू ममता माया त्याग बटोही, भज मन प्रभु का नाम—

इक दिन तुझ को जाना होगा, मौत का कोई बहाना होगा, जाने कहां ठिकाना होगा, कोन देश किस गांव बटोही ॥ भज ॥ १ ॥ जो तन तूने पाला पोसा, इसका पलभर नहीं भरोसा, कुछ तो बांध बगल में तोपा, सोच तनिक परणाम । बटोही ॥ भज ॥ २ ॥ भाई बन्धु कुटुम्ब कबीला, सब नाते माया की लीला, जब तन पिंजर होगा ढीला, कोई न आवे काम । बटोही ॥ भज ॥ ३ ॥ यह संसार मुसाफिरखाना, सबने इसको ऐसा माना, लगा हुवा है आना जाना, कोई सुबह कोई शाम बटोही ॥ भज ॥ ४ ॥ ओ३म् भजेगा सुख पावेगा, बस यही तेरे काम आवेगा, सब कुछ यहीं छोड़ जावेगा, राजपाट धन धाम बटोही ॥ भज ॥ ५ ॥ अब तो 'नंदकिसोर' गुण गाले, रही सही को सफल बनाले, प्रेम सहित प्रभु को अपनाले, कर में माला थाम बटोही ॥ भज ॥ ६ ॥

## भजन ४४

॥ टेर ॥ माया के भ्रम बीच भटकत क्यों भूले—

करले कुछ तो पर उपकार, जन्म को तू ले सुधार, पक्षपात त्याग, न्याय कीरति यश लेले ॥ माया ॥ १ ॥ दीनों को देले दान, सजनों का करले मान, कठिन वचन त्याग प्राणी प्रिय बचन बोले ॥ माया ॥ २ ॥ ईश्वर को सत्य मान, आत्मा को करले ध्यान, घट घट

में जो व्यापक वही, पाप पुण्य तोले ॥ माया ॥ ३ ॥ तजके सब रागद्वेष पुषार्थ पर कर सन्तोष धर्म कार्य्य कोस, मूर्ख पाप क्यो बटोरे ॥ माया ॥ ४ ॥ दयानन्द सरस्वती सत्य असत्य कर बिचार, वेदो का कर प्रचार, कपट जाल खोले ॥ माया ॥ ५ ॥ वेदो की यही है रिती, आपस मे करलो प्रीति, दिन दिन सुख होय, झूला स्वर्ग के हिन्डोले ॥ माया ॥ ६ ॥ 'नवलसिह' काया को करना न कछु गुमान, आवे या न आवे स्वांस, काहे को फूले ॥ माया ॥ ७ ॥

## भजन ४५

॥ टेर ॥ इक दिन ऐसा आवेगा, तन तजकर तू जावेगा—

पुण्य पाप तब साथ चलेगे, धन वैभव नहीं साथ चलेंगे, तन मन लकड़ी संग जावेंगे, कर्मों का फल पावेगा ॥ इक ॥ १ ॥ रोग रहित जब तक तन मे, और शक्ति है इन्द्रियां मन मे, तब तक तू आत्मा के उदयन मे, यत्न बिना पछतावेगा ॥ इक ॥ २ ॥ मरण पूर्व तू धर्म कमाले, मन को सुपथ और लगाले, प्रभु से पूरण प्रेम जमाले, पाप तुझे बिसरायेगा ॥ इक ॥ ३ ॥ जीवन के उद्देश्य बना कर, तन मन धन उस हेतु लगाकर, पथविघ्न को दूर हटाकर, सच्चा सुख बिम्ब सायेगा ॥ इक ॥ ४ ॥ मति आदिक में बल को भरके, प्राणी मात्र के दुःख को हरके, मोक्ष प्राप्ति के साधन करके, मृत्यु समय हर सायेगा ॥ इक ॥ ५ ॥ वो दिन सुख से भर जावेगा, भवसे जब तू तर जावेगा, कभी नहीं दुःख फिर आवेगा, अमृत ओ३म पिलावेगा ॥ इक ॥ ६ ॥

## भजन ४६

जो लेना है तो ले हरिनाम का लुट रहा खजाना है,
परलोक का सामान अगर बदे कमाना है ॥ टेर ॥

न काम आवेगा मालोजर, न कुनवा साथ जावेगा, सिवा एक धर्म के बाकी यहीं सब छोड़ जाना है ॥ जो ॥ १ ॥ हकीमें डाक्टर पंडित, न छोड़ा मौत ने कोई, चली नही एक की हिकमत, की बेहुदा बाना है ॥ जो ॥ २ ॥ कोई तो आज जाता है, किसी का

कूच कल होगा। यसे सब के सब यह मान सराये कारखाना है ॥ जो ॥ ३ ॥ गये साथी निकल कोसों, पड़ा सोता है तू बर्मा हुई दो पहर की घंटी, तुझे भी घर को जाना है ॥ जो ॥ ४ ॥

## भजन ४७

मनवा नाही विचारी रे,
थारी मारी करता ऊमर बीती सारी रे ॥ टेर ॥

गर्भ वास मे रक्षा किनी प्रभु तुम्हारी रे, अब तो नाथ बाहिर निकालो भक्ति करस्यूं थारी रे ॥ मन ॥ १ ॥ बालपने में लाड लडायो माता थारी रे भर यौवन मे आई जवानी, नारी प्यारी रे ॥ मन ॥ २ ॥ कौड़ी कौड़ी माया जोड़ी लाख बिहारी रे, कौड़ी कारण राड़ उधारी लेतो भारी रे ॥ मनवा ॥ ३ ॥ ममता माया में फसकर भूल्यो भक्ति सारी रे, रुक गया स्वांस दसो दरवाजा, मच गई वेरी रे ॥ मनवा ॥ ४ ॥ आयो बुढापो कहने लागी घर की नारी रे, कब मरसी चूढो यो डाकी, छूटे गेल हमारी रे ॥ मनवा ॥ ५ ॥ या संसार में कोई नही अपना देख विचारी रे, कहत कबीर सुनो भाई साधो, करनी थारी रे ॥ मन ॥ ६ ॥

## भजन ४८

॥ टेर ॥ काया तेरी कैसे रोई, चल दिने प्राण—

यह शरीर जो सब से प्यारा, छोड़ चला निर्मोही, मैने जाना मेरे संग चलेगी या कारण काया मल मल धोई ॥ चल ॥ १ ॥ मोटी मोटी गजी बनाई बना काठ की घोड़ी। चार जने मिल ले जो गइयें फूंक दी फागुन कीसी होरी ॥ चल ॥ २ ॥ ऊंचे नीचे महल बनाये, गाय भेंस घर घोड़ी। काल आय जब सिर पर गर्जा, काम न आवे कोई ॥ चल ॥ ३ ॥ घर की तिरया रोवन लागी, बिछुड़ गई मेरी जोड़ी। कहत कबीर सुनो भाई साधो, जिन जोड़ी तिन तोड़ी ॥ चल ॥ ४ ॥

## भजन ४६

प्रभु नाम भजो, प्रभु नाम भजो, प्रभु नाम ही संकट हारा है।
वोही ज्योती जीवन दाता है, वोही सब का ही रखवारा है ॥ टेर ॥
वोही जल मे है, वोही थल मे है, वोही अंदर है वोही बाहर है वोही जगत रचा, वोही जगत पिता, वोही सब का ही रखवारा है ॥ प्रभु ॥ १ ॥
वोही मंदिर मे, वोही मसजिद मे, वोही काबा काशी गंगा मे, क्यो दर-दर फिरता मारा है, तेरे दिल मे प्रीतम प्यारा है ॥ प्रभु ॥ २ ॥
कुछ हिरस हवस को छोड़ ज़रा, फिर देख उसे नैनन मे खड़ा। जिसे समझे न्यारा न्यारा है, वोही सब का पालन हारा है ॥ प्रभु ॥ ३ ॥

## भजन ५०

॥ टेर ॥ कहो ओ३म ओ३म मुख सेती, तेरे बेडा होगा पार—
ईश्वर के निज ओ३म नाम को, सुमरिन कर नित सुबह शाम को। तज दुनिया के सभी काम को, जिससे हो उद्धार, है ओ३म नाम की खेती ॥ कहो ॥ १ ॥ इस काया मे भरा मूत्रमल, जिससे शुद्ध समझे तू उजवल, क्या धोवे है इसको मलमल, मन मे जरा बिचार, बिन ओ३म न शोभा देती ॥ कहो ॥ २ ॥ प्राणो से जो ध्यान लगावे तीनो तापो से बच जावे, अन्त समय मुक्ति को पावे, छोड़े जब संसार, है पाप काटनी रेती ॥ कहो ॥ ३ ॥ खेल कूद मे गया बालपन, युवा हुवा जब फिरा मसतपन। वृद्ध हुवा अब तो कर सुमरिन, काल रहा ललकार, शर्मा कहे पछल पछेती ॥ कहो ॥ ४ ॥

## भजन ५१

हे ईश्वर की जो कृपा अजर अमर अखिलेश, दीन बन्धु हम दीनन के काटो सकल क्लेश ॥ हम आये तुमरी शरण तुम हो सर्वाधार, नैया डोले बीच मे दीजो पार उतार ॥
टेर—ईश्वर तुम सर्वाधार हो, मेरी लिजो खबर जल्दी से—
सबके पिता तुम ही माता हो सारे सुखो के दाता हो, शरण आपकी जो [illegible]ाता है उसी के पालन हार हो ॥ मेरी ॥ १ ॥ तुमने

ही रचे पदार्थ सारे, सूर्य चद्र पृथिवी नभ तारे, सबकी रक्षा करने हारे, करो दुष्ट संहार हो ॥मेरी॥२॥, यदपि रहा धर्म से न्यारा, विषय भोग में वकत गुजारा, अब तो आपका लिया सहारा, गिरतों के बचाने हार हो ॥मेरी॥३॥ भवसागर में मुझे बचावो, नैया मेरी पार लगावो 'वासुदेव' पर अब ढुर जावो, क्यों नहीं सुनत पुकार हो ॥मेरी॥४॥

## भजन ५२

(श्री सत्यव्रती महाराज हरिश्चन्द्र के जीवन का एक द्रश्य है ) अब रात्रि भादुर मास घन घोर घटा दिखलाती है, बादल गर्जे बिजली चमके तबयत सुन २ दहलाती है ॥ देखो यह मरघट है एक अबला रुदन मचाती है । आंखों से आंसू बहते हैं, कुछ लकडी चुनती जाती है ॥ एक लाश जमी पे रखी है, छाती से उसे लगाती है । मुख चुम्बन करती बार २ रो रो कर कहती जाती है ॥ बेटे दुखिया माता को, निपुत्र ही छोड़े जाते हो । बचपन के जोड़े नाते को, पलभर में तोड़े जाते हो ॥ क्या इसीलिये बलवीर्य पिता, तेरे ने पुत्र गमाया था । क्या इसीलिये नो मास पेट में रख, मैंने दुख पाया था । यदि प्राणपति मिल गये कभी, मैं क्या उनको बतलाऊगी । बेटे तेरे बिन बतलावो, किस प्रकार मुंख दिखलाऊंगी ।

॥दोहा॥ आखिर आसु रोक कर, मनमे धीरज धार । अबला दुखिया ने करी चुन कर चिता तैयार ॥ जब लाश चिता में रखने लगी, कानों मे एक आवाज पड़ी, मत आग लगाना अभी जरा, ठहरो पलक भर हो खडी ॥ मरघट में भंगी कफन लेने वाला एक खड़ा जो था । वह भी अबला की देख दशा रो २ के मुंह को धोता था ॥कैसे करमागू दुखिया से, दिल में यह विचार करता है। क्या करू मैं, परवश हूं निर्दयी बनना ही पडता है ॥ कर रहम अगर दूं छोड इसे, मालिक को क्या बतलाऊंगा । मालिक से तो छिप भी सकता, ईश्वर से कहां छिपाऊगा ॥ जब आग लगाने को ही थी, वह पहरे-

दार कुछ आगे बढ़ा । दो कफन मुझे तब फूंको लाश, है यही नियम युं कहने लगा ॥ रोकर अबला ने कहा, अरे भंगी मुझ पर थी एक साडी । जब कफन पुत्र का नही मिला, तब आधी उसमे से फाड़ी । बस उसका कफन डाल करके बेटे को मरघट लाई हूं । आधी साड़ी से ढ़का बदन, आधी नंगी ही आई हूँ ॥ सुनकर भगी ने कहा कि तू जिसके यहा, खिदमत करती थी । गर उससे कफन मांग लेती तो क्या ज न निकल जाती थी ॥ ( स्त्री का जवाब भंगी को ) ॥दोहा बक बक मत कर बावरे मुंह संभाल कर बोल । क्या जाने तू कौन मैं, आगे मुंह मत खोल ॥ मैं क्षत्री पति की प्राण प्रिया, राजपाट सम्पति जिसने एक विप्र को दान दिया ॥ पिया बिका इकलोता बेटा, मै बेची नही सोच किया, बिक कर दान दिया ब्राह्मण को कर्ज़ किसी से नही लिया ॥ मै फिर कर कैसे फैलाती, कहने को नही फटा हिया । (अबला) ॥दोहा॥ सुनकर के ऐसा कथन, चौका पहरेदार । प्राण प्रिये तारावती,क्या तू मेरी नार ॥ क्या तू मेरी नार लाश रोहिताश कंवर की है क्या । क्या हालत यह हुई तेरी, मम प्रिया जरा तो बतला ॥ जो चांडाल के हाथ दान के कारण, मित्र बिका था । पहरेदार मरघट का हरिश्चन्द्र राजा था ॥ लगे मिलकर दोनो रोने, आंसुओ से मुंह धोने, नैत्र धीरज धर खोले । दीन दुखी तारा देवी ने मधुर वचन बोले ॥ (रानी का राजा से) लाश आपके पुत्र की मै तो दुखिया नार, अब तो इसको फूंक दूं आज्ञा दो भरतार ॥ (हरिश्चन्द्र का उत्तर पत्नी से) अगर तेरे और बेटे के मोह मे, फसकर धर्म गमाऊं मै । क्या कुल कपूत हो सत्यवृत्ती फिर हरिश्चन्द्र कहलाऊं मै ॥ बिना कफन लिये देकर आज्ञा, क्या मुरदा नाम धराऊ मै ॥ छोड़ूं न धर्म अपना, जब तक की दम मे दम है । आये मुसीबते कुछ मुझको न रंजोगम है ॥ माना की तू है नगी, और पुत्र बेकफन है । मुझे सत्य के मुकाबिले इसकी न कुछ शर्म है ॥ हाय देव आजमाइस पुरी हुई नही क्या । अब तक जो हो चुका है इमतिहान कम है ॥ क्या दोष दे किसी को, अपने कर्म का फल है ॥

किसको कहे कि तुमने हम पर किया सितम है ॥

( आजमाइश के लिये ऋषि विश्वामित्र का आना और पहरेदार को आज्ञा देना )

ये बात अभी होनी थी ऋषेश्वर इक आते नजर पड़े। पहरे वाले को आवाज दी यहां आकर बात जरा सुन ले ॥ सुनते ही पहरेदार गया, क्या आज्ञा है महाराज कहो। तलवार निकाली म्यान से, और कहा हाथ से उसे गहो। मुरदा बच्चे को लेकर के, इक औरत जो यहां आई है ॥ वह पापीन यहां के राज पुत्र की जान मार कर लाई है॥ ले जावो तलवार अभी उस पापिन के गले पे धरदो। और एक हाथ में हत्यारी का, धड़ से न्यारा सर करदो ॥ दोहा ॥ सुन कर वे उस जहां गये, हरिश्चन्द्र ततकाल। तारा से सारा कहा, दुख दायक यह हाल ॥ ( हरिश्चन्द्र का कहना तारा से ) ( व वजन सोहनी ) जो हाथ मेरे है प्रिये, तेरे गले के हार थे। कमबख्त आज तुझे वही घातक समान निहारते ॥ कुछ नहीं अपराध है प्यारी मेरा, परवस हूं मैं है वही सत् पुरुष जो स्वामी की आज्ञा पालते ॥ मन में आता है छुरी मैं भी जिगर में खा मरूं काल देव क्यों न हमें, दुख सिन्धु से अब तारते ॥ मोत आजाती मेरी भी, तीनों जन एक मिल कर स्वर्ग में सिधारते। ( तारा का पति से कहना ) प्राण पति मत हो दुखित मेरा बडा सौभाग्य है। हाथ कोमल आपके जो शीश मेरा उतारते। मैं बड़ी हैरान हूं शेरों के बच्चे आप हैं, क्यों जरासी बात पर फिर आज हिम्मत हारते ॥ ( तारा का कहना ) ॥ दोहा ॥ प्राणपति ठहरो जरा मुझे नहीं इन्कार। स्तुति करलूं ईश की और मिनट दो चार ॥ ( तारा की स्तुति ) ॥ दोहा ॥ बनू दूसरे जन्म में स्त्री कर्म अनुसार। प्राणपति हरिश्चन्द्र हो मैं होऊं उनकी नार ॥ ( दोहा ) तलवार खींच के म्यान से जब की हुवे तैयार। हाथ पकड़ ऋषि ने कहा धन्य वीर बलिहार ॥ ऐसे सतधारी दृढ प्रतिज्ञक भारत तूने कहां गमा दिये, क्यों रतन अमूल्य

खोयकर । ये कुडा मटी जमा किये ॥ जगदीश्वर इस ऋषि भूमि मे कोई हरिश्चन्द्र फिर पैदा हो ॥ अन्धेरी रात्रि जो नाश करे और देश धर्म का हो सदा ॥ 'सुखलाल' हकीकत म, गर कुछ खून बुजगो का तुम मे । हाथ मे लो सत्यबाण अब धूम मचादो आलम मे ॥

## भजन ५३

॥दोहा॥ स्वामी सब संसार का, है अबिनाशी एक । जिसके माया-जाल में उलझे जीव अनेक ॥

॥ टेर ॥ है अपार महिमा तेरी कोई गावे तो कैसे गावे । कैसे रचे पदार्थ सारे, रविशशि पृथ्वी नभतारे, है एक से एक न्यारे, नहीं अकल काम दे मेरी, कर बिचार चित चकरावे ॥ कोई ॥ १ ॥ कभी शीतल झकोले लगावे, सरदी से काया थररावे । कभी बसन्त ऋतु चल आवे, कहीं गरमी मे आन्धी अन्धेरी, कही पानी नजर न आवे ॥ कोई ॥ २ ॥ कभी घटा घमासान मंडरावे बरसे जब जंगल भरदे, जंगल मे मगल करदे, ॥ बेलो और वृक्षो में मकल ठोरी, कही खुशकी नजर नही आवे ॥ कोई ॥ ३ ॥ कैसा सुन्दर शरीर बनाया, जाने कोन मसाला लगाया । जाने कहां से रंग चढया, खबर नहीं कोन मिलाई फेरी, नहीं बात समझ मे आवे ॥ कोई ॥ ४ ॥ कही चक्र अस्ट कमल का, कही लगा फंवारा जल का । कहीं वेग वायु मण्डल का, कही नस नाड़ी की ग्रन्थी घेरी, कहीं अगनी चमक दिखलावे ॥ कोई ॥ ५ ॥ कही मटीमाल सारे में कहीं आकाश चोबारे मे, कही मन शक्ति द्वारे मे, कही तीर सना अलमस्त बछेरी, बिना भाग वश मे नहीं आवे ॥ कोई ॥ ६ ॥ तूं है जड़ चेतन का दाता, तूं सब को चुगा पहुंचाता ॥ जो तेरे को भोग लगाता, यहां वह भूल रहा अन्धेरी, नही बात समझ में आवे ॥ कोई ॥ ७ ॥ 'हरिसिंह' की ओर निभादे, दुख धारा से पार लगादे । अब सुख स्वरूप दरशादे, मित्र मत कर मिलने में देरी, बिन मिले जीया घबरावे ॥ कोई ॥ ८ ॥

## भजन ५४

।। टेर ।। पीलेरे प्याला होजा मतवाला, प्याला प्रेम हरि रस कारे। पाप पुण्य दोऊ भुगतन आये कौन तेरा तूं किस कारे। जो दम जीवे प्रभु गुण गाले धन यौवन सुपना निशकारे।। पीले ।। १ ।। बाल अवस्था खेल गमाई, तरुण भया नारी जिस कारे, वृद्ध भया कफ वायने घेरा, खाट पड़ा नहीं जाय मसकारे ।। पीले ।। २ ।। नाभ-कमल बिच है कस्तूरी, कैसे भ्रम मिटे पशुकारे । मन सत गुरु यों भरमत डोले, जैसे मृग फिरे वनकारे ।। पीले ।। ३ ।। लख चोरासी मे छूटा चाहे, छोड़ कामिनी चसकारे, प्रेम लगन चरण दास कहत है, नख सीख स्वास भरा विषकारे ।। पीले ।। ४ ।।

## भजन ५५

।। टेर ।। परम पछतावनारे, हमने जीवन योंही गमाया ।
पढ़े ना चारू चरित्र ऋषियों के, नित बकवाद मचाया। भूल गये महिमा नर तत्व की अन्धकार अब छाया ।। परम ।। १ ।। चोरी जारी मे सुख माना, नाम भला न धराया। नाना विधिकर प्रापन अधोगति हा उपवास कराया ।। परम ।। २ ।। चार आंख पढ़ पतरा बाचा, कभी न सुयश कमाया। विविध मतों के जालों में फंस, सचा इसे भुलाया ।। परम ।। ३ ।। कुल सपूत अब कौन कहेगा, पाप प्रपंच बढ़ाया । हाय करन भारत माता को, भारी दुख पहुँचाया ।। परम ।। ४ ।।

## भजन ५६

। टेर ।। भूला डोले जगत में प्रानी ।
करत फिरत है मेरी मेरी सुत कुटुम्ब सम्पति रजधानी ।। भूला ।। १ ।। न्याय अन्याय कुछ भी नहीं जाने, करत फिरत अपने मन-मानी ।। भूला ।। २ ।। अपना धर्म नहीं पहचानत, निशदिन काम करे शैतानी ।। भूला ।। ३ ।। हटता नही बलदेव बदी से, जगत में तनिक तेरी जिन्दगानी ।। भूला ।। ४ ।।

## भजन ५७

॥ टेर ॥ भवसागर से नैया दीजो पार उतार ।

मुझे काम क्रोध ने घेरा, मझधार पड़ा है बेड़ा, किस विध उतरूं पार ॥ भव ॥ १ ॥ मेरी नाव बही जाती है, यहां कोई नहीं साथी है सब मतलब के यार ॥ भव ॥ २ ॥ मेरा लोभ और मोह हटावो, अपनी भक्ति सिखलाओ, जिससे हो जाऊं पार ॥ भव ॥ ३ ॥ सुत मात पिता और भ्राता, अब कोई नजर नही आता, इतना था परिवार ॥ भव ॥ ४ ॥ बल वासुदेव को दीजे, एक विनय मेरी सुन लीजे, तुमही को रहा पुकार ॥ भव ॥ ५ ॥

## भजन ५८

॥ टेर ॥ सुनो जगदीश विन्ती को तुम्हीं से आस भारी है । सुधारो अब कृपा करके दशा बिगड़ी हमारी है ।

अविद्या देश से फैली. हुवा मूर्ख ये भारत वर्ष, बिगाड़ा रीति नीती को परस्पर वैर जारी है ॥ सुनो ॥ १ ॥ रहा न धर्म यहां पर कुछ, न रहने की आशा है । निरुद्यमता ने घर दबा रखा, हुवा भारत भिकारी है ॥ सुनो ॥ २ ॥ नही है देश की ममता किसी भारत निवासी को, करें क्या यत्न अब प्रभु जी, पड़ा दुख सर पे भारी है । ॥ सुनो ॥ नही कोई है ऐसा जन, जो हमको आके धीरज दे । यहा क्या करते हो साहिब, ठगों से रक्त जारी है ॥ सुनो ॥ ४ ॥

## भजन ५९

॥ टेर ॥ तूं सुमरिन करले प्रभु नाम, दिन नीके बीते जाते हैं ।

और विषयो का तजो काम, तेरे संग न चले एक छदाम, जो देते है सो पाते हैं ॥ दिन ॥ १ ॥ भाई बन्धु कुटुम्ब परिवारा, तूं किसका और कोन तुम्हारा, किसके बल हरिनाम विसारा, आपस मे मिल करो बिचारा, सब देखत ही के नाते हैं ॥ दिन ॥ २ ॥ लख चोरासी भुगत के आया, बड़े भाग्य मानुष तन पाया, तापर भी नहीं करी कमाई, जब मांगेगा लेखा सांई, फिर पीछे पछताते हैं ॥ दिन

॥ ३ ॥ जैसे जल में गले पतासा, मूर्ख फसा मोज की फांसा, क्या देखें तू स्वांस की आशा, ये गये हाथ नहीं आते हैं ॥ दिन ॥ ४ ॥

भजन ६०

टेर—जप प्रभु नाम की माला, क्यों फिरे अभिमान में ।

एक दिन तुझको जाना होगा, यह धन माल विराना होगा, फिर तेरा नहीं आना होगा, मर्दन के मैदान में, क्यों फिरे मरद मतवाला ॥जप॥१॥ सुनसुन बज रहा कूच नकारा, मात-पिता तेरा कुटुम्ब कबीरा और लगे परिवार में, कोई है नहीं गुणवाला ॥जप॥२॥ गिनत गिनत दुनिया का नाता, सहज सहज दिन बीता जाता, सुरत नहीं तेरी हरि भजन में तेरे लगा भ्रम का ताला ॥जप॥३॥ ये रंगरूप बना दो दिन का, करले भजन पार होने का, सालिगराम कहे आगया मौका, बैठो हरि विमान में, करी कृपा हरी दयाला ॥जप॥४॥

भजन ६१

टेर—ऊधो कर्मन की गति न्यारी ।

हम सब हरि के विरह में जगत हैं कुबजा ताही पियारी, गंगा जमुना को जल मीठो, समुद्र कर दीयो खारी ॥ऊधोजी॥१॥ उज्वल पंख दिये बगुला को, कोयल किस विध कारी, मूर्ख मूर्ख राजा कीने, पंडित फिरत भिखारी ॥ऊधोजी॥२॥ लघु लघु नयन दिये हस्ती को, रहत जो फोज अगारी, सुन्दर नयन मृगन को दिने, जंगल भटकत हारी ॥ऊधोजी॥३॥ चातुर नार बांझ रख दीनी, झहड़ जन जन हारी । वेश्या ओढे साल दुसाला, पतिव्रता फिरे उघारी ॥ऊधोजी॥४॥ सूर स्याम मिलने की आशा, छिन छिन बीतत भारी ॥ऊधोजी॥५॥

भजन ६२

टेर—सुन मेरे मना, अबतो समज कर चाल ।

बाल गयो योवन पुनि बीत्यो, श्वेत भये सब बाल ॥सुन॥१॥ जो, न

तजे तू इन विषयन को, आन छुडासी काल ॥सुन॥२॥ जाना दूर मुसाफिर तुझको, पास नहीं कछु माल ॥सुन॥३॥ प्रभू को नाम सुमरले प्यारे छोड़ जगत जजाल ॥सुन॥४॥

## भजन ६३

टेर—सिर पर मोत सवार रे, जाने कब आन घेरे।

चलते फिरते सोते खाते करते धरते आते जाते, मुंह खोले है त्यारहे ॥जाने॥१॥ माता भी रोवे भगनी भी रोवे, सारा कुटुम्ब महा शोक में होवे, कोन बचावन हाररे ॥जाने॥२॥ वृक्ष में जल मे अग्नि पवन मे, बन उपवन वा तेरे भवन मे, कह करे कैसे अहाररे ॥जाने॥३॥ पाठकजी जीतो मोत को प्यारे, केवल ठहरो धर्म सहारे, जप प्रभु को हर वाररे ॥जाने॥४॥

## भजन ६४

टेर—सदा तुम करते रहो सत्पुरुषो का संग।

सत्सगत की महिमा का कोई अब क्या करे बखान, सदाचार सत्सग के कारण हो जाता कल्याण ॥सदा॥१॥ सत्पुरुषों का संग करो तुम, यही धर्मका अग, गहरे पानी मे बह जाता लोहा काट के सग॥सदा॥२॥ खोटी सगत के करने से हो जाती मती भंग, कुसंगत मे जा जा मित्रो जल जल मरे पतंग ॥सदा॥३॥ पानी ढलते ढलते मित्रो घिसजाता पाखान। ऋषि सगसे हुआ भील भी बालमीक गुणवान ॥सदा॥४॥ बन बन फिर फिर स्वामी दयानन्द कीन्हा खूब विचार, आखिर श्री बृजानन्दजी के संग मे किया देश उद्धार ॥सदा॥५॥ सच्ची बात नही आती समझ मे ऐसी पीलई भंग, भव सागर से तरना चाहो कर लेवो सत्सग ॥सदा॥६॥ अन्तिम विनती 'रामचन्द्र'की लीजे मन मे धार आर्य्य जनो की सत्संगत से हो जावोगे पार ॥सदा॥७॥

## भजन ६५

टेर—सताते जो गरीबो को उन्हे ईश्वर सतावेगा, रुलाते जो अनाथो

को उन्हें ईश्वर रुलावेगा।

भलाई का भला फल है, बुराई का बुरा फल है, बुराई जो करेगा वो बुरा फल क्यो न पावेगा ॥सताते॥१॥ दया दीनो पै कर लीजे, किसी को दुःख नहीं दीजे, तुम्हारी नाव को मालिक किनारे से लगावेगा ॥सताते॥२॥ करो रक्षा अनाथो की, कि जो कुछ बन सके भाई, न दौलत में से पैसा भी तुम्हारे साथ जावेगा ॥सताते॥३॥ फिरा किस ऐंठ मे भूले भजन कर रूप ईश्वर का, अरे नादान फिर ये दम, नहीं नर तन मे पावेगा ॥सताते॥४॥

## भजन ६६

टेर—मनवा तूं दुख पासी रे, क्यो विसरायो हरि नाम, साथे क्या ले जासी रे।

कुटम्ब कबीला सुख सम्पति धन, यहां रह जासीरे, निकल जायगो हंस, काया तेरे काम न आसीरे ॥मन॥१॥ जो कुछ करलेसी सो तुझ को वहां मिल जासीरे,कोल वचन कीना था सो तेरे काम ही आसीरे ॥मन॥२॥ दान पुण्य कर लेसी जग तोय भलो बतासीरे, बिना भज्यां भगवान, भजन बिन मुक्ति न पासीरे ॥मन॥३॥ आगे पूछे धरमराज तूं क्या बतलासीरे, पड़सी मुगदर मार प्यारे कुण छुडवासीरे ॥मन॥४॥ पाप पुण्य कीना सो तुमको सब भुगतासीरे, चोरासी नहीं छूटे फिर फिर गोता खासीरे ॥मन॥५॥ सतगुरू कालूराम दया कर ज्ञान बतासीरे, दीन जान प्रभु तुझको पार लगासीरे ॥ मन ॥ ६ ॥

## भजन ६७

टेर—मनवा क्यो पछतावेरे, सिर पर श्री भगवान बेड़ा पार लगावेरे ।

निज करनी को याद करूं तो जी घबरावेरे, प्रभु की महिमा सुन सुन मन मे धीरज आवेरे ॥मन॥ ॥ जो मेरे अपराध गिनु तो अन्त न पावेरे। ऐसे दीन दयाल दिल में एक न लावेरे ॥मन॥२॥ जो

कोई प्रानी चित मन से हरि को ध्यावेरे, वाके घरके योग क्षेम हरि पार लगावेरे ॥मन॥३॥ शरणागत की लाज प्रभु आपही को आवेरे तीन लोक के नाथ लाज हरि नहीं गमावेरे ॥मन॥४॥ पतित उधारन बीरद वाको वेद बतावेरे, मोय दीनन को काज प्रभुबिन कौन संवारेरे ॥मन॥५॥ महिमा अपरम्पार पार कोई नहीं पावेरे, ऐसा प्रभु भक्तो को प्रेमी पार उतारेरे ॥मन॥६॥ 'रामनिवास' भक्त की ओर निभावेरे। तू मत होय उदास प्रभु को दास कहावेरे ॥मन॥७॥

## भजन ६८

टेर—बिगड़ी कौन सुधारे नाथ बिन बिगड़ी कौन सुधारेरे।

बनी बनी के सब कोई साथी, बिगड़ी का कोई नाहीरे। भरी सभा मे लज्जा राखे दीनानाथ गुसाईरे ॥बिगड़ी॥१॥ एक समय रावण की सुधरी स्वर्ण की लका पाईरे, देखत देखत उन की बिगड़ी दुश्मन हो गया भाईरे ॥बिगड़ी॥२॥ एक समय हरिश्चन्द्र की सुधरी स्वर्ण छत्र फिराईरे,देखत देखत इनकी बिगड़ी नीच घर नीर भराईरे ।बिगडी॥३॥ नेम धरम को जहाज बनाई, समुद्र बीच तिराईरे, धर्मी धर्मी पार उतर गये, पापी नाव डुबाईरे ॥बिगड़ी॥४॥ कड़ी बेल की कड़ी तूमड़ियां, सब तीर्थ कर आईरे। घाट घाट को जल भर लाई, तो भी ना मिटी कुटलाईरे ॥बिगडी॥५॥ पाच बरण की चुंदड़ी अमोलक, चुंदड़ी के दाग लगाईरे नाथ जलन्धर गुरू हमारा, गोरखनाथ यश पाईरे ॥ बिगड़ी ॥ ६ ॥ बिगड़ी सुधरी दोनों ही बहिना पारा पारीसु आईरे. नाथ जलन्धर गुरू हमारा, राजा मान जस गाईरे ॥बिगड़ी॥७॥

## भजन ६९ (राग बनजारा)

टेर—संसार काल का चारा, इस तन का करो निसतारा।

चढ आई काल की फौजां, थारी धरी रहे सब मोजांजी, इस काल से सब जग हारा॥ससार॥१॥ धन सम्पति दौलत माया जो है बादल की छायाजी, नहीं चले है जोर तुम्हारा ॥संसार॥२॥ दारा सुत

बांधव भाई, सब मतलब के बाप और माई जी, नहीं चले है संग तुम्हारा ॥संसार॥३॥ कहे 'रामचरण' मतवाला, खुल जाय भ्रम का ताला जी, इस जीव से तन है न्यारा ॥संसार॥४॥

## भजन ७०

टेर—प्रभु नाम की पी लेना बूंटी तेरी काया रहे अलमस्त :—

तन की कुन्डी मनकी घोटी, सूरत रगड़ी बूटि। ज्ञान कपट कर पीले रे प्रानी ज्ञान की गुटी। नाम ॥१॥ धन दौलत और माल खजाना, सभी वस्तु झूंठी, प्रभु नाम भजयो नहीं थारी जिदगानी खोटी। ॥प्रभु॥२॥ एक जीवेड़ा पड़ा समुद्र में दुजी नाव टूटी। दीना है तो ले ले रे प्रानी, तेरे हिया की फूटी ॥प्रभु॥३॥ जावे जगत से हाथ पसारे, आवे बांध मूंठी, कहत कबीर सुनो भाई साधो कल से डोर छूटी ॥प्रभु॥४॥

## भजन ७१

टेर—कर्मन्न की रेखा न्यारी रे विधिना टारी नाय टरे :—

गुरु वशिष्ट महामुनि ज्ञानी, लिख लिख लगन धरे। सीता हरण मरण दशरथ को, बनबन राम फिरे ॥विधिना॥१॥ लख घोड़ा लख पालकीरे ऊपर चंवर फिरे। ऐसे सत्यवादी हरिश्चन्द्र राजा, नीच घर नीर भरे ॥ विधिना॥२॥ पांचव पांडव अधिक सनेही, बन बन विपत पड़े, कीचक वन में आन सतायो, प्रभु वाकी साय करे ॥विधिना॥३॥ होनहार भावी से वस है, भावी वस न परे। सूरदास होनी सो होवे। मूर्ख सोच करे ॥विधिना॥४॥

## भजन ७२

टेर—धन धन हो तेरी कारीगरी करतार—

जब निराकार निर्विकार हो साकार बना दिया जग कैसे, जागृत स्वप्न सुसुपति तुम रचा मुक्ति का मग कैसे। क्या वस्तु लई, जिसे, देह भई, फिर बना दिया रग २ कैसे, सबकी धार रम सब रहा, फिर रहा अलग सबसे कैसे। जब सब में तू सब गुलो की

बूम्बरुहो की रूह सुगम कैसे, जब अपानि पादो गृहनोत्वा फिर कोई पकड़े पग कैसे। जब सृष्टिका करता भरता धरता, हरता रहता अनद्रग कैसे। जब काशी कावे मे नही पता, फिर आयो बता यहां मग कैसेजी, सूर्य चन्द्र पृथ्वी नभ तारे सबको रहा तू कैसे धार ॥धन॥१॥ किये रंग बिरंगे फूल और बादल रंग की रेणी कही नही। सूर्य से चमकते अजब पदार्थ चमक निराली कहीं नहीं, नर तनसा चोला सीव दिया, सूई धागा हाथ मे कहीं नही। पत्ते २ की कतरण न्यारी, तेरे हाथ कतरणी कहीं नहीं, बरसे जब जंगल भरदे, आकाश में सागर कहीं नहीं। दे भोजन कीड़ी कुंजर को, तेरा चढ़ा भंडारा कही नही दिन रात न्याय मे फर्क नहीं। लगी कचेरी कही नहीं कर्मो का फल दे यथा योग्य, मिले रुश्रो रियायत कही नही। अखड ज्योति अपार माया कि किन्हूँ ने तैने पायो पार ॥धन ।२॥ जाने कौन विधि गर्भ मे रख कर दे कीड़ा बालक पन की। फिर जोवन जवानी आई कहां से, कभी रही नहीं जोबन की, फिर बुधापन देकर दिखा दे सबको, बनो मो एक दिन बिगडन की। कोई पैसे पैसे का मोहताज है, कोई खोल रहा कोटी धन की। कोई पी संग कामिन खेल करे। कोई रो रो राख करे तन की, मरु भूमि टीबे पर टीबे कही २ लहरे हरे बन की, कहीं ताल सुरंगे जल सु भरें, कही चोटी चमक रही पर्वत की। कहीं शरद ऋतु के झोले लगे, कहीं धूप गरमीधन की जी। चतुरमास घटा चढ़ आवे गरम के गाहा दे जल धार ॥धन॥३॥ चाहे कितना ही गरतो ना निवड़े जग देने लगे तू इतना माल। नहीं दे चाहे दिन रात कमावो, फिर भी वह नर रहे कंगाल, अदना से आला कर पलक मे, जग नर पर तूं होय कृपाल। राजो का राज ताजो का ताज, तू ही महाराज कालो का काल, तू ही ब्रह्मा विष्णु महेश सुरेश नरेश हमेशा निराली चाल। तू इतना जबार नहीं दे तूं खगार, मेरी सुन दिलवर मुझे करे निहाल। रहूं तेरी शरण गहुं तेरी चरण, मत दे तूं मरण हम तेरे लाल। अय सुख निधान, रख मेरा मान, दे भक्ति

दान होकर दयालजी । दीन बन्धु हम सदा दीनन के, अय प्रभु पतित उद्धार ।।धन।।४।। तूं अनन्त तेरी गति अनन्त तुझे देखें सन्त, का योग ध्यान । है साधन तेरे अतीत नाड़ेरे परे रवि शशी से महान । जाने कहां सिखना दीखे जो, कीड़ी के बना दिये नाक कान, नहीं छाया धरे रंग इतने भरे, नहीं जीत सकत है जहान, सब जगह नहीं जोर तुझ सा, और सिर सबके मोड़ सब का प्रधान । मायानुगामी जीव के स्वामी, अन्तर्यामी बल निधान, सचीदानन्द तू करुणा कंद मैं महामन्द । तुझे अपना जान अति दुखित भयो तुझे कृपा वहाकर मुझ पै दया दे अपना ज्ञानजी । तूं ही सखा स्नेही मेरा, तूं ही है सच्चा परिवार ।।धन।।५।। चार वेद छः शास्त्र पुकारे, सारे गुणों की संभार नहीं ऋषि मुनि और सन्त महन्त थके, गा गा कर वेरा पार नहीं । जो करदे नहीं बदल सके किसी औरो को अखत्यार नहीं, जो करना चाहे कर गुजरे । किसी काम में तूं लाचार नहीं जो करे सो ईश्वर आप करें, किसी औरों की चाहत सार नहीं करी भक्ति रंग गले लिपटे, बिन भक्ति भूप से प्यार नहीं । जो प्रेम करे उससे परिचय, तेरे ऊंच नीच की टार नहीं । यह हरिसिंह दरवाजे खड़ा, क्यो इसकी सुनत पुकार नहीं जी । शुभ स्वरूप दरसादे अपना, खोल के अखंड द्वार ।।धन ।६।

## भजन ७३

टेर—गम खाना चीज बड़ी है, कोई देखो ज़रा गम खायके ।

गम खाई पहलाद पियारे, लाख जतन कर असरुज हारे, खंभ फाड़ हिरनाकुस मारे, नरसिंह रूप बनाय के झटपट से विपत हरी है ।।गम।।१।। करी तपस्या बालकपन में, ध्यान धरियो जब प्रभु के चरण में, प्रभु से ध्यान लगाय के जाकी अटल जो झंडी खड़ी है ।।गम।।२।। गम खाके सुग्रीव सिधाया, ऋषि मूक पर्वत पर चल आया, एक बाण से बाली मारियो तालकी ओट लगाय के, गल फूलन की माला डली है ।।गम।।३।। गम खाई विभिषण भाई, सही लात रावण की भाई, एक बाण से रावण मारियो, सारा असुर

खपाय के जाकी सहाय हरी ने करी है ।।गम।।४।। ऐसा गम का है उजियाला, गम खाने से चले गुजारा, शंकर कहे समज ले प्यारा, काम क्रोध, बुझाय के गम खाना असर जड़ी है ।।गम।।५।।

## भजन ७४

टेर—दम दम मे कम हो जावसी, इस दम का नहीं ठिकाना ।

निकल जायगा कम दम होकर, पलंग छोड़ पाटा पर सो कर, धन परिवार सभी छोड़ कर, चलने की ठहरावसी,बस बाकी रहा उठाना ।।इस।।१।। भाई बन्धु कुटुम्ब स्नेही,जम का दूत बनेगा वो ही, हाथों हाथ उठाते लेही, घडी एक न गम खावसी. जल्दी ले जाय मसाना ।।इस।।२।। तू कहता नर मेरा मेरा, खड़ा होय तन फूंके तेरा, लेकर बास फेरे चोफेरा, मारो ही मार मचावसी, बोलो तेरा है कौन बिराना ।।इस।।३।। भजन बंदगी करले बंदा, मती होय माया मे अंधा, है यह जगत दुख का फंदा, कोई नहीं आडो आवसी, झूठा है नेह लगाना ।।इस।।४।। पूंजी करले प्रभु नाम की, कोड़ी लगे नहीं तेरे गांठ की, कहे मनु ये तेरे काम की, भवसागर तर जायगा, फिर होय नहीं आना ।।इस।।५।।

## भजन ७५

टेर—बंगला खूब बनारे, जिसमे नारायण बोले ।

इस बंगले के दस दरवाजे, बीच पवन का खंभा, आवत जावत कुछ नहीं सूझे यही बड़ा अचम्भा ।।बंगला।।१।। पांच पचीसों पातर नाचे, मनवा ताल बजावे, सुरत निरत का बाजा बाजे, राग छतीसों आवे ।।बंगला।।२।। तीन गुणां की ईंट बनाई, पाच तत्व को धारी, रुम रुम कर छान छवाई, चेतन चुनने वालों ।।बगला।।३।। कहे क़बीर सुनो भई साधो यह पद है निरवाणो, इस पद का कोई अर्थ करेगा सो साधु सुर जानो ।।बंगला।।४।।

## भजन ७६ (ईश्वर प्रार्थना)

टेर—परम पिता तुम हमें सुधारो, हमें सुधारो, हमें सुधारो ।

न व्याधि व्याधा हमें सतावे, कभी अविद्या पास न आवे, सिख-लाओ ऐसा सु मन्त्र स्वामी, हे न्यायकारी हमें सुधारो ॥परम॥१॥ विवेक साथी बने हमारे, रहे सदाचार प्राण पियारे, कहें हम सब सुयश तेरा, जगत नियन्ता हमें सुधारो ॥परम॥२॥ सदैव तेरे चित्र गाऊं सखा प्रलय में तुम्हें बनाऊं, नरेश अंकांक्षा यही है मेरी, हे सर्व व्यापी हमें सुधारो ॥परम॥३॥

## भजन ७७

टेर—है जिसने सारे विश्व को धारण किया हुआ, वह एक वस्तु के अंदर मिला हुआ।

मिलता नहीं इसलिये अज्ञानियों को वह, अज्ञान का बुद्धि पै पड़दा पड़ा हुवा ॥जिसने॥१॥ सच्ची खुशी से रहते हैं वो जन सदा अलग, मन जिनका विषय भोग में फंसा हुवा ॥जिसने॥२॥ खोते हैं खेल कूद में, जो उमर गमावेगा, अफसोस उनकी बुद्धि को क्या जाने क्या हुवा ॥जिसने॥३॥ मन तो मलीन वैसा ही मूर्ख रहा तेरा, गंगा में रोज जाके न्हाया तो क्या हुवा॥जिसने॥४॥ दुनियां के दुख स्वरूप समुद्र से है वे जो पार, जगदीश्वर से प्रेम ही उनका लगा हुवा ॥जिसने॥५॥ अज्ञानियों से रहता है वो केवल दूर दूर, खुल जाय ज्ञान चक्षु तो वो है मिला हुवा ॥जिसने॥६॥

## भजन ७८

( वीर अभिमन्यु का माता से युद्ध की आज्ञा मांगना )

॥ टेर ॥ इजाजत दे मुझे माता की रण भूमि में जाऊं मैं भुजा बल और शक्ति, युद्ध में जाकर दिखाऊं मैं।

लगाऊं खोद सरपर, बाजुओं पर बांधलु नेशान, जिरह बखतर से, सारा तन बदन अपना सजाऊं मै ॥ इजाजत ॥ १ ॥ कमर में मेरे लटकाऊं, तो तरकश पुस्त पर डालु, कमान हाथो में लेकर, तीर चीले पै चडाऊं मैं ॥ २ ॥ गदा लेकर मैं गरजूं सिंह सम मैदान मे जाकर, लगाऊं चोट ऐसी होस शत्रु के भुलाऊं मैं ॥ इजाजत ॥ ३ ॥

जिगर थर्राय दुशमन का, रिपू का तन वदन कांपे, अगर तेवर बदल कर, आहिना खंजर उठाऊं मैं ॥ इजाजत ॥ ४ ॥ गिरा देता है फल जमी पर जिस तरह आंधी, जमी पर इस तरह से दुशमन का सर गिराऊं मैं ॥ इजाजत ॥ ५ ॥ है जिस तेजी से जिस फुरती से, वन मे तितलियां उड़ती, उसी फुरती से कौरवो का सर उड़ाऊं मै ॥ इजाजत ॥ ६ ॥ तुम्हारे दूध की तासीर, माता रण मे दिखाऊं मै, पिता के जोर का गौरव, जमाने पर बिठाऊं मैं ॥ इजाजत ॥ ७ ॥ दिखा कर गैर को नीचा, विजय का सख जब फूंकूं जमा क्या चीज है माता, फलक का दिल हिलाऊं मैं ॥ इजाजत ॥ ८ ॥

## भजन ७९

( गुरु गोविन्दसिंहजी के दो बचो का प्यारा धर्म )

॥ टेर ॥ करदो कतल खुशी से हमको उजर नहीं है, प्यारा है धर्म अपना जितना की सर नही है होने को हैं न मुसलमां दो बन्धु मे से कोई, दीवार मे चुनेगे इसका भी डर नही है॥ करदो ॥१॥ पाबन्द धर्म के है, चुन जायेंगे खुशी से, दोनों को इसकी परवाह बिलकुल इधर नही है ॥ करदो ॥ २ ॥ माता पिता हमारे, सिखला चुके है हमको, मरना सभी को होगा कोई अमर नही है ॥ करदो ॥ ३ ॥ जिसने मनुष्य होकर, रक्षा न धर्म की कीनी, सींगो से हीन पामर पशु है वह नर नही है ॥ करदो ॥ ४ ॥ हम धर्म बेच अपना, लेंगे न जिन्दगी को, हैं राज के न भूखे दरबार जर नही है ॥ करदो ॥ ५ ॥ होता रहेगा जब तक जुल्मो सीतम तुम्हारा । इसका भी अन्त समझो, ईश्वर किधर नही है ॥ करदो ॥ ६ ॥

## भजन ८० ( कवाली )

॥ टेर ॥ धर्म के साथ इस जग मे मोहबत हो तो ऐसी हो । दिया सर तेज बहादुर ने, न सर देने से वो झिझके । धर्म जब नाश होता हो हिफाजत हो तो ऐसी हो ॥ धर्म ॥ १ ॥ गुरु गोविन्दसिहजी के दो लड़के, धर्म पर हो गये कुरवान सुनहरि गुफतगू

उनकी, इबारत हो तो ऐसी हो ॥ धर्म ॥ २ ॥ न छोडा धर्म दोनों ने, चुन गये दीवारों मे, बसीसर हिन्द जा देखो, इमारत हो तो ऐसी हो ॥ धर्म ॥ ३ ॥ न छोड़ा धर्म पूरन ने, गिरा-कूवे कटाकर हाथ, लड़कपन में, ये लडको की जो आदत होतो ऐसी हो ॥ धर्म ॥ ४ ॥ पद्ममनी धर्म की प्यासी, न हरगिज धर्म से हारी, जमाने मे नारी पतिव्रता हो तो ऐसी हो ॥ धर्म ॥ ५ ॥ करो एक ओ३म की पूजा, न कोई और है दूजा । जपो एक ओ३म तर जावो, इजाजत हो तो ऐसी हो ॥ ६ ॥

## भजन ८१

॥ टेर ॥ उड़ जायगा रे हंस अकेला, दो दिन का जग मे मेला । राजा भी जायेंगे जोगी भी जायेंगे, गुरु भी जायेगा चेला । मात पिता भाई बन्धु भी जायेंगे और रुपैयों का थैला ॥ उड़जाय ॥ १ ॥ मेवा भी जायगा मिसटान भी जायगा गुठी भी जायेगी बेला. तन भी जायगा, धन भी जायगा, तू क्यो हुवा है गेला ॥ उडजाय ॥ २ ॥ तूं भी जायगा, मैं भी जाऊंगा, ये सब माया का खेला । कोडी कोड़ी माया जोड़ी संग चलेना धेला ॥ उड़ जाय ॥ ३ ॥ साथी साथी पार उतर गये, तू क्यों रहा अकेला रामनाम निश काम भजो मन बीत जायगा बेला ॥ उड़ जाय ॥ ४ ॥ एक दिन ऐसा आवेगा बन्दे बीखर जायेगा मेला, कहत कबीर सुनो भाई साधो, सुकृत करले गेला ॥ उड़ जाय ॥ ५ ॥

## भजन ८२

टेर—कर किरपा पार उतारियो, मेरी टूटी सी कीस्ती है ।

तुम अविनाशी अजर अमर हो, सारे भूमंडल के घर हो, सबके भीतर और बाहिर हो कारीगर बड़े भारी हो.रची अलख सकल सृष्टी है ॥मेरी॥१॥ सबका न्याय करो जगराई बिन वजीर और बिना सिपाही, करो फैसला कलम न स्याही. ऐसे न्यायकारी हो, नहीं गलती पड सकती है ॥मेरी॥२॥ हमने दुख भोगे हैं भारी, बहुत

हुई दुर्दशा हमारी, अब हम आये शरण तुम्हारी, तुम जग हित-कारी हो, तारो तो तर सकती है ॥मेरी॥३॥ बिन कृपा करुणा निधि तेरी, कुछ नही पार बसावे मेरी, तेजसिंह भारत की बेडी, काट सभी दुख टारियो, जो हृदय कुमति बसती है ॥मेरी॥४॥

## भजन ८३

टेर - कर गुजरान गरीबी मे, मगरूरी किसपे करता है।
वस्तु नाशवन्त है जग मे, ममता क्यो तूं धरता है, मट्टी चुन चुन महल बनाया, बन्दा कहे घर मेरा है ॥कर॥१॥ ना घर तेरा ना घर मेरा चिड़ीयां रैन बसेरा है, इस दुनियां मे कोई नही अपना, अपना २ कहता है ॥कर॥२॥ कच्ची मिट्टी का बना पुतला, घड़ी पलक मे ढ़लता है। इस दुनिया के नाटक चेटक देख भटकता फिरता है ॥कर॥३॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो प्रभु नाम नही रटता है ॥कर॥४॥

## भजन ८४

टेर—प्रभु भज प्रभु भज मन बावरे, फिर बार २ तुझे मिले न ऐसो शुभ दाव रे। मानुष जन्म तूं पा गया, मोका भला ये आ गया, इसको जा तूं गमा गया फिर मिले ना बारम्बार रे ॥प्रभु॥१॥ सब योनियो मे भटकना है, नरक जेरे लटकना है, रो २ के सर पटकना है, मत छोड करसे लाव रे ॥प्रभु॥२॥ यह जग जुवा का खेल है, इन तिलो मे ना तेल है, संसार मीठी जेल है, मत जेल मे दे तूं पांव रे ॥प्रभु॥३॥ चोला मिला है कीमती, मिलती है इसी से सद्-गति, क्यों न भजता है तूं श्री पति, तुलसी न और उपाय रे ॥प्रभु॥४॥

## भजन ८५

टेर— छोड मन तूं मेरा मेरा अन्त में कोई नहीं तेरा—
धन कारण भटकियो फिरयो रचा नया नित ढंग, ढूंढ़ २ कर पाप कमाई, चली न कोडी संग, होय गया मालिक बहु तेरा ॥छोड़॥१॥

टेढी बांधी पागड़ी बना छबिला छैल, धरती पर पग गिन २ रखिया, मोत सिरोने गेल, बखेरा हाड हाड तेरा ।।छोड़।।२।। नित सावण से न्हाइयो, इत्तर फुलेल लगाय, सजी सजाई पूतली तेरी गई मसाने जाय, जला कर भस्म किया ढेरा ।।जोड़।।३।। मदमाता करड़ो रयो। राखया राता नैन, आया को आदर नहीं कीनो, मुख नहीं मीठा वैन, अन्त जमदूत आन घेरा ।।छोड़।।४।। पर धन पर नारी तकी, पर चरचा सुं हेत, पाप पोट माथे पर रखली, मूर्ख रहा अचेत, होय फिर नरकों में डेरा ।।छोड।।५।। दुर्लभ देही खोदई, कर्म किया बदकार, हू हू करतो ही मरियो तूं गयो जमारो हार, पड़ा फिर जन्म मरण फेरा ।।छोड़।।६।। हरिनाम लीनो नहीं, नहीं सतसंग सुं नेह, जहर पियो अमृत तज दीनो, पड़ी बुद्धि पर खेह। श्वांस सब व्यर्थ गया तेरा ।।छोड़।।७।। काम क्रोध मद लोभ तज कर अन्तर में चेत, मैं मेरो को छोड़ हृदय से कर श्री प्रभु से हेतु जन्म फिर सफल होय तेरा ।।छोड।।८।।

## भजन ८६ (गजल सोहनी)

टेर—जन्म वो किस अर्थ का है, देह है किस काम की। रट लगाई है नहीं जिसने हरि के नाम की।

अन्धकार अज्ञान माया स्वप्ने मे आते नहीं जिनके मन मे लग रही है, लगान प्रभु के नाम की ।।जन्म।।१।। जिनको ईश्वर ने दिया है, प्रेम भक्ति का प्रसाद। उनको कुछ इच्छा नहीं है इन्द्रादिक के धन धाम की ।।जन्म।।२।। प्रेम है मेरा पिता, और भक्ति मेरी मात है। यह जुगल जोडी है, मेरे हृदय के विश्राम की ।।जन्म।।३।। मैं सदा सेवक रहूं और तुम सदा स्वामी रहो। आरजू हर रोज है, बस यही श्री भगवान् की ।।जन्म।।४।।

## भजन ८७

टेर—जोबन धन पावणा, दिन च्यारा, या को गर्व करे सो गवांरा हाड मांस का बना पींजरा, भीतर भरा भंडारा, रंग पतंग लगायो

ऊपर, कारीगर करतारा ॥जोवन॥१॥ पशु चाम की बनी पनैया, नोबत और नगारा, या देही को कुछ ना बनेगो, समझत नहीं रे गवांरा ॥जोवन॥२॥ एक लख पुत्र सवा लख नाती, पुत्र पौत्र परिवारा, ऐसा मर्द गर्द में मिल गया, लंका का सरदारा ॥जोवन॥३॥ ये संसार हाट का मेला बणिज करो व्योपारा, कहत कबीर सुनो भाई साधो, हरिभज उतरो पारा ॥जोवन॥४॥

## भजन ८८

टेर—तजो जी मन हरि विमुखन को संग—

जिनके सग कुमति उपजत है परत भजन में भंग ॥ कहा होय पयपान कराये विष नही तजत भुजंग ॥तजो॥१॥ काग ही कहा कपूर चुगाये, श्वान नहाये गंग ॥ खर को कहा अरग जालेपन, मरकट भूषण अंग ॥तजो॥२॥ गज को कहा नहायो सरिता, बहुरि धरे खेही छंग । पान पतित बान नहीं छेदत, रीतो करत निखंग ॥तजो३॥ सूरदास खल कारी कामरी, चड़त न दूजो रंग ॥तजो॥४॥

## भजन ८९

टे—तुम देखो रे लोगों, भूल भुलैया का तमासा ।

ना कोई आता, ना कोई जाता । यही जगत का नाता, कौन किसी की बेन भानजी, कौन किसी का भ्राता ॥देखो॥१॥ देहली तक तिरिया का नाता, पोली तक का माता । मरघट तक के संग बराती, हंस अकेला जाता ॥देखो॥२॥ लट्ठा पहरे बुक भी पहरे । पहरे मलमल खासा, शाल दुसाले सब ही ओढ़े, अन्त खाक मे बासा ॥देखो॥३॥ कोडी २ माया जोडी, जोड़ा पांच पचासा कहत कबीर सुनो भाई साधो संग चले नहीं माश ॥देखो॥३॥

## भजन ९०

टेर—दम आवे ना आवे अजब क्या है—

आना हुवा तो जाना भी होगा, ईश्वर का इसमे गजब क्या है ॥दम॥१॥ विषयो मे फंस के भलाई को भूला, हरामी को हरि का

अदब क्या है ॥दम॥२॥ झूठे झमेले का मेला लगा है, सच्चा सा सूजे सबब क्या है ॥दम॥३॥ रोटी से राजी नहीं तूं है शंकर, बता पाजी तेरी तलब क्या है ॥दम॥४॥

## भजन ६१

टेर—दम का नहीं भरोसा, करले चलने का रे, तन पींजरे से निकल जायगो, पल में पंछी प्राण रे।

चलते फिरते सोवत जागत, करत खान अरु पान रे, छिन छिन छिन में आयु घटत तेरी, होत देह को हान रे ॥दम॥१॥ माल मुल्क और सुख सम्पति में, क्यों हुवा गलतान रे, देखत देखत विनश जायगो, मत कर मान गुमान रे ॥दम॥२॥ इस जग में कोई घड़ी न राखे, ये निश्चय तूं जान रे, अबहु छोड़ कपट कुटलाई. मूर्ख नर अज्ञान रे ॥दम॥३॥ टेर चितावे ज्ञान बतावे, गीता वेद पुराण रे, चरणदास सुखदेव कहत है हरि नाम उर ठान रे ॥दम॥४॥

## भजन ६२

टेर—नाथ ये डाली होय कबूल।

हृदय वाटिका से चुन लाया, भक्ति भाव के फूल। मेवा का कुछ मेवा लाया तेरी रुचि अनुकूल ॥नाथ॥१॥ पहले इसमे बहुत जमे थे, थूहड़ और बंबूल, पर तेरी करुणा कटाक्ष से किया इन्हें निमूंल ॥नाथ॥२॥ अश्रु वारि से सजी वाटिका, लगा कड़ा महसूल, कांटो से छिद गये हाथ ये, तब आये फल फूल ॥नाथ॥३॥ आस पवन मे डाली डाली रही नाथ ये भूल, चरण कमल जब तेरे आवे, महनत होय वसूल ॥नाथ॥४॥

## भजन ६३

टेर—वृथा धन वैभव सारा है, प्रेम ही मुझको प्यारा है।

चाहे जितने मूल्य का मुझ को दे उपहार, किन्तु न देवें प्रेम से, तो मुझे नहीं स्वीकार, प्रेम से सब कुछ हारा है ॥प्रेम॥१॥ बस मे

अपने कर सके न कोई मुझको वीर, प्रेमी मेरे पांव में डाल सके जंजीर, प्रेम पर वारा न्यारा है ॥प्रेम॥२॥ मुझ पर ही निर्भय रहे, ले मेरा ही नाम, मिलता है उस जीव को निश्चय मेरा धाम, वही पाता छुटकारा है ॥प्रेम॥३॥ फल सारा देकर मुझे, करता जो नर-कर्म, पालन करता है वही जग मे सच्चा धर्म, उसी ने जन्म सुधारा है ॥प्रेम॥४॥ प्रेमी होकर जो मेरा, है मुझमें अमुक्त, बस वही मेरा है भक्त और मैं हूँ उसका भक्त, भक्त ही मुझे दुलारा है ॥प्रेम॥५॥

## भजन ६४

टेर—छोड़ो न तुम धर्म को चाहे जान तन से निकले, सच्चा सखुन हो लेकिन सीरीदहन से निकले।

ईश्वर कहां है भाई, अफसाना हो गये क्या माता वो कोशल्या के जो थे वतन से निकले ॥छोड़ो॥१॥ चुनलो धरम करम को, वाहरे जवानी में गुल, नहीं तो खिजामे रोती, बुलबुल चमन से निकले ॥छोड़ो॥२॥ हर वक्त मोत सिर पर चल लेले तोबा भाई, भक्ति विनय की करलो, जितनी इस तन से निकले ॥छोड़ो॥३॥ पाया मनुष्य का चोला, इसकी बिचारो कीमत, ऐसा जतन तो करिये, अविचार मन से निकले ॥छोड़ो॥४॥ संगत सज्जनो की प्यारो करनी सदा भली है, जिससे कुवासना मल, अन्तःकरण से निकले ॥छोड़ो॥५॥ उपकार ऐसा करिये संसार कीर्ति गावे, स्वार्थ हो अलहदा, मन से वचन से निकले ॥छोड़ो॥६॥ 'रहना नही किसी को, इस लोक मे सदा है, कर्त्तव्य के साथ त्रुटि, राधा कृष्ण से निकले ॥छोड़ो॥७॥

## भजन ६५

टेर—क्या तन माजतारे, आंखिर माटी में मिल जाना।

माटी ओढन माटी पहरन, माटी का सिरहाना। माटी का कलबूत बनाया, जैसे भवर समाना ॥क्या॥१॥ माटी कहे कुमार से, क्या तूं रुंधे मोय एक दिन ऐसा आवेगा प्राणी मैं रूंधूंगी तोय॥क्या॥२॥

फाटा चोला भया पुराना, कब लग सीवें दरजी, दिलका मरहम कोई न मिल्या, जो मिलया अलगर्जी ॥क्या॥३॥ दिल के महरम सतगुरु मिल गये उपकारन के गरजी, नानक चोला अमर भयो जो, सन्त मिल गये दरजी ॥क्या॥४॥ चुन चुन लकड़ी महल बनावे, बन्दा कहे घर मेरा । ना घर मेरा ना घर तेरा चिड़िया रैन बसेरा ॥क्या॥५॥

## भजन ९६ (गजल)

टेर—हमारी एक विनय तुम से, दयामय दीन हितकारी, मिटावो मेरे हृदय की अविद्या रूप अंधियारी ।

प्रकाशित ज्ञान अपने का, हृदय में कीजिये सूरत । मिले कल्याण का रस्ता, बने हम सुख के अधिकारी ॥हमारी॥१॥ गया है छूट वो मारग हमारे पूर्व पुरुषों का, बिना उसके हमारी हो गई दुर्दशा भारी ॥हमारी॥२॥ हमारा धर्म वैदिक था, उपासक आपके हम थे, हुवे अब पन्थ नाना ही, इष्ट और धर्म औतारी ॥हमारी॥३॥ अहिंसा त्याग चोरी था हमारे पूर्व पुरुषों का । वहां हिंसक व बट-मारी, शरावी और जुवारी ॥हमारी॥४॥ जहां ऋषि मुनि थे ब्रह्म-चारी, पुरुष नारी सदाचारी । वहां अब प्रायः नरनारी, हुवे कुटिल और व्यभिचारी ॥हमारी॥५॥ यहां के दीन और दुखिया, नहीं इमदाद पाते हैं । मुशन्डे सांड और अरु वैश्या, उड़ावें माल बदकारी ॥हमारी॥६॥ मचा अन्धेर अब ऐसा, हवा बदली जमाने की । तुम्हीं पर आशा है भारी, तुमही पितु मात महतारी ॥हमारी॥७॥ तुमही हो धर्म के पालक, अधर्मी दुष्ट कुल घातक, समझ 'बलदेव' निज बालक, बचावो वेग बलधारी ॥हमारी॥८॥

## भजन ९७

॥ टेर ॥ मेरी सुनियो नाथ पुकार, सब की रक्षा करने हारे । यहां थी पहले धर्म की बहार, अबदी सबने हिम्मतहार, होगा तमसे ईश सुधार, सबको धीरज बन्धाने वाले ॥ मेरी ॥ १ ॥ पहले यहां

पर थे ब्रह्मचारी, उनकी जगह हुवे व्यभिचारी। वे वेश्या लगती जिनको प्यारी, ऐसा पाप कमाने वाले ॥ मेरी ॥ २ ॥ हैगी तुमसे ईश पुकार, नैया करो हमारी पार। ये तो डोलत है मंझधार, बेड़ा-पार लगाने वाले ॥ मेरी ॥ ३ ॥ कहता रामप्रसाद ये टेर, मेरी दशा लीजिये फेर। इसमे कभी न कीजे देर, तुमने बड़े बड़े काम सम्भाले ॥ मेरी ॥ ४ ॥

## भजन ६८ ( राग बनजारा )

॥ टेर ॥ तूं है प्रभु नाथ हमारा, तूं ही दुख से छुड़ावन हारा। तूं सचिदानन्द अनुपम, हम हैं सारे अधमा-अधम, जी रखें तेरा ही एक सहारा ॥ तू है ॥ १ ॥ तुम सब कुछ जानन हारे, हम मोह मे है मतवारे, जी तुम्हे सब विधिनाथ बिसारा ॥ तू है ॥ २ ॥ तुम हो करुणा सागर स्वामी, हम क्रोधी भी और कामी, जी मैं तो न्याय पे तेरे बलिहारा ॥ तू है ॥ ३ ॥ तुम्हें बुद्धि व मन और बानी नही पावें साधारण ज्ञानी ॥ जी ॥ तेरी महिमा है अपरम्पारा ॥ तू है ॥ ४ ॥ प्रभु ये धर्म की नाव हमारी, प्रभु डोलत है मझधारी ॥ जी ॥ गहरी नदिया है दूर किनारा ॥ तू है ॥ ५ ॥ हमने बन्धु भी सब अजमाये, अब तेरी शरण मे आये ॥ जी ॥ कहे पाठक ये दास तुम्हारा ॥ तू है ॥ ६ ॥

## भजन ६६

॥ टेर ॥ दीनानाथ तुम्हारा ही सहारा हमें, यहां सूझे न कोई हमारा हमे।

अपने स्वार्थ के है सब साथी, नही दीखे कोई दिल दारा हमे ॥ ॥ दीना ॥ १ ॥ पडी भंवर बीच नैया पुरानी, कीजे नाथ अब पारा हमे ॥ दीना ॥ २ ॥ पतित उधारन कहाये जगत मे फिर क्यो बिसारा हमे ॥ दीना ॥ ३ ॥ काम क्रोध अरु लोभ मोहने, सब विधि नाथ बिगाड़ा हमे ॥ दीना ॥४॥ बालकपन से आज तलक प्रभु, तुमने ही तो संभारा हमे ॥ दीना ॥ ५ ॥ ढूंढ फिरे हम सारे

जहां मे, मिलान तुझसा प्यारा हमें ॥ दीना ॥ ६ ॥ अन्धकार मे हमे हटावो ज्ञान का दो उजियारा हमें ॥ दीना ॥ ७ ॥ भव सागर से पार लगावो, जलदी से दो छुटकारा हमे ॥ दीना ॥ ८ ॥ बलदेव हूँ और ना चाहिये कछु, काफी तुम्हारा ही सहारा हमे ॥ दीना ॥ ९ ॥

## भजन १००

॥ टेर ॥ मेरी पड़ी भवर मे नैया, नाथ इसे टारदे टारदे टार । नहीं आवे नजर किनारे, हम इसीसे हिम्मत हारे, दुखदें तीनों ताप हमारे, कृपा कर इन्हे टारदे टारदे टार ॥मेरी॥१॥ मेरे पांचों तो वैरी सग में, नही बाहिर भीतर अंग में, कर दिया इन्होंने अति तग में, नाथ इन्हें मारदे मारदे मार ॥ मेरी ॥ २ ॥ यह मनुष्य का देह दुषवार है, यह मोका न बारम्बार है, हे ईश्वर तूं सर्वाधार है, जीवन का हमे सारदे सारदे सार ॥ मेरी ॥ ३ ॥ जो तेरे दर पर आवे वो मन इच्छा फल पावे , पद तेजसिंह गावे हमे भी फल चारदे चारदे चार ॥ मेरी ॥ ४ ॥

## भजन १०१

तुम सुनो दीन के नाथ, विनय एक मेरी ।
अब कृपा करो भगवान शरण में तेरी ॥ टेर ॥

यह दास आपकी चरण शरण मे आया, रख लीजे दीनानाथ विश्वपति राया, तव नाम अन्त अपार वेद मे गाया, गुण गावत ऋषि मुनि पार नही पाया, मैं क्या वर्णन कर सकूं अल्प मति मेरी ॥ तुम ॥ १ ॥ तुम निर्विकार निर्मल पवित्र हो स्वामी, मै महा-मलीन मतिमंद कुटिल खल कामी, तुम हो सच्चिदानंद सेवग सकल घटयामी, मोये कीजिये नाथ अब शुद्ध ज्ञान अनुगामी, देओ आनंद पद मे बास त्रास निरवेरी ॥ तुम ॥ २ ॥ इस जग में जन्म मरन महादुख पाया, लख चोरासी मे फिरत फिरत घबराया, तव नाम अन्त अपार वेद में पाया, करुणानिधि दीनदयाल दया कर

आया, काटो करुणामय कर्म कठिन की वेड़ी ॥ अब ॥ ३ ॥ मैं किसे सुनाऊं व्यथा आपने मनकी, यहां अपना कोई नहीं, आश करू मैं जिसकी । निज स्वार्थ को संसार आश करे धन की, तुम जानत हो सब पीर आपने जनकी, अति आरत है बलदेव कहत ये टेरी ॥ अब ॥ ४ ॥

## भजन १०२ (दादरा)

॥ टेर ॥ प्रभु नैया किनारे लगादो जी —

सोये पड़े हैं सारे खिवैया, निद्रा से इनको जगा दो जी ॥ प्रभु ॥ १ ॥ डोल रही है नैया भंवर में, करुणा हस्त बढ़ा दो जी ॥ प्रभु ॥ २ ॥ डूबने में अब कुछ कसर नहीं है, देकर सहारा बचा दो जी ॥ प्रभु ॥ ३ ॥ भटक रहे हैं अन्धकार मे, भूलो को राह बता दो जी ॥ प्रभु ॥ ४ ॥ वैदिक मार्ग पर, हम सबको प्रभु फिर से आरूढ़ करा दो जी ॥ प्रभु ॥ ५ ॥ सत्य धर्म की देकर औषधि, मुरदो को जिन्दा करा दो जी ॥ प्रभु ॥ ६ ॥ कहतवा बनीने, दुखित किये है, इनको यहां से भगा दो जी ॥ प्रभु ॥ ७ ॥ सालिगराम प्रभु नैय्या हमारी, जलदी से पार लगा दो जी ॥ प्रभु ॥ ८ ॥

## भजन १०३

॥ टेर ॥ तुमही रक्षक हो महाराज, दीनानाथ कहाने वाले—

हम तो पापो मे हैं लीन. कुछ नही रहा ठिकाने दीन । बन गये वुद्धि विवेक विहीन, विष रस पान कराने वाले ॥ तुम ॥ १ ॥ तुम ही सब के हो आधार, जाना हमने इसका सार, पूरा न्याय विवेचन धार, हो तुम न्याय चुकाने वाले ॥ तुमही ॥ २ ॥ देते दुष्ट जनो को दंड, कर के धारण रूप प्रचंड, तुम पै रुद्र प्रभाव अखंड, क्या गुण गावें गाने वाले ॥ तुमही ॥ ३ ॥ हम सब तुम्हरी हैं सन्तान, अपना चाह रहे कल्याण । पाठक त्यागो भ्रम अज्ञान, हो सब तुम्हरे ध्याने वाले ॥ तुमही ॥ ४ ॥

## भजन १०४

॥ टेर ॥ करियो स्वीकार विनती नाथ हमारी—

आनन्द सुधा बरसावो, सब के दुख दूर भगावो, कहावो हरि हितकार ॥ बिनती ॥ १ ॥ गौरव के दिवस दिखावो, व्रत शील सुबोध जनावो, करावो पर उपकार ॥ विनती ॥ २ ॥ ऋजु मारग मांही चलावो, नित नीके कर्म करावो, करावो विविध प्रकार ॥ विनती ॥ ३ ॥ माया से मोह छुड़ावो, करुणाधम को अपनावो, लगावो भवनिधि पार ॥ विनती ॥ ४ ॥

## भजन १०५

विन आपके प्रभुजी कोई नहीं हमारा।
है आपका ही केवल हमको बड़ा सहारा ॥ टेर ॥

हालत हमारी स्वामी, अबतर बहुत हुई है, सुख सम्पदा ये हम से, कर गई है किनारा ॥ विन ॥ १ ॥ आफत आजकल जो भारत पर आ रही है उसको किसी ने अब तक दिल में नहीं विचारा ॥ विन ॥ २ ॥ ताऊन और कहत ने, लाखों को मार डाला, सदा बस्तियो को भूचाल ने उजाडा ॥ बिन ॥ ३ ॥ थर थर लरजने लगता है, जब खोफ से कलेजा, आंखो में कांगड़े का, बहता है नजारा ॥ विन ॥ ४ ॥ मातम कहासा भारत. अब बन रहा है हरसू, घर घर से आ रहा है. आहो बुका का नारा ॥ विन ॥ ५ ॥ सोने की हाय भुमि में, रहने वाले इन्सान, फाके से फाका करके. करते है गुजारा ॥ बिन ॥ ६ ॥ पंदरा बरस से कम की है बीस लाख वेवा, नित शोक में पति के करती है हा हा कार ॥ विन ॥ ७ ॥ पांच पाच बरस की कन्या जिस देश मे विवाह हो। डूबे न फिर भला क्यों उस देश का सितारा ॥ विन ॥ ८ ॥ ऋषियो की हाय सन्तति, मूर्ख बनी फिरे है। हालत को देख इनकी फटता जिगर हमारा ॥ विन ॥ ९ ॥ सालिग की है दयामय, तुम्ही से विनय यही है। भारत निवासियो का, कर दुख दूर सारा ॥ बिन ॥ १० ॥

## भजन १०६

॥ टे ॥ बिनती कर दीनदयाल की, जो है सब का हित कारी—
नही भरोसा है पलभर का, काम न आवे कोई घर का। सुमरन करले जगदीश्वर का, आदत छोड़ कुचाल की, मन में कुछ समझ अनाड़ी ॥ जो ॥ १ ॥ जग में कोई नहीं है तेरा, जीते जी का सभी बखेड़ा। क्या करता है मेरा मेरा, बातें खराब ख्याल की, इसमे ही उमर गुजारी ॥ बिन्ती ॥ २ ॥ काम क्रोध मद लोभ बिसारो, दशों इन्द्रियां अपनी मारो, सत्य धर्म को मन में धारो, फासी ममता जाल को तोड़ो हो मुक्ति तुम्हारी ॥ जो ॥ ३ ॥ बाग बगीचा किला तबेला, राजपाट तज सभी झमेला, आखिर जायेगा आप अकेला, घडी आवे जब कालकी, पड़ी दौलत रहे मुरारी ॥ जो ॥ ४ ॥

## भजन १०७

प्रभु को छोड़कर तूंने लगन किससे लगाई है।
हुवा नादान क्यो ऐसा अकल क्या बेच खाई है ॥ टेर ॥

जो है सब सृष्टी का पालक, भुलाया उसको तू मूर्ख, बुतो को पूज कर प्यारे नफा क्या तूने पाई है ॥ प्रभु ॥ १ ॥ जो है हर वस्तु में व्यापक, ईश निराकार अविनाशी। बनाकर उसकी जड मूरति मंदिर मे जा बिठाई है ॥ प्रभु ॥ २ ॥ वह है मौजूद सब घट मे, हमेशा देखता सब को, बदी नेकी का फलदेता, वह ईश्वर न्याय कारी है ॥ प्रभु ॥ ३ ॥ नही वह जन्म मृत्यू के कभी बन्धन मे आता है। बताकर जन्म क्यो उसका, वृथा तुहमत लगाई है ॥ प्रभु ॥ ४ ॥ छुटा नही मैल है मनका, बहाया लाख तिरबेणी, लिखाया नाम सन्तो मे, भरी दिल मे खुटाई है ॥ प्रभु ॥ ५ ॥ राम और कृष्ण सत पुरुषो की, क्यो निन्दा करे मूर्ख। बनाकर स्वाग फिर उनका हंसी तेने कराई है ॥ प्रभु ॥ ६ ॥ हजारो दीन और दुखिया, न पाते एक टुकड़ा तक। तें दे दे दान दुष्टो को वृथा दौलत लुटाई है॥ प्रभु॥७॥

जरा अब होश में आ जा, उठा गफलत के पड़दे को। भजन बलदेव ईश्वर का, हमेशा खुश नमाई है ॥ प्रभु ॥ ८ ॥

## भजन १०८ (राग बनजारा)

॥ टेर ॥ सग धर्म ही चलने हारा, कोई दमका रैन गुजारा।

करो होसलो अब भी जागो, गफलत की निन्द्रा को त्यागो ॥ जी ॥ रखो प्रभु प्रीतम का सारा ॥ सग ॥ १ ॥ जब मृत्यु वारंट ले आवे, घड़ी पल नहीं टलने पावे ॥ जी ॥ रोवे जिवडा हो दीन विचारा ॥ सग ॥ २ ॥ रोवे सब दिन माय तुम्हारी, छटे मास बहनिया प्यारी ॥ जी ॥ त्रिया नयन दो दिन जल धारा ॥ संग ॥ ३ ॥ करो दान धर्म कुछ प्यारो, अपने अन्त करण को सुधारो ॥ जी ॥ चूका समय बारम्बारा ॥ संग ॥ ४ ॥ हरिश्चन्द्र से सतव्रतीधारी, विके आप भी संग सुत नारी ॥ जी ॥ पर धर्म से पग नहीं टारा ॥ सग ॥ ५ ॥ विद्यादान है सुखकारी, बढ़ कर गुरुकुल से अधिकारी ॥ जी ॥ पाठक तन मन धन क्यों न वारा ॥ संग ॥ ६ ॥

## भजन १०९

जपो जगदीश को प्यारे, वही मुक्ति का दाता है।

वही पालन करे सबका, वही सबका संगाता है ॥ टेर ॥

सिवा उसके न है कोई, है तू कोई और या जग में, न बेटा है न दादा है, न बन्धु है न भ्राता है ॥ जपो ॥ १ ॥ करे अभिमान तूं धन का, न तेरे साथ जाता है, न जावें साथ रथ हाथी, धर्म ही साथ जाता है ॥ जपो ॥ २ ॥ पड़ा गफलत में क्यो सोवे, सहर अब होने वाला है। सफर परलोक का करले, अभी वो काल आता है ॥ जपो ॥ ३ ॥ सता मत बेगुनाहों को, दुखा मत चित दीनो का। सताया जायगा वो भी, किसी को जो सताता है ॥ जपो ॥ ४ ॥ भजन बलदेव ईश्वर का, हमेशा चाहिये करना। वही सब का है पितु माता, वही सब का संगाता है ॥ जपो ॥ ५ ॥

## भजन ११०

टेर—अरे मतिमन्द अज्ञानी, जन्म हरि भक्ति बिन खोया। बिगाड़ा काम अपने को रहा अज्ञान में सोया।

पड़ा परदा जिहालत का, अकल की आंख पर तेरे। सुधा के खेत मे तूने जहर का बीज क्यो बोया ॥जन्म॥१॥ विषय और भोग मे फसकर न कर बरबाद जीवन को। विमुख निज ईश से होकर, वृथा सिर भार ही ढोया॥जन्म॥२॥भलाई खल्क की खातिर तुझे भेजा था मालिक ने, मगर अफसोस उलटा ही, चला तूं जानकर सोया ॥जन्म॥३॥ जो करना फर्ज था तेरा, किया तूने नहीं मूर्ख, चला आखिर को दुनियां से, तो फिर बलदेव क्यो रोया ॥जन्म॥४॥

## भजन १११

टेर—प्रभु सुमरिन बिन गोते खावोगे।

क्या लेकर तूने जन्म लिया है, क्या लेकर चले जावोगे ॥प्रभु॥१॥ यह तन है कागज की पुड़िया बूंद पड़त गल जावोगे ॥प्रभु॥२॥ मुट्ठी बांधे आये जगत मे, हाथ पसारे जावोगे ॥प्रभु॥३॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो, हरि नाम बिना पछतावोगे ॥प्रभु॥४॥

## भजन ११२ (लाल रत्न की)

टेर—ओ३म् जपन क्यो छोड़ दिया तूने।

काम न छोड़ा क्रोध न छोडा, सत्य वचन क्यो छोड़ दिया ॥ओ३म॥ ॥ १ ॥ झूठे जग में दिल ललचा कर, असली वतन क्यो छोड़ दिया ॥ओ३म॥२॥ कोड़ी को तो खूब संभाला, लाल रत्न क्यों छोड़ दिया ॥ओ३म॥३॥ जिस सुमिरन से अति सुख पावे, तिन सुमरिन क्यों छोड़ दिया ॥ओ३म॥४॥ खालिश एक प्रभु भरोसे, तन मन धन क्यों न जोड दिया ॥ओ३म॥५॥

## भजन ११३

टेर—प्रभु से प्रीति लगावोजी, ऐसा समय न पावो।

जिसने रचा है ये भू मण्डल, उसको घट मे बसाओजी ॥ऐसा॥१॥
चकित हो लख जिसकी रचना, उसही के गुण गावोजी ॥ऐस॥२॥
देश हितैषी, समाज हितैषी, सब ही मिल कर आवोजी ॥ऐस॥३॥
निश्चल हो आडम्बर छोड़ो, सत्य से प्रीति लगावोजी ॥ऐसा॥४॥
ताता धीन धीन ता थैया मे, मतना समय गमाओजी ॥ऐसा॥५॥
सब जग को समदृष्टि से देखो, धर्म का लाभ उठावोजी ॥ऐसा॥६॥
देश भक्ति वा शास्त्र भक्ति की, विमल ध्वजा फहरावोजी ॥ऐसा॥७॥
अमली जीवन अपना संवारो. तब पाठक सुख पावोजी ॥ऐसा॥८॥

## भजन ११४

टेर—मुख भजन करन को दीना, नर छोड झूठ तोफान को ।
सत्य कहे नहीं सत्य सुनाता, झूठ साची मे क्या पाता, नित अभ्यक्ष मांसदिक खाता. दधि तज मदिरा पान को, धिक्कार जगत मे जीना ॥ मुख ॥१॥ वेदो का नहीं करे उचारण, लगा पुरानो मे सरमारन, होगा यूं भव निधि उधारन, भर उर मे अभिमान को. बनना चाहे परवाना ॥ मुख ॥ २ ॥ आंखें जती सती लखने को, सन्तों के दर्शन करने को आप लगे रंडी तकने को, खो बैठे ईमान को, क्यो ऐसा अधर्म कीना ॥ मुख ॥ ३ ॥ चरण दिये सत पर चलने को, दौलत दीनन के पालन को, पीटन लागे कंगाल न को, हाथ दिये थे दान करन को, मत खेल जुवा मत हीना ॥ मुख ॥ ४ ॥ कान दिये ब्रह्मज्ञान सुनाकर, ठुमरी टप्पे सुरता जाकर, गीसा कहे चेत मे आकर, धर ईश्वर के ध्यान को, सत् धर्म चाहिये चीना ॥ मुखं ॥ ५ ॥

## भजन ११५

टेर—उस जगदीश को रे, मन से कभी ना भूलो प्राणी ।
आदि जगत मे सकल विश्व की, रचना कैसी कीनी । बालक और वृद्ध नही किना, युवा अवस्था दीनी ॥उस॥१॥ पुनि मैथुनी सृष्टि होने का नियम किया निरधार । गर्भवास मे रक्षा करके, किया

अधिक उपकार ॥उस॥२॥ अग्नि और अदित्य अंगीरा, वायु ऋषि के द्वार, ऋग यजु साम अथर्व, संहिता प्रगट करी है चार ॥उस॥३॥ एक पिता की जितनी सन्तति, सबका सम अधिकार। इसी नियम को धारण करके, वेद का करो विचार ॥उस॥४॥ ईश्वर रचे पदार्थ जैसे, सबके लिये समान। ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शुद्र को तैसे ही वेद विधान ॥उस॥५॥ सूय चन्द्रमा अग्नि वायु जल, जिनसे निश दिन काम। परम पिता ने कृपा दृष्टि से दिया सभी बेदाम ॥उस॥६॥ उपकारी जीवो को रचके, सुख हम को अति दीना। जिनको मार २ कर खाते, मरघट पेट ही कीना ॥उस॥७॥ राधा शरण मनुष जन्म मे, प्रभु से चित लगाई, आवागमन के दुख से छूटो, फिर पीछे पछताई ॥उस॥८॥

## भजन ११६

टेर—मेरी विनती सुनो कर ध्यान।

गृहस्थाश्रम ही सबसे श्रेष्ठ है, क्या कोई करे बखान। पुरुष तो है घर की शोभा, पुरुष की स्त्री जान ॥मेरी॥१॥ स्त्री की पतिव्रत है शोभा, रक्षा करे भगवान्। दोनो की शोभा प्रीति परस्पर, पानी दूध समान ॥मेरी॥२॥ जिस घर मे दोनो ये खुश है, वो घर स्वर्ग समान, मुख की शोभा मृदु वचन है, हाथ की शोभा दान ॥मेरी॥३॥ दान की शोभा पात्र हो अच्छा, कह गये पुरुष महान्।।पर उपकार है तन की शोभा, मन की शोभा प्रान ॥मेरी॥४॥ धर्म से शोभित प्राण बताया मर्म यही प्रधान। वेद शास्त्र की ओ३म् है शोभा, अरु जीवन का ध्यान। ध्यान की शोभा ओ३म् जाप है, लीजे इतना मान ॥मेरी॥५॥ कहे बृजलाल नगर की शोभा, जिसमे होय समाज। समाज की शोभा कर्मकान्ड हो, सदस्य हो गुणवान ॥मेरी॥६॥

## भजन ११७ (दादरा)

टेर—मत लड़ना आपस मे भाई रे।

कोरव पांडव ने आपस मे लड़के, भारत को दीना डुबोई रे ॥मत॥१॥

पृथ्वीराज ने जै चंद से लड़के, अपने को दीना मिटाई रे ।।मत।।२।। जयसिन्ध ने कृष्ण से लड़के, कर दीथी कुल की सफाई रे ।।मत।।३।। लाखों करोडों राव और राजा, बिगड़े हैं, करके लडाई रे ।।मत।।४।। आपस के जगड़े ही का कारण है, भारत पर आफत जो आई रे ।।मत।।५।। आपस में यहां पर झगड़े न होते, न आते मुसलमान इसाई रे ।।मत।।६।। सालिग जो चाहो अपना सुधारा, वेदों के बनो अनुयाई रे ।।मत।।७।।

## भजन ११८

दोहा—बोली एक अनमोल है, बोली जाय तो बोल ।
हिये तराजु तोलकर मुख से बाहिर खोल ।।

टेर—वचन तूं मीठा बोल, वाणी का बाण बुरा है—
जिसकी बानी में मीठापन है, उसको सब जगह अमन है । जी चाहे जहां डोल ।।बाणी।।१।। इस बाणी से प्रीति हो गहरी, और यही बनादे बैरी, कलेजा देती है छोल ।।बाणी।।२।। इससे मित्र शत्रु सब जाने, और कोयल काक पिछाने, जब दे मुखड़ा खोल ।। बाणी ।।३।। बाणी से हवा बतलाया, बच्चों को लु लु सुनाया, सुन कर बैठ गई होल ।।बाणी।।४। सबकी क़ीमत होती है, हीरा माणक मोती है, नही बाणी का मोल ।।बाणी।।५।। कहे तेजसिह सच बोलो, मत असत्य से मुख खोलो, है जिनकी कची है तोल ।।बाणी।।६।।

## भजन ११९ ( लावनी )

।। टेर ।। उमर सब गफलत में खोई, किया शुभ कर्म न तैं कोई । फिरयो स्वार्थ मे दीवाना, नही परमार्थ पहिचाना, खेलना खाना फिटलाना, काम क्रीड़ा में सुख माना ।। दोहा ।। जग धन्धो मे खो दिया, सारा समय अमोल, रैन गमाई सोयकर बीती उमर फजूल, बेलतैं पापो को बोई ।। उमर ।। १ ।। विमुख हुवे निज प्रभु से प्यारे, किये दुर्गन भारे भारे, हजारो बेगुनाह मारे, दीन और दुखिया हन डारे ।। दोहा ।। अब क्या उत्तर देयगा, न्यायाधीश

दरबार, वहा नहीं झूठे साक्षी, नहीं वकील मुखतियार, चलेगी वहां न बद कोई ॥ उमर ॥ २ ॥ समज मन अब तो सैलानी, छोड मिथ्या बेइमानी । चले गये लाखो अभिमानी, तूं है किस गिन्ती मे प्रानी ॥ दोहा ॥ हरि सुमरन कर जीवड़े, कहूँ तुझे हरबार । सारी उमर नींद मे खोई, अयमतिमन्द गवार । वेग उठ बहुत लिया सोई ॥ उमर ॥ ३ ॥ सुहृदय सुत पितु कुटम्ब द्वारा, हुवा क्यो धन पर मतवारा, काल का आवेगा हलकारा, छुटेगा एक दिन संसारा ॥ दोहा ॥ सपनासा हो जायगा सुत कुटुम्ब सुख धाम । हो सचेत बलदेव नींद से. जप ईश्वर का नाम । मनुष तन फिर फिर नहीं होई ॥ उमर ॥ ३ ॥

## भजन १२० (दादरा)

॥ टेर ॥ झूंठी देखी जगत की यारी ।

अपने स्वार्थ के हैं सब साथी, मात पिता भगनी सुत नारी ॥ झूठी ॥ १ ॥ मिथ्या मोह जताय कुटम्ब सब देत अमोलक जन्म बिगाडी ॥ झूठी ॥ २ ॥ बनी बनी के सब कोई संगी, बिगड़ी का नहीं हितकारी ॥ झूठी ॥ ३ ॥ या जग में अपना नहीं कोई, देख लीनी हम आख उगारी ॥ झूठ ॥ ४ ॥ मोह फांस मे फंसत जीवजो, फिर सिर धुन धुन पछतात पिछारी ॥ झूठी ॥ ५ ॥ अपनो धर्म बिसारी जगत मे, दुख भोगत बहू भांति अनारी ॥ झूठी ॥ ६ ॥ छोड़ प्रीति बलदेव जगत से, भज प्रभु भय भंजनहारी ॥ झूठी ॥ ७ ॥

## भजन १२१

॥ टेर ॥ प्रभु गुण मे हो लीन, तभी जग मे सुख पावेगा ।

मात पिता बन्धु सुत नारी, जिनके अर्थ लई पाप कटारी । धन जोड़े है व्यर्थ अन्त कोई, काम न आवेगा ॥ तभी ॥ १ ॥ गर्वित है जिस कुटम्ब के ऊपर, क्षण भंगुर है तन जग भीतर । अन्त समय जब होय, साथ एक धर्म ही जावेगा ॥ तभी ॥ २ ॥ जिनके ऊंचे ऊचे मन्दिर, ओढ़े पीत रेसमी अम्बर, पूछो जाकर दशा बड़ा ही कलेश

बतावेगा ॥ तभी ॥ ३ ॥ चढने को सुन्दर असवारी, सेवक लाखों आज्ञाकारी, बाहिर से दीखे सुखी, वे अन्दर चोट बतावेगा । तभी ॥ ४ ॥ सच्चा बन तूं शुद्ध आचारी, होजा भाई पर उपकारी, इस काया के चाम की क्या जूती बनावेगा ॥ तभी ॥ ५ ॥ करले अब भी धर्म कमाई, इसको जरा समजले भाई, मुट्ठी बांधे आया जगत में खाली यहां से जावेगा ॥तभी॥६॥ ममता मोह न रखे जो नर ईश भजन में रहे नित तन पर, पाठक होवे मुक्ति, वो ही सच्चा सुख पावेगा ॥ तभी ॥ ७ ॥

## भजन १२२

॥ टेर ॥ यह काया की रेल रेल से अजब निराली ।

मन का इनजन बुद्धि ड्राइवर, कलों नसों के बन्धन ऊपर, रज का जल और वीर्य अग्नि मिल, भाफ बनाई है ॥ यह १ ॥ इन्द्रियों के रच के स्टेशन, अन्त करण का बना है जंकसन, सम सन्तोष विराग ज्ञान की लैन निकाली है ॥ यह ॥ २ ॥ घटी विवेक स्वांस की सीटी, नाड़ी तार ध्वनि लागत फीकी । जीव है सैकिंड गार्ड, बख पखा रखवाली है ॥ यह ॥ ३ ॥ उत्तम मध्यम आदि अधम तन, मेल पैसेञ्जर लोकिलमेकिन, टिगट धर्म के बट, धर्म की खेप लदाली है ॥ यह ॥ ४ ॥ काम क्रोध मद लोभ ऊंच के, दाव घात के जो बड़े मक्के । धर्म अर्थ और मोक्ष की लूट मचाली है ॥ यह ॥ ५ ॥ गार्ड वही प्रभु टिगट कलक्टर, योग्य ध्यान का है लेन किलीयर, सेकिंडआर्ड गाडी में गार्ड से मिलता खादी है ॥ यह ॥६॥ मात पिता सुत आदि यहां पर दी,घण्टी मोह की हरि दिखाकर प्रीति का सिगनल गिरा बस गाड़ी थमाली है ॥यह॥७॥ जब की गार्ड नहीं रहे, ड्राईवर, खाली पड़ा है इन्जन वहां पर, पाठक फेर नहीं चले शोक की वृथा प्रनाली है ॥ यह ॥ ८ ॥

## भजन १२३

टेर — कभी मत भूल ईश्वर को, जमाना खाक सारी है । न कोई

रहा जीवित सभी खलकत सिधारी है ।
न हटना धर्म अपने से मुनासिब है कभी तुझ को । भजन कर हर घडी उसका, ये जिसकी फूलवाड़ी है ॥कभी॥१॥ सु प्रणधारी हरिश्चन्द्र ने न छोड़ा धर्म अपने को,बिके रोहिताश व रानी,के जिनका नाम जारी है ॥कभी॥२॥ हुवे ऐसे हकीकत भी कि जिसने धर्म नही छोडा । कतल हुवे धर्म के ऊपर, जिन्होने जान वारी है ॥कभी॥३॥ सताना जीव का प्यारे, नही कुछ भी तो अच्छा है । अहिंसा धर्म का पालन, कहा सुख मूल अहारी है ॥कभी॥४॥ कहे नथु सनातन का अमल इखतीयार कर प्यारे । महा सुख मूल जिन्दगानी, वृथा ही क्यो गमाई ह ॥कभी॥५॥

## भजन १२४

टेर—इस काल बली ने हाय, एक दिन सबको खाया है ।
जरा आंखे तो खोलो अभिमानी, क्यो पड़ा बुद्धि पर पानी । मत काम करे शैतानी, समझ मन क्यो घबराया है ॥इस॥१॥ चाहे राजा हो चाहे बलधारी चाहे निर्बल हो चाहे भिकारी, चले अपनी अपनी वारी, वार जिस किसी का आया है ॥इस॥२॥ डाक्टर वैद्य विचारे लुकमान आदि हुवे सारे । अकबर से बढकर हारे, मोत का नुकसा न पाया है ॥इस॥३॥ चले काल चक्र की आरो, कटती जावे आयु सारी, कुछ मन मे समझ अनारी, तेजसिह ने पद गाया है ॥इस॥४॥

## भजन १२५

टेर—काल तोय ओचक मे घेरे, है बड़ा भयानक हाय ।
अन्त समय नर धन बतलावे, उगली का संकेत दिखावे, टप टप टप आसु टपकावे, पड़ा २ हेरे ॥है बडा ॥१॥ दीखे पर देखा नहीं जावे, बोले है पर बोल न आवे, फिर यु हाथ पांव पटकावे, महा दुःख मेरे ॥है बड़ा॥२॥ मन विचारता रहा विचारा, बुद्धि याद ने किया किनारा, हुवा मूर्छा संग वो न्यारा, जीव देही सेरे ॥है बड़ा॥३॥

पाठक कर ले जो करना है, तुझे भी एक दिन तो मरना है, जाना तुझे चिता पर नर है, ओ३म् ओ३म् टेरे ॥है बडा ॥४॥

## भजन १२६

टेर—तूं क्यो करता अभिमान, मोत आती एक पल में है ।

आवे श्वांश आवे या न आवे, खबर नहीं कब काल दबावे, ऐसे ही जीवन जान, बुलबुला जैसे जल में है ॥तूं॥१॥ रावण कंस हुवे अभिमानी, जो कहे थे हम हैं लासानी, पर वह भी नहीं रहे, गुसा जब काल बगल है में है ॥तूं॥२॥ क्या मन में सोचे बैठा है, क्या ऐठा ऐठा है, कुछ समझ नादान, हुवा क्यो फितूर अकल में है ॥तू॥३॥ ये मन के संकल्प तुम्हारे, यहां के यहां रह जावें सारे, जैसे भंवरा बंद हुवा एक फूल कमल में है ॥तू॥४॥ क्यों जीवन पर हो मदमाता वासुदेव क्यो जन्म गवांता, कुछ तो करलो धर्म, पड़ा क्यो खवाब अमल में है ॥तूं॥५॥

## भजन १२७

टेर—भूला भूला रे मुसाफिर कहां गठरी ।

वायदा करके आयाजो गर्भ मे,पृथ्वी बीच गिरा भूला तूं ॥भूला॥१॥ ब्रह्मचर्य तूं ने नहीं धारा, मन अपने को तें नहीं मारा, काम देव मे भूला तूं ॥भूला॥२॥ लोभ मोह के बस में होकर, नियम धर्म सत्र अपना खोकर, धन इकट्ठा कर भूला तूं ॥भूला॥३॥ रहो हुशियार भजन कर रब का, वो मालिक है सारे जग का, इन्द्रियों के वश भूला तूं ॥भूला॥४॥

## भजन १२८ ( गजल )

टेर—जरा तो सोचिये गाफिल के दम का क्या ठिकाना है,
निकल गया जब वो तन से तो सब अपना बिगाना है ।

मुसाफिर तूं है और दुनियां, सराय है भूल मत गाफिल । सफर परलोक का आखिर तुझे परदेश जाना है ॥ जरो ॥ १ ॥ लगाता

है अबस दौलत पै,क्यो तू दिल को अब नाहक,न जावे कुछ संग हर-गिज, यही सब छोड़ जाना है ॥ जरा ॥ २ ॥ न भाई बन्धु है कोई, न कोई आसना-अपना,बखूबी गोर कर देखा,तो मतलब का जमाना है ॥ जरा ॥३॥ रहो नित याद मे हक की,अगर अपनी सफा चाहो, अबस दुनिया के धन्धों मे हुवा तूं क्यो दिवाना है ॥ जरा ॥ ४ ॥

## भजन १२६

टेर—भाईयो जगत में आकर, वृथा हुवा है जीना ।

मुश्किल से अय प्यारो बुजरगो, पाया मनुष्य का चोला, अफसोस फिर भी मित्रो, कुछ भी धर्म न कीना ॥ भाईयों ॥ १ ॥ इन्द्रियो के बस मे होकर, मनका गुलाम बन कर, विषयो मे फंस के पापी, तन मन वो धन है दीना ॥ भाईयों ॥ २ ॥ आया था किसलिये तूं कुछ भी खबर नहीं है. बेहोस हो रहा है, अय मूर्ख बुद्धि हीना ॥ भाईयो ॥ ३ ॥ बेमोल तेरा जीवन, क्षणक्षण मे जा रहा है, हा शोक है तो यह है, कुछ भी भजन न कीना ॥ भाईयो ॥ ४ ॥ अय 'वासुदेव' उठो गफलत मे क्यो पड़े हो। समझो सराय दुनिया, यहां पर नशा न पीना ॥ भाईयो ॥ ६ ॥

## भजन १३० (दादरा)

टेर—नर तन पाके उमर क्यो गमाई ।

लख चोरासी योनि भुगत कर, मुश्किल से मनुष्य देह पाई । बाल अवस्था खेल में खोई विषयो मे बीती तरुणाई ॥ नर ॥ १ ॥ वृद्ध हुवा देह कांपन लागी, इन्द्रियां थकित हो जाई। ग्रसत किया रोगो ने आकर, रोवे हाहाकार मचाई ॥ नर ॥ २ ॥ काल आन जब सिर पर गर्जा काम न दे एक दवाई, इकला लाद चला बनजारा, छोड़ सकल सुख संपति भाई ॥नर ॥ ३ ॥ भाई बन्धु माता सुतनारी रो रो कर सब देत दुहाई । यह शरीर जो सब से प्यारा, जलभुन जाय चिता मे भाई ॥नर॥४॥ बता संगते किसको लीना, धर्म बिना है कोन सहाई । बांध लई पापो की गठरी, दुनियां से ले चला

बुराई ॥नर॥५॥ हाय शोक यों ही जीवन खोया रो रो कर मल मल पछताई, जो चाहो तुम जन्म सफल हो, 'वासुदेव' करो नेक कमाई ॥ नर ॥ ६ ॥

## भजन १३१

टेर—काहे खोवे उमरिया अनारी रे।

ममता माया के बस मे गर्वित है तूं कुटम्ब के ऊपर, नाम न लीना प्रभु का छिन भर, प्रभु बिन रहेगा दुखारी रे ॥ काहे ॥ १ ॥ रूप गणित लखि मोहित होवे, जो काया विकार मय होवे, तन मन धन वा उस पै खोवे, अब भी दशा ले सुधारी रे ॥काहे॥२॥ सन्ध्या हवन तूं ने बिसराया, पितृ यज्ञ का ध्यान न लाया, छल से तूं ने द्रव्य कमाया, क्या हो सके तूं सुखारी रे ॥काहे॥३॥ काल तुझे नित्य जगावे, घन्टी अपनी गूंज सुनावे, क्यों नहीं चेत समय बितावे, भक्ति का बने भिकारी रे ॥काहे॥४॥ अजर अमर जो है सरवोपरी, जिससे रुची फिरी है तेरी, पाठक है वो तेरा मातृ पितृ, रखले भरोसा भारी रे ॥काहे॥५॥

## भजन १३२

दोहा— मरता किसके इश्क पर, करता किसपै प्यार,
यहां सब मतलब के मीत हैं, देखा गया विचार।

टेर—सब स्वार्थ का ससार है, तूं किसपे प्यार करता है।

जब तक प्यारे करे कमाई तब तक सारे करे बड़ाई, चचा भतीजा ससुर जवाई, कुनबा तावेदार है दिल भरी का दम भरता है ॥तूं किसपै॥१॥ जब तू शक्ति हीन हो जावे, अपनी हाजत कुछ फरमावे, यार दोस्त कोई काम न आवे, मिट जाता सत्कार है, कमबख्त नाम पड़ता है ॥ तू किस पे ॥ २ ॥ जिसके प्यार में ईश बिसारा, धर्माधर्म तनिक न विचारा, उस कुन्बे का किया किनारा, कौन है गम ख्वार है, कह कह के यूं मरता है ॥ तू किस पे ॥ ३ ॥

मत बन जान बूझ कर भोला, है खुद गजें यार मिठ बोला. ये बलदेव मानषी चोला फिर मिलना दुस्वार है, जप उसे जो दुख हरता है ॥ तू किस ॥ ४ ॥

## भजन १३३

॥ दोहा ॥ धन योवन को पायकर, क्यो करता अभिमान ।
चन्द रोज की चांदनी, कोई दिन का महिमान ।

॥ टेर ॥ मत ऐठ प्रीत अभिमान में ये जरासी जिन्दगानी है । बड़े बड़े शूर वीर धनवाले, और इकीम तरह दार निराले. सितमगार मुंह कर गये काले, बसे जाय शमशान मे गई छूट हुकम रानी है ॥ ये जरा ॥ १ ॥ मुंसिफ होकर कर सरदारी नहो तो पीछे होगी खवारी, चली जाय सब खुद मुख्तारी तूं है जिसके गुमान मे, येजिस्म तेरा फानी है ॥ येजरा ॥ २ ॥ दर्द दूसरे का न विचारे, बिन अपराध गरीब न मारे दुखी दीन को नित्य पछाड़े, सूझत नहीं जहान में तुझे यमकी मार खानी है ॥ येजरा ॥ ३ ॥ जुल्म किसी पर मत कर भाई, ये दुनियां ईश्वर ने बनाई, अब तो छोड़ कपट कुटलाई, लगजा उसके ध्यान मे, बलदेव जोगत पानी है ॥ येजरा ॥ ४ ॥

## भजन १३४

॥ टेर ॥ ये दुनियां चन्द रोजा है प्रभू का ध्यान धर लीजे । गुजरती
आयु जाती है, सब विधी से सुधर लीजे ।

न जाने कौन से क्षण मे बजेगी आखरी नोबत, नकारा कूच का बजता है, इसी पर गोर कर लीजे ॥ ये ॥ १ ॥ पड़े सोते हो तुम अब तक. गये साथी निकल कोसो । कठिन रस्ता है मांजिल-दूर, उठ ये कर सफर लीजे ॥ ये ॥ २ ॥ खुशी के साज और साजा, फिरे है जिस पे तू सादां, हमारा मान कर कहना, नजर इनसे हटा लीजे ॥ ये ॥ ३ ॥ फंसाया हमको पापो ने, बुरे मनके बिचारों ने, अगर कुछ चाहते हो अपनी भलाई, तो संभर लीजे ॥ ये ॥ ४ ॥

न अशरत काम आवेगी, मगर हसरत सतावेगी । बेहतर धर्म धारणकर, सुपथ मे ही गुजर लीजे ॥ ये ॥ ५ ॥ प्रभु के प्रेम साधन से, मगन होने का कर उद्यम, जमा के मन को सध्या मे, परम सुख की लहर लीजे ॥ ये ॥ ६ ॥

## भजन १३५ ( गजल )

॥ टेर ॥ भूला है किसपे अय मनुष्य, फिरता है किसपे यूं मगन ।
क्या ये ख्याल कर लिया, क्या है अमर ये मेरा तन ।
इत्र लगाके जिस पे तूं होता है दिल में सुर्खरू, रखिये जहीने नसीन, तू ये नाश होगा एक दिन ॥ भूला ॥ १ ॥ गाव लिबासो मालोजर, जिससे है तेरा करोर फल, सभी रहेगा यहां ही पर, स्वर्ग मे होगा जब गमन ॥ भूला ॥ २ ॥ रखते हैं तुझ से अब जो प्यार, मात-पिता और स्त्री यार, देखेंगे सब एक बार, जलते हुवे तेरा बदन ॥ भूला ॥ ३ ॥ प्यारी तेरी जब आन कर, मारेगी हाथ तान कर, छाती पे तेरी अयवसर, होगा न फिर कुछ यत्न ॥ भूला ॥४॥ दोस्त कहेंगे बरमाला, जल्दी से ले चलो उठा, दिन है बोतसा चढ गया, होती है देर श्रेष्ठ जन ॥ भूला ॥ ५ ॥ इससे न ऐसा काम कर, पहुँचे किसी को जो भखर, मौत का दिल मे रख तू डर अन्त मे होता महन ॥ भूला ॥ ६ ॥ प्रीति परस्पर अब तूं कर, सबसे मिल-जुल के सर, निन्दा भी कोई करे अगर स्तुति तूं अपनी उसको गिन ॥ भूला ॥ ७ ॥ धर्म का तूं प्रचार कर, जान भी जाय तो ना डर, होगा तूं इस तरह अमर, गरचे करेगा यह यत्न ॥ भूला ॥ ८ ॥ मौत है सर पर हर घड़ी, न मालूम कब आन पड़ी ये तन है बालु की मढ़ी, न जाने कब लगे गिरन ॥ भूला ॥ ६ ॥ थे जो महाराज नाम भर, जग मे था जिनका खूब डर, खाते हैं ठोकर उनके सर, काल ने जब किया हनन ॥ भूला ॥ १० ॥ लंक पति अब यहां कहां, वश का अब कहा निशान, शिक्षा लो इनसे मेहरबान, दास की लगी यही लगन ॥ भूला ॥ ११ ॥

## भजन १३६

॥ टेर ॥ है थोड़े दिन जग मे रहना, मत कड़वे बोले बोल। वैमनस्य घर घर है लड़ाई, दुश्मन है भाई का भाई, इसने जग मे अशान्ति फैलाई, बुद्धि तुला पर तोल ॥ है थोड़े ॥ १ ॥ मोनव्रत उनको बतलाया, जिनको मीठा वचन न आया, क्यो नही प्रभुका भक्त कहलाया, मन की घुन्डी खोल ॥ है थोड़े ॥ २ ॥ आवागमन की कट जाये फांसी, भजले निराकार अविनाशी, वह है अगम अतोल ॥ है थोड़े ॥ ३ ॥ किसी जीव का दिल न दुखावो धर्म अहिसा जग फैलावो, पाठक यूं फिर प्रभु को पावो, वो है रतन अमोल ॥ है थोड़े ॥ ४ ॥

## भजन १३७

॥ टेर ॥ भरोसा नही एक स्वांस का रे, क्यो भूला फिरे गवांर। बना शरीर ये हाड मांस का है मलमूत्र का धार। समज देख तूं दिल मे प्यारे, क्या है इस में सार ॥ भरोसा ॥ १ ॥ चोरासी लख योनी भुगतकर, आये मुक्ति के द्वार। फिर भी फस गये विषय भोग मे, किया न ईश बिचार ॥ भरोसा ॥ २ ॥ याद करहु जब मित्र गर्भ मे, सकट पड़े अपार। उस प्रभु को भूला अभिमानी, जिसने किया था पार ॥ भरोसा ॥ ३ ॥ सुत धन दारा संग न जावेगे, समझ सोच ले यार। जा दिन डंका बजे काल का छूटेगा संसार ॥ भरोसा ॥४॥ नेकी कमाले प्रभू को भजले, समय न बारम्बार, ऋषि राजकी यही है शिक्षा, कहत पुकार पुकार ॥ भरोसा ॥ ५ ॥

## भजन १३८

यह है असार संसार वृथा इस में लिपटावेगा।
कर जगत पिता का ध्यान, तभी आनद सुख पावेगा ॥ टेर ॥

यह मनुष्य का तन पाया, जप योग में चित लगाया। विषयो मे व्यर्थ गमाया, अन्त मे दुख ही पावेगा ॥ कर ॥ १ ॥ हुवे बड़े बड़े, विद्वान और शूर खिलाड़ी, गये काल गाल बारी बारी, एक दिन

तुझे भी खावेगा ॥ कर ॥ २ ॥ धनयौवन सुत और दारा. जावेंगे तुझ से किनारा, कोई संग नहीं चलने हारा, ये नेकी बदी साथ जावेगा ॥ कर ॥ ३ ॥ जवानी को तूने यूं ही बिताया, जब जरा ने आन दबाया, सोने मे कफरुन्द आया, खाक फिर तूं क्या पनावेगा ॥ कर ॥ ४ ॥ तूं है ऋषिराज अनारी, दी प्रभु की भक्ति बिसारी, पाता है तभी दुख भारी, नहीं हरगिज सुख पावेगा ॥ कर ॥ ५ ॥

## भजन १३९

॥ टेर ॥ करलेहु प्रशंसित काम, रही अब थोड़ी जिन्दगानी ।
रहो न यो ही अपयश पाते पापी पामर पोच कहाते । मंगल मय मारग अपनाओ यह सिख सुखदानी ॥ रही ॥ १ ॥ छलबल कर्म कुकर्म बिसारो, यम नियमो को उर में धारो. कबहु न काहु ऐंठ दिखावो, चेतो अभिमानी ॥ रही ॥ २ ॥ दीन अनाथन के दुख टारो, देश दशा का ढ़ ग सुधारो, साहस पाय बनो लाखन में, शूरवीर दानी ॥ रही ॥ ३ ॥ कीरति की नित सम्पति जोड़ो, पतित समागम से मुख मोड़ो, साथ न होयगी हाय देह भी, त्यागो अभिमानी ॥ कर ॥ ४ ॥ ऐसी देह न पुनि पावोगे, कर लो कुछ भी पछतावोगे, अन्तः करण की घड़ी सामने समजाते ज्ञानी ॥ कर ॥ ५ ॥

## भजन १४०

॥ दोहा ॥ पानी का सा बुदबुदा, यह है अधम शरीर ॥
कब तक ठहरा रहेगा, वृक्ष नदी के तीर ॥
॥ टेर ॥ थोड़े से जीवन पर, क्यों इतना अभिमान ।
ये क्षण भगुंर काया है, बादल की सी छाया है, जिस से रहा स्थिर जान ॥ थोड़े ॥ १ ॥ नित अपनी अकड़ में डोले, नहीं सीधा किसी से बोले, चढा सिर पर शैतान ॥ थोड़े ॥ २ ॥ क्या इस मे तेरी चतुराई, छोड़ी सब नेक कमाई, किये दुख के सामान ॥ थोड़े ॥ ३ ॥ कहे तेजसिंह शर्मा तूं, कुछ अब भी होश में आ तूं, अगर तूं है इनसान ॥ ४ ॥

## भजन १४१ ( दादरा )

टेर—मत बाधो गठरिया तुम अपयश की, है थोडी ऊमर तेरी दिन दस की।

अकड़ वेग यहा कितने ही आगये, गये धरनी मे सब धस धस की ||मत||१|| कोई दिन का महिमान जगत में, मत कर बातें तू अनरथ की ||मत||२|| अबहुँ विचार धर्म अपने को, धीरे धीरे उमर जात तोरी खसखस की ||मत||३|| नही कजा से चली है कजा की, ठसग रहेगी सब ठसठस की ||मत||४|| यम के द्वारे मार पड़े मोटी, बदी निकस जाये नस नस की ||मत||५|| भज प्रभु को बलदेव बेग अब, नही तो काल लेत तोय भसमस की ||मत||६||

## भजन १४२ ( दादरा )

टेर—चलना है मुसाफिर, रहना नही।

क्यों सोवे गफलत की नींद मे, यहां एक पल का ठिकाना नहीं ||चलना||१|| तेरे सगाती कितने चले गये, तेरा यहा कुछ थाना नही ||चलना||२|| इस सराय मे चोर बसत है उनसे माल चुराना नही ||चलना||३|| बली पहलवान हजारो ही आये, चलते समय काहु जाना नहीं ||चलना||४|| जिस मालिक का है मुलक दुनियां, उसको तू पहचाना नही||चलना ||५|| झक मारत फिर फिर दुनिया मे, दिवाना है तू कुछ दाना नहीं ||चलना||६|| यम को जवाब देय किम मुख से, है कोई बाकी बहाना नही ||चलना||७|| अब तो जाग 'बलदेव' नीद से, फिर फिर नरतन पाना नही ||चलना||८||

## भजन १४३

टेर—कब लेगा प्रभु का नाम, उमरिया गई रे रही थोडी।

कोन भूल मे पड़ा सोच कर, नाचे काल कुचाली सिर पर, लालच की लीला में फंस कर क्यों पूंजी जोडी ||कब||१|| केवल खेल कूद मन भाया, हित साधन मे चित न लगाया, हाय अभागे पाप कमाया, सत्संगत छोड़ी ||कब||२|| मात-पिता भ्राता सुत दारा, साथ रहे

परिवार न सारा, मानी मान मोह की धारा, कितको मती मोडी ॥कब॥३॥ अबहुँ जीवन को न सुधारे, करनी को झड़ करन बिगाड़े, नेक न हरि की ओर निहारे, प्रेम लता तोडी ॥कब॥४॥

## भजन १४४

टेर—करो सदा सत्कर्म धर्म तुम, मिले न पुनि नर की काया,
बड़े भाग्य से प्रियवर तुमने ऐसा शुभ अवसर पाया।

चेतो क्यो न जीवन को प्यारे, विषयों बीच गमाते हो, तज विवेक की बातें क्यों तुम,ऐसा पाप कमाते हो। दीन अनाथ दुखी को लख कर नेक तरस नहीं खाते हो। बन सुधीर मन मांही विचारो, दुख इसी से पाते हो, सारी त्याग दीजिये जड़ता, बहुतक तुमको समझाया ॥बड़े भाग्य॥१॥ करके मेल मिलाप सदावर, वेद धर्म को विसतारो,यही भलि सामाजिक शिक्षा अपने जीवन मे धारो। नाना मतपंथो के झगड़े,सारे के सारे टारो, सदा करो कल्याण देश का मन अपसुवस हारो, ऋषि मुनियो की चाल चलो, क्यो अपने कुल को शरमाया ॥बड़े भाग्य॥२॥ पर के दुख को निज दुख समझो, पर दुख को निज दुख जानो। पर नारी को निरखे प्यारे, निज माता भगनी जानो, काम क्रोध मद लोभ मोह को अब तो त्यागो सागानो, क्षमा शील सन्तोष बढ़ावो, मिले सदा सुख मन चाया ॥बड़े भाग्य॥ ॥३॥ सायं प्रातः सन्ध्या करके, जगदीश्वर मे चित लगावो। अग्नी-होत्र का नियम निभा कर, परमारथ को नित पावो, भूलो मती बलि विश्व देव को, पितरी यज्ञ को फैलावो। फैले सुख सारी दुनियां मे, श्रेष्ट आर्य तुम कहलावो, विविध भाव से भरा ख्याल तुलसी ने अपना पथ गाया ॥बड़े भाग्य॥४॥

## भजन १४५

टेर—सुनो रे मित्रवर एक दिन यहां से सबको जाना है, करो शुभ कर्म निशवासर तभी आनन्द पाना है।

बने अज्ञानी फिरते हो, न होता चेत है बिलकुल। अविद्या आदि

से सोचो, जरूरी चित हटाना है ॥सुनो॥१॥ जिसे ठहराया वेदों ने तुम्हारा फर्ज आवश्यक, बडा अफसोस है देखो, उसे तुमने न माना है ॥सुनो॥२॥ पड़े सोते हो गफलत में, जरा अब आंख तो खोलो, हुवा है प्रात उठ बैठो, तुम्हें होना रवाना है ॥सुनो॥३॥ न सम्पति काम आवेगी, न भाई बन्धु सुत दारा। अरे इनकी मोहब्बत मे, वृथा चित को फसाना है ॥सुनो॥४॥ महा सुख मूल जगदीश्वर, सकल श्रृष्टि के करता को। कभी मत भूल अय तुलसी, वही तेरा ठिकाना है ॥सुनो॥५॥

## भजन १४६

टेर—कोई दम का यहां बसेरा रे।

जिस घर को तूं अपना जान, यह तो नहीं है तेरा रे ॥कोई॥१॥
बड़े २ भूप और योधा कर गये यहां पर फेरा रे ॥कोई॥२॥
काल बली ने एक दिन सबको, आ कर यहां से खदेड़ा रे ॥कोई॥३॥
विषय भोग में फंस मन मूर्ख, ईश्वर से चित फेरा रे ॥कोई॥४॥
न जाने कब आवे बुलावा, करले काम सबेरा रे ॥कोई॥५॥
करले जीव रे धर्म कमाई, क्यो आलस ने घेरा रे ॥कोई॥६॥
सालिगराम ईश को जपले, पार होय तेरा बेड़ा रे ॥कोई॥७॥

## भजन १४७

टेर—कल्याण रूप जो वाणी हर जगह उसे पहुँचावो।

किस गफलत में तुम पड़े हो जागो जागो, इस घोर निद्रा को अब तो त्यागो त्यागो, करो धर्म पाप से मित्रो भागो भागो, पर उपकारी कर्मों मे लागो लागो। यह है कर्त्तव्य तुम्हारा, मत इसे करो किनारा, इसने सब देश सुधारा, इस बिन नहीं होत गुजारा। दो सब के कान में डाल, अभी फिल हाल, करो मत टाल, हुक्म लासानी, जो ऋषि सन्तान कहावो ॥हर॥१॥ वेदों के प्रचार में तन मन अपना देदो जी अपना दे दो, जो बने बांट के धन में से धन दे दो, चारो पन में से एक आप पन दे दो, जीवन इसके लिये सन्यासी

वन दे दो, मुलकों २ मे जा कर, सचे उपदेश सुना कर, पड़े भ्रम में जो समझा कर, उन्हें ईश्वर भक्त बनालो। बनो यश के तुम भंडार, करो उपकार, मन में लो धार, समझें सब प्राणी, वैदिक सिद्धान्त सुझावो ॥हर जगह॥२॥ छिपा विद्या का प्रकाश मिटा उजयाला, हर एक ने अपना चिराग अलहदा बाला, चोरों ने भी फिर चोरी का ढंग निकाला, घर फोड़ २ कर मित्रो माल निकाला, छिपा सूरज हुवा अन्धेरा, चहु दिशी से भारत घेरा, कोई कहे यह मत मेरा, झूठा है सचा तेरा। फिर करी ईश्वर ने दया, ऋषि एक भया ज्ञान दे गया, बड़ा वो दानी, मिल के उसके गुण गावो ॥हर जगह॥३॥ जो ईश्वर की आज्ञा है उसको पालो, दो और काम सब छोड़ न इसको टालो, सब मनुष्य मात्र के हृदय में इसको डालो, सचा है वैदिक धर्म न झूठ निकालो। सबको उपदेश सुना दो, सीधा मार्ग बतलादो, दुनियां मे धूम मचा दो और सब के भर्म मिटा दो, लिजे जीवन का सर करो इख्तियार, वेद संचार, बना आसानी, फिर मन चाया फल पावो ॥हर जगह॥४॥

## भजन १४८

टेर क्या करता है भाई अभिमान, थोड़े इस जीवन पर।

अर्जुन से हो गये बलकारी, रावण जैसे लंका में जारी, और कुबेर से मायाधारी, छोड़ सब सामान ॥थोड़े॥१॥ विद्योत्मा सी राज दुलारी, सुलभा जैसी तत्व विचारी, उभय भारती विदुषी नारी, हरा गई विद्वान ॥थोड़े॥२॥ हरिश्चन्द्र से सतव्रत धारी, जमदग्नी से मूल अहारी, गौतम कपील से ऋषि बड़े भारी, सुख दे गये है महान् ॥थोड़े॥३॥ देश हितैषी हो गये सारे महा ऋषि दयानन्द से प्यारे, लेखराम से प्राण पियारे, वारे तन मन प्राण ॥थोड़े॥४॥ हो गये बड़े २ चित उधारी, पाठक तुम भी बनो उपकारी, ऋषि ऋण देवो शीघ्र उतारी, सुख पावे ऋषि सन्तान ॥थोड़े॥५॥

## भजन १४९

टेर—तूने सारी उमरिया गुजारी रे।

बालपन गयो खेल में, खोई जवानी प्यार मे, नित्य प्रति कीने कलह बेड़ा तेरा मझधार मे, अब मरने की आ गई है बारी रे ॥तूने॥१॥ खेल चोसर हिंसा कीनी, दिन का सोना बढ़ गया। दूसरो के दोष कह व्यसनों का झंडा गढ़ गया। फिर करते हो सुख की तैयारी रे ॥तूने॥२॥ विषय रस का स्वाद लीना, नाना मृदुताने सुनी। गीत सुन २ नाच देखा, फिर भी दीखे अनबनी। वृथा धूम पीवे मदवारी रे ॥तूने॥३॥ चूगली कर वे काम कीने जो न करना चाहिये। बिना कारण बैर करते, डाह कर कर दुख दिये। फिर पछताने की आ गई है बारी रे ॥तूने॥४॥ चोरी की जूवा भी खेला, गाली देते दिन गये। लड़ते भिड़ते सब से थे, पर अब तो आपुस छिन गये। काम क्रोध है शत्रु भारी रे ॥तूने॥५॥ ध्यान धर उस ईश का जिसने जगत पैदा किया, अब तो चेतो नींद तज, जो पूरण सुख चाहो लिया, तुमको पाठक यही सुखकारी रे ॥तूने॥६॥

## भजन १५०

टेर—देखो रे भाईयो बिगड़ा है सारा जमाना, महाभारत के घोर युद्ध मे हो गया सभी दीवाना, आर्यवर्त था देश हमारा, सब देशों मे दाना। हिन्दू हब्सी काला काफिर हाय उसे अब माना ॥देखो॥१॥ जगत गुरु ब्राह्मण-होते थे जाने सारा जमाना, पीर बबरची भीस्ती खरकी पदवी उन्हें दिलाना ॥देखो॥२॥ सिंह समान गर्जता था ये कभी राजपूताना। आज नाम पर सिंह लगा कर क्षत्री वंश लजाना ॥देखो॥३॥ प्राणी मात्र की रक्षा करना, जग से पाप हटाना। आज उन्होने धर्म समझ लिया, मद्य, मांस का खाना ॥देखो॥४॥ पशु रक्षा और खेती करना, देश देश में जाना, करे व्यवहार व्याज ले थोड़ा वो है वैश्य समाना ॥देखो॥५॥ धोकेबाजी अब वैश्य करने लगे, हो गये शूद्र समाना। वर्ण आश्रम सारे

बिगड़े, बिगाड़ा सारा जमाना ॥देखो॥६॥ उदय भाग भारत के हो गये, हुवा ऋषि का आना। धन्य धन्य है स्वामीजी को बार २ गुण गाना ॥देखो॥७॥

## भजन १५१ (रावण को सीता का समझाना)

टेर—अय रावण तूं धमकी दिखाता किसे, मुझे मरने का खोफ खतर ही नहीं। मुझे मारेगा क्या तेरी खेर मना, तुझे होने की अपनी खबर ही नहीं।

तूं जो सोने की लंका का मान करे, मेरे आगे यह मट्टी का घर है नहीं, मेरे दिल का समेरु डिगेगा कहां मेरे मन में किसी का डर ही नहीं ॥अय॥१॥ आवे इन्द्र नरेन्द्र जो, मिल के सभी क्या मजाल है जो शील को मेरे हरे। तेरी हस्ती है क्या, सिया राम पिया, मेरी नजरों में कोई बसर ही नहीं ॥अय॥२॥ तूने सहस्र अठारह जो रानी करी, तुझे इतने पै आई सबर ही नहीं। पर तिरया पर जो तूंने ध्यान दिया, क्या नर्क का तुझको कोई डर ही नहीं ॥अय॥३॥ मेरी चाह थी, तेरे दिल में बसी, क्यों न जीत स्वयम्बर तूं लाया मुझे। वो कोनसा देश है जो दे तूं बता, जहां पहुँची स्वयम्बर की खबर ही नहीं ॥अय॥४॥ जो हुवा सो हुवा अब भी मान कहा, मुझे राम पै जल्दी से दे तू पठा। कहे सीता वरना तूं देखेगा क्या, चंद रोज में तेरा सर ही नहीं ॥अय॥५॥

## भजन १५२

टेर—मुझे है आस दरसन की, निहारोगे तो क्या होगा। मैं भव सागर में डूबा हूं उबारोगे तो क्या होगा। तसद्दुक जानो तुम दिल पर निहारोगे तो क्या होगा।

हो लड़का कैसा ही नाकिस, पिता को रहम लाजिम है। यही गुण नाथ बिगड़ी के संभारोगे तो क्या होगा ॥मुझे॥१॥ अधम कैसा ही गो मैं हूं, पतितपावन हो तुम स्वामी, पवित्र कर ये तन, दुख, नाथ टारोगे तो क्या होगा ॥मुझे॥२॥ मुझे मद लोभ आलस ने

प्रभु कुछ दिन से घेरा है, इन्हें ले ज्ञान का खंजर, जो मारोगे तो क्या होगा ॥मुझे॥३॥ शरण ली आपकी अब तो,झुकाउं सर को मैं आगे, निगह एक रहम की करके, जो तारोगे तो क्या होगा ॥मुझे॥४॥ तुम्हें तज और को पूजें, झुकावें सर जो नीचों को, इस मूर्खता को भारत से भगा दोगे तो क्या होगा ॥मुझे॥५॥ चाहे कुछ भी कहो हमको नहीं घटती है कुछ इज्जत. अधम या दास कह करके पुकारोगे तो क्या होगा ॥मुझे॥६॥

## भजन १५३ ( निर्बल के बलराम )

टेर—सुने री मैने निर्बल के बलराम ।

पिछली साख भरु सन्तन की,आडे संवारे काम । जब लग गज बल अपनो बरत्यो, नेक सरो नहीं काम । निर्बल होय बलराम पुकारे, आये आधे नाम ॥सुने॥१॥ द्रुपद सुत निर्बल भई, ता दिन गह लायो निज धाम । दुशासन की भुजा थकित भई, वसन रूप भये श्याम ॥सुने॥२॥ अपबल तपबल और बाहुबल, चोथा है बलराम । सूर किशोर कृपा से सब यल हरि को हरि नाम॥सुने॥३॥

## भजन १५४

टेर—प्रेम हो तो श्री हरि का प्रेम होना चाहिये, जो बनें विषयो के प्रेमी उन पै रोना चाहिये ।

दिन बिताया ऐश व आराम में तुमने अगर, रात को सुमरिन हरि का करके सोना चाहिये ॥प्रेम॥१॥ मखमली गद्दों पै सोये, तुम यहां आराम से, सफर लम्बे के लिये भी कुछ बिछोना चाहिये ॥प्रेम॥२॥ बीज बोकर बाग में फल खाये है तुमने सभी, वास्ते परलोक के कुछ भी बोना चाहिये ॥प्रेम॥३॥ हरि भजन से जो लगा, जंजाल दुनियां छोड़ दे, राम भजन आनन्द पाकर मगन होना चाहिये ॥प्रेम॥४॥

## भजन १५५

टेर—आगाह अपनी मोत से कोई असर नहीं, सामान सो बरस का पल की खबर नही ।

नदी किनारे देखिये, समन सब संसार, कोई उतरे कोई चढ रहे कोई बुगचा बांध तैयार ॥आगाह॥१॥ समन रोवे कौन को, हंसे जो कोन विचार, गये सो आवन के नहीं, रहे सो जावन हार ॥आगाह॥२॥ भिखा भूखा कोई नही, सबकी गठरी लाल। गिरह खोल नहीं जानते इहि विधी रहे कंगाल ॥आगाह॥३॥ सह जो गुरु प्रताप से ऐसी जान पड़ी, नही भरोसा स्वांस का, आगे मोत खड़ी ॥आगाह॥४॥ सहजो नोबत खास की, बाजत है दिन रैन, मूर्ख सोवत है यहां चेतन को नहीं चैन ॥आगाह॥५॥

## भजन १५६

टेर—लोभी मन माया काहे को जोड़ी रे ।

जोड़त जोड़त पोली तक आयो, तो भी कहे माया थोड़ी रे ॥लोभी॥ ॥ १ ॥ ऊंचा नीचा महल चुनाया, गाय भेंस घर घोड़ी रे ॥लोभी॥ ॥ २ ॥ चार जने के खांदे जो चढिया, जैसे काठ की घोड़ी रे ॥लोभी॥ ॥ ३ ॥ घर की तिरिया रोवन लागी, बिछुड गई मेरी जोडी रे ॥लोभी॥४॥ जाय जगल में डेरा जो दीना फूंक दिया जैसे होली रे ॥लोभी॥५॥ कहत कबीर सुनो रे भाई साधो, जिन जोड़ी बिन तोड़ी रे ॥ लोभी ॥ ६ ॥

## भजन १५७

टेर—तुम ही तुम प्रभु याद आवो दर्द में ।

माता-पिता और कुटम्ब कबीला, भीड़ पड़े भग जाये दरद मे ॥तुम॥ ॥ १ ॥ ये संसार अरठ की घुड़लयां, भरी आवे खाली जावे दरद में ॥तुम॥२॥ ये संसार कागद की पुडिया बूंद पड़त गल जाय दर्द मे ॥तुम॥३॥ ये संसार ओस को पानी, धूप पड़े ढ़ल जाय दरद मे

॥ तुम ॥ ४ ॥ ये ससार केर को कांटो, पांव धरे लग जाये दरद मे ॥ तुम ॥ ५ ॥ लख चोरासी जीवां जूण मे भटक भटक दुख पायी दरद मे ॥ तुम ॥ ६ ॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो, वृथा ही जन्म गवायो दरद मे ॥ तुम ॥ ७ ॥

## भजन १५८

टेर—काल की जाल खड़ी मेरे सिर पर, हां जी प्रभु धर्म की नैया लगाय दीजो ।

हां जी सतगुरू थांके मैं लागु पाय, प्रभु से मुझको मिलाय दीजो ॥ काल ॥ १ ॥ दुखड़ा की बेल खड़ी है मारा सिर पर, हा जी प्रभु अमृत बूंद चखाय दीजो ॥ काल ॥ २ ॥ घर में ना सूझे भीतर अधारो हां जी प्रभु ज्ञान का दीपक जलाय दीजो ॥काल॥३॥ बहुत दिना सु सूझे मारो हंसो. हाजी प्रभु जलदी से इसको लगाय दीजो ॥काल॥४॥ इस काया के अन्दर पाच चोर बसे हैं, इनको जलदी भगाय दीजो ॥काल॥५॥ कहत कबीर सुनो भाई साधो, हांजी प्रभु काया का बन्धन छुड़ाय दीजो ॥काल॥६॥

## भजन १५६

॥ टेर ॥ जपो हरि नाम वन्दे बिहानीरे ।

बाल पणो सब खेल गमायो, तिरिया मोह जवानी रे । बूढापन मे रोग सतावे, सुन्दर काया तेरी हो गई लुभानीरे ॥ जपो ॥ १ ॥ दिन दिन पल पल छिन छिन जावे, ज्यू अंजलीका पानी रे, गया वक्त फिर के नही आवे, छूटा तीर जैसे चढ़ेना कमानी रे ॥ जपो ॥ २ ॥ हाथी घोड़े मालखजाना, राजपाट पटरानी रे । स्वांस निकल जब जाय वदन से, सब सम्पति होय बिगानी रे ॥ जपो ॥ ३ ॥ स्वपन सम संसार की रचना । क्यो भूला अभिमानी रे । करूणानन्द भजन बिन प्रभु के व्यथ तेरी जिन्दगानीरे ॥ जपो ॥ ४ ॥

## भजन १६०

॥ टेर ॥ दिखाता रंग क्या क्या है ये किसमत का बदल जाना ।

कभी रानी कभी दासी, ये तन फकीराना । कभी वस्त्र है रेसम के, कभी तन पर फटा बाना ॥ ये ॥ १ ॥ कभी गहने हैं सोने के, कभी तन जोगीया बाना । कभी है सेज फुलो की, कभी है कुस का बिछोना ॥ ये किस्मत ॥ २ ॥ कभी बरसों सुखी रहना, कभी दिन-रात गम खाना कभी छत्तीस व्यन्जन है, कभी फल फूल का खाना ॥ ये किस ॥ ३ ॥ कभी है वास बस्ती मे, कभी वन वन मे घर छाना, कभी है सैकड़ो दासी, कभी खुद दास दासाना ॥ ये किस ॥ ४ ॥ कभी है सवारी हस्ती की कभी हम खुद सवाराना । कभी कोई ले गया नाने, की बन्दी जो के कर जाना ॥ ये कि ॥ ५ ॥ जाकर मिलाना तूं किसी से, ऐसा वे प्रीत क्यो होना । यही है रग दुनियां का, कोई आना कोई जाना ॥ ये कि० ॥ ६ ॥

## भजन १६१

॥ टेर ॥ हे प्रभुजी काल बडा बलकारी, याको भोजन है नर नारी । ब्रह्मा रुद्र इन्द्रगण खाये, खाये दैत्य हजारी, बड़े बड़े पृथ्वी के राजा खाये, रावण से अधिकारी ॥ प्रभु ॥ १ ॥ सूरज चांद सितारे नदियां, सागर पर्वत भारी । काल चक्र से सब पिस जावे अपनी अपनी बारी ॥ प्रभु ॥ २ ॥ जलचर नभचर वनचर थलचर, सब देही तन हारी । सब ही प्राणी काल के मुख में, घूम रहे रात दिनारी ॥ प्रभु ॥ ३ ॥ नाम तुम्हारा अमर निरंजन काल पास भयखारी । मुक्तानन्द कहे जीव नहीं मरता, कर्म भोग भोगारी ॥ प्रभु ॥ ४ ॥

## भजन १६२

॥ टेर ॥ अरे तैंने कुछ भी नहीं जाना, तेरे धोले हो गये बाल, मौत का है ये परवाना ।

कुत्ता कव्वा भुडकर्मी और सुकर तन धार, मल खायो मल में रयो, अब तो विषय विसार, जला धन वन के परवाना ॥ अरे ॥ १ ॥ उलटो लटकियो गर्भ में किया वहां रज पान । सब ने दारुण दुख सयो, जाने सकल जहान, मनुष तन है मुशकिल पाना ॥ अरे ॥ २ ॥

बाहार आयो नर्कते, मल लिपटियो सब घात. चेत हीन बेबश, रोवत और चिलात । क्षुधा से पिड़ीत मुख बाना ॥ अरे ॥ ३ ॥ सरद्दी गरमी रोग में, प्रसित हुवा हर बार, मक्खी मछ्छर डंसने, किया देह सब छार, नहीं कुछ सकता बतलाना ॥ अरे ॥ ४ ॥ कूकर खासी सूकिया गल कन्टु कनभेड़ । रोरो के व्याकुल हुवा, जो दिया किसी ने छेड़, शीतला से हो गया काना ॥ अरे ॥ ५ ॥ बालपन गयो खेल मे तरुण हुवा अब लाल, धर्म, कर्म त्यागन कियो, लगीयो नयो जंजाल, देख नारी हुवा मस्ताना ॥ अरे ॥ ६ ॥ लाज शरम सब तज दई, तजेमात और तात । काले सर की कामनी; धरियो शीश पर हाथ, उल्टा उन्हें देने लगा ताना ॥ अरे ॥ ७ ॥ भूषण व्यसन-मकान की, पुत्री पुत्र विवाह । नाम होय संसार में लागी धन की चाह, कपट छल पाप कियो नाना ॥ अरे ॥ ८ ॥ पुरुषार्थ थकतो गयो करे न कोई स्नेह । जैसे बूढ बैल को, कोन बांध भुसदे, जगत सारे को बिसराना ॥ अरे ॥ ९ ॥ बहुत गई थोडी रही, कर ईश्वर से हेत । गुप्ता फिर पछतायगा, चिड़या चुग गई खेत । समय फिर हाथ नही आना ॥ अरे ॥ १० ॥

## भजन १६३

॥ दोहा ॥ वही सूर वही वीर है वेही नर बलवान ।
जो इन दश को जीतकर बस में करता प्रान ॥

॥ टेर ॥ जिन दश इन्द्रियो को जीता, है मर्द वही मरदाना ।

प्रबल प्रचड इन्हीं की शक्ति. नही करने दे प्रभु की भक्ति, बिन मारे नहीं होवे मुक्ति, सुनो मेरे तुम मीता, जय इन से कठिन है पाना ॥ है मरद ॥ १ ॥ किया कैद इसने जग सारा, बजे फतेह का नित नक्कारा, इन से लड़े शूर सो मारा, भारी किया फजीता, कोई कैसा ही हो दाना ॥ है मरद ॥ २ ॥ ज्ञान खड़ग ले अपने हाथ मे, विद्या बुद्धि मित्र साथ मे, लगा रहे फिर इनकी घात में, वोही करे नर चीता, नही कुछ हो दुख उठाना ॥ है मरद ॥ ३ ॥ जिसने किया

योग का साधन, वश में हो गया है उस का मन, कहे मुरारी उत्तम वो जन, ब्रह्म ज्ञान जल पीता, ऐसा सत शास्त्र बखाना ॥ है मरद॥४॥

## भजन १६४

॥ टेर ॥ मन कहां कहां तू डोलता, ईश्वर की ओर नहीं जाता।

जीते जी का है सब नाता, मात पिता दारा सुत भ्राता, अन्त समय कोई काम न आता, निकल जाय जब बोलता, जिन में तूं चित लगाता ॥ ईश्वर ॥ १ ॥ रात दिन छल कपट करे तू, फिर कुटम्ब का पेट भरे तूं, जाय अकेला नरक पड़े तूं, क्यों अब कमती तोलता, यहां बिरथा पाप कमाता ॥ ईश्वर ॥ २ ॥ अपना खूब समझता स्वार्थ, कीना नहीं कभी परमारथ, कोई न जावे साथ पदार्थ, क्यों नहीं आंखें खोलता, क्यो वृथा जन्म गंवाता ॥ ईश्वर ॥ ३ ॥ बिन हाकिम नहीं न्याय चुकावे, रिशवत ले लेकर तूं खावे कहे मुरारी सुख नहीं पावे, अमृत में विष घोलता, तूं अब क्या मोज उड़ाता ॥ ईश्वर ॥ ४ ॥

## भजन १६५

॥ दोहा ॥ मनको अपने मार ले करके योगाभ्यास।
जिससे सारी इन्द्रियां, बनी रहे निज दास ।

॥ टेर ॥ मन कहा नहीं तूं मानता, बहुभांति तुझे समझाया।

विषय भोग में तूं फंस फसकर, आयु खोवे है हस हंसकर, हिंसा करे कमर कस कसकर, छाई क्या अज्ञानता, नहीं ईश्वर का गुन गाया ॥ बहु ॥ १ ॥ निशदिन झूंठ अरे तूं बोले, भगा कुमारग में नित डोले, मद में आंख नहीं तूं खोले, लंबी चादर तानता क्या अन्धकार अब छाया ॥ बहु ॥ २ ॥ काम क्रोधने तुझे दबाया, लोभ मोह के बश मे आया, नहीं ध्यान प्रभु में लाया, फिरे खाक तूं छानता, क्या तूने नफा उठाया ॥ बहु ॥ ३ ॥ जगत दुख का तुम जानो घर, इस में सुख मिले नहीं छिन भर, कहे मुरारी जावेगा तर, सार भजन जो जानता, आनंद उसीने पाया ॥ बहु ॥ ४ ॥

## भजन १६६

॥ दोहा ॥ विषय भोग संसार के, है सब दुख के मूल ।
इन में फंसकर ईश को मत मूर्ख तू भूल ॥

॥ टेर ॥ पड़ा लोभ मोह के जाल मे नर आयु क्यो खोता है

यह जग जान रैने का सुपना, जिसको कहता अपना अपना, भूल गया ईश्वर का जपना । फंसा हुवा धन माल में, क्या सुख की नींद सोता है ॥ नर ॥ १ ॥ चले अकड़ बन छैल छबीला अन्त समय सब हो जाये ढ़ीला, काम न आवे कुटुम्ब कबीला, फूला जिनके ख्याल मे, कोई साथ नही होता है ॥ नर ॥ २ ॥ अब क्यो सिर धुन धुन पछतावे. कुछ नही तेरी पार बसावे, चूका पहली चाल में, क्या खड़ा खड़ा रोता है ॥ नर ॥ ३ ॥ समझ सोचकर कदम उठाना, मुशकिल मानुष जन्म का पाना, कहे मुरारी जो हो दाना, भज प्रभू को हर बार म क्यो पाप बीज बोता है ।

## भजन १६७

॥ टेर ॥ ऐसा शरीर बार बार तूं न पावेगा, गुजरा हुवा वक्त फिर नहीं हाथ आवेगा ।

सुत नारी बन्धु यार ये साथी सराय के, इन मे से बता कौन तेरे साथ जावेगा ॥ ऐसा ॥ १ ॥ सोता है पडा नींद मे गाफिल तूं बेखबर, लुट जावेगा तूं यार फिर अफसोस खावेगा ॥ ऐसा ॥ २ ॥ मद मोह लोभ काम मे निकाम क्यो हुवा, इस देह के गुमान मे तूं गम उठायेगा ॥ ऐसा ॥ ३ ॥ रह जायगा सब माल खजाना पड़ा यहीं, आखिर मे एक धर्म तेरे साथ जावेगा ॥ ऐसा ॥ ४ ॥ करले उपाय लाख मगर रह नही सकता, जिस दिन तुझे वो काल आकर दबावेगा ॥ ऐसा ॥ ५ ॥ अफवाज असफ फिल की ले कोट छोड़कर एक दिन तूं इसी जहान से अकेला जावेगा ॥ ऐसा ॥ ६ ॥ बलदेव कर तूं मेल उस मालिक जहान से, बेशक वो तुझे मोत के मुह से बचावेगा ॥ ऐसा ॥ ७ ॥

## भजन १६८

॥ टेर ॥ खबर नहीं जग में एक पल की ।

प्रभु सुमरले सुमरिन करले को जाने है कलकी, कोड़ी कोड़ी माया जोड़ी, माया छलबल की ॥ खबर ॥ १ ॥ पाप की गठरी सिर पर भारी, क्योंकर होवे हलकी, अपनी करनी पार उतरनी, और न करनी क्या फल की ॥ खबर ॥ २ ॥ भवसागर में आय फसे हैं, थाह नहीं है जल की, जब लग साधु मढ़ी के अन्दर, शोभा मडल की ॥ खबर ॥ ३ ॥ प्राण पुरुष जब निकल जावेंगे, माटी जंगल की। कहत कबीर सुनो भाई साधो, दुनिया मतलब की ॥ खबर ॥ ४ ॥

## भजन १६९

॥ टेर ॥ मुखड़ा क्या देखे दरपन मे, तेरे दया धर्म नहीं मन मे ।

जब तक फूल रही फुलवारी, बास रही फूलन मे। एक दिन ऐसा होयगा प्राणी, खाक उड़ेगी तन मे ॥ मुखडा ॥ १ ॥ गहरी नदिया नाव पुरानी, उतर जाय एक छिन मे। धर्मी धर्मी पार उतर गये, पापी रहे अधम में ॥ मुखड़ा ॥ २ ॥ चंदन अगर कसूंवी जामा, सोवत गोरे तन में। भर योवन डूंगर का पानी, उतर जाय एक छिन में ॥ मुखड़ा ॥ ३ ॥ कोड़ी कोड़ी माया जोड़ी, सूरत लगी इस धन में। दस दरवाजे बंद भये जब, रह गई मन की मन में ॥ मुखड़ा ॥ ४ ॥ नाना दुख पिता माता ने पाये तेरे जनन में। कर सेवा जीते जी उन की, फिर क्या प्राण गमन में ॥ मुखड़ा ॥ ५ ॥ जिस जीवा ने वेद पढ़ा नहीं सोहे वृथा वदन में। जो नहीं करे मधुर संभासन गिन ये उसे व्यसन में ॥ मुखड़ा ॥ ६ ॥ पगडी बांधत पेच सवांरत तेल मले अंगन में। कहत कबीर सुनो भाई साधो, काया लड़ेगी रन में ॥ मुखड़ा ॥ ७ ॥

## भजन १७०

॥ टेर ॥ जीना दिन चार का रे मन मूर्ख क्यों फिरे मसताना ।

मंदिर महल अटारी मांडी, नकदी माल खजाना। जिस दिन कूंच

करेगा मूर्ख. मब कुछ हो वेगाना ॥ जीना ॥ १ ॥ कोडी कोडी माया जोडी, बन बैठा धनवाना । साथ न जावे फूटी कोड़ी, निकल जाय जब प्राना ॥ जीना ॥ २ ॥ राम गये और रावेण चले गये बाली अरु हनुमाना । राव युधिष्टर दुरयोधन और भीमसेन बलवाना ॥ जीना ॥ ३ ॥ अपने आपको बडा जानकर, क्यों करता अभिमाना। तेरे जैसे लाखों चले गये तूं किस का महिमाना ॥ जीना ॥ ४ ॥ मान ले शिक्षा खन्नादास की, जो चाहे कल्याणा । परमार्थ और नित्य कर्म में, दे यतीमो को दाना ॥ जीना ॥ ५ ॥

## भजन १७१

॥टेर॥ प्रभु सुमरिन करले मेरे मना, बीती जात उमर हरिनाम बिना।

पन्छी पख बिना, हस्ती दन्त बिना, नारी तो देखो भला कंथ बिना. वेश्या को पुत्र पिता बिन होनो, जैसे प्राणी हरिनाम बिना ॥ तूं सुम ॥ १ ॥ धनुष तीर बिन, कूप नीर बिन, मंदिर सूनो दीपक बिना, फल बिन एक सरवर सूनो, जैसे ही प्राणी हरिनाम बिना ॥ तूं सुम ॥ २ ॥ देह नैन बिन, रैन चंद्र बिन, धरती तो सूनी भला मेघ बिना । वेद विहीनो पंडित सूनो, जैसे ही प्राणी हरिनाम बिना ॥ तू सुम ॥ ३ ॥ काम क्रोध मद लोभ बिसारो, ईर्षा तो त्यागो भला सन्त जना, कहे गंगसा सुन अकबरजी, इस युग मे कोई नहीं अपना ॥ तूं सुम ॥ ४ ॥

## भजन १७२

टेर—जपता क्यों नहीं रे हरि नाम, तुझे कोड़ी लगे ना छदाम ।

नर देही सुमरिन को दीनी, बिन सुमरियां वेकाम, शीश दिये प्रभुजी को नवन को, मुख दीना ले नाम ॥ जपता ॥ १ ॥ दांत दिया है मुख की शोभा, जीभ दई भज राम । पैर दिये बन्दा तीर्थ करने को, हाथ दिया दे दान ॥जपता॥२॥ आंख दई दर्शन करने को,कान दिया सुन ज्ञान । तुलसीदास भजो भगवाना, कृपा करो भगवान ॥जपता॥३॥

## भजन १७३

टेर—तेरी काया मिल जावेगी रेत में, क्यों मैं के बोझ मरे है ।
मारी मारी करतो डोले, अन्धो भयो नैत्र नहीं खोले । काना से तू क्यों रयो बहरो, रहना बहुत सचेत से, सिर ऊपर काल फिरे है ॥क्यों॥१॥ जब लग तेरी मैं नहीं मिटे, तब तक गैल कभी नहीं छूटे। वहां जम तेरा सिर पीटे, खड़ा रहे गमसान में, करनी का डंड भरे है ॥क्यों॥२॥ मैं की पोट धरी सिर ऊपर, जैसे गूणां लदां खचर पर, लेखा पूंछेगा उस घर पर, रहा कुटम्ब के हेत में, वहां सभाल करे है ॥क्यों॥३॥ मेरी मेरी कितना कर गया, जोड़ जोड़ माया नै धर गया, काल बली जब उसको मिल गया, चिड़यां चुग लई खेत नैं, ऊसर ने खाल चरे है ॥क्यो॥४॥ चित्र गुप्त की कलम वहत है, उसमें फरक रती न रहत है, ब्रह्मानन्द यो हेला देत है, प्रभु से ध्यान लगाय के, सत्संग से नाव तिरे है ॥क्यों॥५॥

## भजन १७४ (राग असावरी)

टेर—ममता तूं न गई मेरे मन ते ।
पाके केश जन्म के साथी, लाज गई लोकन्ते । कर थाके कर कम्पन लागे, ज्योति गई नेनन ते ॥ममता॥१॥ सरवन वचन सुनत काहू के बल गये सब इन्द्रियन ते । टूटे दसन, वचन नहीं आवत, शोभा गई मुखन ते ॥ ममता ॥ २ ॥ कफ पित वात कठ पर बोले, सुत ही बुलावत करते । भाई बन्धु सब परम पियारे, नारी निकालत घरते ॥ममता॥३॥ जैसे शशी मडल विशष छाई, छूटे न कोटि जतन से, तुलसीदास बली जाऊं चरण पे, लोभ पराये धन ते ॥ममता॥४॥

## भजन १७५ (राग विहाग)

टेर—हे मन गुमानी चेत कर, हरि को सुमर,
हरि को सुमर, बीती जाती है उमर ।

नारी नर की खान है, जिस पर जगत गलतान है, इसका मजा इस आन है ॥हरि॥१॥ सुत बन्धु माता और पिता, कुनबा कबीला आसना सब सुख के साथी है तेरे ॥हरि॥२॥ दुनियां कहो क्या माल है, माया का फैला जाल है, इस पर तूं क्यों खुश हाल है ॥हरि॥३॥ कहना मेरा मान ले तूं, हरगिज न कर अभिमान तूं, एक ईश्वर को सच्चा जान तूं ॥हरि॥४॥

## भजन १७६

टेर—तूं क्या देख दिवाना हुवा रे।

माया बनी सार की सूली, नारी नरक का कूवा रे ॥तूं॥१॥ हाड चाम का बना पींजरा ता मे मनवा सूवा रे ॥तूं॥२॥ भाई बन्धु और कुटम्ब घनेरा, तिन मे पच पच मूवा रे ॥तूं॥३॥ कहत कबीर सुनो भाइ साधो, हार चला जग जूवा रे ॥तूं॥४॥

## भजन १७७ ( राग काफी )

टेर—नर समझत नही रे अनारी।

गर्भवास मे उलटो लटक्यो, पायो यो दुख अति भारी। जो प्रभु मैं अबके बाहिर निकसूं, तेरो भजन करुं हर बारी. पलक नहीं देऊ बिसारी ॥नर॥१॥ जन्म होत मायो लिपटायो. भूल गये सुध सारी, भक्ति भाव चित मे ना राख्यो, ऐसी कुमति बिचारी, जन्म की कर दी खुवारी ॥नर॥२॥ आया था कुछ लाभ करन को, गांठ की पूंजी हारी। सोदा करले हरि नाम का आवो शरण गिरधारी, भरोसा जिनका है भारी ॥नर॥३॥ श्री सतगुरू तोय नित समझावे. वे है सबके हितकारी। आप नरे औरो को तारे, कहे हरिदास पुकारी, उमर यों ही मुफत गुजारी ॥नर॥४॥

## भजन १७८ ( राग धन सारी )

॥ टेर ॥ हरि बिन औरन कोई अपना प्रभू बिन औरन कोई रे।
मात पिता सुत बन्धु कुटुम्ब सब स्वार्थ के ही होई रे।

या काया को भोग बहुत दे, मरदन कर कर सोई रे, सो भी छूटन नेकन खस की, संगत चालन सोई रे ॥ हरि ॥ १ ॥ घर की नारी परम पियारी, तन में नाही होईरे। जीवत कहती संग चलूंगी डर-पन लागी सोई रे ॥ हरि ॥ २ ॥ जो कहीये ये द्रव्य आपनो, उन उजवल मती खोइ रे, आवत कष्ट रखत रखवारी, चलत प्रान ले जोई रे ॥ हरि ॥ ३ ॥ इस जग में कोई हितून दीखे, मैं समझाऊं तोई रे ।, चरणदास सुखदेव कहत हैं, सुन लीजो सब कोई रे ॥ हरि ॥ ४ ॥

## भजन १७९

॥ टेर ॥ सुध राखो वा दिन की, तुम कुछ सुध राखो वा दिन कीरे, जा दिन तेरी देह छुटेगी ठोर बसेगी वन कीरे।

जिनके संग बहुत सुख कीन्हे, वोह तेरा मुख ढक होंगे न्यारेरे, जम के त्रास होय बहु भांति, कोन छुड़ावन हारे रे ॥ सुध ॥ १ ॥ दहली तक तेरी नारी चलेगी, बड़ी पोल लों माईरे। मरघट तक के संग बराती, हंस अकेला जाईरे ॥ सुध ॥ २ ॥ द्रव्य रहे और महल पड़े रहे, पूत रहे घर माईरे। जिसके काज पचे दिन राती, सो संग चालत नाही रे ॥ सुध ॥ ३ ॥ देव पितर तेरे काम न आवे। जिनकी सेवा चित लाईरे। चरणदास सुखदेव कहत प्यारे, हरि बिन मुक्ति पावे ना पाई रे ॥ सुध ॥ ४ ॥

## भजन १८०

॥ टेर ॥ मूर्ख छोड़ वृथा अभिमान, ओसर बीत चल्यो है तेरो, तूं दो दिन का महिमान।

भूप अनेक भये पृथिवी पर, रूप तेज बलवान। कोन बच्यो इस काल बली से, मिट गये नाम निशान ॥ मूर्ख ॥ १ ॥ धवल धाम धन गजरथ सेना, नारी चन्द्र समान। अन्त समय सब ही को तज-कर, जाय बसे समसान ॥ मूर्ख ॥ २ ॥ तज सत संग भ्रमत विष-यन में, जा विधी मरघट स्वान। क्षण भर बैठ न सुमरिन कीनो,

तांसू होत कल्याण ।। मूर्ख ।। ३ ।। हे मन मूढ़ अन्त मत खोवे, कयो हमारो मान । नारायण बृजराज कंवर से बेग लेवो पहचान ।। मूर्ख ।। ४ ।।

।। टेर ।। अरे दिल तूं क्या खुशी करता है, तुझे संसार क्या करना । तुझे जंगल मे रहना है तूझे घर बार क्या करना ।

रहा मालोमकां किसका, जो रहेगा तेरा बाकी । यहां दो दिन का जीना है, तूझे संकर क्या करना ।। अरे ।। १ ।। हजारों नामवर गुजरे नही जिनका निशां बाकी, ये दो दिन की दुनियां है, तुझे जर तार क्या करना ।। अरे ।। २ ।। उठाले हाथ तूं सबसे, हरि से दिल लगा अपना । तूझे ये लाल याकुतो के गजरे हार क्या करना ।। अरे ।। ३ ।। वतन जागीर को लेकर, करेगा क्या बतातो दिल । लहद को याद कर अपनी, तुझे गुलजार क्या करना ।। अरे ।। ४ ।। ये सब दो दिन के हैं साथी, मां बाप और भाई । जो मुशकिल मे नहीं साथी, उन्हें फिर प्यार क्या करना ।। अरे ।। ५ ।। कुजारिस्तम कुजाहिस्तम, कुजालुकमो कुजादारा । हमादर खाक शुद्ध पीन्हा, तूझे इजिरेहार क्या करना ।। अरे ।। ६ ।। महल किसका मकां किसका, किधर जगह और तेरी, तू खुद हुशियार है ऐ दिल, तुझे हुशियार क्या करना ।। अरे ।। ७ ।। दिल अपना इश्क में माबुद के रंगले बहुत पका । तूझे रंग रंजीये गुल्ह अनार क्या करना ।।८।।

## भजन १८२

टेर—तरेगा तो वो ही नर, जाके हृदय बीच हर है ।

गंगा के न्हाये से जो पापी नर तर जाय, मीन क्यों न तर जाय जाको गंग बीच घर है ।।तरेगा।।१।। शंख के बजाये से जो पापी नर तर जाय, श्वान क्यो न तरे जाको शख को सो स्वर है ।।तरेगा।।२।। भस्मी के रमाये से जो पापी नर तर जाय, गदहा क्यो न तरे , जो लोटे दिन भर है ।।तरेगा।।३।। जटा के बढ़ाये से जो पापी नर तर जाय, मोर क्यों न तरे, जाके लम्बे २ पैर है ।।तरेगा।।४।। तिलक

के लगाये से जो पापी नर तर जाय, हाथी क्यों न तरे, जाके लगे सिंदूर है ॥तरेगा॥५॥ अग्नि के तपाये से जो पापी नर तर जाय, भुरजी क्यों न तरे, झोंके दिन भर भाड़ है ॥तरेगा॥६॥

## भजन १८३

टेर—जगदीश यह विनय है, जब प्रान तन से निकले। प्रिय देश २ रटते यह प्रान तन से निकले। भारत वसुन्धरा पर सुख शील संयुता पर, सुची सस्य सामला पर, यह प्रान तन से निकले ॥जग॥१॥ देशाभिमान धरते, जातीय गान करते। निज देश व्याधि हरते, यह प्रान तन से निकले, ॥जग॥२॥ भारत का चित्र सुन्दर, युग नेत्र के निकट हो, श्री जाह्नवी का तट हो, जब प्रान तन से निकले ॥जग॥३॥ दुख दैत्य पै विजय हो, अज्ञान रात्रि क्षय हो। भारत समीन्द्र मय हो, जब प्रान तन से निकले ॥जग॥४॥ उद्योग सत्य, सुख हो, आलस्य हो न दुख हो, सबका प्रसन्न मुख हो जब प्रान तन से निकले ॥जग॥५॥

## भजन १८४

टेर—तेरा ओ३म् नाम मुझे प्यारा, तुम हो सखा पिता माता।
बाग बगीचों में कुवे तलावों में, तेरी प्रभुता है करता, दीखे दीखे है अपरम्पारा ॥तेरा॥१॥ जीव चराचर गुण तेरे गावें, हम हैं अनाथ, अय दीनानाथ, नहीं तुम बिन हमारा गुजारा ॥तेरा॥२॥ मैं लव लीन हूँ तेरी भक्ति में, दर्शन दिखा, दुख सब मिटा, मुझ दीनन को तेरा सहारा ॥तेरा॥२॥ परदेशी बन जगत हितैषी, प्रभु गुण गा, शुभ कर्म कमा, जिससे होवे तेरा निसतारा ॥तेरा॥४॥

## भजन १८५

टेर—हे आनन्द घन चहुं ओर सुख की वर्षा करो।
पाप ताप सब दूर नसाओ, करो कृपा दृग कोर ॥सुख॥१॥ दूर करो सब ज्योति से अपनी, मोह तिमिर घन घोर ॥सुख॥२॥ सुरभित शीतल मदन पवन हो, प्रमुदित हो मन मोर ॥सुख॥३॥

## भजन १८६

टेर—नर तेरा चोला रतन अनमोला, विरथा खोवे मतीना ।
प्यारे रे देह दीनी तूझे नर की, तूने भक्ति करी नही प्रभु की, सुध बुध भूल गया उस घर की, नीद मे सोवे मतीना ॥नर॥१॥ नर तेर पहले की है करनी, तुझको यहां पर पड़ेगी भरनी, चारो वेदो मे एक बरणी, विपत में रोवे मतीना ॥नर॥२॥ देखे ऋषि मुनि फिकर मे, फस गये माया के चक्कर में, किश्ती आन लगी टक्कर मे, किसी को डुबोये मतीना ॥नर॥३॥ हो गये हरिश्चन्द्र से, दानी बिक गये तीनो ही प्राणी, जिन्होने भरा नीच घर पानी, सत को छोड़े मतीना ॥नर॥४॥ बद्री बांध कमर कस करडा, ये सब झूठ जगत का रगड़ा, कोशीश करो मोक्ष का पगड़ा, कायर होवे मतीना ॥नर॥५॥

## भजन १८७

टेर—जय जगदाधार, जीवन प्राण हमारे ।
अज्ञान महातम टारो, विज्ञान प्रकाश पसारो करावो पर उपकार ॥जीवन॥१॥ आलस्य असुर को मारो, पुनि पातक पुंज पजारो, हरो भ्रम जनित विचार ॥जीवन॥२॥ भवसागर पार उतारो, सुख लेऊ देऊ फल चारो, दया निधि परम उदार ॥जीवन॥३॥ शिव शंकर नाम तुम्हारो, सब संकट काटन हारो, जपे जन बारम्बार ॥जीवन॥४॥

## भजन १८८

टेर—शरण अपनी मे रख लीजे, दयामय दास हूँ तेरा ।
तुम्हे तज कर कहां जाऊ, हितू कोई नही मेरा ।
भटकता हूँ मैं मुद्दत से, नही विश्राम पाता हूं, दया की दृष्टि से देखो नही तो डूबता बेड़ा ॥शरण॥१॥ सताया राग द्वेषो ने, तपाया तीन तापो ने, जलाया जन्म मृत्यु ने किया तंग हाल है मेरा ॥शरण॥ २॥ मेरा दुख मेटने वाला, सिवा तेरे न है कोई, शरण में आ गिरा अब तो भरोसा नाथ है तेरा ॥शरण॥३॥ क्षमा अपराध कर मेरे, फकत

एक आश है तेरी, दया बलदेव पर करके, बनाले नाथ निज चेरा ॥शरण॥४॥

## भजन १८९

टेर—नैया डोल रही मझधार, प्रभुजी आन लगावो पार।

तेरी माया अपरम्पार, पावे न कोई पार। बड़े बड़े योगी और मुनिवर, सब ही गये है हार ॥प्रभुजी॥१॥ काम क्रोध ने मुझको घेरा, हुवा बहुत लाचार, अब तो अपनी शरण मे लेवो, होवे बेड़ा पार ॥प्रभु॥२॥ सत्य ज्ञान बिन अंध सम डोले, करे असित आचार। तुमरी दया बिन को समरथ है, करे दीनन को पार ॥प्रभु॥३॥ धर्म कर्म कुछ भी नही कीना, कैसे होऊंगा पार। है भरोसा केवल तेरा, तुमही करो उद्धार ॥प्रभु॥४॥ तुम ही मेरे मात-पिता हो, तुम ही प्राणाधार। राम के बेड़े को प्रभुजी तुम ही करोगे पार ॥प्रभु॥५॥

## भजन १९०

टेर—जगत मे सबसे प्यारा ओ३म्।

भक्ति भाव भरपूर हृदय से पूज्य हमारा ओ३म, मात-पिता गुरू नृप से बढ़ कर पालनहारा ओ३म ॥जंगत॥१॥ रोगी मूर्ख निर्बल निर्धन, सकल सहारा ओ३म् भवनिधि मंजित सब नावों का खेवन हारा ओ३म ॥जगत॥२॥ पाप सभी हैं डूबन हारे, तारन हारा ओ३म, पुण्य विनाशक सब दुष्टों का खेवन हारा ओ३म ॥जगत॥ ॥ ३ ॥ सब मे रहता सब की सुनता, सबसे न्यारा ओ३म अक्षय शकर निर्भय भय हर भर भर तारा ओ३म ॥जगत॥४॥ पल खल प्रियतम अनुपम शिवतम, सुख भंडारा ओ३म, योगी का बन्धन से करता सुख भंडारा ओ३म ॥जगत॥५॥

## भजन १९१

टेर—भज ओ३म नाम सुखदाई, अन्त समय में होगा सहाई।

मात पिता भाई सुत बन्धु, संग नहीं कोई जाई।

विषय भोग मे फंस मन मूर्ख, अन्तकाल पछताई, धन दौलत तेरे संग न जावे, सब ठाठ पड़ा रह जाई ॥भज॥१॥ यह दुनिया है अजब तमाशा, रही करनी का फल पाई, पल मे तोला पल मे मासा, रती घटे नही राई ॥भज॥२॥ मुट्ठी बाधे आया जगत मे, हाथ पसारे चला जाई, जैसे पछी लेत बसेरा, भोर भई उड जाई ॥भज॥३॥ वकत गया फिर हाथ न आवे, फिर पीछे पछताई, संग तेरे कुछ भी नही जावे, हरि नाम सुमर ले भाई ॥भज॥४॥ मनुष्य जन्म अमोलक पाय कर, वृथा न इसको गमाई, बड़े बड़े राजा आये जगत मे, लिया रे काल ने खाई ॥भज॥५॥

## भजन १९२

टेर—प्रभुजी क्या तेरे भेट करूं कुछ नही है पास हमारे ।
खाली हाथ मै यहां पर आया, नही साथ कुछ मेरे लाया, जग मे नही पदार्थ पाया सन्मुख आप करूं ॥प्रभुजी॥१॥ मूर्ख तुझको भोग लगावे, जल देवे और वस्त्र चढ़ावे, फिर अपना अहसान बतावे, कहते हुए डरू ॥प्रभुजी॥२॥ जीवन मूल्य पदार्थ जो है, दिये हुये आपके ही सो हैं, अपने कहे मूर्ख नर वोह हैं, मै तो शरण पडु ॥प्रभु॥३॥ बड़ा यहा पर धोका खाया, प्रकृति से चित लगाया, शरमा नही ईश गुण गाया, इससे दुख भरूं ॥प्रभुजी॥४॥

## भजन १९३

॥ टेर ॥ जिस की तूं फिरे तलाश मे, वो सदा पास रहता है ।
घट घट व्यापक अन्तर्यामी, सकल जगत का जो है स्वामी, वेदो मे नित कहे नमामी, सोई पवन आकाश मे, कोई उसे नही गहता है ॥ वो ॥ १ ॥ सब मे वो उस मे सब जग है, उसे नही कोई चीज अलग है, यही ऋषि मुनियो का मग है, सूर्य्य चंद्र प्रकाश मे, यही वेद वचन कहता है ॥ वो ॥ २ ॥ मूर्ख वृथा ढूंढ मचावे, घूम घूम कर उमर गमावे । नहीं कही ईश्वर को पावे, काशी और कैलाश मे, क्यो नाहक तू दुख सहता है ॥ वो ॥ ३ ॥ जब तक तूझे ज्ञान नहीं

होवे, तब तक तूं गफलत मे सोवे। वृथा समय मुरारी खोवे, तूं फिरे मुक्ति की आश मे, भवसागर में बहता है ॥ वो ॥ ४ ॥

भजन १६४

शरण प्रभुजी की आवोरे, यही समय है प्यारो।
आवो हरी गुण गावो रे, यही समय है प्यारो ॥ टेर ॥
ईर्षा द्वेष कपट को त्यागो, सत्य मे चित लगावो रे ॥ यही ॥ १ ॥
उदय हुवा ओ३म नाम का भानु आवो दर्शन पावोगे ॥ यही ॥ २ ॥
भ्रातृ भाव से मिलो परस्पर, मत ना क्रोध बढ़ावो रे ॥ यही ॥ ३ ॥
पान करो इस अमृत रस को पीके अमर हो जावो रे ॥ यही ॥ ४ ॥
हरि की भक्ति बिना नहीं मुक्ति, दृढ़ विश्वास जमावो रे ॥ यही ॥ ५ ॥
मनुष्य जन्म अमोलक पायकर, वृथा न इसको गमावो रे ॥ यही ॥६॥
कर लो नाम हरि का सुमरिन, अन्तः को ना पछतावो रे ॥ यही ॥७॥
धन्य दया जो सब को पाले, मत उसको विसरावो रे ॥ यही ॥ ८ ॥
छोटे बड़े सब मिलकर खुशी से, गुण ईश्वर के गावो रे ॥ यही ॥९॥

भजन १६५ (धर्म के दस लक्षण)

॥ टेर ॥ दस चिन्ह धर्म के भाई महाराज मनु बतलाते।
प्रथम तुम धीरज को धारो, दूजे सब के काज सुधारो। तीजे मन अपने को मारो, यही उपदेश सुनाते ॥ महाराज ॥ १ ॥ चोथे तज चोरी का पैसा, मिटे सकल नर तेरा कलेशा। रहो पांचवे शुद्ध हमेशा, ऋषि मुनि यही गाते ॥ महाराज ॥ २ ॥ छटे इन्द्री बश मे करना, सप्तम चित विचार न धरना, अष्टम विद्या मन मे भरना, जो तुम मनुष्य कहलाते ॥ महाराज ॥ ३ ॥ नवें सत्य को धारण कीजे, दसवें क्रोध त्याग तुम दीजे, हरि भजन मुरारी कीजे क्यों वृथा समय गंवाते ॥ महाराज ॥ ४ ॥

भजन १६६

॥ टेर ॥ जिस मे तेरा नहीं विकाश, ऐसा कोई फूल नहीं है।
मैने देख लिया सब ठोर, तुझसा मिला न कोई ओर, सब का तूं ही

है सिर मोर, इस मे कुछ भी भूल नही है ॥ ऐसा ॥ १ ॥ तुझ से मिलकर करुणानंद, मुनीवर पाते हैं आनंद, तेरा प्रेम सचीदानंद, किसको मंगल मूल नहीं है ॥ ऐसा ॥ २ ॥ उर धर धर्म जीवनाधार, मुनिवर कहत पुकार पुकार, उसका बेड़ा होगा पार, जिसके तूं प्रतिकूल नहीं है ॥ ऐसा ॥ ३ ॥ तेरा गाय गाय गुण ग्राम, करनी करता है निशकाम, मन में है संकर सुखधाम, तेरे संशय शूल नही है ॥ ऐसा ॥ ४ ॥

## भजन १९७

अजब हैरान हूं भगवन, तुम्हे कैसे रिझाऊं मैं ।
नहीं कोई ऐसी वस्तु जिसे सेवा में लाऊं मैं ॥ टेर ॥

भुजाये हैं न गर्दन हैं, न सीना है न पेशानी, तू है निर्लेप नारायण, कहां चदन चढाऊं मैं ॥ अजब ॥ १ ॥ तुम ही हो मूरतियो मे तुम्हीं व्यापक हो फूलो में, भला भगवान को भगवान पर कैसे चढाऊं मैं ॥ अजब ॥ २ ॥ तुम्हारी ज्योति से रोशन है, सूरज चांद और तारे, महा अन्धेर है कैसा, तुम्हे दीपक दिखाऊं मै ॥ अजब ॥ ३ ॥ लगाना भोग प्रभू तुमको, यह इक अपमान करना है, खिलाते विश्व को तुम हो, तुम्हें कैसे खिलाऊं मैं ॥ अजब ॥ ४ ॥ बड़े नादान हैं वे जन जो घड़ते आप की मूरत, बनाते विश्व को तुम हो, तुम्हे कैसे बनाऊं मैं ॥ अजब ॥ ५ ॥

## भजन १९८

॥ टेर ॥ मगन ईश्वर की भक्ती में अरे मन क्यो नहीं होता । पड़ा आलस्य में मूरख रहेगा कब तलक सोता ।

जो इच्छा है तेरे कट जाय सारे मैल पापो के, प्रभु के प्रेम जल में, क्यो नहीं अपने को तू धोता ॥ मगन ॥ १ ॥ विषय और भोग मे फंसकर, न कर बरबाद जीवन को, दमन कर चित की वृतियों को लगाले योग मे गोता ॥ मगन ॥ २ ॥ नहीं संसार की वस्तु, कोई भी सुख की हेतू है, वृथा इनके लिये क्यों समय अनमोल तू खोता

॥ मगन ॥ ३ ॥ धर्म ही एक ऐसा है, जो होगा अन्त में साथी । न जोरु काम आवेगी, न बेटा और कोई पोता ॥ मगन ॥ ४ ॥ भटकता जावता नाहक फिर सुख के लिये सालिग, तेरे हृदय के अन्दर ही रहे आनन्द का सोता ॥ मगन ॥ ५ ॥

## भजन १९९

॥ टेर ॥ पिताजी तुम पतित उधारन हार ।

दीन कारण कंगाल के स्वामी, दुख के मोचन हार ॥ पिता ॥ १ ॥ पतित प्रवाह भयंकर जल मे डूबत हैं मझधार ॥ पिता ॥ २ ॥ इस जग माया जाल ब्रह्म में, सूझो न सार असार ॥ पिता ॥ ३ ॥ सत्य ज्ञान बिन अनवसस डोले, करे असत्य आचार ॥ पिता ॥ ४ ॥ तुमरी दया बिन को समरथ है, कहे दीनन को पार ॥ पिता ॥ ५ ॥ अपने स्वार्थ के सब साथी, मात पिता परिवार ॥ पिता ॥ ६ ॥ हो निरास सब ओर से स्वामी, आये तेरे द्वार ॥ पिता ॥ ७ ॥ अब की बार दया कर हम पर, हो जावें भवपार ॥ पिता ॥ ८ ॥

## भजन २००

॥ टेर ॥ जो प्रभु से प्रीति लगाता है, वो परमानन्द को पाता है ।
नहीं भय वो काल से खाता है, नहीं मन में कभी घबराता है ।

वो तेज स्वरुप हो जाता है, जराभी चमक दिखाता है । दुनिया मे सब को भाता है, वो महा पुरुष कहलाता है । उसे कोई कलेश नहीं आता है, नित निर्भय हरि गुण गाता है ॥ जो ॥ १ ॥ जो ईश्वर को विसराता है । दुनियां मे दुख उठाता है । लज्जत चन्द रोजाना पाता है, फिर अन्त समय पछताता है फिर आवागमन में जाता है, नहीं मनुष्य जन्म को पाता है ॥ जो ॥ २ ॥ लखे एक वो ही दाता है, जो सब को रिजक पहुंचाता है, वो ही कारण करण विधाता है, पापों से हमें बचाता है, वो सबका पिता और माता है ये वेदो में बतलाता है ॥ जो हरि ॥ ३ ॥

## भजन २०१

॥ दीजो प्रभु दान अपनी हमे भक्ति का ।

हम आये शरण तुम्हारी, तुम रक्षा करो हमारी, होय सबका कल्याण ॥ अपनी ॥ १ ॥ भारत की दशा सुधारो, सबके दुखो को टारो, होय आनन्द महान ॥ अपनी ॥ २ ॥ मत करो नाथ अब देरी, होय नष्ट अविद्या मेरी, मिटे सारा अज्ञान ॥ अपनी ॥ ३ ॥ कहे वासुदेव कर जोरी, एक विन्ती सुनियो मोरी न होने पावे हान ॥ अपनी ॥ ४ ॥

## भजन २०२

॥ टेर ॥ तेरे दर को छोड़ कर, किस दर जाऊं मैं, सुनता मेरी कोन है, किसे सुनाऊं मैं ।

जब से याद भुलाई तेरी लाखों कष्ट उठाये हैं, क्या जानूं इस जीवन अन्दर कितने पाप कमाये हैं, हूँ शरमिन्दा आपसे क्या बतलाऊं मैं ॥ तेरे ॥१। मेरे पाप कर्म ही तुझ से प्रीति न करने देते है । कभी जो चाहुँ मिलूं आपसे, रोक मुझे ये लेते हैं. कैसे स्वामी आपके दर्शन पाऊं मैं ॥ तेरे ॥ २ ॥ तूं है नाथ वरो का दाता, तुझसे सब वर पाते है । ऋषि मुनि और योगी सारे तेरा ही गुन गाते हैं, छीटा देदो ज्ञान का होश मे आऊं मैं ॥ तेरे ॥ ३ ॥ जो बीती सो बीती लेकिन बाकी उम्र सम्भालूं मै । चरणो मे मैं बैठ आपके, गीत प्रेम के गालूं मै, जीवन अपने आपका सफल बनाऊं मैं ॥ तेरे ॥ ४ ॥

## भजन २०३

टेर—तेरे पूजन को भगवान्, बना मन मन्दिर आलेशान—

किसने जानी तेरी सूरत, कोन बतावे तेरी मूरत । तुम हो निराकार भगवान् ॥बना॥१॥ किसने जानी तेरी माया, किसने भेद तुम्हारा पाया, हारे ऋषि मुनि कर प्राण ॥बन॥२॥ तू ही जल में, तू ही थल में, तू ही बन में तू ही मन में, तेरा रूप अनूप महान ॥बन॥३॥

तू हर गुल मे, तू बुलबुल मे, तू हर डालन की हर पातन मे. तू हर दिल में मूर्तिमान ॥बन॥४॥ तू ने राजा रंक बनाये, तूने भिक्षुक राज विठाये, तेरी लीला ईश महान ॥बन॥५॥ झूठे जग की झूठी माया, मूर्ख इसमें क्यों भरमाया कर जीवन का कल्याण ॥बन॥६॥ माया मे चित ना फसावो. प्रेम ईश्वर से लगावो, प्रेम में बसे हुवे भगवान ॥बन॥७॥

## भजन २०४

टेर—शरणागत पाल कृपाल प्रभो, हमको इक आस तुम्हारी है। तुमरे सम दूसर और कोउ नही, दीनन को हितकारी है।

सुध लेत सदा सब जीवन की अति ही करुणा विसतारी है। प्रतिपाल करो बिन ही बदले अस कौन पिता महतारी है ॥शरण॥१॥ जब नाथ दया कर देखत है, छुटि जात बिथा संसारी है। बिसराय तुम्हे सुख चाहत है, अस कौन नादान अनारी है ॥शरण॥२॥ परवाह तिन्हे नही स्वर्गहु की,जिनको तव कीरती प्यारी है। धन ही धन है सुखदायक जो, तव प्रेम सुधा अधिकारी है ॥शरण॥३॥ सब भांति समर्थ सहायक हो, तव आश्रित बुद्धि हमारी है। 'प्रतापनारायण तो तुमरे पद पकज पै बलिहारी है ॥शरण॥४॥

## भजन २०५

टेर—सोच जरा इनसान तू, दुनियां मे क्यों आया है। कितना जीवन काल मे सेवा धर्म कमाया है।

बिधवा और अनाथो की जो पीड़ा नही मिटाई है, मन से अगर किसी की तूंने सोची नही भलाई है। निश्चय करके जान ले बिरथा ही जन्म गवाया है ॥सोच॥१॥ पी पी खून गरीबो का, जो बेशक भरा खजाना है, अन्त समय मालूम है तुमको खाली हाथों जाना है। पापों के फस जाल मे अपने आप मिटाया है ॥सोच॥२॥ मन से वचन कर्म से जो तूं करवाता उपकार कभी। सर को धर्म की भेट चढ़ा कर बन जाता सरदार कभी, दुनियां आती देखने, किस

माता ने जाया है ॥सोच॥३॥ होता हो जो भला किसी का, तुझ पर संकट आने से, जाति में जो जान हो जाती तेरे प्राण गमाने से। बेशक हो बेदार तूं जन्म अमोलक पाया है ॥सोच॥४॥

## भजन २०६

टेर—निर्बल के प्राण पुकार रहे जगदीश हरे जगदीश हरे :—
श्वासों के स्वर झनकार रहे, जगदीश हरे जगदीश हरे ॥निर्बल॥१॥ आकाश हिमालय सागर में, पृथ्वी पाताल चराचर में, ये मधुर बोल गुंजार रहे जगदीश हरे जगदीश हरे ॥निर्बल ॥२॥ जब दया दृष्टि हो जाती है, सूखी खेती हरयाती है। इस आश पै जन उच्चार रहे जगदीश हरे जगदीश हरे ॥निर्बल॥३॥ सुख दुख की हमे चिन्ता ही नहीं, भय है के विश्वास न जावे कहीं, टूटे न लगा यह तार रहे जगदीश हरे जगदीश हरे ॥निर्बल॥४॥

## भजन २०७

टेर—दुख दूर कर हमारा. संसार के रचैया। जल्दी से दो सहारा मझधार में है नैया।

चारों तरफ से हम पर गम की घटायें छाई, सुख का करो उजाला, सु प्रकाश के रचैया ॥दुख॥१॥ डूबा है जहाज मेरा, एक बारगी भंवर में, मल्लाह गुम हुए सब, कोई नही खिवैया ॥दुख॥२॥ इक तख्ते के सहारे, भगवन मैं तिर रहा हूं। ईश्वर न तुम खुदा हो, तुम हो फकत रचैया ॥दुख॥३॥ सुख के हैं सभी संगाती, दुनियां के यार सारे, तेरे सिवा नही अब, धीरज कोई बन्धैया ॥दुख॥४॥ अब डूबने से मेरे कुछ भी कसर नही है, कर पार मेरा बेड़ा, पतवार के लगैया ॥दुख॥५॥ तुम बिन कोई हमारा, रक्षक नही है यहां पर, ढूंढा जहान सारा, तुझसा नही खिवैया ॥दुख॥६॥ अच्छा बुरा हूं जैसा राजी मैं राम रहता, चेरा हूं तुम्हारा, सुध लेऊ सुध लिवैया ॥दुख॥७॥

## भजन २०८

टेर—प्रेमी बन कर प्रेम से ईश्वर के गुण गाया कर, मन मन्दिर मे गाफिल झाडू रोज लगाया कर।

सोने मे तो रात गुजारी, दिन भर करता पाप रहा। इसी तरह बरबाद तू बन्दे, करता अपने आप रहा। प्रातः समय उठ ध्यान से सतसगत मे जाया कर ॥प्रेमी॥१॥ नर तन का चोला पाना बच्चों का कोई खेल नही, जन्म जन्म के शुभ कर्मों का होता जब तक मेल नही, नर तन पाने के लिये उत्तम कर्म कमाया कर ॥प्रेमी॥२॥ दुखिया पास तेरे है कोई, तू ने मोज उडाई क्या। भूखा प्यासा पडा पडोसी, तूने रोटी खाई क्या। सबसे पहले पूछ कर, पीछे भोजन खाया कर ॥प्रेमी॥३॥ देख दया उस ईश्वर की, वेदो का जिसने ज्ञान दिया। बीर तू मन मे सोच जरा तो, कितना है कल्याण किया। सब कर्मों को छोड कर उसका ध्यान लगाया कर ॥प्रेमी॥४॥

## भजन २०९

टेर— ओ३म भू ओ३म भू ओ३म भू ओ३म भू।

तू ही स्वार्थ बिना सब की रक्षा करे, तू ही स्वर्ग सब को समीक्षा करे। तू ही वेदो मे कर्तव्य शिक्षा भरे, तू ही माता पिता गुरु मित्र प्रभू ॥ओ३म॥१॥ तू ही पृथ्वी आकाश समुद्र मे है, तू ही बन पर्वत रवि चन्द्र मे है। तू ही बसता सदा सब भवभर मे है, तू ही जग का रचैया प्रभु ॥ओ३म॥२॥ तेरा रूप नहीं तेरा भूप नही, तेरा दंड भी क्रूर स्वरूप नहीं, तेरा भक्त हूं तुझसा अनूप नही, तेरा दिद्रक्षु मे शम्भू हे स्वयंभू ॥ओ३म॥३॥ मैं हूं तेरा ऋणी तू ने सब कुछ दिया, मै हूं तुझपै अर्पित मेरा प्राण हिया। मै हूं विरही दरशन बिन तड़फे जिया, मै हूँ जल बिन मीन परि भू ॥ओ३म॥४॥

## भजन २१०

टेर—प्रभु कर दूर हमारी, सब बुरी वासना मन की।

यह चंचल पापी नहीं रुकता, ज्ञान ध्यान की ओर न लगता, ईश्वर

से फिरता है लुकता, बडा दुष्ट है भारी, कुछ भय नहीं वेद वचन की ॥सब॥१॥ सन्ध्या करने से नहीं लगता, विषय भोग मे दूना जलता. खोई है आयु सारी इच्छा नही करी भजन की ॥सब॥२॥ आन्त्य वस्तु से हित कीना, योगादिक का नाम न लीना। जहर पिया अमृत तज दीना माना नही अनारी, रही सदा लालसा धन की ॥सब॥३॥ कभी नही प्रभु गुण गाया, राग द्वेष मे समय गमाया, उच्च दशा से मुझे गिराया, अब है शरण तुमारी, काटो बेड़ी बंधन की ॥सब॥४॥

## भजन २११

टेर—भगवन हमारा जीवन संसार के लिये हो,
यह जिन्दगी हो लेकिन उपकार के लिये हो।

ब्रह्मचर्य के व्रती हो, सत् धर्म मे रती हो, बस लगन जो लगी हो उपकार के लिये हो ॥भगवन॥१॥ उपदेश को अधूरा मर जांय पर न छोड़ें, पतवार बुद्धि कर मे मझधार के लिये हो ॥भगवन॥२॥ उत्तम स्वभाव मेरा दुश्मन का दिल रिझावे, वह देखते ही कह दे, तुम प्यार के लिये हो ॥भगवान॥३॥ मन से शरीर धन से, जग का सदा भला हो, मन से घृणा हमारे, कुविचार के लिये हो ॥भगवन॥ ॥४॥ संसार ही की सेवा, शुभ टेक है हमारी। हम आर्य चाहे यह तन, बलिदान क लिये हो ॥भगवन॥५॥

## भजन २१२

टेर—तूं आंख खोल कर देख जरा, इस जग मे तेरा कोई नही !
जब तक पास मे पैसा है, और शरीर मे सुख है तेरे। तब बनी बनी के सब कोई साथी, बिगड़ गई तो कोई नही ॥तूं॥१॥ जब मोत आनकर घेरेगी, और मरने को तैयार हुवा, तब रोने वाले सब कोई है संग चलने वाला कोई नही ॥तूं॥२॥ यह स्वार्थ जगत का नाता है, सुख चाहे तो झट छोड़ इसे। तूं प्रीति कर जग मालिक से, नहीं सिवाय उनके कोई नहीं ॥तूं॥३॥ यह काम क्रोध मद लोभ

मोह, शत्रु हैं तेरे संग सदा, जब विचार करके देख लिया, सत्संग बराबर कोई नही ॥तू॥४॥

## भजन २१३

॥ टेर ॥ हे मनमानी दुनिया, काहे तूं लागी सोच विचार में ।

भाकर मूं एक भाटो लाया, लाकर नाकियो घाटे । पूजा पाती भोपा ले गया, मुंह गडकड़ा चाटे ॥ हे मन ॥ १ ॥ माटी की गनगोर बनाई, पूजे लोग लुगाई । बतलाई बोले नही जब कुवा मे पधराई ॥ हे मन ॥ २ ॥ वो ही पीतल हाथां माथे, वोही पीतल पगा । उसी पीतल का देव बनाया मारे बेटा ठगा ॥ हेमन ॥ ३ ॥ भेरुं आगे बेटा मांगे, अजियासुतरे साटे । अपणा पूत्त जीवावण खातिर गला पराया काटे ॥ हेमन ॥ ४ ॥ बीजासन की पातल पाड़ी, दोवड़ रात जगाई । काल पड़ियो जब बेचर खाई, कटे गई सकलाई ॥ हेमन ॥ ५ ॥ तुलसी सालिग का विवाह रचाकर, पूरा नेग करावे । ढोलिया बरतन सिरख पत्थरना, माल फोगटिया ले जावे ॥ हेमन ॥ ६ ॥ बालकृष्ण को रूप बताकर, छपन भोग लगावे । श्री नाथ ने तालो देकर, माल मसकरा खावे ॥ हे मन ॥ ७ ॥ शिव पारवती रूप बताकर गुप्तलिंग पुजवावे । बंब बंब हर हर करके गांजा भांग उड़ावे ॥ हेमन ॥ ८ ॥ निराकार करतार भूलिया, भूल गया श्रुति-बान । भाटा माही फिरयो भटकता, कब होवे कल्याण ॥ हेमन ॥६॥ पंच यज्ञ को करनो सिखो, वर्णाश्रमनेधार । वेद शास्त्र थे पढ़ो पढ़ावो, तब होसी उधार ॥ हेमन ॥ १० ॥ कैवे है श्रीसाय देश में वैदिक धर्म पसारो । अंड बंड पाखण्ड ने थे खड बंड करड़ारो ॥ हेमन ॥ ११ ॥

## भजन २१४ ( उपदेशक वा सभासद को धन्यवाद देना )

॥ दोहा ॥ करूं नमस्ते सब को बीच सभा के आज ।
तरुण वृद्ध बालक यति रहे या जो गाज ।

॥ टेर ॥ अति दीन जानकर लीजियो मेरी सज्जनो सभी नमस्ते ।

धन्य धन्य प्रभु की प्रभुताई, धन्य धन्य स्वामीजी को भाई। जिन बिसरी बिद्या पुनि फैलाई, अब विद्या रस को पीजियो, नही फिरोगे यार तरस्ते ॥ मेरी ॥ १ ॥ धन्य धन्य है पण्डितजी को अति उपदेश सुनायो जिसको। भ्रम दूर कर दियो सबी को, धन्यवाद सब दीजियो जिससे चले धर्म के रस्ते ॥ मेरी ॥२॥ धन्य धन्य है इन पुरुषन को, कष्ट उठाकर आये तन को। श्रवण किया जो व्याख्यान को, प्रभु तीक्षण बुद्धि दीजिये हो जाय सभी सुरस्ते ॥ मेरी ॥ ३ ॥ धन्य भाग है इस स्थान के, जहां बिचारे नित ज्ञान को। होती रहे सतसंग प्रातः साम के,प्रभु सब को सुमारग कीजिये, नही चले कभी कुरस्ते ॥ मेरी ॥ ४ ॥

( प्रातः समय में गाने की प्रभातियां वा भजन स्तुति )

## भजन २१५ ( प्रभाति )

॥ टेर ॥ उठ जाग मुसाफिर भोर भाई अब रैन कहा जो सोवत है।
जो सोवत है सा खोवत है जो जागत है सो पावत है।
कई बरसो से सोवत है, अब होस मे क्यो नहीं होवत है। टुक नीद से आंखे खोल जरा, और अपने ईश से ध्यान लगा ॥ उठ ॥ १ ॥ यह प्रीति करन की रीति नही, सब जागत है तूं सोवत है। जो कल करना सो आज करले, जो आज करना सो अब करले ॥ उठ ॥ २ ॥ यह ओसर बीता जाता है, जो नाय करे पछतावन है। जब चिड़ियो ने चुग खेत लिया, फिर पछताये क्या होवत है ॥ उठ ॥ ३ ॥ नादान भुगत करनी का फल, ऐ पापी पाप मे, चैन कहां। जब पाप की गठरी शीसधरी, फिर सीस पकड क्या रोवत है ॥ उठ ॥ ४ ॥

## भजन २१६

टेर—जप ईश्वर को, जप ईश्वर को, आलस्य ने क्यो घेरा रे जीवड़े। कहा गये चक्रवर्ती राजे, जिनके बजे थे चहुं दिशी बाजे, काल का सिर पर बादल गाजे। यह जग रैन बसेरा रे जीवड़े ॥जप॥१॥ कीनी

न तूने कोई भलाई, स्याही गई रे सफेदी आई, वृद्ध भया बीती तरुणाई, पलपल होत अबेरा रे जीवड़े ॥जप॥२॥ दिन गया सेवा करते पराई, सो सो सारी रैन गमाई। मूर्ख तुझको सुध नहीं आई अब तू जाग सबेरा रे जीवड़े ॥जप॥३॥ सुनो २ मित्रो प्यारे लालो, ईश्वर की तुम आज्ञा पालो। सत्य विद्या का दीपक जालो, आगे बहुत अन्धेरा रे जीवड़े ॥जपईश्वर॥४॥ बाग बगीचे बनाये बगले, शीशे लगाये रगाये जगत्ते, कौन चलेगा इनको संग ले, आखिर को मरघट डेरा रे जीवड़े ॥जप॥५॥ सिधसनकादिक दश अवतारी अमीर बड़े २ मायाधारी विक्रम भोज दधीच से भारी, कर गये जो गोदा फेरा रे जीवड़े ॥जप॥६॥

## भजन २१७ (प्रभाती)

टेर मुसाफिर क्यो सोवे अब जाग।
इन विरछन की थिर नहीं छाया, देख भुलाया बाग ॥मुसाफिर॥१॥ इस सराय में रहना नाहीं काहे करत है राग ॥मुसाफिर॥२॥ यह सब चोर लगे संग तेरे इनसे बच कर भाग ॥मुसाफिर॥३॥ प्रभु सुमरिन मत देर कीजे अपने मारग लाग ॥मुसाफिर॥४॥

## भजन २१८ (प्रभाती)

टेर—भोर भयो पक्षीगण बोले, उठो जन प्रभू गुण गावो रे।
लखो प्रभात प्रकृति की शोभा, बार बार हरसावो रे ॥भोर॥१॥ प्रभू की दया सुमरि निज मन मे सरल स्वभाव उपजावो रे ॥भोर॥२॥ हो कृतज्ञ प्रेम में उसके नेनन नीर बहावो रे ॥भोर॥३॥ ब्रह्म रूप सागर में मन को, वारम्वार डुबावो रे ॥भोर॥४॥ निर्मल शीतल लहरे ले ले आतम ताप बुझावो रे ॥भोर॥५॥

## भजन २१९ (प्रभाती)

टेर—उठ जाग रे मुसाफिर, किस नींद सो रहा है। जीवन अमूल्य प्यारे क्यों मुफ्त खो रहा है। रहना न यहां पै होगा, दुनियां सराय फानी, फंसकर बदी मे प्यारे क्यो मस्त हो रहा है ॥उठ॥१॥ माता

पिता वो भाई सुख के सभी संगाती। क्यो मोह रूपी बोझा नाहक को ढ़ो रहा है ॥उठ॥२॥ किस्ती तेरी पुरानी, हिकमत से पार करले। ऐ दिल अथाह जल मे तू क्यो डुबो रहा है ॥उठ॥३॥

## भजन २२० आरती

टेर—ओ३म जय जगदीश हरे, स्वामी जय जगदीश हरे। भक्त जनन के संकट, क्षण मे दूर करे। जो ध्यावे फल पावे दुख बिन से मन का-सुख सम्पति घर आवे, कष्ट मिटे तन का, ॥ओ॥१॥ मात पिता तुम मेरे, शरण गहूँ किसकी। तुम बिन और न कोई आश करूं मैं जिसकी ॥ओ॥२॥ तुम पूर्ण परमात्मा तुम अन्तर्यामी। पार ब्रह्म परमेश्वर तुम सबके स्वामी ॥ओ३म॥३॥ तुम करुणा के सागर तुम पालन करता। मै मूर्ख खल कामी, कृपा करो भरता ॥ओ३म॥४॥ तुम हो एक अगोचर सबके प्राणपति। किस बिधी मिलूं दया मय तुम से मैं कुमति ॥ओ॥५॥ दीन बन्धु दुख हरता तुम रक्षक मेरे। करुणा हस्त बढ़ावो, द्वार पड़ा तेरे ॥ओ३म॥६॥ विषय विकार मिटावो, पाप हरो देवा। श्रधा भक्ति बढ़ावो सज्जनो की सेवा ॥ओ३म॥७॥ तुम हो आदि अनादि, नित और अविनाशी। भक्त जन शरण तुम्हारी काटो भव फांसी ॥८॥

## भजन २२१ (आरती)

टेर—ओ३म जय शंकर स्वामी हो पिता जय शंकर स्वामी, अविचल अन्तर्यामी एक अपरिणामी।

मंगल मूल महता, अनुपम शिव हरता। सत्य सनातन सता, अजर अमर अता ॥ओ३म॥१॥ व्यापक विश्व बिहारी, अभय अधिकारी मुक्त महा बलधारी जन संकट हारी॥ओ३म॥२॥ लोचन हीन निहारे, मुख बिन उच्चारे। मस्तक बिना बिचारे, निर्गुण ही हारे ॥ओ३म॥३॥ रच रच न्यारे न्यारे, भवन भानु धारे। तेजस पिंड सवारे, चमके सहस्र तारे ॥ओ३म॥४॥ प्रकृति जीव को जोड़े, फिर उलटे मोड़े। आप मिलाप न छोड़े, नेक न त्रिक तोड़े ॥ओ३म॥५॥ जल की तीत

उड़ावे, बादल बरसावे, अन्नादिक उपजावे, जग दुमती पावे ॥ओ३म॥६॥ अखिलाधार विधाता, जीवन सुख दाता, मित्र बन्धु गुरु भ्राता, परम पिता माता ॥७॥ कपट जाल से छूटे, छल के घट टूटे। लठ लवार न लूटे, भ्रम के मट फूटे ॥ओ३म॥८॥ विरचे भोग अभोगी सबके उपयोगी। कर्म विपाक वियोगी, अनग उद्योगी ॥ओ३म॥९॥ बालक उत न ऊले, वीर न बल भूले। बस कल्प नग फूले, जीवन फल फूले, ॥ओ३म॥१०॥ ललता जन्म न खोवे। कुल विदुषी होवे। हा कुल्टा न बिगोवे, रांड न दुख रोवे ॥ ओ३म ॥११॥

## भजन २२२ (आरती)

टेर—जयत्रिभुवन कर्त्ता हो स्वामी, जयत्रिभुवन कर्त्ता, तीनों ताप निवारण दाता सूरपुर का। प्रभु सकल सृष्टि के तारण धारण भारन तूं भर्त्ता। पालन सर्व बिना शक आप नहीं मरता ॥ओ३म॥१॥ प्रभु सब कुछ तूने रचा नहीं तूं आप जन्म धर्ता, निराकार निर्दोष आत्मा, जगत चरा चर का ॥ओ३म॥२॥ प्रभु नहीं काला नहीं लाल श्वेत नहीं पीत वर्ण हर का, नहीं बालक नहीं वृद्ध रूप नहीं नारी और नर का ॥ओ३म॥३॥ प्रभु प्राण पवन इन्द्री मन बस कर, ओ३म अक्षर पढ़ता, क्षमा शील सन्तोष दया रख भव सागर तरता ॥ओ३म॥४॥ प्रभु खुले, ज्ञान की आंख होय जब दर्शन ईश्वर का, मूर्ख हुवे मन हीना, बतावे तुझको पत्थर का ॥ओ३म॥५॥ प्रभु सब को रहा तूं देख नहीं तूं आप जन्म धरता। अखंड अचल सम भरा, नहीं कोइ नियम तेरे वर का ॥ओ३म॥६॥ प्रभु तुझ बिन धर्म और मोक्ष पदार्थ कार्य नहीं सरता, जो नित उठ ध्यान लगावें उनके दुख हरता ॥ओ३म॥७॥ प्रभु तेजसिंह करे आरती हम पर करो कृपा। अन्धकार से टारो, इससे जीव डरता ॥ ओ३म ॥ ८ ॥

## भजन २२३ (आरती)

टेर—ओ३म जय जगदीश हरे, निर्विकार दुख नाशक दुख सब दूर करे।

निराकार हे दयामय सुख सम्पति सिन्धो, करुणा कर कर करुणा हम पर हे बन्धो ॥ओ३म॥१॥ सर्वेश्वर जग पावन सारे ही दुखहरो, अनूपम अन्तर्यामिन वैदिक भाव भरो ।ओ३म॥२॥ तेजोमय हो भगवन तेजस्वी कर दो। मातृ भूमि सेवा हित भुज बल पौरुष दो ॥ ओ३म ॥ ३ ॥ मेधामय जगदीश्वर तुमको गुरु माना, मेधावी हम सब हो तज पातक नाना ॥ ओ३म ॥ ४ ॥ परमानन्द पिता हम हिय से विनय करे। ईश्वर आनन्दामृत सुख से पान करे ॥ ओ३म् ॥ ५ ॥ तुम हो एक अनादि नित और अविनाशी, हम सब शरण तुम्हारी घट घट के बासी ॥ ओ३म ॥ ६ ॥

## भजन २२४ ( ओ३म् की आरती )

॥ टेर ॥ ओ३म् है जगका नियन्ता, ओ३म् ही कर्तार है। ओ३म् राजा न्यायकारी, ओ३म् भव भरतार है।

ओ३म गुरु सर्वज्ञ माता ओ३म वेदाधार है, ओ३म् जनता शक्ति सागर ओ३म प्रेमागार है ॥ १ ॥ ओ३म् सर्वेश्वर अभय है ओ३म् सर्वाधार है। ओ३म् अजरा अमर अजन्मा. ओ३म् जीवन सार है ॥ २ ॥ ओ३म् प्रियतम नित्य सतचित, ओ३म सुख भंडार है । ओ३म अनुपम निर्विकारी, ओ३म मल संहार है ॥ ३ ॥ ओ३म् आकृति रहितविभु है, ओ३म अपरम्पार है। ओ३म करुणाकंद सिवतम, ओ३म दुख हरतार है ॥ ४ ॥

## भजन २२५ ( जगत पिता की प्रार्थना )

त्वमेव माता च पिता त्वमेव, त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव ।
त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव, त्वमेव सर्वं मम देव देवः ॥

मात तू ही गुरू तात तू ही, मितत्रात तू ही धन धाम भंडारो।
ईश तू ही जगदीश तू ही मम शीश तू ही, प्रभु राखन हारो॥
राव तू ही उमराव तू ही मन भाव तू ही, मम नयन को तारो।
सार तू ही करतार तू ही घरबार तू ही, परिवार हमारो ॥

## २२६—भगवान की बड़ाई

अपाणि पादो जवनो गृहीता, पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्य कर्णः, सर्वेत्ति-वेधम न च तस्यास्तिवेत्ता, तमाहुरग्र्य पुरुषं महान्तम् ॥

बिन पद चले सुने बिन काना, कर बिनु कर्म करे विधी नाना। आनन रहित सकल रसभोगी, बिन वाणी वक्ता बड़ योगी। तन बिनु परस नयन बिनु देखा, ग्रहै घ्राण बिनु वास अशेषा। अस सब भांति अलौकिक करणी, महिमा जाहि जासु नहीं वरणी ॥

## २२७—ज्ञान के दस लक्षण

अ क्रोध वैराग्य जितेन्द्रिय त्वमः, क्षमा दया सर्वजन प्रिय त्वम। निर्लोभदाता भय शोक हाताः, ज्ञानस्य, लोके दश लक्षणानि ॥

अ क्रोध, वैराग्य, जितेन्द्रियता, क्षमा, दया, सर्वजनों से प्रेम, निर्लोभता, दान, भय हरना और शोक हरना संसार में ये दस लक्षण ज्ञान के हैं।

## २२८—नर और पशु में भेद

अहार निद्रा भय मैथुनं च, सामान्य मेतत्पशुभिर्नराणाम् : धर्मो हितेषामधिको विशेषो धर्मेण हीनाः पशुभिः समाना ॥

भय मैथुन सोना अरु खाना, नर पशुओं मे सभी समाना, धर्म ही से नर होत प्रधाना, धर्म बिना नर पशु समाना ॥

## २२९—धर्म के दस लक्षण

धृत्ति क्षमाः दमोऽस्तेयं, शौच मिन्द्रिय निग्रहः। धीर्विद्या सत्यम क्रोधो, दशकम् धर्म्म लक्षणम।

धैर्य क्षमा मन को बुराई से रोकना, चोरी त्याग पवित्रता, इन्द्रियों को बश करना, बुद्धि का बढ़ाना, विद्या सत्य और अक्रोध ये दस धर्म के लक्षण हैं।

## — दोहा —

धैर्य क्षमा और शान्ति स विद्या अनुराग। शुद्ध बुद्धि जितेन्द्रियता चोरी क्रोध का त्याग। दस लक्षण ये धर्म के, धर्म की पहिचान। धर्म शास्त्र के बीच मे कहे मनु भगवान।

## प्रार्थना २३०

जय जय पिता परम आनन्द दाता, जगदादि कारण मुक्ति प्रदाता। अन्त अनादि विशेषण हैं तेरे, सृष्टि का सृष्टा तू धरता संहर्ता। सूक्ष्म से सूक्ष्म तू है स्थूल इतना, कि जिसमें ये ब्रह्माण्ड सारा समाता। मै लालित ना पालित हूँ पितृ स्नेह का, यह प्राकृतिक संबंध है तुम्ह से ताता। करो शुद्ध निर्मल मेरे आत्मा को, करू मै विनय नित, सायं व प्रातः। मिटावो मेरे भय को आवागमन को, फिरु ना जन्म पाता और बिल बिलाता।

## भजन २३१ ( राग भैरवी )

॥ टेर ॥ इस प्रानी को हरि भजन ही, परमानन्द दिखाता है। विना किये हरि भक्ति जगत में मुक्ति न कोई पाता है।

धन दौलत और कुटम्ब कबीला, कोई काम नही आता है। सब अपने स्वार्थ के साथी मुख देखे का नाता है ॥ इस प्रानी ॥ १ ॥ दारा पुत्र पौत्र के ऊपर, फूला नही समाता है। माया लोभ के वश मे होकर नाहक जन्म गंवाता है ॥ इस ॥ २ ॥ अब भी समझ अरे अज्ञानी, कहे जिन्हे तू भ्राता है। अन्त समय कोई काम न आवे, आप अकेला जाता है ॥ इस प्रानी ॥ ३ ॥ काल आय जब सिर पर गाजत कफ घट मे घिर जाता है, आंख फाड़ चहुँ दिशी देखत सिर धुन धुन पछताता है ॥ इस प्रानी ॥ ४ ॥ हरिभज हरिभज हरि के वन्दे, वही सकल सुख दाता है। वही है सकल जगत का स्वामी, सब दुख द्वन्द मिटाता है ॥ इस प्रानी ॥ ५ ॥ माया मोह द्रोह ममता तज, जो नर हरिगुण गाता है। सालिगराम वही इस जगमे पूरण ब्रह्म कहाता है ॥ इस प्रानी ॥ ६ ॥

## भजन २३२ ( गजल )

॥ टेर ॥ विधाता तू हमारा है, तू ही विज्ञान दाता है। बिना तेरी दया कोई नहीं आनन्द पाता है।

तितिक्षा की कसोटी पर जिसे तू जांच लेता है। उसी विद्या अधिकारी को अविद्या से छुड़ाता है ॥ विधाता ॥ १ ॥ सताता जो न औरो को, न धोका आप खाता है। वही सद्भक्त है तेरा, सदाचारी कहाता है ॥ विधाता ॥ २ ॥ सदा जो न्याय का प्यारा प्रजा को दान देता है। महाराजा उसी को तूं बड़ा राजा बनाता है ॥ विधाता ॥ ३ ॥ तजे जो धर्म को, धारा, कुकर्मों की कहता है। न ऐसे नीच पापी को कभी उंचा चढाता है ॥ विधाता ॥ ४ ॥ स्वंयम भू शकरानन्दा, तूझे जो जान लेता है। वही कैवल्य सत्ता की, महत्ता में समाता है ॥ विधाता ॥ ५ ॥

## भजन २३३

॥ टेर ॥ आनन्द रूप भगवन, किस भांति तूझ को पाऊं। तेरे समीप स्वामिन मै किस तरह से आऊं।

अनुपम परम छबीले, बिन रंग रस रसीले, कंटक सखा है फूलवा, क्या तेरे सर चढ़ाऊं ॥ आनन्द ॥ १ ॥ सुख मूल मुक्त रूपम्, मंगल कुशल स्वरूपम्। घड़याल संख को क्या, सन्मुख तेरे मैं लाऊं ॥ आनन्द ॥ २ ॥ गंगा है तेरी दासी। सेवग है इन्द्र तारे। तेरे शरीर पर क्या अंजली से जल चढाऊं ॥ आनन्द ॥ ३ ॥ छोटे से दास तेरे रविचन्द्र है उपस्थित, करते हैं नित उजाला, घृत दीप क्या जलाऊं ॥ आनन्द ॥ ३ ॥ श्री लक्ष्मी है तेरी, निश दिन चरण की चेरी। तावा का एक पैसा, में नाथ क्या दिखाऊं ॥ आनन्द ॥ ५ ॥ आगम निगम से लेकर, मेधाव सर्वतीतक, गुण तेरा गारहे हैं, क्या गाके मै रिझाऊं ॥ आनन्द ॥ ६ ॥ कोटाती कोटभूमि, उन पर असंख्य प्रानी। जगदीश अपना नस्वर, मैं कोनसा गिनाऊं ॥ आनन्द ॥ ७ ॥

विनती किशोर की है, निशदिन यही दयामय। हृदय में लौ लगी है, आंखो मे मैं समाऊ ॥ आनन्द ॥ ८ ॥

## भजन २३४

॥ टेर ॥ मूरखमन होवत क्यो हैरान ।

सचमुच तेरी रैन अन्धेरी, संकट मे है प्रान ॥ मूर्ख ॥ १ ॥ सुख दुख दोनों एक बराबर दो दिन के महमान ॥ मूर्ख ॥ २ ॥ ये भी देखा वो भी देखले, दोनों की पहिचान ॥ मूर्ख ॥ ३ ॥ ढूंढ डगरिया, बांध गठरिया, कृपा करे भगवान ॥ मूर्ख ॥ ४ ॥

## भजन २३५

॥ टेर ॥ उस ईश्वर दीन दयाल को, वैराग्य बिना नहीं पाया।

एक समय थी भरी जवानी, काम देव निजध्वज फैरानी, रूप देख होय बुद्धि दीवानी,भूला प्रभु बिसाल को मन विषयो मे ललाचाया। आखों का रूप लुभाया, एक दिन दिल में शरमाया ॥वैराग्य॥१॥ जहां कामना पूर्ण पाई, क्रोध ने अपनी आंखे दबाई, झठ से तह ठन्न गई लडाई, पहुंचाया उस हाल को अपना घर तक फुंकवाया ॥वैराग्य॥२॥ एक समय मन लोभ समाया, धन्न दौलत मैंने खूब कमाया, झूठ दगा छल से घर लाया, जोडा बहु धन माल को, नही खर्चा नहीं खुद खाया ॥वैराग्य॥३॥ बेटा बेटी परिजन नारी, जिनके लिये सब उमर गुजारी, अपने ही सुख की करे प्यारी, देख के उसकी चाल को, मेरे मन बैराग्य समाया, मैंने सत्संगत अच्छा पाया, मुझे निरनजन थल ही भाया ॥वैराग्य॥४॥ एक समय अहंकार समाया, अपने धन बल पर गंवाया। इसने भी नीचा दिखलाया, हल किया अहम सवाल को, मन निर्मल शीश बनाया। आखो को बन्द करांया, वाणी को ठीक सदाया ॥वैराग्य॥५॥ आखिर उपनिषदो को बिचारा, वेद ज्ञान का लिया सहारा, पाठक बन्न जाना प्रभु प्यारा, छोड़ा सब जंजाल को, अविनाशी ईश्वर पाया, जिसने ये जगत रचाया मैं उसका भक्त कहाया ॥वैराग्य॥६॥

## भजन २३६

टेर—शरण हम प्रभु तेरी आये हुवे हैं दोकर जोड़ सर को झुकाये हुवे हैं।

न भक्ति न श्रद्धा मे मन चित्त को लगात, बने पापी पुण्य को भुलाये हुवे है ।।शरण।।१।। त्यागा पुरूषार्थ अहंकार मे फंस, कुसंगति से हरदम दबाये हुवे हैं ।।शरण।।२।। न बल है न बुद्धि विद्या की शक्ति, अधोगति मे अपनी भुलाये हुवे हैं ।।शरण।।३।। सर्व न ज्ञान मन को भटकाता फिरे यह, विषयों से बहुत हम सताये हुवे हैं ।।शरण।। ।।४।। करो हम पर कृपा दयामय पिताजी, उठावो हमें जो गिराये हुवे है ।।शरण।।५।। प्रवृती हो शुभ कर्म और शुभ गुणों में मिले धम धन जो गमाये हुवे है ।।शरण।।६।। हो सत विद्या और ज्ञान से शुद्ध हृदय, नियम पालें जो तू बनाये हुवे हैं ।।शरण।।७।। धर्म भूख हमको सदा ही प्रभुजी, बढे शान्ति भारी जो जलाये हुवे हैं ।।शरण ८।। गंगाराम से प्रीती उपकार सीखे मिटे कपट जो मन में लाये हुवे हैं ।।शरण।।९।।

## भजन २३७

टेर—भलाई कर चलो जग में तुम्हारा ही भला होगा।
किया जो काम ने कोबद, वह एक दिन बरमला होगा ।।

सताते दीन दुखियों को, न खाते खोफ मालिक का, सितमगर भी कोई देखा, जो फूला और फला होगा ।।भलाई।।१।। समझ कर जान अपनी सी, दुखाओ मत किसी का दिल। जलावेगा तुम्हे बेशक, जो तुम से ही जला होगा ।।भलाई।।२।। फरायज अपने वो हर दम, अदा करते रहो फोरन, मजा बलदेव विषयों का तुम्हे एक दिन मिला होगा ।।भलाई।।३।। ईश्वर के हैं सभी बन्दे, बनोमत खून के प्यासे। छुरी जल्लाद के नीचे तुम्हारा खुद गला होगा ।। भलाई ।। ४ ।।

॥ समाप्त ॥